(११) वात-प्रकोप पर---वात-प्रकोप की दशा मे जब शरीर के कई स्थानो पर रह-रह कर शूल, वेदना एवं शून्यता हो, तो इसके फूलों के तैल को कुछ गरम कर मालिश कराते तथा फूलो का फाण्ट दिन मे ३ बार देवें।

पत्र---शीतल, मूत्रल, कफ, कास, पित्त-प्रकोप, मूत्र-कृच्छ्र, रक्त-विकार एवं कृमि मे लाभकारी हैं। उदर-शूल में---पत्र-चूर्ण या पत्र-स्वरस मधु के साथ देते हैं।

(१२) उदर-कृमि पर---ताजे कोमल पत्तो का रस २ तो० मे थोडा शहद मिलाकर पिलाते हैं।

(१३) प्रसूता के उन्माद एवं प्रलाप पर---पत्तो पर घृत चुपड कर उस पर जीरा चूर्ण बुरक कर प्रसूता स्त्री के शिर पर बांधते हैं। ऐसे दिन-रात में ४ बार बांधते रहने से लाभ होता है।

(१४) नेत्रो के धुधलेपन पर---कोमल पत्रों को पीसकर थोड़ा जल मिलाकर छान लें, तथा नेत्रों मे दिन मे २ बार टपकावें। नेत्र-ज्योति निर्मल होती है।

बीज---इसके बीजो को कोल्हू मे पिरवा कर तैल निकाल लें। यह तैल मूत्रल, उदर-वात-नाशक है तथा हाथ पैर की त्वचा पर लगाने के काम आता है।

(१५) उदर वात या पेट मे गैस (gas) के होने पर---इसके तैल की मालिश पेट पर करे तथा ऊपर से इसके पत्ते कुछ गरम कर बांध देवें। ऐसा बार-बार करने से पूर्ण लाभ होता है।

(१६) पैरो की पाद दारी या बिवाई पर---उक्त तैल की मालिश करते या बीजो को पीसकर लेप करते हैं।

दूध---इसके वृक्ष के तने को छेदने से या पत्तो को तोडने पर जो कुछ दूध सा निकलता है, वह स्फोटक है।

(१७) इस दूध को न फूटने वाले फोडे पर या पच्यमान विद्रधि पर लगाने से वह शीघ्र फूट जाती है। फिर उस पर उसके फूलो की पुल्टिस बांधते रहने से शीघ्र आराम हो जाता है।

नोट---मात्रा-पुष्प चूर्ण १-२ मा०। पत्र-स्वरस---१ से १॥ या २ मा०। छाल चूर्ण-५ से १५ रत्ती। छाल क्वाथ-२-५ तो०। छाल-रस--१-२ मा०। बीज-तैल- १०-२० बून्द।

विशिष्ट योग---

(१) चंपक-फाण्ट---इसकी छाल के मोटे चूर्ण २॥ तो० को उबलते हुए पानी मे डाल नीचे उतार कर उसीमे मिला कर ढाक देवे। शीतल होने पर छान लें। मात्रा-२ से ५ तो० तक दिन मे २-३ बार देने से विषम ज्वर, कफ-प्रकोप, मूत्रावरोध, कण्टार्त्तव, सुजाक मे लाभ होता है। यह त्रिदोषशमन एवं रक्त-प्रसादन है।

(२) चम्पकादि चूर्ण---( पाडु, प्रमेहादि नाशक ) चंपा फूल, श्वेत चंदन, पित्तपापडा, पद्माक, मजीठ, अतीस, मोचरस, अडूसा, इन्द्र जौ, छोटी पीपल, नागकेशर, धाय फूल, पाठा, मोथा, सोठ, वेलगिरी, नीलोफर, अनारदाना, जामुन की गुठली, दालचीनी, कूठ, इलायची, लाल चन्दन, उर्द, रसौत व तालीसपत्र १-१ भाग, खस २ भाग तथा मिश्री सबसे चौगुनी लेकर सबका चूर्ण करले। मात्रा-६ मा० तक, ( रोग की उग्रावस्था मे १ तो० तक ) उचित अनुपान के साथ देने से-हारिद्रक, पाडु रोग, प्रमेह, रक्तपित्त, कास, श्वास, हिक्का एवं भयंकर मूत्रकृच्छ्र मे लाभ होता है। (यो० त०)

(३) चम्पकादि चूर्ण ( ज्वर आदि नाशक )--- चपे की छाल, गिलोय, अतीस, सोठ, चिरायता, कालमेघ, ( अभाव मे हरा चिरायता ), नागरमोथा, छोटी पीपल, जौखार और कसीस समभाग महीन चूर्ण। मात्रा-१ से २ मा० तक, ३ बार पानी के साथ लेने से मलेरिया ज्वर, यकृत, प्लीहा वृद्धि, पाडुरोग, अग्निमांद्य, अरुचि आदि मे लाभकारी है।

(४) चम्पक-पुष्प-तैल---पुष्पो को १६ गुने तिल-तैल मे मिला, चीनी मिट्टी या काच के पात्र मे डालकर मुख मुद्रा कर ७ दिन तक धूप (सूर्यताप) मे रख, निकाल कर निचोड ले,. फिर उस तैल मे पुन दूसरे ताजे पुष्प मिलाकर, मुख-मुद्रा कर धूप मे ७ दिन रखने के बाद छानकर तैल को बोतलो में भर रक्खे।

कोई-कोई केवल १२ घंटे ही पात्र को धूप मे रख, निचोड कर छान लेते है। यह उक्त तैल की अपेक्षा सौम्य होता है।

यह तैल मस्तिष्क के विकारो पर, नेत्रशोथ, नाक

से दुर्गन्धित मल एवं कफ के विपुल प्रमाण में निकलने पर, गठिया, सन्धिवात, मूर्च्छा आदि में मर्दन के काम आता है। वाजीकरणार्थ या शिश्न को सशक्त करने के लिए इसकी मालिश शिश्न पर की जाती है।

(५) चम्पा-पाक—इसके २१ फूलों को, खौलते हुए पानी में धोकर, महीन पीस कर गोदुग्ध दो सेर में मिला पकावें। खोया जैसा हो जाने पर, नीचे उतार कर उसमें कौंच-बीज, बादाम-बीज, चिरोंजी, मुनक्का, पिस्ता महीन कतर कर २-२ तो० तथा तमाल-पत्र, छोटी पीपल, जावित्री, इलायची, मालती, गोखुरू, रूमीमस्तगी और लौंग १-१ तो० सब का महीन चूर्ण कर उक्त खोये में अच्छी तरह मिला दें। फिर १ सेर शक्कर की चाशनी में सब को मिला, उसमें ५ तो० घृत और १ तो० अफीम का चूर्ण मिला खूब घोटकर नीचे उतार लें, तथा कस्तूरी ३ मा०, भीमसेनी कपूर ८ रत्ती, केशर ६ मा० और पंजाबी सालम मिश्री का चूर्ण ५ तो० मिला, २ मा० के मोदक या गोलियां बनालें।

प्रतिदिन स्वबलानुसार प्रातः-सायं गोलियों का सेवन कर ऊपर से धारोष्ण गोदुग्ध पान करने से प्रबल काम-शक्ति की जागृति होती है, शरीर पुष्ट होता तथा चाहे जितना परिश्रम करें थकावट नहीं होती है। (जंगल की जड़ी-बूटी, व० चं० से साभार)

नोट—पाक के अन्यान्य उत्तमोत्तम प्रयोग 'बृ० पाक संग्रह' में देखिये। उक्त पाक की पूर्ण विधि भी उसमें देखिये।

(६) चम्पकासव—इसके छाया शुष्क फूल २॥ सेर को १३ सेर जल में पकावें। ७ सेर क्वाथ शेष रहने पर, छान कर शुद्ध मटके में भरें। ठंडा हो जाने पर उसमें मधु ४ सेर, धाय फूल १ पाव तथा अतीस, काकड़ासिंगी व छोटी पीपल का चूर्ण ४-४ तो० मिला, सन्धान कर १५-२० दिन सुरक्षित रक्खें। फिर छान कर बोतलों में भर रक्खें। मात्रा—१ से २॥ तो० सेवन से जुकाम, सर्दी, कोष्ठबद्धता दूर होती है, क्षुधावर्धक है।

अन्य योग—बृ० आसवारिष्ट संग्रह में देखें।

## चम्पा ( श्वेत ) ( Plumeria Acutifolia )



कुटज-कुल (Apocynaceae) के इसके वृक्ष छोटी जाति के, साधारण ऊंचे, तथा बहुत कमजोर होते हैं, शाखाएं थोड़े ही झटके से टूट जाती हैं, एवं प्रायः सर्वांग में दूध जैसा रस होता है। शाखा की अण्टीकलम (गुट्टी) जमीन में गाड़ देने से ही वह लग जाती है, वृक्ष पैदा हो जाता है। छाल—मटियाली भूरे रंग की, पत्र—आम्र-पत्र जैसे किंतु अधिक लम्बे दलदार, हरे रंग के, फूल—वसंत ऋतु में, दलदार ५ पंखुड़ीयुक्त, ऊपर से श्वेत, कुछ लाल आभायुक्त, किसी-किसी में लाल आभा भी नहीं होती है। भीतर से सुन्दर कुछ पीले वर्ण का होता है। फूलों को सूंघने से हल्की मीठी सुगन्ध आती है। इसके पुराने वृक्ष में क्वचित् कहीं-कहीं फलियां लगती है।

इसके वृक्ष की कलम भारत में प्रायः सर्वत्र बागों में लगाई जाती है। दक्षिण भारत के समुद्रतटवर्ति प्रदेशों में ये वृक्ष प्रचुरता से पैदा होते हैं।

नोट—इसी के कुल का, इसकी ही एक जाति, तथा रूप रंग एवं गुणधर्म में इसके समान ही एक और चम्पा (P Acuminata) होता है इसे लेटिन में प्लुमेरियाआलवा (P Alba) भी कहते हैं।

सं०—क्षीरचम्पक श्वेत चम्पक। हि०—सफेद चम्पा, गुलाचीन, गुलचीन, खुरचम्पा, गोबरचम्पा, इ०। म०—पौढरा चम्पा, खुरचम्पा। गु०—हाट चम्पा। बं०—गोरुर चांपा, गरुड़ चांपा। अं०—जसमाईनट्री (Jasmine tree) ले०—प्लुमेरिया एक्युटि फोलिया।

रासायनिक संघटन—इसमें अगोनियाडिन (Agoniadin) नामक एक कड़ुवा ग्लुकोसाइड, उड़नशील तैल, प्लुमेरिक एसिड ( Plumeric acid ) आदि पाये जाते हैं।

## गुणधर्म व प्रयोग-

कटु, तिक्त, कषाय, उष्ण वीर्य, सारक एवं कंडू, कुष्ठ, व्रण, शूल, वातदोष, उदर, शोथ तथा आध्मान आदि नाशक है।

छाल—कडवी, तीक्ष्ण, तीव्र विरेचक, मूत्रल, शोथ, वात एवं पार्यायिक ज्वर-प्रतिबन्धक है। रक्तविकार जन्य रोग तथा उपदंशादि मे—छाल का क्वाथ पिलाते है। इसके क्वाथ से प्रारभ में दस्त अधिक आते है, फिर पेशाब खुलकर होने लगता है। जड़ की छाल तीव्र विरेचक है। अत्यधिक विरेचन हो एव शरीर में गर्मी मालूम हो तो, छाछ (तक्र) पिलाने से शांति-प्राप्त होती है। विरेचनार्थ—छाल के चूर्ण को नारियल की गिरी के साथ खिलाते हैं, तथा विरेचन की शाति के लिये घृत और चावल खिलाते या तक्र पिलाते है। छाल का क्वाथ—जलोदर में पिलाते है। वदगाठ और शोथ पर—छाल को पीसकर, लेप या प्लास्टर जैसा लगाकर ऊपर इसके गरम पत्ते बाधते हैं, या पत्तो का सेक वा वफारा देते है। छाल का उपयोग सुजाक मे भी किया जाता है।

गलत्कुष्ठ पर—ताजी छाल १ तो० व ११ या १५ कालीमिर्च दोनो को खूब महीन पीस, ८-१० तो० जल मे घोल-छान कर प्रात पिलावें। प्रथम हृल्लास होकर वमन-विरेचन होंगे, वेग कम होने पर कोमल प्रकृति वाले को मूंग की दाल व पुराने चावल की खिचड़ी मे अधिक घृत मिलाकर खिलावें, या गेहूँ व चने का हरीरा अधिक घृत मिलाकर दें। और कुछ भी न दें। औषधि एक ही समय प्रात देवे। क्षुधा अति दीप्त होकर पाचन-क्रिया मे सुधार होता है। घृत १५ से ४० तो० तक पच जाता है। घृत की बाहुल्यता से औषधि का तेज वढ़ता व शरीर शुद्ध हो, कान्तिमान, तेजस्वी बनता है।

ध्यान रहे—यदि दोष-प्रावल्य शरीर के ऊर्ध्व भाग मे हो, तो इस वृक्ष की छाल जड़ की ओर से ऊपर की ओर छील कर उतारी हुई काम मे लावे, इससे विशेषत वमन द्वारा दोष-निवृत्ति होती है। यदि अधोभाग में दोष-प्रावल्य हो, तो ऊपर की ओर से जड की ओर छीलकर उतारी हुई छाल ग्रहण करे, विरेचन के द्वारा दोष दूर होंगे। यदि सर्वाङ्ग मे दोष-प्रावल्य हो, तो दोनो ओर से उतारी हुई छाल लेवे, जिससे वमन-विरेचन दोनो हो।

पचाङ्ग से तैल सिद्ध कर व्रणो पर लगाने से शीघ्र लाभ होता है। इससे वनाई हुई रौप्य भस्म अति गुणकारी है।

—(रसतन्त्रसार सि० यो० संग्रह)

फूल—फिरंग (उपदंश) मे—फूलों का चूर्ण ९ माशे तक पानी के साथ, या फूलों को पानी मे पीस छान कर पिलाते है। मलेरिया या शीत ज्वर मे—फूल की कली डठल सहित पान के ३ वीडो मे रख कर, ज्वर-वेग के पूर्व १-१ घन्टे से खिलाने से ज्वर रुक जाता है। अथवा—खिले हुए पुष्पो की डठल अलग कर पान के वीडो मे खिलाते हैं।

दूध—वृक्ष का रस या दूध—दाहक, त्वचा पर लगने से जलन करने वाला, रेचन, कण्डू आदि नाशक है। इसका दूध ४-६ रत्ती तक शक्कर के शर्वत के साथ देने से पानी जैसे पतले दस्त होते हैं, तथा उन मे बहुत पित्त निकलता है। अत इसका प्रयोग बहुत कम किया जाता है। किन्तु यह दुग्ध महारोग (गलत्कुष्ठ पर) उत्तम लाभदायक है। दूध के घनसत्त्व की गोलिया, ४ से ६ रत्ती की मात्रा मे वना लें, और दूध के साथ प्रात. सेवन करावे। गुड, दही, मास व तैल के पदार्थ से परहेज रक्खें। नीम-पत्रो का आहार-विहार मे उपयोग करें तथा नीम-पत्रो के विछौने पर शयन करें। अवश्य लाभ होता है। (आयुर्वेद पत्रिका)

गठिया के दर्द पर—दूध को लगाते है।

दाद, खुजली पर—दूध मे चंदन का तैल मिलाकर अथवा नारियल-तैल और कपूर के मिश्रण मे मिलाकर लगाते है। शीतवात से शरीर का कोई स्थान सुन्न हो जाने या स्पर्शहीन हो जाने पर इसे लगाते हैं, अथवा इसके पत्तो का सेंक या वफारा देते है।

पत्र—व्रण पर—पत्तो को पीसकर पुल्टिस बनाकर बाधते है। कडे व्रण-शोथ पर—पत्तो को बाधने या लेप करने से वह पक जाता है (बैठ जाता है)।

फली—साधारण सर्प विष नाशक है। कहा जाता है कि इसकी फली को पानी मे ओटाकर पिलाने से या पानी मे पीस-छान कर पिलाने से सर्प-विष शीघ्र उतर जाता है। किन्तु ये फलियां बहुत ही कम मिलती है। अत ये यदि कही प्राप्त हो जाय तो इन्हे दूध मे उबाल कर रखने से बहुत दिन तक नही बिगडती। इस की फली पुरानी को पानी मे पीस कर पिलाने से भी विष दूर हो जाता है।

नोट—मात्रा-चूर्ण १-३ माशे तक।

यह उष्ण प्रकृति वालों के लिए अहितकर है। इस की हानि-निवारणार्थ—छाछ और मक्खन का सेवन कराते हैं।

चम्बा—दे—मोगरा मे। चरस—दे—भाग मे। चरेल—दे—चिलबिल। चवन्नी गाछ—दे—ममीरी।

# चव्य (Piper Chaba)



हरीतक्यादि वर्ग एव पिप्पली कुल (Piperaceae) की इसकी बहुवर्षायु, पराश्रयी लता, काली मिर्च या पिप्पलीलता जैसी, किन्तु बहुत मोटी एवं विस्तृत होती है। काण्ड एव शाखाएं फूली हुई ग्रंथियों से युक्त कडी होती हैं। पत्र—खाने के पान (नागर पान) जैसे किन्तु छोटे, ४-७ इन्च लम्बे, २-३॥ इच चौडे, अडाकार, अनीदार, ऊपरी पृष्ठ भाग चमकीला, ३ सिराओ से युक्त, पुष्प दण्ड---पत्रकोण (पत्र तथा शाखा के मध्य भाग) से निकला हुआ, सीधा लाल रग के नन्हे २ फूल एव फलो के गुच्छो से युक्त होता है। पुष्पदण्ड मे कई शाखा प्रशाखाए होती है, जिस पर गुच्छे १॥ इच लम्बे एव चौथाई इच मोटे होते है। फूल व फल वर्षा के अन्त मे आते हैं।

फल—बहुत छोटे, गोल, इच के अष्टमाश भाग के व्यास के, कुछ सुगंधित एव कडवे (चरपरे) होते है। मालूम नही इन फलो को गजपीपल (पीपल जैसे किंतु उससे मोटे और लम्बे) कैसे कहा जाता है? सभव है इस पिप्पली की ही कोई अन्य जाति की लता हो, जिसे चव्य मानकर उसके मोटे, लम्बे पिप्पली सदृश फलो को गजपीपल कहते हो। आधुनिक वैज्ञानिको की गज पीपल का वर्णन गजपीपल के प्रकरण मे पीछे यथास्थान देखिये।

नोट—लता के काण्ड, मूल एव शाखाओं के छोटे २ धूसर रंग के टुकडों को ही चव्य कहते हैं। कोई २ काली मिर्च की जड को ही चव्य मानते हैं। चरक के दीपनीय, तृप्तिघ्न, अर्शोघ्न, शूलप्रशमन एव कटु स्कन्ध में तथा सुश्रुत के पिप्पल्यादि गण मे इस की गणना है। अन्य आचार्यों ने पचकोल और षडूषण[1] मे इसे लिया है।

इसका मूल निवास-स्थान मलाया द्वीप है, किन्तु भारत मे अति प्राचीन काल से विशेषत मलाबार, बगाल व कूचबिहार मे इसकी लताए पाई जाती हैं।

नाम—सं-चव्य, चविका, उपणा इ। हि--चव्य, चाभ, चवक इ। म—चवक, काकला, चावचिनी। गु--चवक। द—चई, चोई, चेअर। ले—पायपर चावा, पा आफिसिनारिम (pofficinarum)

गुणधर्म व प्रयोग—कफ वातशामक, पित्तवर्धक, दीपन, पाचन, वातानुलोमन, यकृदुत्तेजक, कृमिघ्न, आदि इसमे प्राय पीपलामूल के ही सब गुण है। इसमे अर्शोघ्न गुण की विशेषता है।

यह अरुचि, अग्निमाद्य, अजीर्ण, अतिसार, उदर-रोग, वृक्कव्याधि- कास, श्वास आदि मे प्रयुक्त होती है। अर्श या गुदजरोगो मे इसे (चव्य चूर्ण) सीधु (ईख के सिरके

[1] पिप्पली, पिपरामूल, चव्य, चित्रक व सोंठ के मिश्रण को पचकोल कहते हैं। यह रस व विपाक मे कटु, रोचक, तीक्ष्ण, उष्ण, पाचक, उत्तम दीपक, वातनाशक तथा गुल्म, प्लीहा, उदर-रोग, अफरा व शूल नाशक एव पित्त प्रकोपक है।

उक्त पचकोल (पचोषण) के द्रव्यो में कालीमिर्च मिला देने से षडूषण कहलाता है। इसमें उक्त सब गुण है। तथा यह अधिक रूक्ष, उष्ण और विष नाशक है।

चव्य

PIPER CHABA HUNTER.




या मधु) के साथ देते हैं। या चविकासव का प्रयोग करते हैं। प्रतिश्याय पर—इसका चूर्ण मधु के साथ या चाय मे डालकर सेवन कराते हैं।

(१)जलोदरादि उदर रोग पर—चव्यादि क्वाथ-चव्य, चित्रक, सोठ व देवदारु को गोमूत्र मे पकाकर छान कर उसमे निसोत चूर्ण मिला पीने से लाभ होता है। (वृ नि र)

(२) वमन व कफातिसार पर—चव्यादि क्वाथ-चव्य, अतीस, कूठ, कच्ची बेल-गिरी, सोठ, कुडा छाल, इन्द्रजी हरड का क्वाथ पिलाने से लाभ होता है (व से)

(३) कफजप्रमेह-चव्यादि क्वाथ-चव्य, अरणी, त्रिफला और पाठा के क्वाथ मे शहद मिला कर सेवन कराने से लाभ होता है (च. रा)

(४) मद्यविकार ( पानात्यय ) पर—चव्यादि चूर्ण-चव्य, कालानमक हीग, बिजोरा नीबू का गूदा (सुखाया हुआ) और सोठ के समभाग चूर्ण को मद्य (शराव) मे मिला कर पिलाने से लाभ होता है (यो. र)

(५) मेद-रोग पर ( चव्यादि सक्तु प्रयोग ) चव्य, श्वेत जीरा, सोठ, मिर्च, पीपल,हीग, काला नमक और चित्रक इनके मिश्रित १ मा. चूर्ण को जौ के सत्तू मे दही के पानी (मस्तु) के साथ अच्छी तरह मिला कर पीने से मेद (चरबी) कम होकर अग्नि प्रदीप्त होती है (भै र)

(६) सग्रहणी पर—चव्यादि चूर्ण-चव्य, चित्रक, बेल-गिरी- व सोठ समभाग मिश्रित चूर्ण की १॥ २ मा. की मात्रा मे तक्र के साथ सेवन से दुःख दायक सग्रहणी दूर होती है (वृ. नि र)

(७) क्षय रोग पर—चव्यादि चूर्ण-चव्य, त्रिकटु (सोठ, मिर्च, पीपल) और वाय विडग के चूर्ण को (३-४ मा. की मात्रा मे) मधु व घृत के साथ मिला कर सेवन करावे (व से)

पीपला मूल के अभाव मे चव्य का प्रयोग, तथा छोटी पीपल के स्थान मे इसके फलो का प्रयोग करते हैं।

फल—कटु, तीक्ष्ण, उत्तेजक दीपक तथा प्रतिश्याय, उदर-पीडा आदि नाशक है। अपस्मार मे इसके महीन चूर्ण का नस्य देते हैं।

(८) अग्नि दीपनार्थ तथा श्वास-प्रकोप पर—फलो के चूर्ण को अदरख रस व मधु के साथ दिन मे २ बार लेने से पाचन शक्ति बलवान होती है।

इसके चूर्ण को खाने के पान के रस के साथ या पान के बीड़े के साथ सेवन करने से नवीन कफोत्पत्ति नही होती, तथा श्वास-प्रकोप की शांति होती है।

(९) अतिसार पर—फलो के चूर्ण को आम की गुठली की गिरी के साथ पानी मे पीस छान कर पिलावे।

(१०) प्रतिश्याय पर—इसके चूर्ण को शहद के साथ अथवा चाय मे डाल कर पीने से शीघ्र लाभ होता है।

मूल—विषनाशक है। इसकी जड के रस मे काली मिर्च का चूर्ण मिलाकर पिलाने से वमन होकर विष की निवृत्ति होती है।

फूल—इसके पुष्प श्वास, कास, क्षय और विष-नाशक हैं।

अर्क--भवका ( नलिका-यंत्र ) द्वारा खीचा हुआ इसके पचाङ्ग का अर्क अति रुचिकारी तथा विशेषत अर्श आदि गुदज-रोग नाशक होता है।

नोट--मात्रा--चव्य चूर्ण १-२ माशा तथा फल चूर्ण--२ से ४ या ८ रत्ती तक।

## विशिष्ट योग—

(१) चव्यादि घृत--चव्य, सोठ, काली मिर्च, पिप्पली, पाठा, यवक्षार, धनिया, अजवायन, पीपलामूल, काला नमक, सेधा नमक, चित्रक, बेलगिरी और हरड समभाग कुल १ सेर का कल्क कर, गोघृत ४ सेर, उत्तम जमा हुआ दही १६ सेर व जल १६ सेर मे एकत्र मिला, घृत सिद्ध करले। मात्रा—६ मा० से १ तो० तक, सेवन से मल व वात का अनुलोमन होता तथा प्रवाहिका, गुदभ्रंश, मूत्रकृच्छ्र, गुदशूल, वक्षण-शूल आदि नष्ट होते है। (भै० र०)

चव्यादि घृत न० २—चव्य, पाठा, त्रिकटु, पीपलामूल, धनिया, बेल की छाल, जीरा, हल्दी, तुलसी, हरड व सेंधा नमक १-१ तो० लेकर सबका कल्क कर, उसमें गोघृत ५२ तो० तथा घृत से चौगुना जल मिला, यथाविधि घृत सिद्ध करले। मात्रा—१ तो० से १॥ तो० तक गर्म दूध के साथ सेवन करने तथा इस घृत की मालिश से अर्श के मस्से, वातरोग एव अश्मरी मे लाभ होता है। (हा० सं०)

चव्यादि घृत न० ३—चव्य, कुटकी, इन्द्र जौ, सोया और पाचो नमक ( सेंधा, संचल, सामुद्र, काच, विड ) ५ ५ तोला लेकर कल्क करें।

तथा उक्त द्रव्यों को १-१ सेर पानी लेकर, जोकुट कर ७२ सेर पानी मे पकावे। चतुर्थांश क्वाथ शेष रहने पर, छानकर उसमे उक्त कल्क और ४॥ सेर घृत मिला, घृत सिद्ध करले।

१ से २ तो० की मात्रा मे सेवन से अर्श नष्ट होकर ग्रहणी दीप्त होती है—(भा० भै० र०)

नोट—श्वास, कास नाशक चव्यादि घृत का पाठ वाग्भट मे देखिये। गुल्म, प्रमेहादि नाशक चविकासव अन्य ग्रन्थों मे या हमारे बृ० आ० सग्रह मे, स्वरभेद, पीनसादि नाशक चव्यादि चूर्ण भै० र० मे तथा चव्यादि लौह रस ग्रन्थों मे देखिये।

# चांगेरी ( Oxalis Corniculata )



शाकवर्ग एव अपने ही चागेरी कुल[1] (Geraniaceae) की इसकी लता भूमि पर फैलने वाली, पत्र-काण्ड-भूमि से कुछ उठा हुआ लम्बा, जिसमे पत्र—प्राय तीन-तीन ( कही चार चार भी ) सयुक्त, गोलाकार के, पुष्प—नन्हे-नन्हे पीत वर्ण के पुष्पदण्ड पर होते हैं। फली—१-१॥ इंच लम्बी गोल ( गावदुम जैसी ), रोमावृत एवं इसके बीज छोटे-छोटे बादामी रग के होते है। पुष्प और फल शरद ऋतु मे आते हैं।

यह भारत में सर्वत्र प्राय उष्ण प्रदेशों की आर्द्र भूमि मे खडहर या घरो के आस-पास तथा छोटे छिछले पानी के या झरनों के किनारे प्रचुरता से पाई जाती है।

नोट--(१) चरक के अम्ल स्कंध मे इसका उल्लेख है तथा अतिसार, अर्श आदि के प्रयोगो मे ली गई है।

(२) इसकी एक बडी जाति होती है, जिसे बडी चागेरी (Oxalis Acetosella, Linn) कहते हैं। इसके पत्ते अपेक्षाकृत बडे, पत्रनाल बहुत लम्बे, इसका काण्ड रक्ताभ ग्रंथिल तथा पुष्प-दल श्वेत या हलके गुलाबी रंग

१ इस कुल की लता का पतला दुर्बल प्रणत तना होता है। जिसमें लम्बे-लम्बे पर्व एवं पर्व ग्रन्थियो से मूल निकलती है। यह तना पत्रकोण से निकल कर भूमि पर कुछ दूर तक फैल कर नयी आगन्तुक मूल पैदा करता है जो नये पौधे को जन्म देती है। इस प्रकार के कई ससर्पि (Runner) मानू पोधा से पैदा होकर चारो ओर फैल जाते हैं। दूर्वा, चूका, ब्राह्मी आदि मेभी यही प्रकार पाया जाता है, यद्यपि इनके कुल भिन्न-भिन्न है।

## चांगेरी
## OXALIS CORNICULATA LINN.




के होते है। इनका गुणधर्म एवं उपयोग प्रस्तुत चांगेरी जैसा ही है।

(३) अमरोला (अमरूल) जिसका वर्णन प्रथम खंड में आया है, वह इससे भिन्न अमलवेत का एक प्रकार है। चूका (चुक्र) भी इससे भिन्न है। चूका का प्रकरण देखिये।

### नाम —

सं०--चांगेरी, अम्लपत्रिका इ०। हि०--चांगेरी, तिनपतिया, खटकल, अम्लोनिया इ०। म०--आंबटी, आंबोटी। गु०--खाटी लुणी, चांगेरी। बं०--आमरूल, त्रिपती। अं०--इंडियन सोरेल (Indian sorrel)। लै०--ऑक्जेलिस कॉर्निकुलेटा।

### रासायनिक संगठन—

इसमें पोटासियम और आक्जेलिकएसिड पाये जाते हैं।
प्रयोज्य अंग-पञ्चांग।

### गुणधर्म व प्रयोग—

लघु, रूक्ष, अम्ल, किंचित कषाय, उष्णवीर्य (यूनानी मतानुसार शीत वीर्य) विपाक में अम्ल। यह कफवात शामक, पित्तवर्धक, रोचन, दीपन, यकृदुत्तेजक, ग्राही, कुष्ठ मारक, लेखन, वेदना-स्थापन, हृद्य, रक्तस्तंभक, दाह-प्रशमन, मूत्रल, संकोचक (सूक्ष्म धमनियों का संकोचन कर रक्तस्राव रोधक) है। मादकविष (विशेषत धत्तूर व अफीम विष) नाशक तथा अरुचि, अग्निमांद्य ग्रहणी, अर्श, रक्तातिसार, रक्त-प्रवाहिका, गुदभ्रंश, हृद्विकार, कामला, ज्वर (विशेषत चातुर्थिक ज्वर) आदि में इसका प्रयोग होता है।

व्रण-शोथ, शिर शूल आदि में तथा अर्म (नेत्र-श्वेत-भाग का रोग, एक त्रिकोणाकार या अर्ध चन्द्राकार प्रवर्द्धन जो शुक्लास्तर पर भीतरी नेत्र-कोण में पैदा होता है जिसे नाखूना भी कहते है), शुक्ल (फूली) आदि नेत्र विकारों में इसका लेप आदि करते है। मदात्यय में इसका स्वरस पिलाते है। बालकों के वमन, बेचैनी आदि में इसे देते हैं। धतूरा या अफीम के विष पर इसका स्वरस पिलाते है। त्वचा के मसे पर रस का मर्दन करते हैं। दाह पर--पत्र रस का लेप करते है। मसूढों के शोथ आदि विकारों पर पत्र-रस से कुल्ले करते है। वस्तिप्रदेश पर इसके लेप से मूत्र खुल कर हो जाता है। मौसमी बुखार में--पत्र पानी में पीस छान कर पिलाते हे।

१. उन्माद पर---इसके पत्ते १ पाव तक घृत मे छोंक कर केवल नमक डाल कर शाक पका कर पागल जितना खा सके उतना रोटी के साथ खिलावें। (यदि अधिक प्रमाण मे शाक बनाना हो, तो उक्त पत्रों के साथ ही बथुआ या पालक व चौलाई पत्र मिलालें)। फिर उसे एक कमरे मे बन्द करदे। और कोई दवा न दे। इस प्रकार २१ दिन तक केवल उक्त शाक व रोटी उसे खिलावे। उसके सिर पर तैल लगा सकते है। उसके कपडे आदि साफ सुथरे रक्खे। परीक्षित है।

—कविराज पं० विश्वनाथ त्रिपाठी आयुर्वेदाचार्य मु पो. सिघावे (रामकोला) जि. देवरिया
(धन्वन्तरि गुप्त सिद्धप्र योगांक से)

चागेरी का रस, काजी और गुड समभाग लेकर सबको अच्छी तरह मथकर तीन दिन पिलाने से भी उन्माद (पागलपन) नष्ट हो जाता है। (व० से०)

२ शिर शूल—पित्त-प्रकोप जन्य सिर-पीडा एवं सिर मे जडता हो, तो इसके पचाग को महीन पीस, पानी मे पका, उफान आने पर उसमे श्वेत प्याज का थोड़ा रस मिला, उतार कर ठडा होने पर लेप करे तथा इसी का सिर के तालु पर धीरे धीरे मर्दन करें। तत्काल लेप के सूखते ही शाति प्राप्त होती है। (व गुणादर्श)

३ शीत पित्त पर—इसके पत्र-रस मे कालीमिर्च का महीन चूर्ण और आग पर पतला किया हुआ घृत मिला शरीर पर मालिश करते है।

४ हैजे पर—इसके १ तोला स्वरस मे थोडा काली मिर्च का चूर्ण मिला १ पाव पानी मे पीस छानकर थोडा थोडा पिलाते हैं।

५ अग्निमाद्य पर—इसके ताजे पत्तो की कढी या चटनी बना कर सेवन करने से पाचन-शक्ति मे सुधार होकर-क्षुधा बढती है। पत्तो के साथ पोदीना, काली मिर्च व नमक मिलाकर चटनी बनाते है।

६ जीर्ण अतिसार पर—पत्तो को तक्र या दूध मे उबाल कर दिन मे २-३ बार देते है।

७ नेत्र के पुराने श्वेत दाग (फूली) जाला आदि पर इसके स्वरस का अ जन करते है। पत्रो कोपीसकर नेत्रो पर बाधना व पत्तो के पानी को आख मे टपकाना लाली को मिटाता व दर्द कम करता है।

८ उदर—शूल पर—इसके पत्तो के क्वाथ मे थोडी भुनी हुई हीग बुरक कर पिलाते हैं।

९ गुदभ्र श पर—इसके रस मे घृत को सिद्ध कर गुदा पर लेप करते है। सेवनार्थ-चागेरी घृत का प्रयोग विशिष्ट योगो मे देखिये।

१० व्रणशोथ पर—इसके पचाङ्ग को पीस कर पुल्टिस जैसा बनाकर बाधने से, पीडा व जलन दूर होकर शोथ बिखर जाती है।

११ अन्तर्दाह पर—इसके पत्रो को ठडाई की तरह पीस छानकर मिश्री मिला पिलाते है

नोट—मात्रा स्वरस ? माशे से १ तोला तक। यूनानी मतानुसार- फुफ्फुस विकार एवं शीत प्रकृति वालों के लिये यह हानिकर है। हानिनिवारणार्थ गरम मसाला देते है।

चागेरी घृत न. १—सोठ, पीपरामूल, चित्रक, गज-पिप्पली (अथवा चव्य), गोखुरु, पिप्पली, धनिया, बेल-गिरी, पाठा (पाढ) और अजवायन समभाग मिलित कल्क करे। कल्क से चौगुना गोघृत, घृत से चारगुना चागेरी स्वरस (अथवा जितना घृत लिया जाय उतना ही यह स्वरस लेवें) तथा स्वरस के बराबर ही दही एव उतना ही पानी मिला कर घृत सिद्ध कर लें। मात्रा—६ माशे। यह घृत दुष्ट वातकफ को तथा अर्श, ग्रहणी, मूत्रकृच्छ्र, प्रवा-हिका, गुदभ्रंश, आनाह आदि रोगो को दूर करता है। सग्रहणी मे जब आव आवे, बार २ टट्टी जाने से गुदा की वलिया निर्बल हो गई हों, टट्टी करते समय कु थन करना पडे एव कु थन करते २ गुदा का भाग बाहर निकले (काच निकले), पेट मे आध्मान, अरुचि हो तब इसको सेवन करावें। (भै. र) यदि अन्य कारणो से केवल गुदभ्र श हो, तो—

चागेरी घृत न २—चागेरी का रस जितना लेवें, उतना ही बेर का क्वाथ, उतना ही खट्टा दही और स्व-रस का चतुर्थांश घृत लेकर उसमे सोठ व यवक्षार का कल्क (घृत का चतुर्थांश) मिला घृत सिद्ध कर ले। मात्रा—६ मा सेवन से काच निकलने की पीडा दूर होती है (भै र) शूलयुक्त अतिसार मे भी इस घृत से लाभ होता है।

चागेरी घृत न० ३—(बालको के अतिसार और ग्रहणी-विकार पर)—चागेरी रस का समभाग पानी तथा चतुर्था श घृत व बकरी का दूध एकत्र करे उसमे—मजीठ, धाय के फूल, लोध, कैथ, नीलोफर, सेंधानमक त्रिकटु, कूठ, बेलगिरी व नागरमोथा इनका कल्क (घृत से चौथाई भाग) मिला घृत सिद्ध करले। इस घृत को दूध के साथ पिलाने से या वैसे ही बार बार चटाने से बच्चो का अतिसार एव ग्रहणी—विकार ठीक होता है। (व० से०) और भी चागेरी घृत के पाठ ग्रन्थो मे देखिये।

२ शर्बत—पत्तो को घोटकर शक्कर के साथ शर्बत बना, १ तोला सेवन से यह प्यास मिटाता, यकृत को बल देता व ज्वर कम करता है। मूत्राशय के शोथ को भी दूर करता है।

३. अवलेह—पत्ते घोटकर पकाने से गाढा होने पर शहद या शक्कर मिलाले। १।। से १ माशा तक सेवन से पाचन करता व जिगर की गरमी भी कम करता है।

४ क्षार—इसके पंचाग को जलाकर, राख पानी मे घोटें और निथार कर आग पर पकावें। क्षार हो जाने पर निकाल रखे। १-२ रत्ती देने से पाचक हो तृष्णा, शोथ, स्वप्नदोष-नाशक है।

५ रूमी शिगरफ (हिंगुल) भस्म—१ तोला हिंगुल कडछे मे धीमी आंच पर रख ऊपर से १ सेर तक इसके स्वरस का चोया देवें। फिर उसे काच के पतले पात्र (Glass Tlask) मे रख ऊपर से ५ तोला गधक-तेजाब भर कर कढाई मे रेतमे रख (बालुकायत्र) आच दे जब तेजाब उड जाय, धु वा बद हो जाय, तब आच बन्द करदें। उत्तम श्वेत भस्म प्राप्त होगी। मात्रा—१ चावल—उत्ताम शक्तिवर्धक योग है, ऊपर से घृत दुग्ध आदि का प्रयोग करें।

—श्री शेख फैय्याज खा आयुर्वेद-शास्त्री
भीनमाल (जालोर)

चाद [छोटा]—देखिये—सर्पगन्धा चादनी— दे० नगर। चाकवत—दे० चूका।

# चाकसू (Cassia Absus)

शिम्बीकुल के पूतिकरंज उपकुल (Caesalpiniaceae) के इसके एक वर्षायुक्ष प १-२ फुट ऊंचे, चिपचिपे एवं रोमश होते हैं। पत्र-लम्बी सीको पर, सयुक्त, पमाडपत्र जैसे, पत्रक चार-चार १-२ इंच लम्बे, प्राय कुठिताग्र, तथा पत्रक द्वय के मध्य मे एक गन्थि से युक्त, पुष्प—हल्के पीले या लालिमायुक्त पीले, अति छोटे २ फली-१-१।। इच लम्बी, कुछ टेढी, जिसके भीतर ५-६ बीज चिपटे, कड़े चमकीले, काले भूरे रग के, सिरे पर किंचित् नुकीले, लम्बाई चोडाई मे $\frac{1}{3}$ से $\frac{1}{8}$ इन्च के, ऊपर का छिलका मोटा, कडा तथा भीतर के दोनो दल हल्के पीतवर्ण के होते हैं।

नाम सं.—चक्षुष्या, अरण्य कुलत्थिका इ। हि—चाकसू, बनकुलथी, वानर इ। म—चिमड, चिनोल गु—चमेड, चिमेड। ले—केशिया एबसस।

रा: सघटन—वीजो मे क्षार प्रतिशत ३ से ७ तक और कुछ मेगनीज पाया जाता है।

गुणधर्म व प्रयोग—बीज-रूक्ष, कषाय, तिक्त, शीतवीर्य, विपाक मे कटु एव कफ पित्तशामक, ग्राही, लेखन, आत्रसकोचक, कूछ मूत्रल, मेद—नाशक तथा नेत्रविकार, ग्रहणी, प्रवाहिका, रक्तातिसार (अधोग रक्तस्राव) मूत्रकृच्छ्र, अश्मरी, क्षत, व्रण आदि मे लाभकारी हैं। दृष्टिमाद्य, नेत्राभिष्यन्द, पोथकी नेत्रस्राव आदि नेत्र-विकारो मे सुरमा के रूप मे तथा पूययुक्त नेत्रशोथ पर अवचूर्णन रूप मे इसका प्रयोग करते हैं। क्षत, व्रणादि, विशेषत जननेद्रिय के क्षतो मे भी इसका उपयोग करते हैं। दद्रु आदि चर्मरोगो मे भी यह लाभकारी है।

शुद्धीकरण—बीजो को आटे की लोई के भीतर रख कर या प्याज के भीतर रख कर या तक्र मे उवाल कर, या नीम पत्र के साथ पानी मे उबाल कर, ऊपर का छिलका दूर कर अन्दर की मज्जा या दालो को अकेले या अन्य उपयुक्त द्रव्यो के साथ मिलाकर प्रयोग करते हैं।

(१) नेत्र-विकारो पर—नेत्रशोथ, पूययुक्त नेत्राभिष्यन्द मे जबकि आखें अति लाल, पूय कोने मे भरा हुआ, भीतर वेदना होती हो, उक्त प्रकार से शुद्ध की हुई (विशेषत तक्र मे उबाली हुई) इसकी गिरी के साथ किंचित् सेंधा नमक व तक्र मिला कल्क बनाकर

प्रातः सायं ५ तो० तक की मात्रा में सेवन करने से नेत्र के समस्त विकार शीघ्र शमन हो जाते हैं।

चाकसू-अंजन—(१) इसके शुद्ध बीज, फिटकरी भस्म (फिटकरी चूर्ण को गोघृत में मिला, रबड़ी जैसा बना लोहे की कड़ाही में, तीव्र आंच पर रखें, कड़छी से चलाते रहें, काली भस्म हो जाने पर उतार लें), जसद भस्म, अफीम, लोंग व छोटी इलायची बीज १-१ तो० और गोघृत ६ तो० सबको ताम्र-पात्र में नीम के डंडे से घोट कर अंजन तैयार करें। इसे रात्रि के समय लगाने से रोहे, नेत्र की लाली, अश्रुस्राव दूर होते हैं। (र० नं० सार)

(२) अंजन २—बीजों को पोटली में बांधकर गोमूत्र के स्वरस में दोलायन्त्र-विधि से स्वेदन करें, फिर छिलकों को साफ कर अन्दर की दाल को महीन पीस चूर्ण करें। इसे रात्रि के समय एक बार के लगाने से ही नेत्राभिष्यन्द में परम लाभ होता है।

नोट- पाक के अन्यान्य उत्तमोत्तम प्रयोग हमारे वृ० पाक-संग्रह में देखिये।

# चाक्तिक[1] (chaktik)



इस लघु क्षुप की ऊंचाई लगभग ४ इंच, श्वेत पीताभ वर्ण का, पृथ्वी में १ इंच तक गहरा गया हुआ इसका मूल तन्त्वाकार होता है। मूल के ऊर्ध्वभाग से ही पत्र-विहीन २-२॥ इंच की १५-२० उच्चतक लम्बी पतली शाखायें स्फुटित होती हैं। इन्हीं शाखाओं के अग्र-भाग पर नील वर्ण के पुष्प विकसित होते हैं। पुष्प लम्बाई में चौड़ाई से तिगुने होते हैं। शाखाओं के मूल में दो लघु पत्र होते हैं, जो पुष्प के विकसित होने पर प्रायः गिर जाते हैं।

उत्पत्ति, देश और काल—कुल्लू से लेकर लगभग १०० मील पूर्वोत्तर दिशा में, लाहौर प्रदेश में हिमालय के ऊंचे शिखरों पर यह बूटी प्राप्त होती है। शीतकाल के बाद ग्रीष्म में वहां पर अन्य जड़ी बूटियों के साथ यह भी दृष्टिगोचर होती है। यह बूटी कीलंग वाला, कीलंग तथा मोरचा नाला में तथा चिस्पा के ऊपरी प्रदेशों में प्रभूत परिमाण में प्राप्त होती है। ज्येष्ठमास में यह प्रादुर्भूत होती है, आश्विन मास के अन्त में हिमपात के कारण सब बूटियां लुप्त हो जाती हैं। लाहौर प्रदेश में इसे चाक्तिक कहते हैं।

## गुणधर्म व प्रयोग—

यह अति तिक्त, शीतवीर्य रक्तशोधक, पित्तशामक तथा विषम ज्वर नाशक है। जीर्ण विषम-ज्वरों में तो यह रामबाण सिद्ध हुई है।

एक माशे की मात्रा में सुखोष्ण जल से दिन में ३ बार देने से यह विषमज्वर को दूर भगाती है। ज्वर से पूर्व यदि इसका सेवन किया जाय तो ज्वर के वेग को भी रोकती है। ज्वर चाहे कितना ही तीव्र क्यों न हो इसका प्रयोग निस्संकोच किया जा सकता है। इससे कोई उपद्रव नहीं होता। जीर्ण विषम ज्वर में तो यह औषधि अव्यर्थ सिद्ध हुई है, विशेषतः जब कि प्लीहा बढ़ जाती है।

मैंने शतशः रोगियों पर इसका प्रयोग कराके इसके चमत्कार-पूर्ण प्रभाव को देखा है। कई रोगी जो विषम ज्वर से कई महीनों से पीड़ित थे, इस विलक्षण बूटी की ३-४ मात्राओं से ही नीरोग हो गये।

[1] जीर्ण विषमज्वर नाशक इस प्रभावशाली बूटी का वर्णन प्राचीन या अर्वाचीन किसी भी निघण्टुओं में नहीं मिलता। श्रद्धेय श्री कविराज हरदेव जी शर्मा वैद्य वाचस्पति ने इसका संशोधनपूर्वक स्वानुभूत वर्णन धन्वन्तरि भाग १८ अंक ११ में प्रकाशित किया था, उसी का सारांश यहां दिया जाता है।

चान्दमाला—दे०—टगरपादुका। चाभ—दे०—चव्य।

# चाय [ Camellia Theifera ]

चविका (चाय) कुल (Ternstroemiaceae) की प्रमुख, सर्व प्रसिद्ध औषधि है। इसके सदैव हरितक्षुप, चिकने किंचित् रोमश होते है। खेती की सरलता एव उत्तम चाय के उत्पादनार्थ ये क्षुप ऊपर से समय समय पर काट दिये जाते हैं, जिससे ये ४-५ फुट से अधिक ऊचे न बढने पावें। पत्र—२-६ इच तक लम्बे, १-१॥ इच चौडे कही कही इससे भी अधिक लबे व चौडे, लम्बगोल, नोकदार प्राय चिमडे, दन्तुर, ऊपर से चिकने, निम्न भाग मे किंचित् रोमश, सूक्ष्मातिसूक्ष्म छिद्र—युक्त (इन छिद्रो मे एक प्रकार का विशिष्ट गंध युक्त तैल द्रव्य होता है), पत्र-वृन्त-बहुत छोटा (इन पत्तो की ही चाय बनाई जाती है)। पुष्प १-१॥ इच व्यास के श्वेत, फल या डोडी ½ इंच व्यास की चमडे जैसी ३-५ खडवाली, जिसमें हलके भूरे रग के गोल, कडे छिलके वाले बीज होते है।

इसका मूल स्थान मलाया, चीन और जापान है। अब तो गत ३०० वर्ष से भारत मे—आसाम, बगाल नीलगिरी, बिहार, उडीसा, मद्रास, पंजाब, त्रावणकोर दार्जिलिंग, नेपाल, देहरादून आदि प्रांतो मे तथा सीलोन मे इसकी खूब खेती होती है। इङ्गलैंड, अमेरिका आदि में भी इसकी खेती की जाती है। किंतु ससार मे अब सबसे अधिक चायोत्पादक देश भारत ही है। सब देशों की अपेक्षा अधिक इसका निर्यात भारत से ही होता है दूसरा नम्बर सीलोन का है।

नोट—१ भारत में चाय का प्रचार १७ वीं शताब्दी मे इंग्लैंड की ईस्ट इंडिया कम्पनी द्वारा हुआ। इस कम्पनी ने ही इसकी विभिन्न स्थानो मे खेती करवाने तथा इसके उत्पादन से लाभ उठाना प्रारंभ किया। तबसे इसके उत्पादन मे धीरे धीरे प्रगति एव सुधार होता गया। सन् १६०७में भारत की चाय अन्य देशों की चाय से अधिक श्रेष्ठ मानी गई, तथा इसका प्रचार खूब प्रचुरता से बढने लगा। अब तो यह एक मात्र सर्व श्रेष्ठ सर्वप्रिय पेय, सब पेय पदार्थों की सार्वभौम सम्राज्ञी बन गई। प्रचार द्वारा यह इतनी सर्व सुलभ कर दी गई है कि अन्य देशो की




बात अलग रही। भारत से अब शायद ही ऐसा कोई स्थान हो, जहा इसका पान न किया गया हो, या इसके आदी न होगये हो।

२. चाय के प्रकार—पत्तों को पौधों से तोडने के बाद शुष्कीकरण-प्रणाली द्वारा जो शीघ्र ही शुष्क कर लिये जाते है, वे कुछ हरे रहने से हरी चाय (Thea Viridis), तथा देर से शुष्क किये हुए पत्ते कुछ काले, श्याम वर्ण के रहने से काली चाय (Thea Bohea) कहलाते है। बाजारो मे हरी चाय के इम्पीरियल, हायसिन, यग हायसिन, टॉनिक, स्किन व गन पाउडर ये भेद, तथा कालीचाय के कंगू, पिको, सुचाग और उलग नाम के भेद पाये जाते हैं। इनमें इंपीरियल चाय (Imperial tea) सबसे श्रेष्ठ मानी जाती है। यह शीतकाल में होती है,

पत्र कोमल होते है। किन्तु जो पत्ते वसंत के बाद ग्रीष्म में तोडे जाते हैं। वे कुछ कुछ कडे होते हैं। इन सब पत्तों को शुष्क कर विधिपूर्वक वाष्पीकरण विधि से सेंककर-मोटे पत्र, छोटे पत्र, मोटा चूर्ण, बारीक चूर्ण, अति महीन चूर्ण आदि को पृथक् कर डिब्बों आदि में विक्रयार्थ भेजते हैं। हरी चाय में तथा उसके इस शाही (Imperiall) भेद मे चाय-पत्रो का प्रभावकारी उड़नशील तैल ही अधिक प्रभावशाली एवं उत्तेजक होता है।

इसके अतिरिक्त नींबू, गुलाब, चमेली आदि अन्यान्य पुष्पो के सयोग द्वारा भी चाय सुगंधित कर प्रस्तुत की जाती है।

आजकल तो भिन्न २ वृक्षो की पत्तियों मे भिन्न २ रगो की पुटे देकर निर्माण की हुई अनेक प्रकार की कृत्रिम चाय की भी बाजारो मे भरमार है। इस प्रकार की कृत्रिम चाय-निर्माण की कला मे चाइनीज लोग बडे प्रवीण है। किंतु इन भिन्न २ वृक्षो की पत्तियो द्वारा निर्मित चाय मे असली चाय के केफीन (Caffeine) आदि प्रभावशाली तत्वो का नितान्त अभाव होता है। अत यह कृत्रिम चाय, असली चाय-पत्रो के साथ मिश्रण कर, डिब्बो मे भर कर बाजारो मे भेजी जाती है। (नाडकर्णी)

## नाम—

हि०—चाय, चाह, चा। सं०—चहा। गु० बं०—चा। अं०—टी (Tea)। ले. केमेलिया थीफेरा के. थी. (C Thea)

### रासायनिक संघटन—

इसमे मुख्य द्रव्य केफीन या थीइन Caffeine or Theine) प्र श ३ २२ से ४ ६० तक तथा टैनिक एसिड २६ २५ तक, उड़नशील सुगंधित तैल ½ से १ तक। स्थिर तैल ४ तक, तथा यूरिक एसिड शर्करा, गोंद, वसा, काष्ठ के अ ग आदि द्रव्य पाये जाते हैं। केफीन प्राय अधिकाश मे चाय के द्वारा ही विक्रयार्थ प्राप्त किया जाता है।

नोट—शीतकाल मे तोडे हुए इसके पत्रो मे टेनिन (टेनिक एसिड), ग्रीष्म काल में तोडे हुए पत्रों की अपेक्षा कम होता है, अत यह उत्तम तथा कुछ महगी (तेज-मूल्य मे) मिलती है। कम मूल्य वाली अर्थात् अधिक टेनिन वाली चाय, विशेषतः उसके बारीक चूर्ण में अत्यधिक टेनिन होने से स्वास्थ्य के लिये महान हानिकर होती है।

चाय पत्र के बडे टुकडो की अपेक्षा, इसकी धूल या मोटे चूर्ण (Dust) मे टेनिक एसिड अधिक और अति सूक्ष्म चूर्ण (Powder flower) मे तो अत्यधिक होता है। होटलो मे कम खर्च मे अच्छा रग लाने तथा अधिक दूध का भास कराने के लिए प्राय पाउडर-टी ही उपयोग मे ली जाती है। यह सबसे अधिक हानिकर है।

## गुणधर्म व प्रयोग—

चाय-पत्र-तिक्त, कषाय, विपाक मे कटु, उष्णवीर्य, कफहर, वातवर्धक, पाचक, सारक, प्रमाथी, उत्तेजक आदि गुणविशिष्ट है।

दुग्ध मिश्रित, यथोचित विधि से बनाई हुई चाय (फाट) स्वादु, कुछ स्वेदल, कफहर, किंचित् उत्तेजक, कामोत्तेजक, शीत-निवारक, श्रमहर, मूत्रल, जडता-नाशक तथा ज्वर, प्रतिश्याय, सिर दर्द मे लाभकारी एव पक्षवध, कास, कृच्छ्रश्वास, रक्ताल्पता आदि निवारक है। मूत्रल होने से कामला, मूत्रावरोध और जलोदर मे भी कुछ लाभ करती है।

किन्तु ध्यान रहे—उक्त गुणो की यथायोग्य प्राप्ति तभी होती है जब असली चाय-पत्रो मे अवस्थित केफीन और टेनिन नामक घटको की मात्रा अत्यधिक सेवन मे न आने पावे।

इसमे जो केफीन द्रव्य है उसके कारण यह उत्तेजक एव स्फूर्तिदायक प्रतीत होती है। उसके पीते ही कुछ समय के लिये नाडी-सस्थान या स्नायुओ मे एक चेतन-शक्ति सी दौड जाती, एव स्फूर्ति सी मालूम देती है। चाय के इस केफीन नामक घटक द्वारा शरीर की सज्ञावाहक एव चेष्टावाहक नाडियो पर तुरत ही अप्राकृतिक प्रभाव पडने से, ये नाडिया कुछ समय के लिए अधिक कार्य करने लगती है, इसी को हम स्फूर्ति समझ लेते है। किंतु इस अल्पकालीन स्फूर्ति से हमारी प्राकृतिक ऊष्मा तथा नाडियो की कार्य-क्षमता का, निरतर चाय के सेवन से शनै शनै ह्रास होता जाता है। वे शिथिल होती जाती है, तथा उन्हे सतेज करने के लिए बार बार चाय पीनी

र डती है। परिणाम वही होता है, जो एक परिश्रम से थके हुए भार-वाहक घोडे को बार-बार हंटरों या चाबुक के मारने से होता है। अत ध्यान रहे, चाय का यह स्फूर्तिप्रद तत्व (कैफीन) थोडे ही परिमाण मे शक्तिसंचारक व कुछ लाभकारी अर्थात् श्रमहर, आनन्द-दायक एवं उक्त गुणो का प्रदर्शक होता है। अधिक मात्रा मे यह हृदय, मस्तिष्क एव वातनाडियो की विकृति-उत्पादक होकर अरुचि, वमन, आध्मान, हस्त-पाद कम्पन, मुख विवर्णता, नाडी क्षीणता, मत्तता (Hallucinatin), स्वप्नदोषादि भयकर रोगो को पैदा कर देती है।

चाय-पत्र मे जो टेनिन है वह क्षुधा एवं पाचन-शक्ति का ह्रास-कारक है। तथा इस घटक का प्रमाण भी चाय पत्र मे अधिक होने से, यह हमारे शरीर के, स्वास्थ्य को अत्यधिक हानिप्रद है। पाचन-संस्थान पर इसका बहुत बुरा असर होता है। चाय-पान के समय इस टेनिन के प्रमाण और दूषित प्रभाव को न्यून करने के लिए जो उपाय काम मे लिए जाते है, उनमे से एक यह है कि उबलते हुए गरम पानी को आग से नीचे उतार कर चाय-पत्र डाल कर अधिक से अधिक ५ मिनिट तक ढाक कर छान लें। पत्ती को पानी मे अधिक देर तक उबालने से टेनिन का अंश अधिक आ जाता है। तथा चाय अत्यधिक स्वास्थ्य-नाशक हो जाती है। जिससे सग्रहणी, कोष्ठबद्धता आदि भयंकर रोगो का शिकार होना पडता है।

दूसरी स्मरणीय बात यह है कि शीत प्रधान देशों मे चाय जन्य उक्त कृत्रिम ऊष्मा अधिकाश मे लाभदायक होती है तथापि वहा के लोग भी इसके सेवन से होने वाली विकृतियो से बचने के लिए साथ मे अधिक मात्रा मे असली मक्खन, डबलरोट आदि पुष्टिदायक, तरावट पहुँचाने वाले द्रव्यो का व्यवहार करते है। इसके विपरीत उष्ण प्रधान भारत देश मे केवल शीत ऋतु मे ही नही, अपितु बारहो मास सदैव कोरी चाय ही पी जाती है। नाम मात्र को थोडा दूध (वह भी नकली पाउडर वाला)। किंचित् शर्करा या गुड मिलाकर लिया जाता है। इस प्रकार की चाय पीने मे आन्त्र-क्रिया मे क्षोभ होकर आमाशय मे विकृति एव पाचन-क्रिया का विनाश होता है। इतना ही नही इस प्रकार की चाय का अत्यधिक सेवन, भार की वृद्धि, मस्तिष्क-दौर्बल्य, स्वप्न-दोष, शुक्रतारल्य, पुंस्त्व शक्ति-नाश, आदि भयंकर विकारो को पैदा कर देता है।

ऊपर भारतीय एव पाश्चात्य वैज्ञानिको के मत का जो प्रतिपादन किया गया उसका तथा अन्य विद्वानो के अनुभवपूर्ण कथन का निष्कर्ष यह है कि—

[१] श्रम-परिहारार्थ इसे थोडी मात्रा मे ही पीना ठीक होता है। अधिक पीने से हृदय, मस्तिष्क, वातनाडी या पाचन-संस्थान की क्रिया मे विकृति हो जाती है। [२] यद्यपि यह पाचन व दीपन है, हाइड्रो-कार्बन या हाइड्रोजन युक्त आहार को पचाती है। तथापि टेनिन के कारण यह मलावष्टम्भक है। अधिक एव बार-बार इसके सेवन से पाचन-क्रिया मे मन्दता होती है। [३] इसके अधिक सेवन से हृदय की धड़कन बढकर ज्ञान-तन्तुओ मे क्षोभ, तथा उनमे ही किसी स्थान पर तीव्रशूल [न्यूरलजिया], चक्कर, आना [व्हर्टिगो] एवं आक्षेप जैसे लक्षण उत्पन्न होते है। [४] इसमे जो कैफिन द्रव्य है [यद्यपि यह काफी की अपेक्षा इसमे कम होता है] वह मूत्रल, हृदयोत्तेजक एवं रक्ताभिसरण मे भी उत्तेजना निर्माण करने वाला है। तथा वृक्क और मूत्रनलिकाओ को निर्बल कर देता है। [५] दाह, उन्माद, निद्रानाश, अम्लपित्त, अतिसार, हिस्टीरिया, प्रवाहिका, अर्श, धडकन, शुक्रतारल्य, अग्निमाद्य, शुष्क कास, वृक्कप्रदाह इन रोगो से पीडितो को तथा बालको को चाय नही देनी चाहिए। बालको को चाय पिलाना, शराब पिलाने से भी अधिक हानिकर है। [६] काफी की अपेक्षा चाय मे टेनिन नामक कषायाम्ल की अधिकता होने से वह विशेषत आन्त्र-स्रोतसो को अवरुद्ध करता एव अवष्टम्भकारक है।[1] [७] वास्तव मे चाय का कुछ

[1] आधुनिक जापानी वैज्ञानिकों ने चाय के इस टेनिन के एक विशिष्ट गुण का नूतन आविष्करण किया है। उनका कथन है कि परमाणु बम के विस्फोट से होने वाले भयंकर दुष्परिणामो को यह अधिकाश में दूर कर

भी शरीर पोषणावश्यक मूल्य [Caloric value] नही है। चाय-पान यह एक साधारण संस्कारित जल-पान है। इसका उपयोग एक पेय औषधि स्वरूप मे ही इस प्रकार करना ठीक होता है।

चाय-पत्र या चूर्ण २ से ३ माशे तक किसी वस्त्राच्छादित उत्तम पात्र के ऊपर वस्त्र पर रख, उस पर २० तोला तक उबलता हुआ पानी, २॥ तोला दूध और १ तो. शक्कर का मिश्रण डाल कर सब को छान ले। अथवा उक्त जल के डालने पर ४-५ मिनट तक ढाक कर फिर उसमे दूध और शक्कर मिलावे।

ध्यान रहे दूध और शक्कर के अधिक मिलाने से कफविकार अग्निमांद्य एवं मलावष्टम्भ प्राय. होता है।

(क) पित्त-प्रकृति वालो को, जिन्हे उष्णता सहन नही होती उन्हे यदि चाय लेनी भी हो, तो उक्त प्रमाण से कुछ अधिक दुग्ध, शर्करा मिलाकर, चाय को ठडी करके या किंचित् उष्ण रहते हुए कुछ नाश्ता करने के बाद, साथ ही स्निग्ध खाद्य का सेवन करते हुए पान करना चाहिए। वातप्रकृति विशिष्ट व्यक्ति को तो इसका सेवन करना ही उचित नही है। किन्तु अपरिहार्य दशा मे दुग्ध और १ तो. तक घृत मिलाकर लेना ठीक होता है। कफ विशिष्ट व्यक्तियो को तथा मन्दाग्नि वालो को तो इस मे दुग्ध और शक्कर मिलाना ही ठीक नही है। यदि कुछ मिलाना ही हो, तो अर्ध कप चाय मे किंचित् अजवाइन या सोठ तथा किंचित् सेंधा और काला नमक मिला कर लेना हितकर है।

(ख) धूप मे जाकर आने पर चाय-पान करना अहितकर है। रात्रि मे सोते समय चाय-पान से निद्रानाश होना सभव है। रात्रि के समय कार्य करने वालो को या जागरण करने वालो को चाय-पान करना ही हो, तो केवल १ या २ बार ४ या ६ घन्टे के अन्तर से, उस मे थोडा घृत मिला कर लेना ठीक होता है, अन्यथा मलावष्टम्भ हो जाया करता है। जहा तक हो सके होटेल का चाय-पान करना टालना चाहिये। शारीरिक कष्ट करने वालो को क्षुधा-शाति के लिये चाय-पान करना मानो वात-रोगो को आमत्रण देना है।

साराश यह है कि चाय का उपयोग एक संस्कारित पेय-रूप औषधि की दृष्टि से ही करना ठीक होता है। यह रुचिकर, स्वादिष्ट एव कम खर्चीला पेय होते हुए भी नित्य सेवनीय नही है। बीमारी की दशा मे भी पित्त-विकार या वात-विकार हो तो जहा तक हो सके चाय-पान से बचना चाहिये। कफ-विकार में कोरी चाय (दुग्ध शर्करा रहित) लेना ठीक होता है।

## चाय के कुछ विशेष प्रयोग—

(१) ज्वर एव प्रतिश्याय मे—ज्वरावस्था मे उक्त बातो का ध्यान रखते हुए इसके सेवन से मल-मूत्र की शुद्धि होकर, उदर का भारीपन दूर होता, तथा स्वेद द्वारा बहुत कुछ ज्वर का दूषिताश बाहर निकल जाता है। शरीर की उत्तेजना, व उत्ताप मे कमी होती है।

इसी प्रकार शीत के कारण या वर्षा मे भीगने से जो प्रतिश्याय हो, शरीर की उष्णता कम हो गई हो, कम्प हो, कठ मे भारीपन हो, तो इसका सेवन हितकर है।

(२) श्रम या थकावट की दशा मे इसे थोडी मात्रा मे लेने से लाभ होता है। अधिक मात्रा या बार-बार लेने से जो हानि होती है उसका विवरण ऊपर दिया जा चुका है।

(३) अग्निदग्ध पर—आग से, अति उष्ण जल से, गरम तैल आदि या तेजाब से शरीर का कोई स्थान झुलस गया हो, तो चाय मिश्रित उबलते हुए पानी या क्वाथ मे, कपडे की पट्टी भिगो कर उस स्थान पर रखने तथा बार-बार उस पर उसी क्वाथ को थोड़ा २ टपकाते रहने से (इस प्रकार २-३ घन्टे तक इस क्रिया के सहन पूर्वक धीरज के साथ करते रहने से) फफोले नही पडने पाते तथा त्वचा मे दाग आदि कोई विकार भी नही होनेपाता।

(४) नेत्राभिष्यन्द पर—चाय के फाट की कुछ बून्दे प्रात.-साय नेत्रो मे डालते रहने से २-३ दिन में पूर्ण लाभ हो जाता है।

---

देता है। किन्तु इस आविष्कार की अभी पूर्णतया पुष्टि नही हुई है। यदि यह बात ठीक हो तो आधुनिक परमाणु बमों के काल मे इससे बहुत कुछ लाभ होने की सभावना है।

(५) ग्रन्थि तथा अर्श पर––चाय-पत्र को पकाकर पी सकर लेप करने से ग्रन्थि या गोथ बिखर जाती है, तथा अर्श की वेदना दूर होती है।

(६) कंठ-क्षत पर–आमाशय की विकृति से व उष्ण दाहक द्रव्य के अति सेवन से कंठ मे क्षत हो तो, चाय के क्वाथ से, दिन मे २-३ बार कुल्ले ( गण्डूप-धारण ) करते रहने से क्षत का रोपण हो जाता है। यदि नाक, आख या दातों से पूय निकल कर कंठ मे क्षत हुआ हो, या उपदश के उपद्रव स्वरूप तालुव्रण हो या पूयमय कफ के गले मे रुकने से क्षत हुआ हो, तो मूल रोग का भी उपचार करना चाहिये। (गावो० औ० र०)

नोट––शीत, वर्षा ऋतु में चाय-सेवन से विशेष हानि नही होती, किंतु शरद और ग्रीष्म काल में अधिक हानि होती है। अनिद्रा, रूक्षता आदि विकारों को पैदा कर देती है। हानि निवारणार्थ दूध और शर्करा का प्रयोग करें। उष्ण प्रकृति वालों को खाली पेट चाय पीने से, मुख की खुश्की, शरीर में खुजली, श्वास, शुष्क-कास, अग्निमांद्य आदि विकार होते है। हानि-निवारणार्थ सुपारी पाक का सेवन बकरी के दूध के साथ करें। यदि प्रकृति शीत प्रधान हो, तो कस्तूरी अथवा दालचीनी, सोंठ आदि का प्रयोग करें।

चायतृण=तृणचाह (सुगंधी तृण)

# चालटा (Dillenia Indica)



यह अपने ही भव्य-कुल[1] ( Dilleniaceae ) का प्रमुख, सदैव हरित, सुन्दर एक मध्यमाकार का वृक्ष है। छाल–धूसरवर्ण की, दालचीनी जैसी, पत्र–सघन, १०-१२ इंच लम्बे, आरे जैसे कटे हुए तीक्ष्ण दतुरकिनारों से युक्त, पुष्प–ग्रीष्म काल मे, श्वेत वर्ण के, ६-७ इंच लम्बे गोल, सुगन्धित, सुन्दर भव्य ( इसी से संस्कृत मे शायद इसे भव्य कहते हैं ), फल–शीतकाल मे, गोलाकार, छोटे नारियल जैसे, कठोर छिलका वाले, लगभग ५-६ इंच व्यास के, नतोदर पुट-पत्रो से ढके हुए या पुष्प-बाह्य कोष के ही अधिकाश भाग से आच्छादित, अनेक रोमश बीज युक्त होते है।

ये वृक्ष दक्षिण भारत, कोंकण आदि मे, तथा बंगाल के जंगलों और बागो मे और बिहार, सहारनपुर व देहरादून के बागो मे लगाये हुए, आसाम, नेपाल और




[1] इस कुल के वृक्ष--सपुष्प, द्विबीज वर्ग, विभक्त दल, अधःस्थ बीजकोष, पत्र एकान्तर, सादे, बड़े, प्राय दंतुर, चर्म-सदृश, पुष्प-बाह्य कोष के दल ५, पुष्पाभ्यन्तर कोष के दल ४ से ५ पूर्वपाती, परागकोष अंतर्मुख, पुंकेशर संख्या अनियमित। (द्र० गु० वि०) इस कुल में यही मुख्य वृक्ष है। दूसरा १ करमल (कांगल) नाम का है। किंतु वह अप्रख्यात है।

सीलोन के जगलों और बागों मे पाये जाते हैं।

नोट—कुछ लोग कमरख (कर्मरंग) को भव्य फल मानते हैं। किन्तु वास्तव में चरक व सुश्रुत का भव्य फल यही चालता या चिकता है। वनौषधि-दर्शिका के रचयिता श्री ठा० बलवंतसिह जी इसे ही भव्य फल मानते हैं। चरक व सुश्रुत के सूत्र स्थानों में इसी के गुणधर्म कहे गये हैं।

## नाम-

सं०--भव्य। हि०--चालटा, चिलता, रामफा, गिरनार। म०--करम्बल, मोठा करमल। गु०--कारमबेल, ओटफल। बं०--चालता। ले०--डिल्लेनिया इंडिका, डि० स्पेसियोसा [D Speciosa]।

रा० सघटन—फल मे टेनिन, ग्लुकोज और मेलिक एसिड (Malic acid), प्राय ये ही द्रव्य छाल मे भी होते है। बीजों मे पिच्छिल द्रव्य अधिक होता है।

प्रयोज्याग—छाल, फल और पत्र।

## गुणधर्म और प्रयोग—

कच्चा फल—कषाय, तिक्त, पका फल—गुरु, मधुर, अम्ल, कषाय, विपाक मे अम्ल, शीत वीर्य, वातशामक, कफपित्त कारक, रोचन, विष्टंभी, ग्राही, (फल के अधिक खाने से प्रथम विष्टंभ होकर, अतिसार होने की सभावना है) हृद्य, कफनि सारक, ज्वरघ्न, मुख-शोधक एव मुखरोग, अरुचि, तृष्णा, हृद्दौर्बल्य मे उपयोगी है।

पैत्तिक विकारों तथा ज्वर मे—फल के गूदे मे पानी शक्कर मिला पानक बनाकर पिलाते है। कास मे—फूल का स्वरस देते हैं, (कफ पतला होकर शीघ्र निकल जाता है।) ज्वर मे—इसका पानक या रस देने से ज्वर की शाति होती व तृष्णा आदि उपद्रवों का शमन होता है।

छाल—ग्राही संकोचन है। बाल-रोग पर—किसी-किसी बालक के पैदा होते ही, गर्भान्तर्गत ऊष्मा के कारण त्वचा झुलसी हुई होती है। ऐसी दशा मे—इसकी छाल का रस, चमेली-पत्र-रस, श्वेत कत्था चूर्ण २-२ तो० शंख-जीरा (संग जराहत), चूर्ण १ तो०, सिंदूर व मुलहठी सत (रूबेसूस) ६-६ मा० तथा गाय का मक्खन ८ तो० सबको एकत्र घोटकर मलहम बना रुई की फुरेरी से बालक के शरीर पर दिन मे २ बार, ३ दिर बराबर लगावे, चौथे दिन दुग्ध और घृत का मिश्रण शरीर पर लगा सुखोष्ण जल से स्नान करावे पूर्ण लाभ होता है (व० गुणादर्श)

पैरों मे ऐंठन या जकडन हो, तो छाल के रस मे काली मिर्च चूर्ण एकत्र महीन खरल कर लेप करे, तथा इसके पत्तो को ऊपर से बाध दे। एक या दो बार मे ही लाभ होता है। अतिसार मे छाल को दही मे पीसकर देवें। (व० गु०)

पत्र-ग्राही व सकोचक है। पत्र-रस को अतिसार मे दही के साथ सेवन कराते है। प्राय रक्तातिसार मे शीघ्र लाभ होता है।

# चालमोगरा नं० १ (*HYDNOCARPUS WIGHTIANA*)

यह अपने तुवरक कुल[1] (Tlacourtiaceae) का एक प्रमुख, सदा हरा भरा २०-३० फुट ऊंचा वृक्ष होता है। छाल-भूरे रंग की, कडी, मोटी, पत्र—सरीफा [सीता फल] पत्र जैसे, किंतु कुछ लम्बे ४-६ इ च लम्बे, ३-४

[1] इस तुवरक या कटुकपित्थ कुल का लेटिन नाम डा० देसाई ने अपने औषधिसंग्रह में बिक्सिबी (Bixinae) दिया है। शायद यह इस कुल का प्राचीन नाम हो। इसका नूतन नाम उक्त फ्लेकोर्टियासी है।

इस कुल के वृक्ष—सपुष्प, द्विबीजपर्ण, विभक्तदल अधस्थबीजकोष, पत्र एकान्तर, पुष्प वाह्य एवं आभ्यतर कोष के दल ४ से ५, पु केशर ५ होते है। इस कुल मे तुवरक के ही लगभग २६ जातियों के वृक्ष है, जिनमें प्रमुख प्रस्तुत प्रसग के नं० १ तथा नं० २ और ३ हैं। नं०२ और ३ का वर्णन आगे के प्रकरणों में देखिये। इनके अतिरिक्त

इच चौडे, चिकने, चमकीले, लम्बी नोकवाले, दन्तुर किनारे वाले, कडे पुष्प-प्राय वसन्तऋतु मे, गुच्छो मे या एकाकी श्वेत वर्ण के, पुष्प वाह्य एवं आभ्यन्तर-कोष के दल ५-५, फल—छोटे सेव जैसे, गोल, ऊपरी छिलका कडा, ऊबड-खाबड, कैथ फल जैसा, वृन्त-कैथ फल के वृन्त जैसा ही मोटा, बीज—फल के भीतर के श्वेत गूदे के बीच मे कोनयुक्त, पीताभ अनेक बीज, कुछ बादाम बीज जैसे ही, मृदुरोमश, होते हे।

[२] बीज तथा उनका तेल कुष्ठादि रोगो पर विशेष रूप से व्यवहृत होता है। सुश्रुतोक्त तुवरक संभवत यही है। जिसका प्रस्तुत प्रसग मे वर्णन किया जाता है। इसके बाजारु तैल मे बहुत मिलावटें होती है, अत. यह तैल पहले के वैद्यगण घर मे ही निकाल लिया करते थे। आगे इसकी विधि देखिये।

कहा जाता है कि इसके वृक्ष मूलत. फिलीपाईन-द्वीपकल्पो के निवासी हैं, किंतु भारत मे तो सुश्रुत के समय से या उनके भी पहले से दक्षिणी पश्चिमी घाटो की पहाड़ियों पर तथा कोकण, मलावार, गोवा, ट्रावनकोर के पहाड़ी जंगलो मे प्रचुरता से पाये जाते हैं। बंगाल, देहरादून आदि के बागों मे भी ये लगाये हुए देखे जाते हैं।

नाम—

स०—तुवरक (रोगों को नष्ट करने वाला), कटु कपित्थ, कुष्ठवैरी। हि०—चालमोगरा, कड़वा कैथ। म०—कडु कवठ, जंगली बदाम। ब०-चौल मुगरा। अं०-जंगली आलमण्ड (Jangli almond)। ले०—हिडनोकार्पस वाइटियाना।

रासायनिक-संगठन—

बीजो मे लगभग ४४ प्र. श. स्थिर तैल, जिसमे हिड्नोकार्पिक एवं चालमोगरिक (Hydnocarpic and Chaulmugric acids) क्षारतत्व तथा अल्पमात्रा मे

और भी कुछ नगण्य वृक्ष इस कुल में हैं।

संस्कृत में इसका तुवरक (तवीति हिनस्ति रोगान् इति) नाम महर्षि सुश्रुत का दिया हुआ है हिन्दी व अंग्रेजी में चालमोगरा नाम शायद बंगला के चौलमुगरा का ही रुपान्तर है। चरक में इसका कोई उल्लेख नहीं मिलता। सुश्रुत में इसका संक्षिप्त वर्णन यथा कुष्ठ, मधुमेह एवं नेत्र-विकारों पर स्पष्ट प्रयोगात्मक वर्णन मिलता है। सुश्रुत के पश्चात् हजारों वर्षो तक, परिस्थितवश औषधि-अन्वेषण की परम्परा टूट जाने से, अन्यान्य कई महत्वपूर्ण बूटियों के साथ ही इसका भी ज्ञान विस्मृत एवं विलुप्त सा होगया। इसी लिए प्रमुख निघण्टु ग्रन्थों में इसका कोई वर्णन नहीं। बौद्धकाल में जब बौद्धधर्म का एशिया खड में चारों ओर दौर-दौराया, ब्रह्मदेश के बौद्धों को इस बूटी का पता लगा, तथा उन्होंने इसके विषय में अपने ऐतिहासिक ग्रन्थ में उल्लेख किया। पश्चात् पाश्चात्य वैज्ञानिकों द्वारा उक्त बौद्ध-इतिहास ग्रंथ के आधार पर अनुसन्धान एवं प्रयोगात्मक विश्लेषण कर इस बूटी को विशेष प्रकाश में लाया गया है।

[२] कुछ लोग इसके तथा नं० २ व ३ वाले चालमोगरा बीजों को भ्रमवश पपीता कहते हैं। वास्तव में पपीता इनसे भिन्न कुचले की जाति का है। पपीता प्रकरण देखें।

चालमोगरा
HYDNOCARPUS WIGHTIANA BLUME



पामिटिक एसिड (Palmitic acid) पाया जाता है।

इसका यह तेल अन्य चालमोगरा (नं० २ और ३) के तैलो की अपेक्षा श्रेष्ठ माना जाता है, कुष्ठ के लिये यह अप्रतिम विशिष्ट प्रभावशाली ( Specific ) है। इसके बीज, तेल-निष्कासनार्थ सरलता से ताजे प्राप्त किये जा सकते है। अन्य जाति के वृक्ष प्रायः घने जंगलो मे होने से उनके ताजे बीज सहज प्राप्त नहीं होते। इसके श्रेष्ठत्व का दूसरा कारण यह भी है कि इसके तैल मे समगतिशील शक्ति [Rotation value] अन्य जाति के वृक्षों के तेलो की अपेक्षा ५-५ डिग्री अधिक उच्चकोटि की है। (नाडकर्णी)

प्रयोज्याङ्ग—तैल और बीज ।

## गुणधर्म व प्रयोग-

इसका तेल लघु, तीक्ष्ण, स्निग्ध, तिक्त, कटु, कषाय, विपाक मे कटु, उष्णवीर्य, कफवात-शामक, वामक, रेचक, रक्तप्रसादन, वेदना-स्थापन, लेखन, व्रणशोधन-रोपण, तथा कुष्ठ, कण्डू आदि चर्मरोग, आमवात, वातरक्त, उदर-रोग, नाडी—शूल, प्रमेह [मधुमेह], कृमि आदि नाशक है।

तैल-संग्रह एवं सेवन-विधि--

वृक्ष के फल पकने पर आते ही उन्हे वृक्षो से उतार ले, अन्यथा जंगली जानवर फलों की गिरी को चट कर जाते तथा नष्ट-भ्रष्ट कर देते हैं। फिर उन फलो को धान के तुष मे ७ ८ दिन दबा रक्खे। सब फल अच्छी तरह पक जाने पर अन्दर की मीगी निकालकर शुष्ककर उनके ऊपर का पतला छिलका दूर कर गिरियो को कोल्हू मे पेरवाकर तैल निकालें। ८ सेर बीजो मे लगभग १ सेर से कुछ अधिक तेल निकलता है । गोवा की ओर ग्रामीण लोगों की यही प्रणाली है। यह तेल हलके पीले रग का होता है। जहा कोल्हू सुलभ नही होता, वहा गिरी को ओखली मे कूटकर पानी मिलाकर आगपर रख उबालने से जो तैल पानी के ऊपर निथर आता है, उसे हाथो से या रूई से धीरे धीरे उतार कर, पुन. धीमी आच पर रख जल रहित उस शुद्ध तेल को शीशी मे भर लिया जाता है। फिर इसकी शुद्धि और प्रभाव वर्धनार्थ इसी शीशी को अच्छी तरह चारो ओर से सम्पुटकर शुष्क गोवर या उपलो को ढेर मे १५ दिन तक दबा कर रखदे। फिर निकाल कर औषधि-व्यवहार मे लेवे।

अथवा उक्त तैल को, उपलो मे दबाने के पूर्व, तीन गुणा खदिर-क्वाथ मे मिला, तैल—पाक—विधि से तैल सिद्ध कर, फिर उसे शीशी में भर सम्पुट कर उपलो के ढेर मे १५ दिन दबा कर काम मे लावे ।

बूटी-दर्पण के एक लेख मे लिखा है, कि जो इसके शुद्ध तैल-बीज को मगाना चाहे 'इरना कुलम ट्रेडिंग कम्पनी, इरना कुलम ( मलाबार )' इस पते से मगा सकते है। इसके अभाव मे हिंगोट (इगन, इगुदी) के तेल का भी सफल व्यवहार किया जाता है ।

चालमोगरा नं. २ और ३ के बीजो की तैल-निष्कासन-विधि इस प्रकार है-फलो को तोड़कर, मीग को अलग कर, धूप मे शुष्क कर, जौकुट कर केन्विस की थैलियो मे भर या टाट मे बाधकर, कल मे या साचो मे दबाकर तैल निकालते है। इसमे जो प्रथम तैल निकलता है वह निर्मल, शुष्क घास के जैसे रग वाला होता है' तथा पीछे का निकला हुआ तैल मटमैला होता है। इस प्रकार ४-५ मन बीजों से १ मन तैल निकलता है (बू. द ) इस तैल का विशेष भेद नं २ वडके प्रकार मे देखे।

## चालमोगरा नं० १ के तैल का प्रयोग—

क्षयजन्तुजन्य गडमाला, नाड़ीव्रण, अस्थि—व्रण आदि पर इस तैल का उदर-सेवन तथा वाह्य मर्दन कराते हैं। इसी प्रकार गृध्रसी आदि वात रोगो मे भी इसका आन्तर और वाह्य सेवन कराते है। आमवात, वातरक्त या सुजाक जन्य सधिवेदना, साधे रह जाना या मुड़ जाना आदि पर इसकी मालिश विशेष लाभदायक है। फुफ्फुस—विकार विशेषत जीर्ण श्वासनलिका-दाह या पूयात्मक कफ-कास मे, इसके सेवन से दुर्गन्ध दूर होकर धीरे २ कफ कम हो जाता है। इसका आभ्यतरिक प्रयोग बलकारक, तथा वाह्य प्रयोग उत्तेजक होता है।

सुश्रुत मे, इसके प्रयोग द्वारा मधुमेह तथा विशेपत

कुष्ठ मे सफल उपयोग देख कर डा मोअर्ट (Dr mourt) ने सन् १५५४ मे इसका प्रवेश यूरोप मे किया। तब से आज तक पाश्चात्य औषधि-सभार की यह कुष्ठ-नाशक अधिकृत (Official) प्रधान औषध रही है।

(१) सुश्रुतोक्त सेवन-विधि साथ ही साथ आधुनिक सेवन-विधि सक्षेप मे इस प्रकार है—(रोगी के वलावलानुसार) स्नेहन, स्वेदनादि ( साधारण पच कर्म ) द्वारा रोगी की शुद्धि कर पेया, विलेपी के सेवन से लगभग १५ दिन बाद वल की प्राप्ति होने पर, शुक्ल पक्ष के शुभदिन प्रात काल. तैल को मत्र[1] से अभिमन्त्रित कर, १ तोला की मात्रा मे (प्रथम दिन ५ बू द की मात्रा) प्रात. सायं, गौ के ताजे मक्खन या दूध की मलाई के साथ देवे। फिर प्रति चौथे दिन ५-५ बू द बढाते हुए २०० बू द तक, या सहन हो वहा तक बढावे। मात्रा अधिक हो जाने से उबकाई, वमन, रेचन आदि होने लगते हैं, ऐसा हो, तो मात्रा घटादे। प्रात खाली पेट न दे। रोगी को पथ्यान्न या चावल दूध खिलाकर १५ मिनट बाद इसे देवे। वमन, विरेचन द्वारा (यह वमन विरेचन तब ही होते है, जब कि सुश्रुत की मात्रा मे यह देवे) रोगी के दोष एक साथ बाहर निकलते हैं—फिर रोगी को प्रतिदिन सायकाल स्नेह और लवण रहित (या अल्प स्नेह लवण-युक्त) शीतल यवागू पिलावे। इस विधि से ५ दिन (या १ मास तक ४-४ दिन के अन्तर से वृद्धि-ह्रास क्रम से) प्रात सेवन करे। इस प्रकार फिर १५ दिन बन्द रख कर पुन सेवन करे इस प्रकार एक (या दो) मास तक आलस्य रहित, क्रोधादिका त्याग कर सयम पूर्वक इसके सेवन तथा मू ग के यूष के साथ चावल का भोजन करने से (प्रात साय केवल दूध, दोपहर को मोसम्वी, मीठा अनार, सेव, केला, मीठा अ गूर आदि मीठे फल ले) (दूध और फलो के बीच ३ घन्टे का या अधिक का अन्तर रखखें। यदि यह पथ्य पालन न हो सके, तो पुराने चावल का भात, तथा जौ या गेंहू की रोटी दूध के साथ लेवें। अम्ल, लवण और चरपरे पदार्थ बिल्कुल न ले।) रोगी शीघ्र ही कुष्ठ से मुक्त हो जाता है। (रोग की विशेष दशा मे कभी २ इसका सेवन ६ मास या कुछ अधिक दिनों तक पथ्य-पालन पूर्वक, कराना आवश्यक होता है) साथ ही साथ इस तैल की मालिश करते (या इस तैल मे कपडा भिगो कर व्रणो पर बाधते) रहना चाहिए। इससे व्रण भी शीघ्र ही भर जाते है। जिस कुष्ठ-रोगी का स्वर-भेद हो, नेत्र लाल हो, मास गल गया हो, कीडे पड गये हो वह भी इस प्रयोग से सुधर जाता है। इस प्रकार यह प्रभावशाली तुवरक कुष्ठ एव प्रमेह को नष्ट करने मे उत्कृष्टतम है।

नोट—ध्यान रहे--इसका प्रयोग अत्यधिक मात्रा में करने से-रक्तकणों का विनाश, वृक्कों में उग्रता, रक्तप्रमेह, नेत्र-प्रदाह, क्षुधानाश, छाती में वेदना, उदरशूल, ज्वर, त्वचा पर रक्त-विकार के ददोरे, संधि-प्रदाह, वृषणप्रदाह, प्रवल वमन, विरेचन आदि लक्षण होते हैं। अतः इसका प्रयोग सावधानी से करना चाहिए।

### कुष्ठ पर—

(१) आधुनिक प्रयोग, कर्नल डॉ० जी० डी० वर्डवुड के अनुसार—इसका तैल ५ बूंद, उत्तम गोंद का पानी व शर्बत ४-४ मा० तथा स्वच्छ जल १। तो० इस दो तोले मिश्रण की १ मात्रा, नित्य भोजन के बाद पीवें। धीरे-धीरे मात्रा बढाते जावे।

(२) इसका तैल ५ बू द, काडलिवर आइल ३० बूंद, गोद का पानी ४ मा० और स्वच्छ जल २।। तो० एकत्र मिला (यह १ मात्रा है) दिन मे ३ बार देवें।

(४) बाह्य प्रयोग—इसका तैल ४ मा० तथा सादा वैसालिन २।। तो० एकत्र फेंट कर, कोढ-खाज पर लगाया करें। अथवा—इस तैल मे समभाग नीम का तैल मिला लगाते रहे।

(५) इ जेक्शन—इसका हाइपोडर्मिक (मासपेशियो मे) इ जेक्शन विशेषत. मद्यार्क लवण रूप से और अम्ल

---

[1] मज्जसार महावीर्य सर्वान् धातून् विशोधय। शंखचक्र गदा पाणि स्त्वामाज्ञापयते ऽच्युतः॥ अर्थात् हे प्रभावशाली मज्जसार! सभीधातुओं को शुद्ध करो। शख,चक्र व गदा को हाथों मे धारण करने वाले अच्युत भगवान तुम्हें आज्ञा देते है। उनकी आज्ञा का पालन करो। सुश्रु त'चि स्थान अ.१३

रूप ( Ethylesters Hydnocarpic and Chaulmogric acids ) से होता है। ये कम प्रदाहक होते हैं। किन्तु इनकी भी मात्रा अधिक होने या प्रकृति-विरुद्ध होने पर अधिक वेदना, स्थानिक व्रण, समीप की लसिका ग्रन्थियों का प्रदाह एव चक्कर आना, ज्वर, अनिद्रा आदि उपद्रव होते है।

नोट-ध्यान रहे, यह तैल सांग्राही होता है। अत. इसके सेवन काल मे रोगी के मल विसर्जन मे रुकावट न हो इसका ध्यान रखना आवश्यक है। अन्यथा क्षुधामांद्य एवं तज्जन्य अन्य विकार होने की सम्भावना है। अतः अग्निमांद्य वाले रोगी को इस की मात्रा प्रथम १-२ बूंद से ही प्रारम्भ करना ठीक होता है।

यह तैल यक्ष्मा के कीटाणुओं का भी नाशक है। जो चाल मोगरा न० २ का तैल गाइनोकार्डिया आइल नाम से विकता है, वह यद्यपि इस तैल के अभाव मे प्रयोजित होता है, किन्तु उससे महाकुष्ठ मे विशेष लाभ नही होता।

(६) खसरा, खुजली, फोडा, फुन्सी आदि पर—इस तैल के साथ रेंडी तैल, गधक कपूर, सिंदूर और नीबू का रस मिला लगावें। अथवा—केवल सुहागे की खील के साथ खरल कर लगावे; अथवा—इसका तैल दो भाग, बावची तैल और चंदन तैल १-१ भाग मिला लगाने से भी विशेष लाभ होता है।

साथ ही इस तैल का १ से ५ बूंद तक दूध या केले के साथ सेवन भी कराना ठीक होता है।

(७) सिर के गज पर--विशेषत छोटे बच्चों के सिर पर, उष्णता के कारण जो फोडे हो जाते हैं, उस पर भी—इसके तैल मे चूने का पानी मिला (लकडी से हिलाते रहने पर जब मक्खन जैसा श्वेत हो जाय तब) नित्य दिन मे ४ बार लगाते रहने से, ३ दिन मे लाभ हो जाता है।

बीज—

(८) उपदश के चट्टों पर—इसके बीजों के साथ समभाग मुगवन ( जगली मूंग ) के बीजों को जौकुट कर, भागरा के रस मे ३ दिन भीगने दे। चौथे दिन महीन पीस, उसमे थोडा चन्दन तैल या नारियल तैल या आवला तैल मिला, उवटन जैसे मर्दन करे, फिर ३-४ घटे बाद स्नान करे। शीघ्र ही लाभ होता है।

( व० गु० )

(९) कुष्ठ पर--बीजों की मीगी १ तो० और शुद्ध कुचला १ मा० दोनों को खूब खरल कर इसमे अमलतास, नीम व सतौना (सप्तपर्ण) के रस की भावनाए देकर, ४-४ रत्ती की गोलिया बना, प्रातः साय जल के साथ सेवन करने से कुष्ठ, वातरक्त, शीतपित्त आदि मे लाभ होता है।

अथवा—इसके बीजों की मीगी का चूर्ण मात्रा—२ रत्ती दिन मे ३ बार, घृत और मधु ( असमान ) मे मिलाकर या केवल जल के साथ सेवन कराते है।

(१०) नेत्र-रोगों पर—बीजों की मीगी को खरल कर, उसमे इसी के तैल की कुछ बून्दे मिला पुन. अच्छी तरह घोट कर, मटकी मे बन्द कर, शराव सम्पुट कर कडों की आच मे रख दें। फिर अन्दर की राख निकाल, उसमे समभाग काला सुरमा, और थोडा सेंधा नमक मिला, खरल कर रखले। इसके लगाते रहने से, आजने से, वर्त्म गलने का रोग, परवाल, नेत्रव्रण, श्वेत व नीला मोतियाबिन्दु, रतौंधी, तिमिर आदि मे लाभ होता है।

(११) मधुमेह पर—मीगी का चूर्ण, मात्रा २ माशे तक, दिन मे २ या ३ बार जल के साथ सेवन कराते है।

(१२) खसरा, खुजली आदि पर—बीजों को गोमूत्र मे पीस कर लगाते है।

# चाल मोगरा नं. २ और ३

## *TARAKTOGENOS KURZII AND GYNOCARDIA ODORATA*



चालमोगरा न.१ के ही कुल के ये दोनो मध्यम कदके सदा हरित वृक्ष हैं। छाल—चिकनी, चमकीली, कुछ

## चालमोगरा नं. २
## TARAKTOGENOS KURZII KING.




धसर वर्ण की, पत्र—सरलधार वाले, लगभग ६-१० इंच लम्बे, ३-४ इंच चौडे, भालाकार, निम्न भाग की शिरायें बहुत स्पष्ट, पुष्प-हलके पीले रग के सुगधित, फल—नारगी या वेल फल जैसे, गोल, ३-६ इंच व्यास के मटमैले रग के, फल का गूदा—ताजी दशा मे वाहर से काला, भीतर पीताभ-श्वेत, कुछ समय पर यह कृष्णाभ पीत, स्वाद और गध रहित हो जाता है। बीज[१]—गूदे के भीतर १-१॥ इंच लम्बे, मखमली मृदु-रोमश, फीके लाल या भूरे रग के किंचित् त्रिकोणाकार

१ कोई इन बीजों को पपीता कहते हैं। किन्तु पपीता इससे भिन्न कुचले की जाति का विषैला होता है। आगे यथास्थान पपीता का प्रकरण देखिये। इसे पहाडी पपीता कह सकते है।

तथा बीजो का छिलका पतला, भगुर (सहज ही मसलने से दूर होने वाला) (चालमोगरा न०१ बीजो का छिलका कडा, सहज मे दूर नही होता), व खाकी रग का होता है।

इन बीजो मे जो तेल निकाला जाता है उसे चाल-मोगरा–ग्यानोकार्डिया (Gynocardia oil) तेल कहते है। यह तैल थोडी ही शीत मे चर्बी जैसा जम जाता है। ग्रीष्म-काल मे यह तेल द्रवावस्था मे तथा शीत-काल मे सर्दी के अनुसार जमी हुई या कुछ द्रव अवस्था मे पीले रग का या भूरापन लिये हुए पीत वर्ण का तथा जमने पर श्वेत रग का होता है। इसमे एक प्रकार की विशिष्ट गध, विगडे हुए मक्खन जैसी होती व स्वाद मे किंचित् कटु होता है।

## चालमोगरा नं. ३
## GYNOCARDIA ODORATA R.BR.



नोट—(१) आधुनिक सल्फोन-समुदाय की औषधियों के आविष्कार के पूर्व, चालमोगरा नं० १ तथा प्रस्तुत प्रसंग के चालमोगरा नं० २ या ३ के तेल का प्रयोग पाश्चात्य वैद्यक में कुष्ठ आदि की विशिष्ट औषधि के रूप में किया जाता था। इनके सादे तेल (Crude oil) का व्यवहार स्थानिक बाह्य प्रयोगार्थ मालिश आदि के लिये, तथा सार्वदैहिक प्रभाव के लिए इन तैलों में एसिड (हिड्नोकार्पिक एसिड एवं चालमूग्रिक एसिड) के एथिल ईस्टर्स ही इंजेक्शन रूप में व्यवहृत किये जाते हैं। इंजेक्शन के लिए इसका ई. सी. सी. ओ. योग बहुत अच्छा है। इस योग का प्रारम्भ ० २५ मि. लि (या चौथाई सी. सी.) से किया जाता है। इंजेक्शन सप्ताह में दो बार दिए जाते हैं। प्रत्येक बार मात्रा चौथाई सी.सी से बढ़ाकर २ से ५ मि. लि. तक लाई जाती है। इस प्रकार ५-६ मास के चिकित्साक्रम में प्राय. सभी स्थानिक लक्षण नष्ट होकर रोगी सार्वदैहिक लाभ का अनुभव करता है। किन्तु आजकल कुष्ठ की चिकित्सा में प्रधान औषधि के रूप में तो सल्फोन्स का व्यवहार किया जाता है तथा उक्त तैलों का व्यवहार केवल सहायक औषधि के रूप में ही होता है। तथापि केवल सल्फोन्स के प्रयोगों से कुष्ठार्बुदों (Lepromate) एवं कुष्ठज गिल्टियों (Induratedareas) का विलयन नहीं होता। इसके लिए अब भी ये तैल विशिष्ट औषधि हैं। (पाश्चात्यमेटिरिया मेडिका)

(२) इन दोनों (न० २ और ३) के वृक्ष प्रायः एक ही स्थान में उत्तर पूर्व भारत के बंगाल, आसाम आदि प्रान्तों के घने जंगलों में पाये जाते हैं। अतः इन्हें उत्तर भारतीय तुवरक (चालमोगरा) तथा नं० १ के तुवरक को दक्षिण भारतीय कह सकते हैं।

इन दोनों के बीजों की तेल-निष्कासन-विधि नं० १ के प्रकरण में दे आये हैं।

## नाम—

सं०—तुवरक, कुष्ठजित्। हि.—चालमोगरा, चालमुगरी, कलव। म.-पेटारकुडा। गु.—चोल मोगरा। बं०— चौलमुग्रा। अं०—Chaulmogra। ले०—टेरेक्ट्रो जेनस कर्जाई, हिड्नोकार्पस कर्जाई (Hydnocarpus Kurzi) गायनो कार्डिया ओडोरेटा।

रासायनिक संघटन—

न० १ के अनुसार--

## गुणधर्म व प्रयोग—

न० १ के अनुसार--

चालता=चिलता।

# चावल (Oryza Sativa)

धान्यवर्ग एवं यवकुल (Gramineae) के इस धान्य या धान[1] की खेती भारत में प्राय सर्वत्र न्यूनाधिक प्रमाण में, विशेषत सजल एवं उष्ण प्रदेशों में होती है। बंगाल में उत्तम दर्जे का महीन चावल होता है, जो इंग्लैंड, यूरोप आदि देशों को अधिक निर्यात होता है।

चावलों के शालि, रक्तशालि, कलम, पाण्डुक, शकुनाहृत, सुगधक, कर्दमक, महाशालि, दूषक, पुष्पाण्डक, पुण्डरीक, महिषमस्तक, दीर्घशूक, काचनक, हायन, लोध्रपुष्पक आदि कई भेद भा० प्र० निघण्टु में कहे हैं। ये सब भिन्न-भिन्न देशों में उत्पन्न होते हैं। इनमें कलम या कलमा धान वह है, जो एक स्थान में बोया जाय तथा दूसरे स्थान में उखाड़ कर लगाया जाय। इसे ही जड़हन कहते हैं। मगध आदि देशों का कलमाधान प्रसिद्ध है। काश्मीर में इसे महातण्डुल कहते हैं।

[1] सर्व प्रकार के अन्न धान्य ही कहे जाते हैं। किंतु सर्व साधारण के व्यवहार में चावल तुष सहित को धान या जिन चावलों का ऊपरी मोटा, कड़ा, कुसयुक्त छिलका नहीं निकाला गया है उन्हें धान कहते हैं। तुष रहित को चावल, चांवल, चाउर हिन्दी में, म०--तांदुल, साली, भात, गु०--चोखा, डांगर, बं०--चाल, चाओल; अं०--राईस Rice (तुष सहित को प्याडी Paddy) तथा ले०--ओरिजा सारिवा कहते हैं।

## चावल
## ORYZA SATIVA LINN




धान्यो के भेद–शालि धान्य, व्रीहिधान्य, शूक धान्य (जो, गेहू आदि), शिम्बी धान्य ( मूग, उडद, अरहर आदि ), और क्षुद्र धान्य या कुधान्य या तृणधान्य (कंगुनी, सांवा आदि) ये ५ मुख्य भेद है। प्रस्तुत प्रसग मे हमे केवल शालिधान्य एव व्रीहिधान्य का ही विचार करना है—

(१) शालिधान्य––जो भूसी रहित, श्वेत हो अर्थात् विना काडे, कूटे ही जो श्वेत होते हैं, एव हेमत ऋतु मे उत्पन्न होते है[1] उन्हे शालि धान्य, जड़हन या मुडिया कहते हैं। इसके रक्तशालि, कलमा आदि कई भेदोप-भेद है।

इनमे से गुणधर्म सहित कुछ धानो के लक्षण––
(अ) जो जली हुई मिट्टी से पैदा होते है ( भाषा मे अगहनी चावल[2] कहते हैं ) वे कसैले, लघु पाची (पचने मे हल्के), मूत्र-मल को निकालने वाले, रूक्ष एव बढे हुए कफ को कम करने वाले होते हैं।

(आ) जो केदार (जुते हुए खेत) मे उत्पन्न होते है। वे कसैले, गुरु, वातपित्त-नाशक थोड़ी मात्रा मे मल को निकालने वाले, वल्य, मेधाशक्ति को हितकर एव कफ और शुक्र-वर्धक होते है।

(इ) जो स्थलज (विना जुती हुई भूमि मे उत्पन्न) होते है––वे मधुर, किंचित् तिक्त रसयुक्त, कसले, विपाक मे कटु, पित्त कफ-नाशक तथा वात व जठराग्नि-वर्धक होते है।

देवधान––(जगली धान) इसी का एक भेद विशेष है। पौधा घास की तरह होता है। इसे स०–अरण्य धान, मुनि धान्य, निवार, तृण धान्य, लेटिन मे–हायग्रोरिझा-एरिस्टाटा (Hygroryza Aristata) कहते हैं। इसका चावल मधुर, कसैला, स्निग्ध, सुपाच्य, शीत वीर्य, पित्त-नाशक व विबन्धकारक होता है।

नोट—बोये हुए धानों के चावल—मधुर, कसैले, वीर्यवर्धक, वल्य, गुरु, शीतल, पित्तनाशक, कफजनक एव अल्प मल निकालने वाले होते है।

बोये हुए धानो की अपेक्षा विना बोये हुए धानो का चावल अल्प गुण वाला होते हुए भी, शीघ्र पचने वाला होता है। बोये हुए धानो के चावल यदि नये हो, तो वह वीर्य वर्धक, पुराने हो तो हल्के होते हैं। जो धान एक बार फसल के कट जाने पर पुन उसी क्षुप मे पैदा होतेहै, वे शीतल, रूक्ष,वल्य, पित्त-कफ-नाशक, मल-रोधक, कसैले व किंचित् कड़वे एव हल्के होते है।

[1] इन्हे ही राजशालि (वासमती चावल) कहते है। अन्य चावल तुष छुडाने के बाद कूटकर या मशीन पर साफ किया जाता है, किन्तु यह विना कूटे ही श्वेत एव साफ बारीक, सुन्दर और उत्तम होता है। यह लघु, दीपन, बल्य, कांतिजनक, धातुवर्धक एव त्रिदोष-नाशक है। इसका क्षुप २-३ हाथ तक ऊचा, पत्र–साधारण धान के पत्र जैसे, किन्तु कुछ बड़े और चिकने होते हैं।

[2] जैसे ईख आदि के कट जाने पर, उस क्षेत्र मे घास फूस आदि फैलाकर जला देते है। वैसे ही धान की भूमि को भी जला देते हैं। फिर उसे जोतकर या विना जोते ही, वर्षा के प्रारम्भ में धान बिखेर देते है।

रक्तशालि—यह शालिधान का ही भेद विशेष है। इसे हिन्दी मे लाल चावल, दाऊदखानी चावल, बंगला मे दाऊदखानी कहते हैं। उक्त बासमती शालिधान के समान यह भी सजल खेतो में उत्पन्न होता है। क्षुप के आकार प्रकार साधारण धान के क्षुप जैसी ही हैं। मगध देश मे इसकी अधिक खेती की जाती है।

यह शालिधान्यो मे श्रेष्ठ, बल्य, वर्णकारक, त्रिदोष-नाशक, नेत्र-हितकर, मूत्रल, कंठस्वर का उत्तम करने वाला, शुक्रजनक, दीपन एव तृष्णा, ज्वर, विष, व्रण, श्वास, कास, दाह आदि नाशक है।

शालिधान्य के अन्य भेद महाशालि, पाण्डुक, आदि इस रक्तशालि की अपेक्षा स्वल्प गुण वाले है।

(२) व्रीहिधान्य—ये भी प्राय वर्षा के प्रारंभ मे रोपण किये जाते हैं, तथा वर्षा के अन्त, आश्विन तक पक कर काटने योग्य हो जाते हैं। ये ओखली मे कूटने, छटने से सफेद होते है, देर मे पकते है। इसके उपभेद—(अ) कृष्ण-व्रीहि—इसकी भूसी और चावल दोनो कुछ काले से होते हैं, (आ) पाटल—इसका वर्ण पाटल (पाटल) के पुष्प जैसा कुछ लाल होता है। (इ) कुक्टाण्डक—आकार मे यह चावल मुर्गी के अण्डे जैसा अर्थात् कुछ मोटा, गोल और लम्बा होता है। (ई) शालामुख—इसके शूक (धान के मुख पर रहने वाला सूक्ष्म, लम्बा काटा) और चावल दोनो काले रग के होते है। (उ) जतुमुख—इसका मुख लाख जैसा कुछ लाल रग का होता है।

गुणधर्म—व्रीहिधान के चावल-पाक मे मधुर, शीत-वीर्य, किंचित् अभिष्यदि, मल को बाधने वाले, पौष्टिक तथा अन्य गुणों मे षष्टिका (साठी) के समान हैं। इन व्रीहियो मे कृष्ण-व्रीहि सर्वोत्तम है।

(ऊ) षष्टिका (साठी) यह व्रीहि धान का एक मुख्य भेद है। यह भी वर्षा ऋतु मे ही पककर तैयार हो जाता है। किंतु यह गर्भ मे ही अर्थात् बाली के भीतर ही (बाली के फूटे बिना ही) पक जाता है। अच्छी तरह संभाल की जाय तो यह ६० दिन मे ही पक कर काटने योग्य हो जाता है। इसी से यह साठी ( षष्टिका ) कहलाता है। इसके पौधे साधारण धान के ही समानहोते है।

इसके भी शतपुष्प, प्रमोदक आदि कई भेद है। इसमें व्रीहि धान्य जैसे ही (वर्षा-काल मे पक कर तैयार होना आदि) लक्षण होने से यह व्रीहि के ही अन्तर्गत माना गया है। कृष्ण और श्वेत भेद से यह दो प्रकार का है। कृष्ण की अपेक्षा श्वेत अधिक गुणकारी है।

साठी के गुण धर्म—यह चावल लघु, स्निग्ध, मधुर कोमल, ग्राही, बल्य, त्रिदोष-शामक, ज्वर-नाशक, एव रक्त शालि के सदृश गुण वाले हैं।

इसके जो अन्य भेद हैं उनमे इसकी अपेक्षा अल्प गुण हैं, वे केवल मधुर, शीतल, लघु, मल बाधने वाले एव वात-पित्त-शामक होते हैं, तथा अन्य गुणों मे शालि-धान्य के समान ही हैं। इसके भात को ठडाकर, उसमे शहद मिलाकर खाने से पुरानी वमन व तृष्णा शमन होती है।

—व मा.

नोट—नये और पुराने चावलो के गुणो मे भेद होने का कारण यह है कि चावलो के ऊपर जो पीला, हलका सा आवरण होता है,जिसे काष्ठोज (Celulose) कहते हैं। [जो चावल के सत्व का रक्षक किन्तु आन्त्र-शक्तिका किंचित् अवरोधक है, वह नये चावलो मे पूर्ण या कूटने पर भी अधिकांश में कायम रहने से] उससेनया चावल सदैव गुरु, तथा देर से पचने वाला होता है। किन्तु पुराने चावलों का उक्त आवरण नष्ट हो जाने से वे लघु, शीघ्र पचने वाले होते है।

ध्यान रहे मशीन से साफ किये हुए पालिशदार चावलो की अपेक्षा ओखली मे डालकर हाथो से कूटकर साफ किए हुए (बिना पालिश के) चावल दीखने मे तो सुन्दर नही होते है। किन्तु स्वास्थ्य के लिए विशेष लाभ दायक एव पौष्टिक होते है। क्योकि इसमे शरीर धातु-वर्द्धक प्रोटीन कुछ खनिज द्रव्य एवं स्टार्च भी अधिक होती है।

रासायनिक संघटन—

चावल मे जलीयाश प्र० श० १२, मासवर्धक भाग ७।, चर्बी २, मैदा ६ तथा तैलाश २ होता है (पालिशदार चावलो मे मासवर्धक भाग बहुत कम रह जाता है तथा तैलांश तो नष्ट हो ही जाता है) एव इसमे विटामिन्स बी (B) की न्यूनता से, यह बेरी-बेरी नामक

रोगोत्पादक हो जाता है।

आमयिक प्रयोग—फेफडो के विकार, क्षय, वक्षस्थल के रोग, एव रक्तमिश्रित कफ-स्राव में यह लाभदायक है। चावलो का पानी ज्वर तथा आन्त्र-प्रदाह मे शाति-दायक है।

## १. पकाया हुआ चावल (भात)-

चावलो को अच्छी तरह बीनकर, साफकर तथा पानी से धोकर पाचगुने खौलते हुए पानी मे डालकर पकाने तथा सीज जाने पर उन्हे नीचे उतार कर उनका माड निथार कर, हलकी आच पर रखदे। पूर्ण रूप से पकाने पर यह भात कहलाता है। ताजा भात गरमागरम विशद गुणयुक्त अग्निवर्धक, पथ्य, तृप्तिदायक रुचिकर एव हल्का होता है। यदि यही भात विना धोये और विना माड निकाले सिद्ध किया गया हो एव ठडा हो गया हो तो वह भारी, अरुचिकर तथा कफवर्धक होता है। किन्तु माड के निकाल लेने से चावल के खनिज, प्रोटीन एव व्हिटामिन आदि निकल जाते हैं। ऐसा नि-सत्व भात रोगियों को भले ही हितकर हो, किन्तु स्वस्थो के लिए हितकर नही।

चावल पकाया हुआ रक्तोत्पादक, मेदा-वर्धक आध्मानकारी है। यह शक्कर के साथ खाने से शीघ्र हजम होता है। मठे के साथ खाने से उष्णता, तृष्णा, जी मिचलाना, तथा पित्त के दस्तो मे लाभ होता है। यह अतिसार या पेचिश मे उत्तम पथ्य है। लाल चावल विशेप लाभकारी होते है। यह मूत्रविकार, तृष्णा शरीर की जलन को दूर करते है। इन्हे पकाकर इनका पानी निथार कर पीने से पेशाव साफ आता है। चावलों को भूनकर रात भर पानी मे भिगो, प्रात उस पानी को पीने से मेदे के कीडे नष्ट होते हैं। किंतु जिन्हे पथरी (अश्मरी) का रोग हो या मधुमेह हो उन्हे चावल हानि-कारक होते हे।

एक वर्ष का पुराना चावल त्रिदोप-नाशक, तीन वर्ष का कृमिनाशक तथा ओज-वर्धक है। प्रसूतिकाल मे स्त्री के लिए यह विशेष लाभकारी होता है।

चावलो का शोषण-ग्राही और मूत्रल होने से-सुजाक, अतिसार एव श्वेत प्रदर जैसी व्याधियो मे प्रयुक्त औष-धियो के अनुपान के रूप मे दिया जाता है। यह व्रणो को धोने के लिए भी उपयोगी है।

चावलो को पानी मे पकाने के वाद नीचे उतार कर उसमे दूध मिला १५-२० मिनट ढाक रक्खे। यह आहार रूप मे रोग-मुक्त अशक्त एव तरुणो के लिए, तथा जो वातिक अग्निमाद्य से पीडित हो उन्हे देना लाभकारी है। यदि अतिसार हो तो उस दशा मे चावलो के आटे को पानी मे पतला लेई जैसा पकाकर एवं दूध मिलाकर देवें। यदि आमाशय, आन्त्र या वृक्को मे विक्षोभ या दाह-युक्त शोथ हो तो चावल का माण्ड या काजी (१ भाग चावल या चावल के आटे मे ४० भाग पानी, थोड़ा नमक और नीवू रस मिला कर) वनाई हुई उत्तम शातिदायक पेय है। किंतु यदि कोई जठराश्रित आतरिक व्रण (Gastric ulcer) हो तो नमक व नीवू रस नही मिलाना चाहिए। यह पेय-चेचक, मसूरिका, रक्तकोपजन्य ज्वर एवं सर्व प्रकार के दाहयुक्त शोथ की दशा मे तथा सुजाक तथा सुजाक और दाह एव जलन युक्त मूत्र विकारो मे उत्तम लाभकारी है। ध्यान रहे, इन सव अवस्थाओ मे अन्य चावलो की अपेक्षा रक्तशालि (दाऊद खानी) विशेप हितकारी होता है। यह चावल प्लीहा एव यकृत की वृद्धि मे वैसे ही अर्श और भगदर-ग्रस्त रोगियों को (जब कि ज्वर न हो) पथ्य रूप मे देना उत्तम होता है।

(२) खिचडी-(कृशरा)—चावल और दाल (समभाग या २ भाग चावल व १ भाग दाल) मिलाकर अच्छी तरह धोकर पाच या आठ गुना जल मे पका कर तैयार की जाती है। यह नमक, अदरख, हीग, मिर्च, मसाला, घृत, आदि डाल कर और भी स्वादिष्ट वनाई जाती है।

खिचडी यदि ठीक तरह से पकाई गई हो, तो यह अशक्त एव रोगयुक्त निर्वलो के लिये दूध के समान ही पूर्ण आहार का काम देती है। इसमे शरीर-धातुवधक प्रोटीन, चर्वी, कार्बोहायड्रेट, विटामिन्स एव खनिज द्रव्य सम्यक् रूप से अवस्थित है। यह वीर्य एव वलवर्धक, भारी देर मे पचने वाली, वुद्धिवर्धक, तथा मल-मूत्र

लाने वाली है।

(३) यवागू—वैसे तो जव डाल कर पके हुए जल को यवागू (वार्ली वाटर) कहते हैं। किंतु आयुर्वेदानुसार यह चावल, मूंग, उडद, तिल आदि की भी रोगानुसार बनाई जाती है। यदि चावल की यवागू बनानी हो, (जहा यवागू के द्रव्य का उल्लेख न हो, वहा प्राय. चावल की ही यवागू बनाई जानी है) तो—रोगी जितना भात खाता रहा हो, या खा सकता हो उसके चौथाई चावल (यदि १ पाव भात खाता हो तो ५ तोला चावल) और २ या ३ सेर तक पानी एकत्र मिला पकावें। चौथाई शेष रहने पर छान ल। इसमे रुचि तथा रोग के विचार से स्वाद के लिये अनार रस, नमक, शक्कर आदि मिला सकते हैं।

(४) मण्ड, पेया और विलेपी—ये यवागू के ही तीन प्रकार है। (अ) मण्ड-१६ या १४ भाग पानी मिलाकर पके हुए चावल के घन भाग में से ऊपर का द्रव भाग छान कर निकाला जाय तो वह मण्ड कहलाता है। इसमे सोंठ और सैंधा नमक मिला कर पीने से-रुचिकर, पाचक एव दीपन होता है। जो मण्ड लाजा (धानो की खील) से बनाया जाता है, उसे लाज मण्ड कहते हैं। यदि धानो की खीलें प्राप्त न हो, तो चावलो को भून कर भी यह मण्ड बनाया जा सकता है। इसे धान्य मण्ड कहते है। यह लाजमण्ड कफ-पित्त-प्रकोप-नाशक, सग्रहणी एवं अतिसार में लाभकारी, मल को रोक कर गाढा करने वाला और ज्वरी की तृष्णा-शामक है। खीलो मे आधा दूध व पानी का मिश्रण मिला कर भी उबालते हैं। किंतु इसका माड नही निकाला जाता। चावलो के उष्ण मण्ड मे हीग व काला नमक मिला, पीने से विषमाग्नि सम और मंदाग्नि दीप्त हो जाती है।

उत्तम भुने हुऐ चावल २० तो. भुनी हुई मूग १० तो और तक्र ४० तोला एकत्र ४॥। सेर जल मे पकावे तथा उसमे आवश्यकतानुसार धनिया, सोंठ, हीग व तैल मिला कर मण्ड तैयार करे। यह क्षुधा-वृद्धि, वस्ति—शुद्धि, करती एव प्राणप्रद, रक्तवर्धक, ज्वरनाशक, कफ-पित्त नाशक व वातशामक है। —भा. भै. र.

अष्ट गुण मण्ड—८ या १० तो चावलों को किंचित् भूनकर उसके साथ अर्धभाग या समभाग मूंग मिला, १४ गुना जल मे पकावें। पकाते समय उसमे अन्दाज से थोडी धनिया, सोठ, काली मिर्च, पीपल, सेंधानमक और भूनी हुई हीग मिलावे (ये द्रव्य अन्दाज से ही मिलावे, जिसमे मण्ड अधिक नमकीन या कटु न होने पावे)। पक जाने पर माड को नियार या छान कर सेवन करें। यह त्रिदोषनाशक, दीपन, स्फूर्तिदायक, वस्ति—शोधक, रक्त वर्धक एव ज्वर-नाशक है।

(आ) पेया—छः गुने या १४ गुने जल मे चावल (या कोई भी द्रव्य जिसकी पेया बनानी हो) डालकर पतली, फेन जैसी किंतु कुछ गाढी लसदार चावल सहित औटी हुई (खूब पकाई हुई) चीज को पेया कहते हैं। (मण्ड या माड मे केवल द्रव भाग ही लिया जाता है, इस में पकाया हुआ द्रव्य भी लिया जाता है, यद्यपि द्रव भाग अधिक एव द्रव्य भाग कम रहता है। कही २ इसे भाषा मे पेज कहते है। यह पचने मे बहुत हल्की, मलमूत्रादिस्तंभक, धातु—पौष्टिक, बलवर्धक, कफनाशक तथा कण्ठ को हितकारक है। (इ) विलेपी, चावल (या जिस द्रव्य की विलेपी बनानी हो उसे) जौ कूट कर चौगुने पानी मे पकावें। अच्छी तरह खूब पक जाने पर यह लपसी जैसा पदार्थ विलेपी कहलाता है। यदि जौ कुट किये हुए चावलो को थोडे घृत मे तल कर यह विलेपी बनाई जाय तो अधिक स्वादिष्ट होती है। वैसे भी विलेपी बृंहणी (शक्ति-वर्धक), तृप्तिकारक ग्राही क्षुधानाशक, मूत्रल, हृद्य, मधुर व पित्तशामक होती है। यदि मीठी बनानी हो तो मिश्री व कालीमिर्च थोड़ी मिलाले। नमकीन की इच्छा हो तो इसी मे सेंधानमक जीरा व काली मिर्च मिला सकते है। यह ज्वर एव अतिसार पर भी लाभकारी है।

(५) लाजा (खील)—छिलके सहित शालिधान को भाड मे भुनवा लेने से खील प्रस्तुत होती है। ये धान लावा या खील-मधुर, शीतल, लघु, दीपन, मलमूत्र को कम करने वाली, रूक्ष, बल्य तथा पित्त, कफ, वमन, अतिसार, दाह, रक्तविकार, प्रमेह, एव तृषा पर लाभ दायक है।

उक्त खीलों को पीस कर सत्तू सा बना, उसमे गक्कर, शहद या दूध या केवल पानी मिला देने से 'लाज तर्पण' कहलाता है। यहदाह और अतिसार मे हितकारी है। खीलो के चूर्ण मे खजूर, अनार, अ गूर आदि का रस तथा शहद और शक्कर मिला कर जो पेया तैयार होती है, वह उत्तम तर्पण है, इससे ज्वर, दाह, मदात्यय आदि नष्ट होते हैं। वैसे तो पानी मे घोलकर जो सत्तू खाया जाता है उसे भी तर्पण कहते है।

चावलो को भूनकर बनाया हुआ सत्तू-दीपन, हलका, शीतल, मधुर, ग्राही, रुचिकर, पथ्य, एव बलवीर्य वर्धक है।

(६) चिपिटा-[चिउरा, चिरवा, चिरमुरा] चौला भूसी (तुष) सहित गीले धानो को, या तुष सहित धानो को भिगोकर गीले ही यदि भूनलिये जाय, तथा उनके सिकने के पूर्व ही उन्हे ऊखल मे कूटकर भूसी अलग कर दी जाय तो वे चिपिटे हो जाते हैं। इन्हे सस्कृत मे पृथुक चिपिटक तथा मरेठी मे-पोटे कहते है। ये गुरु, वातनाशक कफकारक हैं। दूध मे भिगोकर शक्कर मिलाकर सेवन करने से पुष्टिकारक, वृष्य, बलदायक एव मलभेदक(पतले दस्त लाने वाले) होते हैं। किंतु दही के साथ खाने से मलवन्धक है अत अतिसार में लाभकारी है ध्यान रहे चिउरा को उपयोग मे लाने के पूर्व पानी मे अच्छी तरह धो लेना चाहिए।

(७) मुरमुरा—चावलो को रेत की सौम्य भट्टी मे भूनने से मुरमुरा (मुरी) बनता है। यह भी बहुत लघु (हल्का) आहार है। भात के स्थान मे रोगियो को यह दिया जाता है। यह अग्निमाद्य, एव अम्लपित्त नाशक है। ऐसी दशा मे प्रातः कलेऊ के रूप मे इसके साथ नारियल के महीन टुकडे थोडे प्रमाण मे मिलाकर खाने से लाभ होता है।

(८) पायस (खीर)— उत्तम चावल १० तोले को धोकर प्रथम घृत मे तलें फिर १ सेर या २ सेर दूध को औटाकर उसमें उन्हे डालकर पकावें इसमे अन्दाज से थोडा घृत, शक्कर, किसमिस, चिरौंजी आदि मिला दें। बस यही-दुग्ध-क्षीरिका, पायस या परमान्न है। यह पचने में ... स्निग्ध, बलवर्धक, मलावष्टम्भक, मेदवर्धक, एव रक्तपित्त, अरुचि, वातपित्त नाशक है।

नोट—चावलों से और भी कई प्रकार के खाद्य-पदार्थ—दुग्ध कूपिका, ताहरी, अकबरी आदि बनाये जाते है। जापान और चीन देश में चावलो से एक प्रकार की शराब बनाई जाती है।

(९) चेहरे और शरीर की कांतिवर्धनार्थ—केवल चावलो को या इसमे अन्य उपयुक्त द्रव्यो को मिला उबटन जैसा बना कर चेहरे एव शरीर पर लगाते है।

चावलो को पानी मे भिगोकर, उस पानी से चेहरे को धोते रहने से चेहरे की झाई दूर होती हैं।

(१०) चावल के धोवन मे शक्कर और सोरा मिलाकर मूत्र-रेचनार्थ देते है, इस धोवन को भाग के नशा उतारने के लिये पिलाते हैं, तृषा-निवारणार्थ—इस धोवन में शहद मिलाकर पिलाते हैं। तथा कई औषधियो के अनुपान में यह धोवन दिया जाता है। बड़े-बडे व्रणो को इस धोवन से धोना लाभकारी है।

(११) भस्मक रोग ( तीव्राग्नि ) पर—लाल शालि चावल २ भाग, तिल और मूग १-१ भाग लेकर अलग-भून ले, तिलो को कूटकर सूप मे पछोड ले। फिर सबको मिला ४ गुने जल मे खिचडी पका ले। इसमे घृत मिलाकर अच्छी तरह पेट भरकर खिलाते रहने से भस्मक रोग दूर होता है। (हा० सं०)

रोग विशेष तीव्र न हो, तो यह खिचडी १-१ दिन छोडकर खिलावे। इसके सेवन-काल मे रोगी को प्रवाल-पिष्टी ६ रत्ती, वंशलोचन १ मा०, सोना गेरू ४ रत्ती और गिलोय-सत्व १॥ मा० (या गिलोय-स्वरस ४ तो०) मिला, दो हिस्से कर प्रात साय शहद के साथ देते रहने से अधिक लाभ होता है। (र० त० सार)

अथवा—चावल और श्वेत कमल इन दोनो को बकरी या भैंस के दूध मे पकाकर घृत मिला सेवन कराते रहने से भी भस्मक रोग मे लाभ होता है।

(१२) वमन पर—धान की खील (लावा) १ तो०, छोटी इलायची २-४ नग, लौंग २-४ नग, तथा मिश्री ३ से ६ माशे तक लेकर, सबको १ पाव (२० तो०) जल मे मिला ५-७ उफान आने तक आग पर उबाले। फिर उतार कर शीतल होने पर कपडे से छान ले। इस लाज-

मण्ड की मात्रा १-२ चम्मच थोडी-थोडी देर से, पिलाते रहने से वमन-निवृत्ति हो जाती है। यदि वमन हरी, पीली, कडुवी होती हो, तथा वमन होने पर कंठ मे दाह होता हो, तो उक्त मण्ड मे थोडा नीबू रस मिला दें। यदि इस मण्ड के पात्र को बर्फ पर रखकर शीतल कर उपयोग मे लिया जाय तो विशेष लाभ होता है। यह मण्ड वमन हिक्का और तृषा रोग पर उत्तम औषध एवं पथ्य है।

(श्री० स्व० प० यादव-जी त्रिक्रम जी आचार्य)

(१३) व्रणो पर-(चेचक के व्रणो पर)-चावलों का महीन आटा खूब अच्छी तरह बुरक देने से रोगी को विशेष शांति प्राप्त होती है। दाह, जलन मिट जाती है। इसी प्रकार यह आटा विचर्चिका आदि विदाह-कारक व्रणयुक्त शोथ पर भी बुरका जाता है।

अग्निदग्ध पर खौलते हुए पानी या भाप से जलने या झुलसने पर -तुरन्त ही इस आटे का उपयोग करें, इसको अच्छी तरह बुरक दें। जिसमे-स्तर सा जम जाय तथा अन्दर के दूषित दाहकारी जलांश को सोख ले और वाह्य वायु अन्दर प्रविष्ट न हो सके। जब यह आटे का सार कड़ा हो जाय, तो उसे हटाने के लिये, इसके आटे को ही पानी मे पकाकर पतला पुल्टिस जैसा लेप कर देवें। जमी हुई पपडी शीघ्र ही निकल जावेगी। फिर उस स्थान पर चूने के पानी मे तिल तैल या जैतून तैल मिला अच्छी तरह घोट कर, लगाते रहे।

मधुमेह के व्रणो पर—चावल के आटे मे, गाढा दही (जिसका जलांश बहुत कुछ निकाल डाला गया हो) मिला कर पुल्टिस बना लेप करे, अथवा दही के स्थान मे चन्दनादि तैल मिलाकर बनाई हुई पुल्टिस विशेष लाभकारी है। इसे दिन में ३-४ बार बदलते रहना चाहिए। यह चावलो की पुल्टिस प्राय. सभी प्रकार के व्रणों पर उपयोगी है।

निमोनिया आदि की दशा में भी इस पुल्टिस का प्रयोग करते है। ऐसी दशा मे प्रथम स्थान विशेष पर टर्पेन्टाइन लगा दिया जाता है।

अग्निदग्ध-व्रणों पर--चावलो की भूसी को जला-उसकी राख को छानकर, घृत मे मिला कर लगाते रहने से भी लाभ होता है।

(१४) मंथर ज्वर पर--चावलो की खील १ से २॥ तो० तक, १ सेर जल मे मिला, उसमे शुद्ध सुवर्ण का टुकडा या अंगूठी डाल कर, अष्टमांश क्वाथ कर रोगी को दिन मे दो बार पिलाते हैं। सुवर्ण को निकाल लेते है।

ज्वर आदि की दशा मे दाह हो, तो इसकी खील के साथ मिश्री मिला कर, क्वाथ कर थोडा २ बार २ पिलाते है।

(१५) अर्धावभस्तक शूल(अर्ध शीशी पर)-सूर्योदय के पूर्व ही, इसकी खील लगभग २॥ तो० तक शहद के साथ खाकर, सो जावे। ऐसा २-३ दिन करने से लाभ होता है।

(१६) गर्भ-निरोधार्थ—धान की जड को चावलो के धोवन साथ पीस, छानकर, मधु मिला पिलाते रहे।

नोट—चावलों का प्रयोग अश्मरी तथा उदर रोगियों के लिये हानिकारक होता है। हानि-निवारणार्थ—दूध, घृत शक्कर एवं शहद का सेवन कराते है।

# चिउरा (*BASSIA BUTYRACEA*)

मधूक कुल[1] (Sapotaceae) के इसके वृक्ष ऊंचे मध्यम श्रेणी के होते हैं। छाल—कृष्णाभश्वेत या कुछ

[1] इस कुल के वृक्षों के पत्र एकांतर, सादे अखंड, चर्म-सदृश एवं उपपत्र रहित होते है। पुष्प-पत्रकोण से निकले हुए, दुग्ध जैसे रस से युक्त, तथा फल-मांसल होते है। इस कुल का प्रमुख वृक्ष मधूक (महुआ) है।

लाल वर्णयुक्त गहरे बादामी रग की, पत्र–शाखा पर दल-बद्ध, ६–१२ इ च लम्बे, ४-५ इ च चौडे अण्डाकार, ऊपर से हरे, चमकीले, नीचे की ओर रोमश, फूल–श्वेत वर्ण के, फल–अण्डाकार, हरे, चमकीले, चिकने १ इंच लम्बे, मीठे होते है। ये फल खाये जाते है। बीज–प्रत्येक फल मे १-३ तक होते हैं, जिनमे मक्खन जैसा गाढा तैल होता है।

ये वृक्ष हिमालय के दक्षिण भागो मे कुमाऊं से भूटान तक अधिक पाये जाते हैं।

## नाम—

हि०–चिउरा, फलवारा, फुलेल, वेडली।
अं०–फुलवारा बटर, इ ंडियन बटर ट्री।
(Phulwara butter Indian butter-tree)
ले०—बेस्सिया ब्युटीरंसिया।

रासायनिक सगठन-

इसके बीजो की गिरी मे प्र ग ६० से ६५ तक श्वेत वर्ण की, मधुर गधयुक्त चर्बी प्राप्त होती है। यह मक्खन जैसा गाढा तैल कोकम के तैल जैसा उपयोगी है। इससे साबुन, मोमबत्तिया जैसी चीजें निर्माण की जाती हैं।

## गुणधर्म व प्रयोग—

इसकी चर्वी मार्दवकर है। शरीर के किसी भी भाग पर लगाने से उसे मुलायम करती तथा इसकी वायु से रक्षा करती है।

सिर–दर्द, सधिपात, शोथ पक्षाघात आदि पर यह मालिश की जाती है। तथा खुजली एव शीतकाल के चर्म-विकारो पर भी यह उपयोगी है।

चिकरी–देखिये–पापरी मे। चिकाकाई–देखिये–शिकाकाई। चिचडा–देखिये–अपामार्ग और चचेडा।
चिचेडा–देखिये–चचेडा। चिडचिडी–देखिये–अपामार्ग।

# चित्रक ( श्वेत और रक्त )

## (*PLUMBAGO ZEYLANICA, PLUMBAGO ROSEA*)

हरीतक्यादि वर्ग एव [1]चित्रककुल (Plumbaginaceae) के श्वेत और लाल चित्रक के क्षुप दो से ४ या ६ फुट तक ऊ चे, बहुवर्षायु एव प्राय सदैव हरे-भरे रहते है। पत्र–मकोय के पत्र जैसे, १॥ से ३ या ३॥ इंच लम्बे, १-१॥ इच चौडे, लम्बेगोलाकार, हरे, दलदार, चिकने, अनीदार, कही २ वेलपत्र जैसे तीन २ मिले हुए, कही डठल पर आमने सामने विषमवर्ती, एव पत्र-वृन्त श्वेत का श्वेत वर्णका तथा लाल का किंचित् लालवर्ण का बहुत ही छोटा ¾ इच तक लम्बा, पुष्प-दण्ड–४-१२ इच लम्बा, अनेक शाखायुक्त, जिन पर श्वेतवर्ण के चमेली पुष्पो-जैसे पुष्प, किंतु निर्गन्ध गुच्छो मे (लाल चित्रक के पुष्प-गुच्छ लाल रग के होते है) तथा इन गुच्छों मे अलग अलग विभाग से दिखाई देते है और प्रत्येक गुच्छे में १५ से ३० तक पुष्प कुछ अन्तर से शीतकाल मे

[1] इस कुल के क्षुपो के पत्र-अभिमुख या एकान्तर, सादे, पुष्प-वाह्यकोष के दल ५, नीचे से जुडकर नलिकाकार बने हुए, छोटी छोटी ग्रंथियो से युक्त, पुष्पाभ्यंतर कोश के दल ५, पुंकेशर ५, स्त्रीकेशर १, फल छोटे और कडे होते है।

इस कुल मे श्वेत पुष्प वाले तथा लाल फूल वाले, ये दो प्रकार के चित्रक ही प्रधान है। तथा ये दोनो व्यवहार में उपलब्ध है। निघण्टुओं में कृष्ण और पीत पुष्पों के भी चित्रकों का उल्लेख है। इनमें से कृष्ण (काला) चित्रक तो क्वचित् देखने सुनने मे आता है (बनारस कचहरी के पास योरोपियन क्लब के हाते में काले चित्रक का एक ही क्षुप नमूनार्थ रखा गया है--श्री गगासहाय पाडे, सम्पादक भा-प्र-नि), किंतु पीले का तो कही नाम निशान नही मिलता, शायद यह लाल चित्रक का ही कोई भेद हो।

कृष्ण चित्रक का विवरण आगे के प्रकरण में देखिए।

## चित्रक सफेद
## *Plumbago zeylanica Linn.*




फूटते व खिलते है । पुष्प की पखुडिया प्रायः सख्या मे ३-५ तक निम्नभाग मे आपस मे जुडी हुई नलिका के आकार मे होती है उनमे मध्य की पखुरी कुछ लवी होती है । पुष्प-कोषो पर सूक्ष्म रोंए, मधु जैसी तरल वस्तु से सने हुए होते हे । मधुमक्खिया उन पर मंडराती रहती है । हाथ से छूने पर भी चिपचिपाहट सी मालूम देती है । बीजकोष (फल) और बीज-पुष्पो के ऊपरी भाग पर ही, जव के आकार के लम्बे, कच्ची दशा मे हरे, पकने पर धूसर वर्ण के, सूक्ष्म एव चेपदार रोमयुक्त वीजकोष होते है । प्रत्येक वीजकोप मे प्राय १-२ घूसर या काले वर्ण के बीज निकलते है । इन्ही बीजों से ये पौधे उत्पन्न होते है । काण्ड (तना) और शाखायें—इसमे काढ तो क्वचित् ही होता है । मूल के अग्रभाग से ही पतली-पतली चिकनी हरितवर्ण की १-२ फुट लम्बी शाखायें, खड़ी उभरी हुई रेखायुक्त, गोल पतली, ग्रंथिल एव कोमल निकलती है । ऊपर की छाल कुछ कुछ काली भूरे रग की (लाल चित्रक की छाल कुछ श्याम लाल रंग की) होती है । शाखा को वीच मे से तिरछा काट कर देखने पर मध्य मे श्वेत वर्ण का (रक्त चित्रक मे कुछ श्याम वर्ण) सच्छिद्र भाग दिखलाई पडता है । मूल और छाल—मूल लम्वी, आडी टेढी, कनिष्ठिका ऊंगली से भी पतली, कोई कोई अंगुष्ठ जैसी आडी भी होती है । ताजी जड़ को काटने से पीला या राल जैसा रस या सत्व निकलता है, जिसे अंग्रेजी मे प्लम्वाजीन, (Plumbagin) कहते है । पुराने पौधो की जडो मे मे निकाला गया यह सत्व विशेष क्रियाशील होता है, तथा ताजी जडो मे यह अधिक मात्रा मे पाया जाता है । ऊपरी छाल धूसर वर्ण की तथा अन्दर से कुछ सफेदी लिये होती है (लाल चित्रक की जड मटमैली धसर एवं कुछ लालिमायुक्त होती है) वैसे तो सूखने पर चित्रक चाहे श्वेत, लाल या

## चित्रक लाल
## PLUMBAGO ROSEA LINN.



कृष्ण कोई भी हो, सब की जड एक समान ही होती हैं। उनमे कोई विशेष भेद दृष्टिगोचर नहीं होता। ग्रीष्म ऋतु मे इन जडो के कुछ भाग तथा उक्त शाखाओ को कटवाकर व्यापारी लोग सग्रह कर लेते है। वर्षा मे पुन नवीन शाखाये जमीन के अन्दर शेष बची हुई जडो से फूटकर निकलती हे। ये मूल तथा शाखाये स्वाद मे तिक्त, कटु, जीभ मे छेदन जैसी पीडादायक होती हैं। श्वेत चित्रक की अपेक्षा लाल चित्रक विशेष प्रभावशाली होता हे।

श्वेत चित्रक के क्षुप दक्षिण भारत, मध्यप्रदेश, उत्तरप्रदेश, बगाल, बिहार, एव कुमाऊ और सीलोन के प्राय उष्ण प्रदेशो की पथरीली जमीन एव झाडीदार जगलो मे अधिक पाये जाते है। वैसे तो प्राय पहाडी जमीन या पुराने जीर्ण शीर्ण किलो या टीलो पर भारत मे प्राय सर्वत्र ही ये क्षुप पाये जाते हैं।

किन्तु लाल चित्रक सर्वत्र नही मिलता। यह सिक्कम और खासिया पहाड़ो की तराइयो मे तथा विंध्याचल की तराई और कूच बिहार मे अधिक पाया जाता है। इसे प्राय बडी सावधानी से कही कही बाग बगीचोमे भी लगाते हैं। यह प्राय चिकनी एव कुछ रेतीली जमीन मे अच्छी तरह फलता फूलता है। अन्यथा शीघ्र ही नष्ट हो जाता हे।

नोट—चरक के दीपनीय, तृप्तिघ्न, शूल-प्रशमन, भेदनीय, अर्शोघ्न, लेखनीय, कटुक स्कन्ध आदि तथा सुश्रुत के पिप्पल्यादि, मुस्तादि, आमलक्यादि, मुष्ककादि वरुणादि तथा आरग्वधादि गणों के प्रसगों मे एव कई प्रयोगो मे इसका उल्लेख पाया जाता है।

(२) श्वेत और लाल इन दोनों चित्रकों के रासायनिक सघटनो में कोई विशेष भेद नही है। अतः कहा जाता है कि श्वेत चित्रक लाल चित्रक का ही एक रूपान्तर-मात्र है। दोनो के गुणधर्म में प्रायः समानता है।

रासायनिक सघटन—

इसमे जो प्लम्बाजिन (Plumbagin) नामक एक प्रभावशाली कटु, स्फटकीय, पीले वर्ण का सूच्याकार सत्व अधिक से अधिक ०.९१ प्र. श. पाया जाता है वह कुछ विषैला, निद्राजनक तथा त्वचा पर लगाने से तेजाब जैसा प्रभाव करता है। यह प्रभाव श्वेत की अपेक्षा लाल चित्रक के उक्त सत्व मे विशेष तीव्र रूप मे होता है। यह सत्व गरम खौलते हुए पानी मे घुलनशीलहोता है, तथा इसकी गध सुहावनी किंतु कुछ उग्र या तीखी सी होती है।

## नाम—

स.—चित्रक, अग्नि (संस्कृत मे अग्नि के जितने नाम है, वे समस्त आयुर्वेदीय परिभाषानुसार इसे ही दे डाले गये है) तथा लाल को रक्त चित्रक, काल, अग्निदीप्य आदि। हि. चित्रक। चीता, चितउर (लाल चीता) आदि। म० चित्रकमूल (लाल को तम्बडी चित्रक)। गु० चित्रो, धोलो चित्रो, चित्रा पीत से (राती चित्रो)। ब० चितोगाछ, चित्रा(रक्तचितो, एडचितो)। अं० व्हाइट लेड वर्ट (white lead wort), सीलोन लेड वर्ट (Ceylon lead wort), लाल को रोज कलर्ड लेड वर्ट (Rose Coloured lead wort)। ले० प्लम्बेगो झिलेनिका (प्लम्बेगो रोझिया)

इसकी प्राय जड़ एवं शाखाओ की छाल, नई ताजी काम मे ली जाती है। पूनी होने पर यह गुणहीन हो जाती है।

यह लघु, रूक्ष, तीक्ष्ण, कटु, विपाक मे कटु एव उष्ण वीर्य, दीपन, पाचन, पित्तसारक, ग्राही, कृमिघ्न, रक्तपित्त प्रकोपक,शोथहर, मूत्रल, कफघ्न, कण्ठ्य, रसायन, तीव्रगर्भाशय संकोचक, गर्भस्राव, स्वेदजनन,त्वग्रोगनाशक, ज्वरघ्न, लेखन विस्फोट जनन हे। तथा इसका प्रयोग—नाडी दौर्बल्य, वात व्याधि, अजीर्ण, उदरशूल, यकृद्विकार ग्रहणी, कृमि, शोथ (विशेषत यकृत, प्लीहा वा गुदा का शोथ), जीर्ण प्रतिश्याय, काम, रजोरोध, प्रसूति विकार, मक्कल शूल, ध्वजभग, कुष्ठ, श्वित्र, विसर्प, जीर्ण विषम ज्वर, कण्डू, पाडु, मेदा रोग, गुल्म, सधिवात, श्लीपद आदि मे किया जाता है। कटु होने से कफ का, तिक्त होने से पित्त का एव उष्ण होने से वात का नाशक है।

इसका सत्व (प्लम्बाजिन या प्लम्बेगो)—अल्प मात्रा मे लेने से केन्द्रिय स्नायु मण्डल को उत्तेजित करता है, तथा अधिक मात्रा मे यह शैथिल्यजनक एव मृत्युकारक

भी हो जाता है। इसके विषय मे आधुनिक अनुभव यह है, कि (१) यह तेज जलन पैदा करने वाला एव कृमिनाशक है। (२) इसका विशेष प्रभाव मज्जा-तन्तुओ पर होने से उचित मात्रा मे लेने से यह मज्जातंतुओ को साधारण प्रमाण मे उत्तेजित करता है, किन्तु अधिक मात्रा मे यह उन्हे शिथिल एव निष्क्रिय बना देता है, हृदय की संकोचक क्रिया की विशेष वृद्धि करता है, तथा पक्वाशय और गर्भाशय को भी विशेष संकुचित कर देता है (३)यह पसीना लाने वाला, मूत्रल, तथा पित्तोत्तेजक है (४) यह गर्भपातक है, इसके प्रयोग से गर्भ का बच्चा चाहे जीवित हो या मृतक शीघ्र ही बाहर आ जाता है।

जड की छाल का चूर्ण, क्वाथ आदि यदि रक्त चित्रक का हो, तो वह अधिक प्रभावशाली होता है। अल्पमात्रा मे सेवन करने से पचन-नलिका की श्लेष्मल त्वचा को उत्तेजना होकर आमाशय एवं उत्तर गुदा में रक्ताभिसरण की वृद्धि होती, पचन क्रिया बढती, यकृत को उत्तेजना मिलती है, पित्त का स्राव ठीक प्रकार से होता है। कभी कभी पित्तस्राव अधिक हो जाने से मल का रग विशेष पीला हो जाता है। बड़ी मात्रा मे यह दाहजनक एवं कुछ सज्ञानाशक, उत्क्लेशक, वामक, सारक, मूत्रकृच्छ्रकारक, तथा नाडी शिथिल होकर कभी कभी शरीर भी शीत हो जाता है। सगर्भा स्त्री को अधिक मात्रा मे देने से कटि के अन्दर की सर्व इन्द्रियों में दाह, साथ ही गर्भाशय से रक्तस्राव होकर इतनी तीव्र सकोचक क्रिया होती है कि ३ या ६ घटे के अन्दर ही गर्भस्राव या गर्भपात हो जाता है। मूढगर्भपातनार्थ इसे दिया जाता है। गर्भाशय के मुख पर इसका लेप किया जाता है। या इसके चूर्ण को मलमल के टुकडे मे पोटली मे बाधकर योनि के भीतर रखा जाता है।

इस प्रकार गर्भपात होने के बाद, यदि स्त्री की यथायोग्य सुश्रूषा एव चिकित्सा न की जाय तो उसके कटिप्रदेश मे घोर अभिताप उत्पन्न होकर वह मरणासन्न हो जाती है। लाल चित्रक का सत्व अपेक्षाकृत विशेष तीव्र होता है।

औषधि प्रयोग मे—मूल, छाल, सत्व एव प्रसग विशेष पर पत्र का व्यवहार किया जाता है। मूल या छाल की मात्रा २ रत्ती से १ मासा तक, सत्व की मात्रा १ चावल से १ रत्ती तक है।

ध्यान रहे–पित्तप्रकोप की दशा मे, पाचन नलिका के रोगो पर तथा गर्भिणी स्त्री पर इसका प्रयोग घातक होता है।

जड़ की छाल को पानी मे खूब महीन पीसकर त्वचा पर जिस स्थान पर फफोला उठाना हो, लेप करने से फफोला उठ आता है, किंतु त्वचा काली पड़ जाती है,तथा यथायोग्य सम्भाल न करने से यदि वहा व्रण हो जाय तो वह फिर शीघ्र रोपण नही होता। श्लीपद, श्वित्र आदि रोगो पर लेप करने से विस्फोट उत्पन्न होकर फूटने पर सावधानी से चिकित्सा करने से विकार बाहर निकल जाता है। आगे प्रयोग न० ६ देखे।

## मुख्य औषधि प्रयोग—

(१) क्षुधानाश पर–मदाग्नि के कारण भूख न लगती हो, तो इसके मूल का महीन चूर्ण, मात्रा ४ रत्ती तक, नित्य प्रात शहद के साथ चाटने से ४-५ दिन में ही पूर्ण-लाभ होता है। अथवा–इसके चूर्ण के साथ समभाग सेधा नमक, हरड और पीपल का चूर्ण मिला मात्रा–३ माशे तक गरम जल मे सेवन करे।

अथवा–इसका चूर्ण २ मा. तक लेकर सोठ, काला नमक और पोदीना १-१ माशे इन सबको १० तोला जल के साथ पीस छान कर पीने से अजीर्ण का पाचन होकर भूख अच्छी तरह लगती है।

अग्निमाद्य एव अजीर्ण, कोष्ठबद्धता, आध्मान आदि के बहुत काल तक बने रहने से यदि क्षय विकार की सभावना हो, तो इसके चूर्ण के साथ बायविडग और नागरमोथा इनका समभाग चूर्ण अच्छी तरह खरल कर शीशी मे भर रक्खे। हवा न लगने दें। यह त्रिमदचूर्ण है–मात्रा ३ रत्ती से १ माशे तक प्रात साय शहद के साथ सेवन करते रहने से अफरा दूर होता, दस्त साफ होने लगता, तथा पाचन शक्ति का सुधार होकर नियमित

भूख लगने लगती है, भोजन मे रुचि एवं मन मे प्रसन्नता उत्पन्न होती है।

(२) संग्रहणी पर—मूल या छाल के चूर्ण को १ मासा तक की मात्रा मे तक्र के साथ सेवन करने से लाभ होता है। इस चूर्ण के साथ हरड, और सोठ का भी चूर्ण मिला देने से कफ की संग्रहणी शीघ्र दूर होती है। इसे हरड, सेंधानमक और पीपलामूल के चूर्ण को मिला कर तक्र के साथ या वैसे ही जल के साथ भी दिया जाता है। उक्त प्रयोगो से बडी और छोटी आंतो की शिथिलता से उदर मे कभी कब्जी और कभी दस्त लगने की जो अव्यवस्था होती है वह दूर हो जाती है। अथवा—इसके चूर्ण के साथ हाऊबेर और हीग के चूर्ण को, या पचकोल ( पीपल, पीपलामूल, चव्य, चित्रक व सोठ ) सहित इनके चूर्ण को तक्र के साथ पिलाना भी हितकर है। अथवा—इसके मूल के क्वाथ और लुगदी के द्वारा सिद्ध किये गये घृत का सेवन भी विशेष लाभकारी होता है।[1] शास्त्रोक्त चित्रकाद्यरिष्ट का सेवन भी पुरानी संग्रहणी, आमातिसार आदि पर उत्तम लाभदायक है।

(३) अर्श पर—इसकी जड के चूर्ण को दूध मे पका कर उसका दही जमा लेवें, अथवा—जड को पानी के साथ महीन पीस कर मटकी के भीतर लेप कर, लेप के सूख जाने पर उसमे दही जमा कर, तथा उसको उसी मे मथ कर, उस तक्र को पान करने एव उसी तक्र के साथ पथ्यान्न सेवन करने से अर्श मे विशेष लाभ होता है। अथवा—इसकी जड का महीन चूर्ण मात्रा ४ रत्ती से १ मासा तक नित्य ताजे तक्र के साथ (तक्र १ बार मे ५ से १० तोले तक लेवें) सेवन करते रहने से भी लाभ होता है, किंतु इस प्रयोग को लगातार ६ मास तक करना चाहिये। अथवा—इसके छायाशुष्क पत्रो को पानी के साथ घोट छान कर पीते रहने से वादी बवासीर दूर होती है, तथा कफ, कृमि और संग्रहणी पर भी यह लाभदायक है।

अर्शांकुरो पर—इसकी छाल का चूर्ण तथा सुहागा, हल्दी, और पुराना गुड समान भाग लेकर मरहम कर मस्सो पर लगाते रहने से वे नष्ट हो जाते है। (वृ. द.)

(४) यकृत, प्लीहा आदि विकारो पर—चित्रकमूल १ सेर जौकुटकर १६ सेर जल मे पकावें, चतुर्थांश शेष रहने पर छान कर उसमें १ पाव गुड मिला पुन. पकने देवें। घनीभूत हो जाने पर उसमे त्रिकुट, सौंफ, कूट, हरड, नागरमोथा, दालचीनी, वायबिडंग, इलायची, और चित्रक मूल का चूर्ण २-२ तोले मिला रक्खें। मात्रा—१ तो तक नित्य सेवन से अग्निदीप्त होती है, एवं यकृत, प्लीहा, गुल्म, अर्श रोग नष्ट होते हैं। ( भा. भ. )

शास्त्रोक्त चित्रकाद्यरिष्ट, चित्रकादि क्षार, चित्रकादि लोह आदि भी यही कार्य करते हैं। अथवा—सरल प्रयोग त्रिमद ( चित्रक, नागरमोथा और वायविडंग ) का है, तीनों का समभाग महीन चूर्ण मात्रा १ मा प्रात सायं शहद से चटावे। १ महीने में प्लीहा एवं यकृत विकृति दूर होकर बार-बार आने वाला ज्वर नष्ट हो जाता है। तथा शक्ति की वृद्धि होती है। अथवा—

इसकी छाल के महीन चूर्ण को ग्वारपाठा के गूदे पर बुरक कर नित्य प्रात सेवन करने से विकृत प्लीहा वृद्धि पर शीघ्र लाभ होता है।

अथवा—प्लीहा वृद्धि पर—इसकी जड की ताजी छाल ६ रत्ती खूब महीन पीस कर ३ गोलिया बनालें। प्रात केवल एक बार खाली पेट १ पके केले के गूदे मे तीनों गोलियो को लपेट कर खा जावें। इससे प्लीहा तथा अन्य उदर विकार शीघ्र नष्ट होते हैं।

नोट—वातज प्लीहा में चित्रक, पित्तज में हल्दी, कफज मे धात्री पुष्प तथा त्रिदोषज मे अर्क पत्र देते हैं। (भै. र.)

इन विकारो पर—इसके ताजे पत्तो का स्वरस फिल्टर-पेपर मे छान, मृतसंजीवनी सुरा मे मिला नित्य २० बूंद सेवन करते है। अथवा चित्रक के क्षार की मात्रा १ रत्ती तक शहद के साथ सेवन कराते है।

वाह्य प्रयोग—स्प्रिट योग से इसका तीक्ष्ण टिंचर

---

[1] यह घृत गुल्म, शोथ, उदररोग, प्लीहा, शूल व अर्श का भी नाशक है [ च. द ] आगे विशिष्ट योगों मे चित्रकोत्थित घृत देखें।

तैयार कर यकृत, प्लीहा आदि की सूजन पर लेप करने से अथवा इसकी जड को काजी में पीसकर प्रलेप करने से भी यथेष्ट लाभ होता है।

(५) गुल्म शोथ आदि पर—उक्त त्रिमद चूर्ण का प्रमाण इस प्रकार प्रयोग करें—इसकी मूल का चूर्ण ४ रत्ती, वायविड ग ६ रत्ती, और नागरमोथा १ माशा (यह १ मात्रा है) एकत्र चूर्ण को, ६ माशा बादाम तेल में मिला प्रतिदिन सेवन से गुल्म, शोथ, यकृत की सूजन, कोष्ठबद्धता, और बवासीर पर भी लाभ होता है।

उक्त चित्रक घृत विशिष्ट योगो मे देखें–(यह गोघृत के योग से सिद्ध किया हुआ हो) के सेवन से भी परम लाभ होता है।

बाह्य प्रयोग—इसकी जड़ को पानी मे पीसकर स्तन, कान या किसी स्थान की सूजन एव गिल्टी आदि पर लेप करते हैं। फफोला पडने पर बार बार घृत लगाते हैं। आगे प्रयोग न. ६ देखे।

(६) फफोला या छाला उठाना, तथा फोडा, व्रण आदि पर—यदि शरीर के किसी दूषित भाग पर फफोला उठाना अभीष्ट हो तो इसकी ताजी छाल को पानी और थोडे से चावल के आटे के साथ पीस कर कल्क कर, उसे वस्त्र पर रख, उस दूषित भाग पर २० से ३० मिनिट तक बाध देवे। पश्चात् निकाल कर उस भाग पर केवल चावलो की पुल्टिस बना बाध दे। १०-१२ घटे बाद खोलने पर उस स्थान पर गोल फफोला उठा हुआ दिखाई देगा। किंतु ध्यान रहे, इस प्रकार चित्रक के द्वारा जो फफोला उठता है, उसमे बडी तीव्र जलन होती है। अत: इस प्रकार फफोला उठाने का प्रयत्न अन्य साधनों के अभाव में ही किया जाता है, जबकि फफोला उठाने की अत्यन्त ही आवश्यकता हो, अन्यथा नही।

व्रणादि पर इसकी छाल को पीस कर लेप करने से फोडे और घाव आदि शीघ्र पक कर फूट जाते है। परिपक्व व्रणो पर इसका लेप करने से वे अच्छी तरह फूट जाते तथा फूट कर पीव बह जाती है।

फोड़ो पर—इसके पत्तो को गरम कर बाधने से वे बैठ जाते हैं।

(७) शरीर के दाग, फोडा-फुन्सी, खाज, दाद पर—इसकी जड को पुराने सिरके मे घिस कर लगाते रहने से शरीर के काले, श्वेत सब प्रकार के दाग दूर होते है।

मूल-छाल के चूर्ण को खूब महीन कर करज तैल मे पकाकर लगाने से फोडा-फुन्सी, खुजली आदि मे लाभ होता है। अथवा—

मूल-छाल को महीन पीसकर दो गुने मक्खन में मिला, कासे की थाली में थाली को टेढ़ी कर धूप मे रख दें। मक्खन पिघल कर नीचे की ओर सचित होने पर उसे सावधानी से शीशी मे भर रक्खे। इसे लगाने से खाज, दाद, फोडा-फुसी आदि शीघ्र दूर होते हैं। अथवा—

ताजी-मूल को कूट पीस कर (थोडा जल मिला लें) ५ तोले तक रस को वस्त्र मे निचोड लें। फिर ताजे नारियल के दूध आध सेर मे मिला मंदाग्नि पर पकावे। गाढा हो जाने पर शीशी मे भर रक्खे। इसके लगाते रहने से भी खाज, फोडा-फुसी पर उत्तम लाभ होता है। दाद पर तो केवल इसकी छाल को खूब महीन पीस कर घृत या व्हेसलीन मे मिला लगाने से भी लाभ हो जाता है।

चित्रक-मलहम—(व्रणो पर)—इसके पचाङ्ग २० तोले को जवकुट कर अठगुने जल मे पकावें। चतुर्थांश शेष रहने पर उतार कर मलकर छान ले। फिर कलईदार कढाई में मदाग्नि पर पकावें। गाढा होने लगे तब उसमे राल, सफेदा, मुर्दासग, सिन्दूर तथा पारा-गंधक की कज्जली ६-६ माशे मिलाकर अच्छी तरह घोट कर रखले। घोटते समय इसमे १० तोले उत्तम मोम मिला लेना चाहिये। यह मरहम व्रणो को बहुत शीघ्र अच्छा कर देता है।

(८) उपदंश, वद आदि पर—उपदश के कारण शरीर मे फोडा, फुंसी आदि हो, अङ्गभङ्ग, तालू मे छेद, नासिका का बैठ जाना आदि विकार हो, तो प्रति-दिन इसके पचाग का क्वाथ, पथ्य परहेज के साथ सेवन करने से ३ माह मे पूर्ण लाभ होता है। ध्यान रहे, फिरंग या उपदश की द्वितीयावस्था मे यह अच्छा कार्य करता है।

उपदंश-जन्य वद ( व्रध्न पिडिका ) पर इसकी जड को नीबू रस मे पीसकर लगावे ।

(६) श्वेत कुष्ठ, मडल कुष्ठ आदि पर—इसकी जड की मात्रा १ माशा तक चूर्ण २॥ तो० ताजे छने हुए गोमूत्र (या पचगव्य) के साथ मिला प्रात नित्य १ बार ३ या ६ माह तक सेवन करते रहने से कुष्ठ रोग नष्ट हो जाता है । साथ ही वाह्य प्रयोगार्थ इसकी छाल को दूध, अंगूरी सिर्का या नमक और पानी के घोल के साथ पीस कल्क बना लेप करे ।

अथवा—जड की ताजी छाल १ तोला और बावची १० तोला दोनो का महीन चूर्ण कर काच की शीशी मे भर रक्खे । नित्य प्रात साय १ से २ मासे की मात्रा मे जल के साथ खिलावे, तथा उसी चूर्ण को श्वेत कुष्ठ के दागो पर जल के साथ खूब महीन घोट कर लेप करे और धूप मे वह स्थान जब-तक गरम न हो जाय तब तक बैठे । इस विधि को आलस्यरहित हो नित्य करें । पथ्य पूर्वक रहे, तैल आदि का सेवन न करे । लेप के लिये—इसकी ताजी पत्तियो को गोमूत्र मे पीस कर गरम कर लेप करते रहने से भी लाभ होता है ।

अथवा—इसकी जड छाल के चूर्ण को—भागरा (भृंगराज) के रस की ७ भावनाए देकर शीशी मे भर रक्खे । मात्रा—३ माशे तक चूर्ण, शहद १ तोला के साथ सेवन करे । तथा सरफो का (शरपुंखा) पचांग १ तो० जौकुट कर १ पाव पानी मे पकाकर ५ तो० रहने पर छानकर १ तो० शहद मिला पी लेवें । साथ ही उक्त चूर्ण को गोमूत्र में पीस कर श्वेत कुष्ठ पर लगावें, विशेष लाभ होता है । ध्यान रहे इसकी छाल या पत्ती के लेप से फफोला या दाने पड़ जाने पर घृत या मक्खन लगाते रहे । अथवा—

चित्रक तैल—चित्रक स्वरस १ सेर, अमलतास के पत्तो का रस १ पाव, तथा हल्दी, बावची, त्रिफला, अंजीर वृक्ष की छाल तथा अर्क मूल की छाल प्रत्येक २-२ तो० कूट-पीस कर मिलाले । उसमे १ सेर तिल-तैल मिला तैल सिद्ध करले । इस तैल की मालिश से कुष्ठ, श्वेत कुष्ठ, दाद आदि चर्मरोग शीघ्र नष्ट होते है ।

मंडल कुष्ठ पर—इसकी मूल को गोमूत्र या ताजे जल के साथ पीस कर लेप करने से, तथा फिर उसे ५ मिनिट बाद पोंछ कर उस पर सम्हालू या निर्गुण्डी के बीजों को पीसकर लगाते रहने से लाभ हो जाता है ।

(१०) वातरोगो पर—मूल-छाल का चूर्ण ४ से ८ रत्ती तक नित्य १ बार, तिल तैल १ तो० मे मिला सेवन करावें । १ माह मे वातरोग शमन हो जाता है ।

आमाशयगत वात-प्रकोप पर—इसकी मूल, इन्द्र जौ, पाठा, कुटकी, अतीस और हरड, प्रत्येक ४-४ मा० लेकर महीन चूर्ण बनालें ( यह शास्त्रोक्त षड्धरण योग है ) मात्रा—१॥ मा० से ३ मा० तक सुखोष्ण जल के साथ ६ दिन तक सेवन करने से यथेष्ट लाभ होता है । (भा० प्र०)

संधिवात पर—मूल को शराब (मद्य) के साथ पीस-कर, उसमे थोडा सेधा नमक मिला, वेदना-स्थान पर लेप करने से शीघ्र वेदना शात होती है । विशिष्ट योगों मे चित्रकादि चूर्ण देखे ।

यदि गठिया की विशेष पीडा हो, तो इसकी छाल को दूध के साथ पीस पुल्टिस बना बाध देवे । १०-१५ मिनिट बाद पुल्टिस को उतार देवे । शोथयुक्त वेदना दूर हो जावेगी ।

आमवात या शून्यवात पर—छाल को पानी मे पीस कर या इसके चूर्ण को तैल में मिलाकर लेप या मर्दन करे ।

(११) पाडु और कामला पर—मूल-छाल के चूर्ण को आमला-स्वरस की तीन भावनाएं देकर उचित मात्रा मे रात्रि के समय गोघृत के साथ सेवन कराने से पाडु रोग मे लाभ होता है ।

कामला व कुम्भ कामला हो, तो इसकी जड २ भाग तथा श्वेत अपामार्ग की जड १ भाग, दोनो का महीन चूर्ण कर रक्खे । मात्रा—१ से १॥ मा० तक गाय की छाछ के साथ सेवन करे । १५ दिन मे पूर्णतया लाभ होता है ।

(१२) कास, श्वास आदि कफ-विकारो पर—मूल का महीन चूर्ण १ मा० तक प्रतिदिन प्रात-सायं शहद

के साथ सेवन करने से शीघ्र लाभ होता है। अथवा—इसके पत्ते पर थोडा काला नमक रखकर चबाकर खाने से भी श्वास एवं कफ की खांसी मे लाभ होता है।

मूल-छाल का चूर्ण और सुहागे की खील समभाग खरल कर शहद से सेवन करने से कफ के प्रकोप मे शीघ्र लाभ होता है।

इसकी जड, पीपलामूल, पीपल और गजपीपल समभाग के चूर्ण को १॥ या २ मा० को मात्रा मे शहद से चाटने से कफज-कास नष्ट होती है।

(१३) मधुमेह पर—इसके पचांग का मोटा चूर्ण लगभग ६ मा० को ६ छटाक जल मे मिला मंदाग्नि पर (मिट्टी के पात्र मे) पकावें। १ छटाक शेष रहने पर छानकर कुछ ठडा हो जाने पर नित्य प्रात सेवन करें। २१ दिन सेवन से अवश्य ही मधुमेह और वहुमूत्र मे लाभ होता है। अथवा—

इसका पचाग और किसमिस १-१ तो० दोनो को जौकुट कर १ पाव पानी मे पकावे। १० तो० शेष रहने पर छानकर नित्य रात्रि के समय ४२ दिन तक सेवन करें। (ये दोनों प्रयोग श्री०के० शिवचन्द्र जी राजवैद्य हरिद्वार वालो के अनुभूत है।)

(१४) विषम-ज्वर पर—विशेषतः प्लीहा एवं यकृत की वृद्धि के कारण ज्वर न मिटता हो, तो इसके मूल की योजना त्रिकटु के चूर्ण के साथ करने से शीघ्र लाभ होता है। इससे रक्ताभिसरण क्रिया तेज होकर क्षुधा की भी वृद्धि होती है। ऐसी अवस्था मे इसकी मूल का क्वाथ नागरमोथा, खस आदि सुगधित पदार्थों के साथ सेवन करानें से भी यथेष्ठ लाभ होता है।

अथवा-इसका मूल-त्वक् चूर्ण १भाग और उत्तममद्य १२ भाग के मिश्रण से निर्मित टिंचर भी विशेष-लाभकारी है। आगे विशिष्ट योगो 'चित्रकासव' देखिए।

(१५) उन्माद आदि मानसिक विकारो पर—मूल चूर्ण के साथ ब्राह्मी और बच का महीन चूर्ण समभाग एकत्र खरल कर मात्रा १ से २ माशा तक, प्रात. सायं (या दिन मे ३वार) गौदुग्ध से देते रहने से उन्माद, योपापस्मार (हिस्टीरिया) आदि रोगो मे लाभ होता है। यदि कफ की अधिकता हो तो इस प्रयोग का सेवन शहद के साथ करावें।

(१) मेद रोग और श्लीपद पर—मूल का महीन चूर्ण १ से ४ रत्ती तक शहद के साथ चाटते रहने से शरीर की स्थूलता में लाभ होता है।

मूल की छाल और देवदारु दोनो को गोमूत्र मे पीस कर लेप करते रहने से हाथी पाव [श्लीपद] मे लाभ होता है।

(१७) शीत पित्त पर—अन्न का हाजमा ठीक न होने या विदग्धाजीर्ण के कारण पित्तप्रकोप होकर जो शरीर पर श्वेत या लाल वर्ण के खुजलीयुक्त चकत्ते उठ आते हैं तो त्रिमद चूर्ण (चित्रक, मोथा, विडग) प्रात सायं गौदुग्ध के साथ सेवन करने तथा पथ्य मे केवल दूध-भात का सेवन करते रहने से शीघ्र लाभ होता है। मिर्च गरम मसाले आदि की कोई चीजे नही खानी चाहिए।

(१८) जलन या दाह पर—अजीर्ण के कारण या गरम मसाला, लाल मिर्च आदि के सेवन से या विकृत हुए वात के कारण जो उदर, कण्ठप्रदेश या हाथ पैरो मे दाह हो, तथा स्त्रियो के श्वेतप्रदर की अवस्था मे जो पीठ एवं उदर आदि प्रदेशो मे दाह या जलन होती हो तो इसके मूल का हिम इसकी मूल और खस समभाग लगभग ६-६ माशे कूटकर १० या१५ तोला जल मे रात्रि के समय भिगोकर प्रात खूब मल एवं मोटे वस्त्र से छान कर दिन में दो बार पिलाने से शीघ्र ही लाभ होता है।

(१९) नेत्र के विकारो पर चित्रकादि क्वाथ—इसकी जड़, त्रिफला, पटोलपत्र और इंद्र जौ के क्वाथ मे घृत मिलाकर रात्रि के समय पीना नेत्रों के लिए हितकर एवं विशेषत तिमिर रोगनाशक है। [वं से]

(२२) बाल रोगों पर—यदि सूखा [बाल शोष] रोग हो तो छाल के महीन चूर्ण १ भाग में ८ भाग मृनसजीवनी सुरा या रेक्टीफाइड स्प्रिट मिला आसव या टिंचर बना रखे। मात्रा—२ से ५ बून्द मातृदुग्ध मे या जल मे मिला प्रात साय पिलाने से शीघ्र लाभ होता है।

डिब्बारोग [उत्फुल्लिका] हो, तो मूल का महीन चूर्ण मात्रा—आधी रत्ती, मातृदुग्ध और शहद के साथ

मिला पिलावें। अथवा इसकी मूल को माता के दूध मे घिसकर थोडा शहद मिला पिलावे। ३ दिन मे पूर्ण लाभ होता है।

जिस स्त्री के बच्चे इस रोग से मर जाते है, उस स्त्री को गर्भ रहने पर ८ मास के बाद ९ वें मास से प्रसव काल तक इसके फल का महीन चूर्ण अर्ध रत्ती से १ या २ रत्ती तक थोडा गुड मिला सेवन करावे और ऊपर से गोदुग्ध १ पाव तक पिलाते रहे, दिन मे केवल एक बार। बच्चा हो जाने पर यह प्रयोग ४० दिन तक चालू रखने से माता का दूध शुद्ध होकर बच्चा निरोग रहता है। बच्चे की बाल घुटी मे इसकी मूल और असगंध दोनो को थोडी २ मात्रा में घिसकर पिलाते रहना चाहिए। रक्तातिसार या आव रक्त का विकार हो तो इसका चूर्ण अर्ध रत्ती और लोध २ रत्ती शहद मे घिस कर चटावे।

(२१) स्त्री रोगो पर—सूतिका विकार प्रसव के पश्चात्-कई प्रसूता स्त्रियो का मुंह आ जाता है [मुख मे छाले आदि] तथा दस्त लगते है, योनिमार्ग मे शोथ, खुजली और क्षत एक साथ या एक एक करके होते हैं तथा अन्यान्य विकार होते हैं। ऐसी अवस्था मे इसके मूल चूर्ण को उचित मात्रा मे छाछ [तक्र] के साथ मिलाते रहने से, शीघ्र ही उक्त विकारो का जोर घट जाता है। अथवा इसके हरे ताजे पत्तो को छाछ के साथ पीसकर पिलाते हैं।

यदि सूतिका ज्वर हो तो इसकी मूल २ से ६ माशे तक तथा निर्गुण्डी [सम्हालु] के मूल की छाल १ तोला इन दोनों को जौकुटकर एक पाव जल मे चतुर्थांश क्वाथ सिद्ध कर ठडा हो जाने पर उसमे १ तोला शहद मिला सेवन कराते है। इससे ज्वर हलका हो जाता है, शरीर मे उत्तेजना होती है तथा गर्भाशय उत्तेजित होकर दूषित आर्त्तव का स्राव होता, एव मक्कल शूल (After Pain) की सभावना नहीं रहती है।

मूढ गर्भ निस्सारणार्थ—यदि बच्चा गर्भाशय के भीतर ही मृत हो गया हो, तो उसे सरलता से बाहर निकालने के लिए—मूल छाल का महीन चूर्ण ४ से ८ रत्ती की मात्रा में निर्गुण्डी मूल के क्वाथ के साथ पिलाते हैं। तथा साथ ही साथ उक्त चूर्ण को मलमल वस्त्र के टुकडे मे पोटली बाधकर योनि मार्ग के अन्दर धारण कराते हैं।

गर्भाशय के मुखावरोध पर—गर्भाशय का मुख सकुचित हो जाने से गर्भधारणा नही हो पाती, ऐसी दशा मे बिना शल्य कर्म के भी चित्रक के उपचार से लाभ होता है—मूल छाल का क्वाथ कर ठडा हो जाने पर छानकर गर्भाशय के मुख पर पतलीधार से सिंचन [डुश] करते है। किंतु-इस तिक्त के प्रथम योनि की दीवारो मे घृत का लेपकर दिया जाता है। प्रयोग बहुत तीक्ष्ण है, अत थोडी सावधानी की आवश्यकता है। इस प्रयोग से गर्भाशय का मुख खुल जाता है।

वन्ध्याकरण योग—मूल छाल चूर्ण १ माशे की मात्रा में २० तोला कांजी मे मिला पकावें। अर्धावशिष्ट ५ तोले रहने पर रजोधर्म के बाद पिलावें। ३ दिन तक पिलाने से निश्चय ही स्त्री वन्ध्या हो जाती है।

—कुचिमार तन्त्र

(२२) चूहे के तथा सर्प के विष पर—मूल चूर्ण को तिल तेल मे पकाकर हाथ पैर के तलुवो तथा सिर के तालू पर मालिश करने से चूहे के विष पर लाभ होता है।

सर्प विष—चित्रक मूल ६ तोला, केतकी की जड [बूटी दर्पण काले बेल का कन्द १ कहा है] और कठूमर की जड ३-३ तोला एकत्र जल मे घोट छानकर [जल आध सेर से १ सेर तक] सर्पदष्ट व्यक्ति को थोडी थोडी देर से ३-४ बार मे पिला देवे, तथा उसे गोबर के ढेर पर बैठाकर, उसके सिर पर शीतल पानी की धार छोडे। ऐसा करने से १-२ प्रहर मे विष उतर जाता है, पश्चात् कालीमिर्च और घृत के मिश्रण को यथेच्छ [आध सेर तक] पान करावे।

## विशिष्ट प्रयोग—

१ रसायन कल्प—चित्रक मूल का अथवा इसके छायाशुष्क पचाङ्ग का चूर्ण रक्खे। मूल चूर्ण की मात्रा २ से ८ रत्ती तक, तथा पचाग चूर्ण १ से ४ मा. तक गो घृत, मक्खन अथवा शहद के साथ [अथवा घृत के

यथायोग्य मिश्रण के साथ ) अथवा गोदुग्ध या मक्खन-युक्त तक्र के साथ, रसायन रूप मे यथायोग्य सावधानी ( पथ्य, सयम एवं ब्रह्मचर्य-पालन पूर्वक ) कम से कम १ माह ( अधिक से अधिक १८ माह ) तक सेवन करने से शरीर मे बल, कान्ति, मेधा, स्मरण-शक्ति एवं आयु-वृद्धि होती है। जठराग्नि प्रज्वलित होती, नेत्रो की ज्योति बढती, बाल काले, दांत दृढ एव शरीर-आरोग्य होता है। पथ्य मे केवल दूध और भात का सेवन करना चाहिये।

वात रोग, श्वेत कुष्ठ और अर्श के नाशार्थ अनुपान-योजना क्रमश: तैल, गोमूत्र और तक्र की करनी चाहिये[1]।

कल्प-प्रयोग आषाढ, कार्तिक अथवा मार्गशीर्ष (अगहन) मास मे करना उत्तम होता है।

(२) चित्रक घृत–चित्रक का क्वाथ (घृत से चौगुना) एव चित्रक का कल्क (घृत से चतुर्थांश) लेकर यथाविधि घृत सिद्ध करले। ग्रहणी, गुल्म, शोथ, उदर, प्लीहा, शूल तथा अर्श आदि रोगो मे हितकारी है, जठराग्नि को वढ़ाता है। मात्रा–६ मासे।

चित्रक घृत नं० २ ( उदर-रोग पर)—गोघृत १॥ सेर ८ तो, चित्रक मूल का कल्क ४ तो, यवक्षार ४ तो, जल ६ सेर ३२ तो और गोमूत्र ३ सेर १६ तो. लेकर यथाविधि घृत सिद्ध कर लें। मात्रा–१ से ३ मा. तक उदर-रोगी को सेवन करावे। ( भै० र० )

चित्रकादि घृत के अन्य पाठ ग्रन्थो मे देखिये।

चित्रकोत्थितघृत–एक मटकी मे इसकी मूल को पीस कर लेप कर दे, तथा उसमे दूध (पकाया हुआ) भरकर जामन देकर जमादें। दही जम जाने पर मथकर घृत निकाल लें। फिर इस घृत को चौगुने तक्र एवं चतुर्थांश चित्रक मूल के कल्क से सिद्ध करले।

यह घृत शोथ, अर्श, अतिसार, वायु, गुल्म और प्रमेह का नाशक एव अग्नि-प्रदीपक है।

उक्त दही के मक्खनयुक्त तक्र से यवागू आदि आहार पदार्थ बना कर खिलाने से भी लाभ होता है। ( वं० से० )

(३) चित्रकादिक्षार–चित्रक मूल, पीपल, सेंधा नमक, बच और घृत समभाग लेकर ( जौकुट कर ) एकत्र मिला, एक कढाव मे भर कर आग पर रक्खे। सब जल कर भस्म हो जाने पर (ठीक तो यो होगा कि सब वस्तुओ को कढाई मे डाल कर ऊपर से कोई पात्र ढक कर भट्टी पर चढादे। सब चूर्ण जल कर भस्म हो जाने पर नीचे उतार स्वाग शीतल होने पर महीन चूर्ण करे) शीशी मे भर मजबूत कार्क लगा कर रक्खे। मात्रा–१ मा तक, दूध, मद्य, या उष्ण-जल के साथ सेवन से प्लीहा, अर्श, शूल और गुल्म का नाश होता है। (भा० भै० र०)

(४) चित्रक-गुटिका–चित्रक ४ तो, निसोत २ तो, पीपल १ तो., गुड ३२ तो और हरड १६ तोला सब का महीन चूर्ण कर गुड मे मिला, कूट कर १० गोलियां बना ले। प्रति १० वे दिन १ गोली गर्म जल से लेने से मडल कुष्ठ, खुजली, अर्श और ग्रहणी–विकारो मे लाभ होता है। ( ग० नि०)

नोट—हरड़ २० पल (८० तो० ) डालने के लिये लिखा है।

(५) चित्रकादि–पाक–(परिणामशूल पर)–चित्रक-मूल, निसोत, दंतीमूल, वायविडग और त्रिकटु का समभाग चूर्ण कर, सब चूर्ण के समभाग गुड की चाशनी मे मिला पाक जमावे या मोदक बना ले। ३ मा से १ तो तक की मात्रा मे उष्ण जल से लेने से परिणाम शूल शीघ्र नष्ट होता है। (हा० स०)

नोट—पाको के अन्य उत्तमोत्तम प्रयोग हमारे बृ० पाकसंग्रह ग्रन्थ मे देखे।

(६) चित्रकासव (ज्वर-नाशक)—मूल-छाल का चूर्ण १ भाग, तथा अत्युच्च नम्बर का मद्य १२ भाग एकत्र मिला, बोतल मे भर, अच्छी तरह मुख मुद्रा कर ४ दिन सुरक्षित रक्खे। फिर छान कर शीशियो में भर रक्खे।

१५ से ४० बूंद तक, १ तो० जल के साथ या मधु में मिला कर देने से विषमज्वरो को थोडी देर मे पसीना लाकर उतार देता है। ज्वर उतारने एव नष्ट करने तथा क्षुधा–वृद्धि मे विशेष गुणकारी है। यह फिना-

---

[1] तैलेन लीढो मासेन वातान्हन्ति सुदुस्तरान्।
मूत्रेण श्वित्र-कुष्ठानि पीतस्तक्रेण पायुजान्॥
(वा० भ० उत्तरस्थान अ० ३९)

स्ट्रीन आदि डॉक्टरी दवाओ की तरह कोई दुर्गुण नही मिलता।

नोट—आसव एव अरिष्ट के अन्य प्रयोग हमारे व० आसवारिष्ट संग्रह मे देखें।

चित्रकादि चूर्ण, चित्रकादि क्वाथ, चित्रकादि अवलेह, चित्रकादि तैल आदि आदि के प्रयोग-शास्त्रो मे देखिये।

# चित्रक (काला या नीला) (*PLUMBAGOEAPENSIS*)



इसमे और लाल या श्वेत चित्रक मे केवल फूलो का रंग भेद है। इसके फूल नीले रंग के होते हैं तथा जड भी कुछ काली सी होती है, किन्तु जड की कलौंछ स्पष्ट-दृष्टिगोचर नहीं होती। शायद किसी की जड काली भी होती है। यह चित्रक आजकल दुर्लभ ही है। शायद ही किसी बाग मे यह लगाया हुआ हो जैसा कि ठा० बलवन्तसिंह एम एस सी अपनी वनौषधि दर्शिका मे लिखते है कि यह प्राय बागों मे लगाया हुआ मिलता है।

## नाम -

सं०—कृष्ण चित्रक, श्याम चित्रक आदि।
हि —काला चीता, नीला चित्रक, कालाचितउर।

कहा जाता है कि जहा काला बछनाग होता है, उसी जगल मे यह भी होता है।

## गुणधर्म—

कहा जाता है, तथा किसी निघण्टु मे लिखा है[1] कि शरीर के जिस स्थान के केश श्वेत हो, वहा इस चित्रक की जड को घिस कर लगाने से श्वेत केश सब झड जाते है, और फिर सदैव बाल काले निकलते है, किन्तु ऐसा करने से सूजन और दाह पैदा हो जाती है। ऐसी अवस्था मे उस स्थान पर घृत या मक्खन लगाते है। इसके खाने से भी बाल काले निकलते है।

इसकी जड को दूध मे डालने से दूध का रंग तत्काल काला हो जाता है। गौ इसके क्षुप को केवल सूंघ ले तो उसका दूध काला हो जाता है। अथवा जिस काले चित्रक को गौ ने सूंघ लिया हो, उसकी जड को लाकर यदि दूध मे डाला जाय तो दूध काला पड जाता है।

[1] केशाः कृष्णा प्रजायन्ते कृष्ण चित्रक भक्षणात्।
कृष्ण कृष्णा समस्पाच्य गोभिराघ्रातमेव वा॥
क्षीर मध्ये क्षिपेद्वापि क्षीर कृष्णा प्रजायते। इति

चिना—दे०—नागदौन। चिनगारी—दे०—भारगी। चिना (चीना)—दे०—चेना।

# चिनाई घास (*GRACILARIA LICHENOIDES*)



जापानी इसिंग्लास (Jajanese Isinglass) आदि कहते हैं। यह जापान के तटवर्ती प्रदेशों मे विपुलता से होती है। प्रस्तुत चिनाई-घास की अपेक्षा यह गुणों में उत्कृष्ट होती है।

## नाम—

हि०—चिनाई घास, लंका की घास, पाची (लंका की सिंहली भाषा मे अगर अगर)। अं०—सीलोन-मॉस (Cevlon mo..), सी वीड्स (Sea weeds)। ले०—

ग्रेसी लेरिया लायचेनोइडेस।

रासायनिक संघटन–इसमे वानस्पतिज खाद्यांश ( Pectin or Vegetable-Jelly ) प्र० श० ४० से ८० तक, लाईम सल्फेट व फास्फेट, वसा, लोह आदि पाये जाते हैं।

## गुणधर्म व प्रयोग—

स्नेहन, पौष्टिक, अति लघु, पचने मे बहुत हलकी है। इस घास का शुष्क महीन चूर्ण बनाकर उसमें १०० गुना पानी मिलाकर पकावे। लपसी जैसा गाढा हो जाने पर उसमे नीबू-रस अथवा तेजपात या दालचीनी-चूर्ण और शक्कर तथा किंचित् मद्य मिश्रण कर रोगमुक्त निर्बल व्यक्ति को सेवन कराते है। इसे स्त्रियो के प्रदर एव अति रजस्राव आदि मे भी सेवन कराते है।

१ भाग उक्त चूर्ण मे ४० भाग पानी मिला कर सिद्ध किया हुआ क्वाथ, २॥ से ५ तो० की मात्रा मे, वक्षस्थल के विकार, तथा अतिसार, आमातिसार, संग्रहणी आदि आन्त्र-सम्बन्धी विकारो पर सेवन कराते है। क्षय के विकार मे भी यह लाभदायक है।

# चिनार (*PLANTANUS GRIENTALIS*)

यह अपने ही चिनार कुल (Plantanaceae) का एक जंगली बहुत ऊंचा पेड है। पत्र—रेंडी के पत्र जैसे किंतु छोटे हाथ की हथेली जैसे स्वाद मे कडवे कसैले। पुष्प–पीत वर्ण के छोटे, फल—पीले, धूसर रंग के कुछ ललाई लिए हुए लम्बगोल, काष्ठमय होते हैं।

इसकी छाल श्वेत धूसरवर्ण की मोटी, स्वाद मे कडवी होती है। यह उत्तर पश्चिमी हिमालय एवं काशमीर मे अधिक होता है।

## नाम--

हि०–चिनार, चनार [कश्मीर में बुइन, बुंज]
ले०–प्लेन्टेनस ओरिएन्टेलिस।

रासायनिक संघटन—

इसमे अलन्टोईन (Allantoin) तथा एस्परागीन (Asparagin) नामक दो मूल तत्व पाये जाते है।

## गुण धर्म व प्रयोग--

शीत, रूक्ष, लेखन, संग्राही, वेदनास्थापन, शोथहर है।

दूषित व्रणो–छाल को जलाकर तथा महीन पीस कर दुर्गन्धयुक्त दूषित व्रणो पर बुरकते हैं। किलास कुष्ठ एव त्वचा के छिलके उतरते हों, त्वचा मे दरारे पडी हो तो छाल को पानी मे पीस कर लेप करते हैं।

कफज शोथ तथा सधिशोथ पर इसके पत्तो को पीस कर लेप करते है। यह पत्र-लेप व्रणों पर भी उपयोगी है, इससे व्रण शीघ्र भर जाता है।

दत-शूल तथा मसूढो की सूजन पर इसकी छाल को सिरका मे पकाकर कुल्ले कराते हैं।

नकसीर (नाक से रक्तस्राव) पर–फूल और फल को महीन पीसकर नस्य देते हैं।

इसके फल तथा पत्तो का लेप नेत्राभिष्यन्द आदि नेत्र-रोगो पर साधारण लाभकारी है। छाल का क्वाथ अतिसार मे पिलाते है, किंतु यह फुप्फुस के लिए अहितकर है। इसके अभाव में खट्टे अनार का छिलका लिया जाता है।

# चियन (*ENTADA SCANDENS*)

यह शिम्बी-कुल के बब्बूलादि उपकुल (Mimosaceae) की एक अडीन्लता है, जो वृक्षो पर चढी हुई जगलो मे पाई जाती है। काड-मोटा, टेढा धूसरवर्ण, शाखायें-चिकनी, पत्र-कुछ लम्बे से पत्र-दण्ड पर, पत्र–सयुक्त, पक्षाकार गोल, १-२ इंच लम्बे, गहरे हरे रग के; पुष्प आध इंच लम्बे कदुकाकार, ५ दलयुक्त वसत के अन्त मे, फली—

## चियन (गारबीज)

ENTADA SCANDENS BENTH.




फली, [illegible], [illegible], ग्रीष्म के आरंभ में, [illegible]-गोल, २ इंच तक लम्बे चिपटे, कड़े, उज्ज्वल होते हैं। बीजों की [illegible], तथा [illegible] में [illegible] रहते हैं। औषधि-कार्य में [illegible] लिए जाते हैं।

यह [illegible] एवं [illegible] प्रदेशों में, पूर्वी बंगाल तथा उष्ण प्रान्तों के जंगलों में पाई जाती है।

### नाम--

हि०--चियन, गारबीज, कठबेल इ.। म०--गिरंबी, गारबीज, गरडुल, आठोडी इ०। गु०- पीलापापडा। बं०--गिलगाछ। ले०--एन्टाडा स्कान्डेन्स, ए० पुसीठा [E Pusaetha], एकाशिया स्कान्डेन्स [Acacia scandens]

### रासायनिक संघटन--

बीजों में एक प्रकारका चिपचिपा, गदला सा तैल प्र श ७ तथा किंचित् सेपोनिन (Saponin) ग्लुकोसाईड एवं कुछ क्षारीय तत्व पाये जाते है।

### गुणधर्म व प्रयोग--

बीज--दाहकारक, वामक, एवं मछलियों के लिए मारक होता है। यह कटि एवं संधिशूल, ग्रंथिक शोथ आदि नाशक है।

काख-विलाई--(काख में जो दाहकारक ग्रंथिव्रण होता है) पर--बीजों का कल्क लेप करने से दाहयुक्त शोथ में शांति प्राप्त होती है। यह बीजों का लेप कटि-शूल, सन्धिशूल तथा हाथ पैरों की सूजन पर भी लगाते है। केशों को स्वच्छ करने के लिए बीजों को पानी में पीस कर लगाते हैं। प्रसूता स्त्री के शारीरिक शूल तथा शीत-वात-निवारणार्थ--फली को अन्य औषधियों के साथ पीस कर क्वाथ या शीत निर्यास पिलाया जाता है। यह ज्वर नाशक भी है। चर्म रोगों पर इसकी छाल का शीत निर्यास दिया जाता है। फोडों पर छाल का क्वाथ लगाते है।

## चिरई गोड़ा (*VITEX PEDUNCULARIS*)



नोट---(१) इसकी अन्य कई जातियां हैं। जिसकी जड़ काली सी होती है, वह पीली जड़ वाली की अपेक्षा गुणधर्म में अधिक प्रभावशाली होती है।

(२) यद्यपि स्वरूप में, इससे और काकजंघा [illegible] में कोई साम्य नहीं है, दोनों का कुल भी भिन्न है। [illegible] गुणधर्म में किंचित साम्य होने से कोई कोई इसे भी एक प्रकार की काकजंघा ही

मानते हैं।

(३) इसके और वरुण (वरुन, वर्ना Crataeva Religiosa) वृक्ष के रूप मे कुछ साम्य होने मे कोई कोई इसे ही वरुन मानने का आग्रह करते है। किंतु वरुण और इसके कुल में तथा गुणधर्म में भी विशेष भेद है। यथा स्थान 'वरुण' का प्रकरण देखिये।

(४) इसके वृक्ष पूर्वी बंगाल, बिहार, मध्यप्रदेश, आसाम, ओरीसा, खासिया पहाडी, तनासरीम आदि के जंगलो में विशेष पाये जाते हैं।

## नाम--

हि०--चिरई गोडा, मिंजुर गोरवा, सिमजंवा मुरगीगोडा, नागफेनी, इ०। बं०--वोरूना गोडा। ले०--वाईटेक्स पेण्डुन्क्युलेरिस।

### रासायनिक संघटन

पत्तो मे तथा छाल मे एक उडनशील तैल तथा अधिक मात्रा मे टेनिन एक पिच्छिल पदार्थ एवं कुछ ग्लुकोसाईड जैसा द्रव्य पाया जाता है।

औपध्रिकार्यार्थ इसके पत्र एव मूल-छाल का व्यवहार किया जाता है।

## गुणधर्म व प्रयोग--

यह रस मे फीकी, (कडुवी नही है) ज्वरनाशक, वेदनास्थापन है।

मलेरिया जैसे विषम-ज्वरो में; विशेषत काला जार (Black-water fever) जिसमे रोगी का पेशाब काले रग का होता है, यह ज्वर अफ्रीका मे अधिक होता है) मे--इसके ताजे या छाया शुष्क पत्ते ५ तो० को १। सेर पानी मे १० मिनट उबाल कर, नीचे उतार कर १ घंटा अच्छी तरह ढाक रक्खें। फिर छानकर थोडी शक्कर मिला १० से २० तो० की मात्रा मे २४ घंटों मे कई वार पिलाये।

इस फाण्ट का रग व स्वाद चाय के फांट जैसा ही होता है। यह नशा लाने वाला, विषैला या शैथिल्य-कारक नही है। इसका निर्वाध सेवन किया जा सकता है। आधुनिक परीक्षणो से ज्ञात हुआ है कि यह साधारण विषम ज्वरो मे विशेष असरकारक नही है।

चिरचिटा--देखिये--अपामार्ग

# चिरपोटी (*ZANONIA INDICA*)

कोशातकी कुल (Cucurbitaceae) की यह लता वर्षा ऋतु में प्राय पहाडी भूमि पर फैली हुई दिखाई देती है। पत्र--धत्तूर पत्र जैसे किंतु बहुत पतले, पुष्प--पीतवर्ण के; फल--छोटे वेर जैसे, चिकने होते हैं।

यह लता बगाल, आसाम, सीलोन एव मलावार के किनारे के प्रदेशो मे विशेष पाई जाती है।

नोट--चिरवोटी इससे भिन्न है, इसी प्रकरण के अन्त में देखिये।

## नाम--

सं०--दीर्घपत्रा, कुंतली, पिण्डावली। हि०--चिरपोटी, झीपटा, पनसोखा। म०--चिरपुटी, चिरपोटा। अं०--वन्डोलियर फ्रूट (Landolier fruit) ले०--झेनोनिया इंडिका।

## गुण धर्म व प्रयोग

इसके पत्र--वेदना-स्थापन, दाहशांतिकर, आनुलोमिक, भेदनीय, कोथप्रशमन, कृमिनाशक, शोधनीय तथा ज्वर एव पित्तप्रकोप मे लाभकारी है।

फल--चरपरे तथा रेचनीय है।

दाहयुक्त व्रण, सन्धिपीडा, कफ-प्रकोप, श्वास-प्रकोप की दशा मे छाती की पीडा और आक्षेप पर--इसके पत्तो के कल्क को दूध और मक्खन मे मिला लेप करते हैं।

खुजली, फोडा, फुन्सी व जलन पर--पत्तो को पानी मे औटाकर स्नान कराते है।

ज्वर के उपद्रवों पर--ताजे पत्रो का रस पिलाते है। छिपकली आदि विषैले जानवरों के विषनाशार्थ फलो का

ताजा रस लगाते हैं।

नोट—चिरनोटी—उक्त बूटी से भिन्न—कण्टकारी कुल (Solanaceae) के इस बूटी के वर्षायु पौधे २-३ फुट तक ऊंचे, वर्षा ऋतु मे पैदा होते हैं। इसे हिन्दी में—चिरपोटी, तुलसीपति। मराठी मे-चिरपोटी, थानमोडी। गु०-पोपटी, परपोटी, बं०-बुन्तेपरीय, तेकारी, और ले०-फिसीलिस इ डिका (Physelis Indica) कहते हैं।

इस बूटी के फल-स्वादिष्ट, खटमीठे, वेर जैसे ही लगते हैं। इसे अग्रेजी मे विंटर चेरी (Winter-cherry) कहते हैं।

## गुणधर्म व प्रयोग

यह मूत्रल, पौष्टिक तथा विरेचक है। इसके फलो का उपयोग वृक्क की प्रदाहयुक्त शोथ, मूत्रकृच्छ्र, सुजाक, जलोदर एव कोष्ठवद्धता की दशा मे किया जाता है। बालको के कृमिजन्य शूल आदि उपद्रवो पर पत्तो का रस देते हैं।

स्तन शैथिल्य पर—इसके पचाग को चावलो के धोवन मे पीसकर लेप करते हैं। श्वास के दौरे पर इसकी जड का चूर्ण या कल्क सुहागे की खील के साथ शहद मिलाकर चटाते हैं।

चिरफल—देखिये—तेजवल में। चिरमिटी—देखिये—गुंजा

# चिरवल (Hedyotis Umbelata)

मजिष्ठकुल (Rubiaceae) का इसका वर्षायु छोटा पौधा वर्षाकाल मे पैदा होता है। पत्र—छोटे, फल—लम्बगोल, तथा मूल—लम्बी कोमल, नारगी रग की होती है।

मूल से केशरिया रंग तैयार किया जाता है। अतः मूल के लिए ही इसकी काश्त (खेती) भारत के दक्षिण समुद्रतटवर्ति रामेश्वर आदि प्रांतों मे की जाती है।

**नाम**--

सं०—राजन। हि० और म०—चिरवल। बं०—सुरगुली ले०—हेडियोटिस अम्बेलाटा, हे० इडिका (H Indica) आल्डेनलेंडिया अम्बेलाटा (Oldenlandia umbellata)

## गुण धर्म, व प्रयोग

पत्र—वामक, कफनिस्सारक। मूल—कफघ्न व ज्वरहर है।

श्वासरोग, कफप्रकोप, वातनलिका-प्रदाह, तथा क्षय की दशा मे इसके पत्र तथा मूल के साथ ब्राह्मी मिला, क्वाथ (१० गुना जल मे) सिद्ध कर ३ तोला तक की मात्रा मे पिलाते हैं। तथा रोगी को इसके पत्र-चूर्ण को आटे मे मिला रोटी बनाकर खिलाते है।

सर्प आदि विषैले प्राणियो के दश को इसके क्वाथ से धोते है।

उदरदाह या जलन पर—पत्र-रस को दूध व शक्कर मे मिला पिलाते है।

हथेली तथा तलुवों की जलन (विशेषत. ज्वर की दशा मे) मे—पत्र-रस का मर्दन करते हैं।

चिरविल्व-देखिये-चिलविल।

# चिरायता ( Swertia Chirata )

हरीतक्यादि वर्ग एवं भूनिम्ब कुल (Gentiaceae) के इसके वर्षायु या द्विवर्षायु क्षुप २-५ फुट ऊंचे काड—स्थूल ½ से १॥ मीटर लम्बे शाखायुक्त, लम्बगोल, ऊपर की ओर चतुष्कोण, श्यामाभ पीत वर्ण के, पत्र—विपरीत

# चिरायता

SWERTIA CHIRATA HAM.




२-३ इंच लम्बे, आध-पौन इंच चौड़े, भालाकार, नीचे के पत्ते कुछ बड़े, ऊपर के छोटे, पुष्प-अनेक शाखा-प्रशाखा युक्त पुष्प-दंडो पर, हरीत, पीत, बेंगनी आभायुक्त, तुर्रेदार छोटे छोटे पुष्प, फली या डोडी, चौथाई इंच की तीक्ष्ण, अण्डाकार, बीज अति-सूक्ष्म व बहुत होते हैं।

शरद ऋतु में यह पुष्पित एव फलित होता है, तब भी औषधि-कार्यार्थ यह तोड कर सुखा लिया जाता है। यह असली कडुवा चिरायता, अपनी जाति के अन्य चिरायतों की अपेक्षा अधिक कडुवा होता है। यह मरेठी भाषा का काडी (काड) चिरायता है। पाला (पत्र) चिरायता कालमेघ है। कालमेघ का प्रकरण देखिये।

प्रस्तुत प्रसग का कडुवा चिरायता हिमाचल के समशीतोष्ण प्रदेशो मे काश्मीर से भूटान तक खासिया पर्वतमाला एव नेपाल के मोरग प्रदेश में अधिक होता है। तथा मध्यप्रदेश और दक्षिण भारत मे भी विशेषत. पहाड़ी स्थानो पर पाया जाता हे। नेपाली चिरायता कुछ कम तिक्त(अर्ध तिक्त)होने से उसे ही मीठा चिरायता कहते है।

चिरायते के अनेक जातियो[1] मे से प्रस्तुत प्रसग के या नेपाली चिरायते का ही औषधि-कार्य मे विशेष उपयोग किया जाता है।

---

[1] अनेक जातियो में से कुछ जातियों का संक्षिप्त वर्णन--

(१) चि० मीठा (पहाड़ी चि०)--कांड चतुष्कोण, पंखयुक्त, १-३ फुट ऊंचा, पुष्प-नीलाभ श्वेत। पत्र-प्रकरे २-४ इंच लम्बे होते हैं। स्वाद में असली चिरायते की अपेक्षा कम कडवा है स्परशिया एंग्सटीफोलिया (S,Angusti folia) लेटिन नाम है। असली चिरायते में इसका व्यामिश्रण किया जाता है। प्रायः पंजाब और उत्तर प्रदेश में इसका व्यवहार किया जाता है। यह हिमालय मे चिनाव से भूटान तक पैदा होता है। इसका ही एक भेद--

(२) नीलगिरी, पश्चिम घाट, छोटा नागपुर आदि प्रान्तों मे होने वाला, छोटे सुन्दर-श्वेत फूल वाला दक्षिणी चिरायता (S A. Var-Pul chella) है। इसके पत्र प्रायः ३ इंच से अधिक लम्बे होते हैं। एक दक्षिणी चिरायता और होता है।

(३) इसका छोटा क्षुप दक्षिण के पश्चिमी भागों से (महाराष्ट्र, पश्चिम घाट और बम्बई मे इसी का व्यवहार होता है। इसे उधर कडु, कर्वी, शिलाजीत, साला रस तथा ले०—S Decussata कहते है) कांड—चतुष्कोणयुक्त, पत्र—वृन्त रहित, सयुक्त विशेषत. अक्ष के ऊपर परस्पर भेदन करने वाले, तथा पुष्प—सघन कलगी मे नीलाभ-श्वेत होते है। स्वाद मे अत्यन्त कडुआ एवं गुणों मे करू, कुटकी या त्रायमाणा (Gentiana Kurroo) के समान है।

(४) उक्त मीठे चिरायते का एक भेद—पीले फूल वाला काश्मीरी चिरायता (S Alata) है। काश्मीर से शिमला तक प्रायः इसी का उपयोग करते है। इसे काश्मीर मे बुई, पजाब मे चिरेता, हशन तूतिया आदि कहते है, इसके फूल—हरे, पीले, कुछ बैंगनी दाग वाले होते है। यह कडुवा नहीं होता।

(५) बैंगनी फूल वाला काश्मीरी चिरायता (S. Purpurescens) पश्चिमोत्तर हिमालय के उष्ण प्रदेशो मे काश्मीर से कुमाऊं तक प्राप्त होता है। कांड—छोटे,

चरक के तिक्त स्कन्ध, स्तन्य-शोधन तथा तृष्णा-निग्रहण मे इसका उल्लेख है। इसमे ज्वरघ्न के अतिरिक्त

---

शाखाएं फैली हुई. पत्र—नालाकार ११×७ इंच. दल-पत्र एवं पुष्प हलके सुर्खी लिये बैगनी रंग के होते है।

(६) श्वेत पुष्प वाला कश्मीरी चिरायता ( S Paniculata ) काश्मीर से नेपाल तक होता है। प्रत्येक शाखा मे श्वेत छोटे-छोटे पुष्प होते है। यह तथा कालमेघ दोनों ही चिरायता के प्रतिनिधि है। किन्तु कालमेघ (Andrographis-Pani-Culata ) इससे भिन्न कुल का है। कालमेघ का प्रकरण देख।

(७) बड़ा चिरायता ( Exacum Bicolor ) के क्षुप दक्षिण मे कोंकण प्रान्त मे वर्षा ऋतु में पैदा होते है। पुष्प-श्वेत, सुन्दर, दलपत्रो का अन्तिमभाग नीलाभ, डंडी-मुलायम, बादामी रग की, चमकीली होती है। यह पौष्टिक और अग्निवर्धक है।

(८) आवा चिरायता, तितखन चि० ( E Tetragonum ), मराठी मे-ऊद किराइत। यह उत्तर-प्रदेश के पहाडी प्रदेशो मे पैदा होता है। क्षुप १ हाथ ऊंचा, काड--चतुष्कोण, पत्र विपरीत, वृन्तरहित, भालाकृति किन्तु कुछ चौडे, १ अगुल लम्बे, पुष्प नीले होते है। यह दीपन एव कटु पौष्टिक है। प्रयोग--जीर्ण ज्वर और अजीर्ण मे किया जाता है।

(९) कोकणी या बारीक चिरायता ( Erythraea Ro burghii ), व०—गिमि, म०—लुन्तक । पुष्प गुलाबी, सुन्दर सितारो के समान होते है। गुणों मे कटु पौष्टिक, ज्वर एव अजीर्ण नाशक। इसे कहीं-कहीं कडुनाई भी कहते है। इसका छोटा क्षुप वर्षा काल के बाद कोकण मे, और बगाल मे विशेष उत्पन्न होता है, भारत मे प्राय सर्वत्र पाया जाता है।

(१०) चिरायता दोग (Eni costema Littorale) इसे मामेजवा भी कहते है। उसी का प्रकरण देखिये।

(११) चायनी चि०—(Swertia Chinensis)। इसका क्षुप छोटा २-१२ इंच ऊंचा, काड बहुत बारीक, स्वाद में अधिक कडुवा होता है।

नोट—इसके अतिरिक्त स्वर्शिया पेरेनिस (Swertia Perennis ), स्व० कारिम्बोसा ( S Corymbosa ), स्व० आंगस्टिफोलिया ( S [illegible] ) आदि कई जातियां है, जो चिरायता के प्रतिनिधि रूप में व्यवहृत होती है जिनका व्यामिश्रण चिरायता मे किया जाकर बाजारो मे मिलता है। इसी प्रकार कुटकी ( Gentian Kurroo ) का भी बनी-[illegible] है, कालमेघ का प्रकरण देखिये।

दीपन, पाचन गुण होने से चरक ने ग्रहणी-विकार मे इसका विशेष उपयोग किया है। सुश्रुत के आरग्वधादि गण मे यह दिया गया है।

## नाम--

सं०—किरात, किराततिक्त (ये नाम विशेष महत्ता के है, क्योंकि इसके अन्य सभी पर्याय अधिकाश मे इसी के अपभ्रंश मालूम होते हैं। किरात यह भारत की एक जगली जाति का नाम है। इस जाति के लोग मुख्यतः हिमालय के पहाडी प्रदेशों मे निवास करते थे। ये योग पहले से इस बूटी के तिक्त प्रभावो से परिचित थे एव औषध रूप मे इसका व्यवहार करते थे, अतः इसका किरात-तिक्त ऐसा प्राचीन नामकरण किया गया प्रतीत होता है)। भूनिम्ब इ०। हि०—चिरायता, चरैता। म०—किराईत, काडे किराईत। गु०—करियातुं। ब०—चिरेत, चिराता, नेपाली निम्ब। अ०—चिरेटा [Chiretta]। ले०—स्वर्शिया चिराटा, ओफेलिया चिराटा [Ophelia Chirata]।

रासायनिक सघटन—इसमे ओफेलिक एसिड ( Ophelic acid ) नामक तिक्त तत्व, एव चिरैटिन (Chiratin) नामक तिक्त, पीला ग्लुकोसाइड, यवक्षार, राल, गोद, पोटाश कार्बोनेट, फास्फेट, चूना, मेगनीसियम आदि पाये जाते हैं। टेनिन बिल्कुल नही होता।

प्रयोज्याग–पचाङ्ग।

## गुणधर्म व प्रयोग—

लघु, रूक्ष, तिक्त, कटु-विपाक एव शीतवीर्य, कफ-पित्तशामक दीपन, तृष्णानिग्रहण, आमपाचन, पित्त-सारक, अनुलोमन, कटुपौष्टिक, रक्तशोधक, व्रण-शोधन, कफघ्न, श्वासहर, स्तन्यशोधन, ज्वरघ्न, दाहप्रशमन, वातवर्धक है तथा अग्निमाद्य, अजीर्ण, यकृद्विकार, कामला, पाडु, आध्मान ( विवन्ध ), कृमिरोग, रक्तविकार, शोथ, रक्तपित्त, अम्लपित्त कास, स्तन्यविकार, चर्म-रोग, गड-माला, जीर्ण ज्वर, विषम-ज्वर, मूत्रकृच्छ्र आदि नाशक है।

(१) ज्वरो पर—यह अपने कटुतिक्त एव विवन्ध-नाशक गुणो से विशेषत कफ-पित्त ज्वर पर उत्तम कार्य-कारी है। इसमे भी नेपाल का किरात कुछ उष्ण होने से वातिक एव सान्निपातिक ज्वर पर भी हितकर है।

यद्यपि यह ज्वर को शनैः-शनैः दूर करता है, तथापि इस से नष्ट हुआ ज्वर फिर कदापि जोर नही करता। यह ज्वर रूपी व्याघ्र को किरात ( जंगली जाति विशेष ) के समान नाश करता है, इसी से यह किरात कहा जाता है। जैसे राम की सेना ने दुष्ट रावण कुम्भकर्णादि को मारकर लकारूपी प्रकृति को निष्कण्टक एव सुखी किया, वैसे ही यह कुष्ठ, कण्डू, कास, श्वास आदि का नाश कर शरीरस्थ रस, रक्त, प्लीहादि का सुधार कर शारीरिक प्रकृति को स्वस्थ करता है, अत इसे राम-सेना भी कहते हैं।

जीर्ण विषम ज्वर मे जब कि अजीर्ण, अग्निमांद्य की विशेषता हो, ज्वर सदैव बना रहता हो, तब इसका उपयोग विशेष लाभकारी है। किंतु ध्यान रहे, इसका ज्वरघ्न गुण अति-मृदु-स्वभावी है, यह शीघ्र ही ज्वर को दूर नही करता। वैसे ही विषम ज्वरो को रोकने की शक्ति भी इसमे बहुत कम है।

आयुर्वेदोक्त 'सुदर्शन चूर्ण' मे इसकी प्रधानता होने से जीर्ण ज्वरो की यह उत्तम औषधि है। अथवा—

(२) चिरायते का फाण्ट इस प्रकार बनाकर दिया जाता है—उबलते हुए परिस्रुत जल (Boiling distilled water) ½ पाव मे इसका जौकुट चूर्ण २॥ तो० डालकर ढक्कन बन्द कर दें। १५ मिनट बाद छानकर मात्रा—१। तो० से २॥ तो० तक। यह फाण्ट १२ घन्टे तक प्रयोग के योग्य रहता है। इसका प्रयोग रोगोत्तर-कालिक दौर्बल्य निवारणार्थ उत्तम होता है। इससे क्षुधा-वृद्धि होती, एव आहार का पाक ठीक तरह से (दीपन-पाचन) होने लगता है।

(३) आम-ज्वर या नूतन ज्वरो में—सुदर्शन चूर्ण का फाट दिन मे २-३ बार देने से शीघ्र ही ज्वर शमन होता है। यदि रोगी को मलावरोध विशेष हो तो इस फाट में १॥-२ मा० कुटकी चूर्ण मिला कर देते है।

(४) धातुगत ज्वर या दीर्घ-कालीन मंद ज्वर पर—इसका चूर्ण ४ मा० सोंठ व डीकामाली ७-७ मा०, इन तीनो के मोटे चूर्ण को ५ तो० उबलते हुए पानी मे डालकर नीचे उतार कर ढक दे। आध घन्टे बाद छान कर प्रात तथा इसी प्रकार शाम को तैयार कर सेवन करते रहने से शीघ्र लाभ होता है।

(५) अस्थिगत जीर्ण ज्वर पर—जिसमे प्रतिदिन ५–१० बार शरीर में साधारण फुरफुरी या शीतज्वर सा भास होता हैं—इसके साथ सोंठ, कुटकी, खजूर और कुडा-छाल मिलाकर क्वाथ सिद्ध कर मधु मिला सेवन कराते है।

(६) पुनरावर्तक (लौट लौट कर आने वाले) ज्वर मे—इसके साथ कटेकी, मोथा, पितपापडा और गिलोय मिला क्वाथ बनाकर सेवन करने से लाभ होता है
(च० स०)

(७) जीर्ण वात-कफ-ज्वर एव सन्निपात—की शाति के लिए दशमूल युक्त किरात तिक्तकादिगण (चिरायता, मोथा गिलोय व सोठ) का क्वाथ सेवन करे। यदि शोधन की इच्छा हो, तो उसी मे निसोत मिला लेवें।
(चक्रदत्त)

(८) वातपित्त ज्वर मे—इसके साथ, आमला, कचूर, द्राक्षा (मुनक्का) कालीमिर्च, सोठ व गिलोय समभाग लेकर क्वाथ सिद्ध कर, ठण्डा होने पर गुड मिला पीने से लाभ होता है। (भै र)

(९) पित्तज्वर मे—दोषो के पाचनार्थ इसके साथ, खस और आमला सम भाग लेकर शातकषाय बना मधु मिला पीने से लाभ होता है (ग. नि)

(१०) जीर्ण ज्वर मे—चिरायते का काढा—

५ तो०—चिरायते को कुचल कर रात के समय २ सेर जल में भिगो दे, उसी मे १॥ गज धुला हुआ मलमल का कपडा भी डालकर प्रात पात्र को मन्दी आच पर रख दे। ५-१० तो० जल शेष रहने पर, उतार कर कपड़ा निकाल विना निचोडे ही सुखा डालें। रोगी के शरीर के अनुकूल उसी कपडे की गजी (फतुही या बनियाइन) बना पहना देवें। ४-५ दिन बाद उसे साबुन से साफ कर, फिर वैसे ही चिरायते के काढे मे पकाकर पहना दे। इस प्रकार कुछ दिनो तक इसका व्यवहार करने से जीर्ण ज्वर, पित्तप्रकोप जन्य महीन फुंसिया,

कामला पीलिया, खुजली आदि चर्मरोग दूर होते है। रोगी के शरीर के अनुकूल कपडे मे कमी वेसी भी की जा सकती है।

—स्व पं चोखालाल जी मिश्र वैद्य
सिद्ध मृत्यु जय योग)

११ जीर्ण ज्वर मे—पाडु और कृशता की विशेषता हो, तो किरातादि तैल (आगे वि योगों मे देखें) का अभ्यङ्ग लाभदायक है।—

१२ जीर्ण ज्वर, आमवात तथा सर्व प्रकार के गरमी के विकारो पर—चिरायता चूर्ण ३ माशा रात्रि के समय, जल२ तोला में भिगोकर,प्रातः छानकरउसमें कपूर,शिलाजीत २ २ रत्ती तथा आध तोला मधु मिला, नित्य इसी प्रकार बनाकर सेवन करने से ७ दिन मे पूर्ण लाभ होता है। अच्छी शक्ति आती है (व. गु,)

१३ अम्लपित्त पर—इसके २ माशा चूर्ण मे ४ रत्ती भाग मिला, १० तोला जल मे भिगोकर प्रात छानकर पीवें। इसी प्रकार प्रात भिगोकर साय पीवें। कुछ दिनों में यह रोग समूल नष्ट हो जाता है। अथवा—

इसके साथ समभाग भागरा लेकर क्वाथ सिद्ध कर उसमे मधु मिलाकर पिलाते हैं। किंतु आमाशय मे व्रण के कारण यह विकार हो तो ये प्रयोग काम नही देते।

१४ अतिसार पर—चिरायता, नागरमोथा और इन्द्रजौ समभाग लेकर क्वाथ बना, उसमे १ माशा रसौत चूर्ण तथा थोडा मधु मिला पीने से वेदनायुक्त पित्तातिसार नष्ट होता है (भैं० र०)

इस क्वाथ को इस प्रकार बनावें—रसौत सहित चारों द्रव्यों का समभाग मिलित चूर्ण २ तोले को को ३२ तोला जल मे पकावे। ८ तोला शेष रहने पर उसमे मधु मिलाकर पिलावें।—अथवा—उक्त चारो द्रव्यो का समभाग चूर्ण, मात्रा १॥ से ३ मासे तक मधु मिला सेवन करने से भी वेदना युक्त पित्तातिसार दूर होता है। (वृ० मा०)

१५ रक्तपित्त पर—चिरायता चूर्ण ३ मा० को ५ तो० पानी मे भिगोकर प्रात छानकर उसमे घिसा हुआ चदन ३माशा मिला पिलादें। इसी प्रकार प्रात भिगो- रात्रि मे पिलावें। भोजन मे दुग्ध आदि लघु पौष्टिक द्रव्य लेते रहे। अतिमिर्च, शराब, तमाखू आदि का त्याग करें। थोडे ही दिनो मे रोग की शाति हो जाती है।
(गा० औ० र०)

१६ हिक्का, गर्भिणी की वमन तथा शराबी की वमन पर—इसके चूर्ण या क्वाथ का प्रयोग मधु या शक्कर मिलाकर किया जाता है।

३ मा इसके चूर्ण को उबाले हुए जल मे भिगोकर ढाक दें। १० मिनट बाद छानकर उसमे थोडो मिश्री मिलाकर प्रात पिलावे। इसी प्रकार शाम को भी पिलाने से गर्भिणी की वमन (जो गर्भ-धारण के बाद आमाशय की उग्रता के कारण होती है, तथा कुछ भी खाने पर थोडे ही समय मे हो जाती है) शीघ्र ही शात होती है। इस प्रयोग मे प्रवाल या वराटिका-भस्म भी यदि मिलाली जाय तो और भी शीघ्र लाभ होता है।

ऐसे ही शराब के अति सेवन से आमाशय मे उत्तेजना बढकर वमन होती रहती हो, तथा दाह, निद्रानाश व्याकुलता आदि उपद्रव हो तो वे सब इसके फाण्ट (या हिम) के सेवन से शमन हो जाते है।

१७ उदर-कृमि पर—उदर मे छोटे छोटे कृमि हो जाने से निर्बलता, पाडुता, अग्निमाद्य आदि विकार हो, तो इसके हिम मे हरड़ चूर्ण ३-३ माशा मिलाकर दिन मे दो बार देते रहने से सब विकार शमन हो जाते हैं। यदि हरड के चूर्ण के साथ लोहभस्म १-१ रत्ती मिलाते रहे तो लाभ अधिक होता है। (गा० औ० र०)

१८ उदर-पीडा पर—इसके पत्र-रस मे कालीमिर्च, सेंधानमक एव थोडी हीग मिलाकर अपचन जन्य उदर शूल और अफरा, होने पर पिलाते हैं। शीघ्र लाभ होता है।

१९, स्तन्य-विकृति पर—इसके साथ अनन्तमूल, गिलोय, सतावरी व सोठ समभाग का क्वाथ-सिद्धकर प्रात, साय सेवन से माता के रक्त व दूध की शुद्धि होती व पाचन-क्रिया सुधरती है।

२० आंत्रकृमि शरीर की जलन व चर्म रोगों पर—

इसके साथ नीम-गिलोय, त्रिफला व आमाहल्दी मिला क्वाथ बनाकर देते रहने से लाभ होता है। इससे पित्त-ज्वर भी शांत होता है।

विशिष्ट योग—सुदर्शन, महासुदर्शन चूर्ण, षोडशाग चूर्ण, किरातादिक्वाथ, किरातादि तेल के योगो को भाव प्रकाशादि ग्रन्थो में देखिये।

आसवारिष्ट के प्रयोगो मे से एक प्रयोग—किराततिक्तासव-चिरायता ८तो. गिलोय ४तो. मुनक्का ६तो. अच्छी तरह जौकुट कर ८० तोले अल्कोहल या उत्तम देशी मद्य में मिला, शुद्ध चीनी मिट्टी के पात्र मे या काच के पात्र मे भर यथाविधि सधान कर १५ दिन सुरक्षित रखें। फिर अच्छी तरह दबाते हुए छानकर शीशियो मे भर लें।

मात्रा—२ से १५ बूंद तक, अनुपान जल-यह ज्वर एवं कोष्ठबद्धता नाशक, पौष्टिक, जीर्ण ज्वर, पित्तज्वर को दूर करते हुए यकृत-वृद्धि को कम करता है। मलेरिया ज्वर जिसमें अग्निमाद्य की प्रधानता हो उस पर विशेष लाभकारी है।

चिरतिक्तारिष्ट तथा चिरायते के अन्य आसवारिष्ट के प्रयोगो को हमारे 'वृहदासवारिष्ट सग्रह' ग्रन्थ मे देखिए।

नोट—मात्रा-क्वाथ—५-१० तोला। चूर्ण-१-२ माशा। फाण्ट-२॥ तोला तक।

ध्यान रहे—यदि इसका उपयोग दीर्घकाल पर्यन्त करना हो तो कम मात्रा मे करे। मात्रा अधिक होने पर आमाशय-प्रसेक (Catarrh of the stomach) उत्पन्न होजाता है।

दीपन-पाचन गुण के लिए इसका उपयोग भोजन के लगभग आध घंटा पहले करना विशेष हितावह माना जाता है। इसमे जायफल, लौंग, दालचीनी, छोटी इलायची आदि सुगन्धित द्रव्य मिला लेने से दीपन-पाचन गुण की विशेष वृद्धि होती है।

आमाशय पर कार्यकारी होने से अपचन एव मलावरोध होकर जो ज्वर आता है, उस पर यह विशेष उपयोगी है। तथा तीव्र ज्वर के पश्चात् की निर्बलता और अरुचि को यह शीघ्र दूर करता है। आमाशय की निर्बलता भी दूर करता है।

श्वासनलिका-शोथ एवं उसकी सकोच-विकास की विकृति से उत्पन्न श्वास-रोग मे यह उत्तम लाभकारी है।

नेत्र-ज्योति वर्द्धनार्थ—इसे पीसकर लेप करते हैं। अजगल्लिका (Impetigo Contagiosa) नामक फुंसियो (क्षुद्ररोग) पर सुदर्शन चूर्ण और टकण क्षार का बाह्य प्रयोग करते है।

# चिरायता छोटा ( Enicostema-Littorale )

भूनिम्बकुल (Yentianaceae) कुल के इसके छोटे-छोटे पर्वयुक्त, बहुशाखायुक्त क्षुप, सीधे खडे हुए या जमीन पर कुछ मुडे हुए चतुष्कोण या कुछ नलिकाकार, चिकने मूल से ऊपर तक पत्र युक्त काण्डवाले, २ से २० इच तक ऊचे होते हैं। पत्र आमने-सामने वृन्त-रहित, विशेषत रेखाकार, विविध आकार के, दोनों सिरो पर सिकुडे हुए चिकने, सर्प की जिव्हा या सनाय पत्र जैसे, १-३ इच लम्बे, ¼-१ इंच चौडे, पुष्प—वर्षाकाल मे, काड पर ही प्रत्येक पर्व पर, पत्र-कोण से निकले हुए गुच्छो मे प्राय ३-१ श्वेत वर्ण, के प्रायः दुपहर मे विकसित होने वाले होते है। फली या डोडी—लम्ब गोल, चमकदार खुरदरी, पहले हरी फिर भूरी, अनेक बीज युक्त, मूल—१-४ इच लम्बी, श्वेत भूरी होती है। यह बूटी बगाल व बिहार को छोडकर, भारत मे प्राय सर्वत्र आर्द्र भूमि पर, तथा विशेषत समुद्र किनारे के प्रान्तो मे, मद्रास, पश्चिम घाट, उत्तर-कोंकण, काठियावाड, सिन्ध, गुजरात आदि प्रदेशो मे, और कही २ राजपूताना व उत्तरप्रदेश मे भी पाई जाती है।

गुजरात और मद्रास मे इसका व्यवहार बहुत किया जाता है। वहा की ग्रामीण जनता की यह बेमोल की रामबाण क्विनाईन है। यह अत्यन्त कड़वी होती है। इसे प्राय भाद्रपद मास मे लाकर साफ कर, सुखाकर सग्रह कर लेते हैं। चिरायते के स्थान मे इसका व्यवहार किया जाता है।

## नाम—

सं—मामज्जक, नागजिव्हा, कृमिहृत, तिक्तपत्रा हि—छोटा चिरायता, नाय, नाई, मामेजवा, बहुगुणी इ.।

म—मामिजवा, कडुनाई। गु—मामेजवा।

ले—एनिकोस्टमा लिट्टोरेल।

रा सघटन—इसमे एक तिक्त सत्व ग्लुकोसाइड के रूप मे होता है।

औषधिकार्यार्थ—मूल (मूल मे गुण अधिक होते है।) पत्र एव प्राय पचाङ्ग लिया जाता है।

## गुण धर्म और प्रयोग—

लघु, तिक्त, विपाक मे कटु, शीतवीर्य, दीपन, कफ-वर्धक, पाचन, रुचिकर, सारक, पित्तशामक, रक्तप्रसादन, मूत्र एवं आर्तव-जनन है। तथा अपचन जन्य ज्वर, शीत ज्वर, विपमज्वर, अतिसार, उदरवात, दाह, तृषा, कास उदरकृमि, मधुमेह, चर्मरोग, व्रण, शोथ आदि नाशक है।

(१) ज्वरो पर—धूप मे घूमने, अपचन एव ऋतुदोष से आये हुए ज्वर, व्रण, विद्रधि के लक्षण रूप ज्वर तथा विपमज्वर पर इसके पचाग का क्वाथ कर कालीमिर्च चूर्ण मिला दिन मे २ बार, तीन दिन तक देने से ज्वर उतर जाता हैं। कई दिनो के विषमज्वर पर जहा क्विनाईन आदि तीव्र औषधिया असफल हो गई हो, यह लाभ पहुँचा देती है।

(२) जीर्ण ज्वर पर—पचाङ्ग चूर्ण ३-३ मा तथा कालीमिर्च चूर्ण ४-४ रत्ती मिलाकर दिन मे २ बार जल के साथ देते रहने से धातुगत ज्वर, मन्द-मन्द रहने वाला ज्वर अरुचि व निर्बलता दूर होती है।

यदि ज्वर की दशा मे अरुचि की विशेषता हो तो

### चिरायता छोटा (कडुनाई मामेजवा)

*Enicostemma littorale, Blume*




इसके ताजे पत्तो को कतर कर नमक लगाकर भोजन के साथ खिलाया जाता है। या इसके मूल का अचार दिया जाता है।

(३) अतिसार पर—अपचन के कारण दिन मे ३-४ बार थोडा २ मल उतरता हो तथा उदर मे भारीपन एवं वातप्रकोप बना रहता हो। तो इसका चूर्ण, सेधानमक सेका हुआ जीरा और कालीमिर्च को मट्ठे के साथ दिन मे ३ बार देते रहने से शीघ्र ही पाचन क्रिया सुधरजाती व आत्र बलवान बन जाते हैं।

(४) मधुमेह—इसके पचाङ्ग का अर्क ५-५ तो. दिन मे २ बार ४-४ रत्ती शिलाजीत मिलाकर देते रहने से मूत्र में बढी हुई शक्कर घट जाती है, तथा नई उत्पत्ति नही होने पाती।

(५) बदगाठ पर—इसके ताजे पत्र १ तो० व नमक १ मा० मिलाकर चटनी जैसा पीसकर लेप करे। दाह होने पर थोडा जल छिडकें। कुछ देर मे फाला हो

जायगा। उसमें सुई लगाकर जल निकाल दें, तथा ऊपर घृत लगा दें। देहातो के वैद्य यह प्रयोग वदगाठ और कंठमाला पर सफलतापूर्वक करते हैं।

(६) सिरदर्द पर—विशेषत पित्तज्वर मे रक्त-दवाव की वृद्धि होकर सिर मे भारीपन, खिंचाव व वेदना हो, तो इसके पत्र सिर पर बाधे जाते हैं, तथा इसका क्वाथ पिलाया जाता है।

( उक्त सब प्रयोग गा० औ० र० से साभार लिये गये है।

### विशिष्ट योग--

(७) मामेजवा घनवटी—इसके पचाग का घन-क्वाथ कर उसमे चौथाई भाग कालीमिर्च और कटकरज वीज का चूर्ण मिला, मूत्र घोट, पीसकर चना जैसी गोलियाँ बना लेते है। इन्हे ज्वर, कृमि और उदर शूल पर-२-२ गोली दिन मे २-३ बार शीत जल से देते है।

(८) मूत्र तथा आर्तव-प्रवर्तनार्थ—इसके पत्रो के साथ-जीरा, कालीमिर्च और लहसुन १ नग मिला सबको एकत्र पानी मे पीस छान कर पिलाते हैं।

नोट—मात्रा—पंचांग-चूर्ण १ से ३ मा० तक मूल-क्वाथ--२॥ तो० तक, दिन में २--३ बार जल के साथ देते हैं।

## चिरायलु [ Rhodendron-Campanulatum ]

तालीशादि कुल[1] (Ericaceae) की इस बूटी के झाड़ीदार, सदा हरे भरे क्षुप होते हैं। पत्र—एकातर, तालीशपत्र जैसे; छाल-चिकनी, कुछ बादामी रंग की, पुष्प-भीतरी भाग मे गुलाबी बैंगनी रंग के- ऊपर से श्वेत होते है।

यह बूटी काश्मीर से भूटान तक हिमाचल प्रदेशों में पाई जाती है।

### नाम

हि० चिरायलु, गागर, चराइला, सारगा, शिनवाला, सिमरंग इ०। लै०--रोडोडेन्ड्रान केपेनुलेटम।

### गुण धर्म व प्रयोग-

उष्ण, वातनाशक है। इसके पत्र पुराने संधिवात, उपदश तथा गृध्रसी आदि वात रोगों मे प्रयोजित हैं। इसकी शुष्क शाखाओ का क्वाथ या फाण्ट-क्षयरोग, एव जीर्ण ज्वर मे दिया जाता है। प्रतिश्याय और आधाशीशी पर-- पत्तो को तमाखु के साथ मिला कर महीन चूर्ण कर सुंघाया जाता है।

नोट—इस बूटी का विशेष वर्णन तालीसपत्र नं० ३ की उपजाति मे देखें।

[1] इस कुल के पत्र—एकान्तर, उपपत्र रहित, अखंड या खडित, पुष्प—एकाकी या गुच्छो मे, पुष्प वाह्यकोष केवल ४ से ६ तक, आभ्यंतर कोष केवल ४-२०, पुंकेशर १०, तथा बीजकोष ५ कोष्ठयुक्त होता है।

## चिरयारी ( Triumfetta Rhomboidea )

परूषक कुल (Jiliaceae) के इस बूटी के पौधे ४ फुट तक लम्बे व इतने ही चौडे, खुरदरे, सूक्ष्म रोमश, पुष्प-छोटे छोटे पीत-वर्ण के, गुच्छो में; फल, छोटे, गोल, खुरदरे, तीक्ष्ण रोमश होते हैं, जो वस्त्रो मे चिपट जाते है। इसके फल, पत्र और पुष्प लुआवदार होते हैं। भेड पालने वाले (धनगर) फूलो को कूट कर पानी मे पका कर ऊनी कवलो पर लेई लगाते है।

यह बूटी वर्षाकाल मे उष्ण प्रदेशो की पहाडी भूमि



चिरचारी
TRIUMFETTA RHOMBOIDEA JACQ

पर प्राय सर्वत्र, किंतु बंगाल दक्षिण भारत और सीलोन मे विशेष पैदा होती है। मारोरान की पहाडो पर यह बहुत होती है।

नोट—यह गगरेन [ बडी ] की ही एक विशेष जाति है।

**नाम—**

सं०—पिच्छिला, गांगेरुकी। हिं०—चिरचारी, चिटकं, चिकटी। म०—तुपकडी, लोढंग, त्रिपंट, कुतरी इ०। गु०—झोपटो। बं०—बनोकरा। लें०—ट्रायफेटा रोमबायडी।

**गुणधर्म व प्रयोग—**

तिक्त, कसैली, बल्य, शीतल, वीर्यप्रद, स्निग्ध, सकोचक तथा पित्त, कफ अतिसार, ज्वर, क्षत, रक्तपित्त एवं रक्तस्राव-निवारक है।

ग्रंथि, व्रण, फोडा आदि के शीघ्र फूटने के लिये मूल को जल मे पीसकर उसमे कबूतर की बीट मिलाकर लगाते हैं।

मूत्रातिसार पर—मूल-छाल का चूर्ण दूध और शक्कर के साथ देते है।

शस्त्राघात पर—तत्काल इसके पत्तो के रस को लगाने या पत्तो को पीसकर लगाने से रक्तस्राव बन्द होकर जखम शीघ्र ठीक हो जाता है।

हृद्रोग, श्वास, कास पर—मूल को गोदुग्ध मे पकाकर और छान कर पिलाते हैं।

रक्तार्श, रक्तातिसार तथा फेफडो से कफ के साथ आने वाले रक्त को बन्द करने के लिए—मूल ६ मा० को पानी मे पीस छान कर, शक्कर मिलाकर पिलाते हैं।

शीघ्र-प्रसवार्थ—मूल का क्वाथ पिलाते हैं।

# चिरौंजी (Buchanania Latifolia )

फलवर्ग एव आम्रकुल (Anacardiaceae) का यह वृक्ष सीधा मध्यमाकार का ४० से ५० फुट तक ऊचा, शाखाए चारो ओर फैली हुई बहुत कच्ची, छाल—१ इ च तक मोटी, धूसर, कृष्ण वर्ण की, पत्र—६-१० इ च लम्बे, ५-६ इ च चौडे, श्याम हरित वर्ण के, नोकदार, कडे, खुरदरे, कोमल रोमयुक्त, पत्रवृन्त—बहुत ही छोटा, पुष्प शाखाग्र मे ऊपर की ओर मंजरियो मे, छोटे २ नीलाभ श्वेत वर्ण के (यह पुष्प-मजरी मदिर के शिखर जैसी), फल—लम्बे सीको पर, गोल, छोटे कुछ चपटे, मासल कच्ची दशा मे हरे, पकने पर लाल, जामुनी श्याम वर्ण के लगते हैं। कच्चा फल खट्टा, किन्तु ग्रीष्म काल मे परिपक्व हो जाने पर, इसका ऊपरी गूदा-मृ,

# चिरौंजी
## BUCHANANIA LATIFOLIA ROXB.




रसीला, मधुराम्ल फालसे जैसा होता है। इसमे पुष्प और फल वसत ऋतु (फरवरी, मार्च) मे आते हैं। फल की गुठली को फोडकर जो गिरी निकाली जाती है, उसे ही चिरौजी कहते है।

इसके वृक्ष भारत के उष्ण-शुष्क, विशेषत उत्तर पश्चिमी प्रदेशो की पहाडी भूमि पर हिमालय, मध्यभारत उडीसा, छोटा नागपुर और वर्मा मे अधिक होते है।

नोट—चरक के उदर्दप्रशमन, श्रमहर, तथा सुश्रुत के न्यग्रोधादि गणों में इसकी गणना की गई है।

## नाम—

स —प्रियाल ( अपने रस से संतुष्ट रखने वाला, प्रियति स्वरसत्वात् इति प्रियालः ), खरस्कन्ध (खुरदरे काड वाला ), बहुल वल्कल ( मोटी छाल वाला ), तापसेष्ट ( तपस्वियो को प्रिय ) स्नेह-बीज, सन्नकद्रु (झुका हुआ वृक्ष), धनुष्पट (छाल से धनुष का कपड़ा बनाते है), राजादन, चार इ । हि —चिरौंजी, चिरोली। म व गु —चारोली चार। व —चिरोजी, पियाल। अ —कुड्डापा आलमण्ड Cuddapa almond। ले — बुकनानिया लेटिफोलिया।

रा सगठन—

इसकी गिरी ( चिरौंजी ) मे—प्रोटीन या मासवर्धक द्रव्य (Albuminoids) प्र श ३०, स्टार्च २½। स्थिर तैल ५७ ५ होता है। उत्तम पोषक उपयोगिता के कारण इसे बादाम के प्रतिनिधि रूप मे पाक, हलुवा मिठाई, पकवान आदि मे डालते हैं।

चिरोजी को पेर कर जो तेल निकाला जाता है, वह हल्का पीत रग का, मीठा होता है, बादाम-तेल का यह उत्तम प्रतिनिधि है।

वृक्ष की मूल, एवं कांड की छाल मे टेनिन प्र. श. १३ ४ तक पाया जाता है।

प्रयोज्य अङ्ग—बीज की गिरी, छाल, गोद मूल और पत्र।

## गुणधर्म व प्रयोग—

स्निग्ध, गुरु, सर, मधुर, विपाक मे—मधुर, शीत वीर्य, वातपित्त शामक, दुर्जर, विष्टभी, आमदोष वृद्धि-कारक, तृष्णा-शामक, वर्ण्य, रक्त-प्रसादन, हृद्य, कफ-नि सारक, मूत्रल, मूत्रमार्ग-स्निग्ध कारक, वृष्य, वाजीकर, दाह-प्रशमन, बल्य, बृंहण, तथा वात-व्याधि, शिर शूल, मूर्च्छा, शोथ, रक्त-विकार, हृद्दौर्बल्य, नपुसकता, कुष्ठ, उदर्द और जीर्ण ज्वर मे लाभकारी है।

इसके उष्णता गुण को छोडकर शेष गुण बादाम, अखरोट आदि के समान ही है (चरक)। इसका तैल—मधुर, भारी, कफवर्धक, तथा अति उष्ण न होने से वातपित्त-जन्य संयोगज व्याधियो मे हितकारी माना जाता है (चरक)। रस-ग्रन्थियो की वृद्धि तथा पालित्य पर केशरजनार्थ यह तैल लगाया जाता है।

कुष्ठ, कण्डू आदि चर्मरोगो पर इसकी गिरी का उद्वर्त्तन (उबटन) लगाया जाता है। इससे मुख की भाई आदि दागों पर भी लाभ होता है।

(१) कास और प्रतिश्याय पर—गिरी को पीसकर,

थोडे घृत मे छोक कर दूध मिला, आग पर रख दें। १-२ उवाल आने पर उसमे इलायची-चूर्ण व किंचित् शक्कर मिला, गरम-गरम पिलाने से लाभ होता है।

(२) गीली खुजली पर—गिरी १० तो०, समभाग गुलावजल मे खूब पीसकर उसमे १४ मा० सुहागा मिला लगाते रहने से २-३ दिन में बहुत लाभ होता है।

(३) वातजन्य सिरपीडा व मूर्च्छा पर—गिरी के साथ बादाम-गिरी, खजूर ( बीज रहित ), ककडी-बीज और तिल एक साथ पीसकर दूध अथवा जल के साथ, ८ मा० तक की मात्रा मे पिलाते है।

(४) भिलावे की सूजन पर—गिरी और काले तिल १-१ तो० लेकर, १ पाव गोदुग्ध मे पीस-छान कर मिश्री मिला-प्रात तथा इसी प्रकार साय पीने, और गिरी व काले तिलो को दूध मे पीसकर लेप करने से सूजन, खुजली आदि भल्लातक-विकारो की निवृत्ति हो जाती है।

(५) लूता (मकडी) के विष पर—गिरी को पीसकर तैल मिला मालिश करते है।

(६) शीतपित्त पर—गिरी ५ तो० तक खाने से शरीर पर उछली हुई पित्ती शात हो जाती है। साथ ही मे इसकी गिरी को दूध मे पीस, मालिश भी की जाती है।

(७) नपुंसकता-निवारणार्थ—इसे वाजीकर माजूनों मे या हलुवा मे मिलाकर खिलाते हैं। कृशता पर—गिरी को हरीरे में मिलाकर सेवन करावें।

गोद—इसके वृक्ष का गोद अतिसार-नाशक है। आन्त्र-शूल में—गोद को बकरी के दूध मे पीस कर पिलाते हैं।

मूल और छाल—कसैली, कफपित्त-शामक व रक्त-विकार नाशक है। रक्तातिसार पर इसकी छाल को दूध मे पीस छान कर मधु मिला पिलाते है। शिलाजीत की गुण-वृद्धि के लिये उसे छाल के क्वाथ मे भिगोते हैं।

नोट—मात्रा—गिरी १-२ तो०। छाल-क्वाथ ५-१० तो०। गिरी अधिक मात्रा में खाने से दुर्जर तथा आध्मान-कारी होती है। हानि-निवारणार्थ—सिरका में मधु मिला पिलाते हैं।

## विशिष्ट योग—

चिरौंजी की वरफी—इसकी गिरी १० तो० को कडाही मे भून ले। फिर ½ सेर शक्कर की गाढी चाशनी कर, उसमे भूनी हुई गिरी मिला बरफी जमा लेवे। यह रुचिकर, स्वादिष्ट, बल एव पुष्टि-वर्धक है।

# चिलगोजा ( Pinus Gerardiana )

यह देवदारु कुल ( Coniferae ) के सरल, देवदारु या चीड के मादा वृक्षो का फल है। ये वृक्ष चीड वृक्ष के जैसे ही आकार-प्रकार के होते है। फल जिसे चिलगोजा कहते हैं लगभग १ इंच लम्ब-गोल, कुछ खिरनी जैसे ही, किन्तु एक ओर से कुछ चिपटे होते है। इनके ऊपर का छिलका धूसर वर्ण का पतला और भंगुर (उंगली से मसलने से निकल जाने वाला ), तथा अन्दर की गिरी श्वेत, मधुर और स्निग्ध होती है।

ये वृक्ष पश्चिमोत्तर हिमालय के शुष्क प्रदेशो मे तथा अफगानिस्तान, ईरान, रोम, आजरबेजान, शीराज आदि प्रदेशों मे बहुत होते है।

## नाम—

सं०—निकोचक। हि०—चिलगोजा, नेवजा, गोगा-जाल, मिरी, गुनोवर इ०। म०—चिलगोजे। गु०—चिलगोजा, गालगोजा, पहाडी नेजा। अ०—एडिबल पाईन (Edible pine), नेवजा पाईन [Neoza pine]। ले०—पाइनस जिरार्डियाना।

रा० संघटन—गिरी मे मासवर्धक द्रव्य (अल्बुमिनाइड) प्र० श० १३.६, स्टार्च २२.५ तथा स्थिर तैल ५१.३ तक होता है।

## गुणधर्म व प्रयोग—

गुरु, मधुर, उष्णवीर्य, स्निग्ध, बल्य, बृंहण, वाजी-



PINUS GERARDIANA WALL

कर आदि इसके गुणधर्म प्राय. बादाम, पिस्ता या चिरोंजी जैसे ही है।

इसमे १ वर्ष तक वीर्य-प्रभाव रहता है। पुराना हो जाने पर यह हीन वीर्य एवं चिरपाकी हो जाता है।

इसकी गिरी को अन्य उपयुक्त द्रव्यो के साथ मिला माजून आदि बनाकर सेवन करने से शुक्र, बल की वृद्धि होती है। अथवा नित्य प्रात संयम पूर्वक इसकी गिरी १ या २ तो० अच्छी तरह चबाकर खाने से १ मास मे नपुंसकता का नाश होता है। पक्षवध, अर्दित, कटिशूल एव आमवात मे भी यह लाभकारी है। कास-श्वास मे--इसे अकेले ही या अन्य उपयुक्त औषधियो के साथ पीसकर शहद के साथ सेवन कराने से लाभ होता है।

नोट--मात्रा--आधा तो० से १ या २ तो० तक। अधिक मात्रा मे खाने से यह दुर्जर होता है। पेट मे अफरा होजाता है। हानि-निवारणार्थ सिकजबीन [सिरका और मधु का मिश्रण] या खट्टा अनार सेवन करते है।

# चिलबिल (Holoptelia Integrifolia)



वटकुल (Urticaccae) के इसके वृक्ष करज वृक्ष जैसे ही मध्यम प्रमाण के २५-४० फुट तक ऊंचे, चारो ओर फैली हुई श्वेताभ शाखा-प्रशाखा युक्त, छाल-हल्की धूसर वर्ण की, गाठदार, दृढ़रेशे वाली, पत्र—एकान्तर दो कतारो मे निकले हुए ३-८ इच लम्बे, २-३ इंच चौडे, अण्डाकार सिरे सिकुडे नोकदार, पत्र-वृन्त छोटे २-३ इच लम्बे, हरे पत्तो मे पार दर्शक विन्दु, शुष्क पत्रो मे अधर पृष्ठ पर छोटे विन्दु जैसे उभार, पुष्प—वसतऋतु मे शाखाओ के अग्रभागो पर, गुच्छो मे, हरे पीताभ रग के छोटे, चरपरी, दाह व गंध युक्त, पुष्प-बाह्यकोष के दल ४ रोमश, पु केशर ८, परागकोष बेंगनी हरे रंग का, फल—हलके पीत वर्ण के, चपटे, चौड़े, पतले, लम्बगोल १ इच लम्बे, तथा प्रत्येक फल मे १-१ बीज चमकीले, चिकने ०२ से ०३ इच लम्बे होते है।

ये वृक्ष भारत के प्राय सर्वत्र छोटी पहाड़ियो के प्रदेशो पंजाब, उत्तर प्रदेश, अजमेर, गुजरात काठियावाड बुदेलखड, विहार, आसाम व मद्रास आदि मे पाये जाते है।

नोट—प्राचीन आचार्यों ने इसकी गणना करंज में ही की है। गुणधर्मों मे बहुत कुछ साम्य भी है। इसके बीजों मे से करज बीजो की अपेक्षा तैल बहुत कम निकलता है।

चरक के लेखनीय, भेदनीय गणो मे तथा उदावर्त्त रोग के स्थिराद्यघृत के प्रयोग मे और उदर-रोग मे भला-

## चिलविल्ल (पापरी)
HOLOPTELEA INTEGRIFOLIA-PLANCH




वरोध-नाशार्थ इसके कोमल पत्रों का शाक खाने का विधान किया गया है। सुश्रुत के श्लेष्म-संशमन, अधोभाग-शोधन एवं वरुणादि गणो मे यह है। गुल्म, सान्निपातिक उदर-शूल मे इसके कोमल पत्रो का शाक खाने के लिए लिखा है, अर्शरोग के काशीशादि तैल मे इसे मिलाया है तथा क्षार या पानक सेवन का भी विधान है। लूताविष एव अन्य विषप्रकोप के प्रयोगों मे इसे लिया है। वैसे ही प्लीहोदर, श्लीपद, दुष्टव्रण, महाकुष्ठो के प्रयोगों मे भी इसे लिया गया है।

### नाम

स०—चिरबिल्व, करंजी, पूतिकरज, उदकीर्य, इ। हि०—चिलबिल, चिरबिल, पापरी, कालीपपडी, गनचिड्का, रजू, वामन, चिल्लम, बिर्मैदा, चिलिल इ। म०—वावला, वावोली, पापरा। गु०—चरेल, कणजो। अ०—जगल कार्क ट्री Jungleeork tree। लै—होलीप्टेलिया इंटेग्रिफोलिया।

प्रयोज्याङ्ग—छाल, वीज, मूल, पत्र।

### गुणधर्म व प्रयोग—

लघु, रूक्ष, तिक्त, कषाय, कटु-विपाक, उष्णवीर्य, कफपित्तशामक, दीपन, अनुलोमन, भेदन, रक्तशोधक हैं तथा अग्निमाद्य, वातपीडा, उदररोग, शूल, कण्डू, गुल्म, शोथ, अर्श, कृमि, रक्तविकार, प्रमेह, मेद, कुष्ठ आदि चर्म-रोगो मे प्रयुक्त है।

छाल—लुआबदार, स्नेहन, उष्ण, दाहक, शोथघ्न, वेदना-शामक है।

१. आमवात या संधिवात की सूजन पर—छाल या मूल को पानी मे पीसकर या थोडे पानी मे उबाल कर जो लुआबदार रस निकले उसे निचोड कर लेप करने से वेदना-सहित शोथ दूर होती है। फिर लेप को हटा कर उस स्थान पर घृत या तेल लगा कर उन निचुडे हुए छिलकों को पीसकर, बाध देवें।

पक्वशोथ-प्रभेदनार्थ—इसकी मूल-छाल को पीस कर प्रलेप करते हैं।

२ मसूरिका—शीतला के प्रारंभ काल में मूल-छाल को बहुत थोडे प्रमाण मे, जल मे पीस छानकर पिलावे।

३ नारू पर—छाल को पानी मे पीसकर (यदि मिल जाय तो साथ मे पीले चपे की छाल भी मिला ले) गुनगुना कर बाधने से नारू का व्रण फूट कर बह जाता व नारू नष्ट होजाता है।

पत्र—लघु, भेदन, कटु विपाक, उष्णवीर्य वातकफ हर, शोथ, शूल, कृमि, कुष्ठ, दुष्ट व्रण, आदि नाशक हैं।

४ अपक्व-विद्रधि—कच्चे, फोडे, गाठ, और वद मे जब तक शूलवत् वेदना न हो, पाक न होने लगा हो, तब तक इसके पत्तो पर घृत लगा आग पर कुछ गरम कर बाध देने से उस स्थान का रक्त बिखर कर छोटी-छोटी फुसिया हो जाती हैं, जो आसानी से दूर हो जाती हैं। यदि भीतर पाक होना आरभ हो गया हो तो इस प्रयोग से (या उक्त न० १ के प्रयोग से) शीघ्र ही पाक होकर व्रण फूट जाता है।

(५) उदर-रोग—उदरशूल जो लम्बे समय तक रहता है। जिसमे वातज एव त्रिदोषज लक्षणों को

प्रधानता हो, (जैसे कि गुल्म, उदर मे कृमि व व्रण आदि मे हुआ करता है ) तो इसके कोमल पत्तो का शाक, तैल मिला हुआ, खिलाते रहने से उदर-शुद्धि नियमित, होकर अग्निप्रदीप्त होती व वायु का शमन हो शूलोत्पत्ति वन्द हो जाती है।

प्लीहोदर, यकृतोदर हो तथा मलावरोध रहता हो तो उक्त शाक लाभकारी है।

उदर-कृमि मे–इसके पत्र-रस या मूल-रस मे शहद मिला, यथोचित मात्रा मे ३-४ दिन पिलाते रहने से कृमि नष्ट हो जाते व, उनकी उत्पत्ति वन्द हो जाती है।

(६) कृमियुक्त या दूषित व्रण पर—पत्तो को पीस, ४ गुना तिल-तैल या करंज-तैल मे मिला; उबालकर, छान लें। इसे लगाने से कृमि नष्ट होकर व्रण शुद्ध हो जाता है।

(७) श्लीपदपर—पत्ररस, बलानुसार २-४ तो० तक ६ मा शहद और थोडा सरसो तैल मिला कर पिलाते हैं। औषध-पान के पूर्व व पश्चात् २-२ मा. घृत चाटते हैं। जिससे दाहक असर नही होने पाता।

(८) श्वित्र (श्वेत कुष्ठ) पर–इसके पत्तो के साथ आक, थूहर, अमलतास व जाई (चमेली) के पत्तों को मिला, गोमूत्र मे पीस, दिन मे ३-४ वार लेप करते है। कुष्ठ के श्वेत दाग, दाद, व्रण, दुष्टव्रण, एवं अर्श रोग मे भी लाभकारी है।

(९) महाकुष्ठ हो शरीर स्थान स्थान पर फूट कर वहता हो तो पत्तो को घोट पीस कर नित्य १० तोला तक पिलाते हैं। भोजन में चना या गेहू की रोटी, पर्याप्त घृत के साथ १४० दिन तक देते है।

(१०) अम्लपित्त पर—पत्राङ्कुरों को गोघृत मे भून कर, भोजन से पूर्व खिलाकर ऊपर से सुखोष्ण जल पिला कर वमन कराते हैं।

(११) मसूरिका–विशेषत कफपैत्तिक हो तो पत्तो का (या जड का) रस, आमला-रस, शक्कर, और शहद मिला सेवन कराते है। इससे शोथ भी दूर होता है। यह प्रयोग शीतला (चेचक) के प्रारम्भ काल मे ही कराया जाता है।

(१२) मुख-शुद्धि के लिये—इसकी कोमल टहनी की दतौन करने से मुख की चिपचिपाहट, दुर्गन्ध एवं कफ-निवृत्ति होकर मुख-शुद्धि होती है, दन्तकृमि नष्ट होते है।

बीज—उष्ण, वल्य, ज्वर, शोथ, कुष्ठ, जलोदर, रक्तपित्त, ऊरुस्तंभ, अण्डवृद्धि, व्रण, कृमि आदि नाशक है।

(१३) जलोदर पर—बीज-गिरी को काजी मे पीस पिलाते तथा ६ मा. गिरी को ८-१० लौग के साथ पीस कर ऊपर से उदर पर मर्दन करते हैं। जलोदर गत सूजन दूर होती है।

(१४) अण्डवृद्धि (मूत्रज) पर बीजो को पीस कर लेप करते, तथा ३ नग बीजो को आग की भूभल मे दबा कर, पक जाने पर अन्दर की गिरी को निकाल, चूर्ण कर रोगी को फकाते है। ७ दिन के उपचार से लाभ हो जाता है।

(१५) व्रण, फोड़ा, फुंसी आदि चर्म-रोगो पर—बीज की गिरी को गुलरोगन या तिल-तैल मे पकावे। जब वह जल जाय तब तैल छानकर शीशी मे भर ले। इसके लगाते रहने से दुष्ट एव गम्भीर व्रण ठीक हो जाता हैं।
उक्त तैल के मलने से (अथवा इसकी गिरी के चूर्ण को किसी तैल मे मिलाकर मलने से) फोड़ा, फुंसी, सूजन आदि चर्मरोगो मे लाभ होता है।

(१६) उदर-कृमि पर–गिरी को पीस कर गुड मिला कर खिलाने से सब कृमि नष्ट हो जाते है।

(१७) रक्तपित्त पर–गिरी के चूर्ण का सेवन घृत और शहद के साथ कराते हैं।

(१८) ऊरुस्तभ पर–गिरी और सरसो दोनो को गोमूत्र मे पीस कर लेप करते है।

(१९) दाद पर–बीजो को पानी मे घिस कर लगाते हैं। अथवा गिरी के चूर्ण को गोला (नारियल) के तैल मे मिला मर्दन करते है।

चिला–देखिये—तालीसपत्र।

# चिल्ला नं० १ ( Casearia Tomentosa )



गुडूच्यादि वर्ग-एव सप्तचक्रा[1] कुल (Samydaceae) के इसके छोटे २ गुल्माकार क्षुप, प्राय सर्वत्र पाये जाते हैं। शाल वनो के पास या झाडीदार जगलो मे बहुत होते है। शाखाएं समतल फैली हुई, छाल–मोटी, भगुर, पीताभश्वेत एव चौकोर टुकडो मे छूटने वाली, काष्ठ–पीताभ, श्वेत, कडा खुरदरा, पत्र–अण्डाकार या भालाकार, २-७ इच लम्बे, १॥।-३ इंच चौडे, दन्तुर किनारे वाले, अधर पृष्ठ की नसो पर मृदुरोमश, पत्र सिरायें-रक्ताभ, पुष्प–नूतन टहनियो पर हरिताभ पीतवर्ण के फल–मासल, रीठे की तरह, अंडाकार, मुलायम, चमकीले ¾ इंच बडे, ६ रेखाओ मे युक्त तथा स्वाद मे कडुवे होते हैं। फलो का चूर्ण पानी मे डाल देने से मछलिया मर जाती है। यह अयोध्या, पूर्व बगाल, मध्य दक्षिण भारत, व हिमालय प्रदेश में पाया जाता है।




नोट—इसकी दूसरी उपजाति (C Esculenta) सप्त रंगा के नाम से कही जाती है। इसका वर्णन आगे चिल्ला नं २ में देखिये।

## नाम—

सं —चिल्हक। हि.–चिल्ला, चिलारा, बेरी, भेरा, इ। म —मस्सी, लेनजा, करी।

गु.–बोलोम, सुंकल। बं.–चिल्ला। ले.–केसिएरिया टोमेन्टोसा।

## गुण धर्म व प्रयोग—

लघु, उष्ण-वीर्य, मूत्रल, रक्तशोधक, कफवातनाशक व धातुपुष्टिकर है।

जलोदर पर–इसके फल के गूदे को खिलाते तथा छाल को पीसकर सारे शरीर पर लेप करते और फिर इसके पत्र-क्वाथ से स्नान कराते हैं।

अपरस, छाजन, चकवत, दाद पर–छाल को पीसकर लेप करते रहने से शीघ्र लाभ होता है।

इसके दोष गुण धर्म चिल्ला न २ जैसे हैं।

---

[1] इस कुल के पौधो के पत्र–एकान्तर, सादे, जामुन पत्र जैसे किंतु कुछ बडे, दन्तुर, पारदर्शक, गोल या रेखाकृति ग्रन्थियों से युक्त होते हैं इस कुल में केवल यह पौधा तथा चिल्ला २ (सप्तचक्रा) प्रधान है।

# चिल्ला नं० २ (Casearia Esculanta)



उक्त सप्त चक्रा कुल के इसके गुल्माकार क्षुप २-५ फुट ऊ चे, छाल–पीताभ श्वेत, पत्र–उक्त चिल्ला नं. १

के पत्र जैसे, पत्र वृन्त–असमान, पुष्प–हरिताभ श्वेत। फल–अण्डाकार १-२ इंच लम्बे, नारंगी रंग के, बहुबीज युक्त, बीज एक प्रकार के लाल आवरण से युक्त, मूल–बाह्य त्वचा सुनहले रंग की, काटने पर भीतर ७ चक्र दिखाई पडते हैं। अतः इसे सप्तचक्रा कहते हैं। ताजी जड मे इन्द्रधनुष जैसे भिन्न २ रंग दिखाई देते हैं। स्वाद मे कडवी व कसैली होती है।

यह मलावार तथा दक्षिण भारत के पहाड़ो पर, बम्बई से कुर्ग तक और सीलोन मे विशेष पाई जाती है।

## नाम–

सं–सप्तचक्रा, स्वर्णमूला, सप्तरंगा। हिं-चिल्ला। चिढार, बौंर। म.—सप्तरंगी, सतकपी, कुलकुलटा, बोकस इ.।

बं.-चिल्ला। अं.—वाइल्ड कौरी फ्रूट wild cowrie fruit ले०—केसिएरिया एस्कुलेन्टा।

रासायनिक संघटन—

छाल मे टेनिन तथा कॅथर्टिक एसिड (cathartic acid) जसा एक तत्व और मूल मे एक उदासीन (neultral) स्फटकीय सत्त्व, धूसर पीतवर्ण की राल, टेनिक एसिड, व कुछ स्टार्च आदि पाये जाते हैं।

## गुणधर्म व प्रयोग–

लघु, रूक्ष, तीक्ष्ण, तिक्त, कषाय, कटु विपाक, उष्ण-वीर्य, कफवात-शामक, पित्तनिसारक, दीपन, अनुलोमन, मृदुरेचक, यकृदुत्तेजक, पित्तसारक, वेदना-स्थापन, रक्त-शोधन, स्वेदापनयन है। अल्पमात्रा मे देने से कटु-पौष्टिक है। तथा अग्निमाद्य, विष्टंभ, यकृद्वृद्धि, पित्त-विकार, ज्वर, तृषा, अर्श, प्रमेह-पिडिका, शोथ, इक्षुमेह, अतिस्वेद व सामान्य दौर्बल्य आदि मे लाभकारी है।

यकृत के विकार एवं तज्जन्य मधुमेह और अर्श पर यह विशेष उपयोगी है। इसके प्रयोग से यकृत की वृद्धि, जडता आदि दूर होती है, पित्तयुक्त पतले १-२ दस्त होते है, आध्मान दूर होता है, प्रस्वेद बंद होता व पैरो का शोथ दूर होती और शक्तिवृद्धि होती है।

यकृत-विकृति-जन्य मधुमेह में यद्यपि केवल इसे ही देने से लाभ होता है, तथापि इसके साथ यदि जामुन की गुठली और लहसुन का उचित मिश्रण करके दिया जाय तो और भी उत्तम लाभ होता है। किंतु ध्यान रहे इसका प्रयोग लगातार कई दिनों तक न करे, अन्यथा उदर मे जलन होती और पेशाब मे पुन शर्करा आने लगती है। ८ दिन बद रक्खे, इस प्रकार सेवन करे। इसका प्रभाव स्थायी रूप से रहता है या नही यह निश्चित् नही कहा जा सकता।

अर्श रोग में—इसका पत्र-रस घृत के साथ सेवन कराते रहने से, अथवा इसकी जड का चूर्ण ६ मा० की मात्रा मे मक्खन के साथ देते रहने से, और जड को शीत जल में पीस कर अर्शांकुरों पर लगाते रहने से उत्तम लाभ होता है।

नोट—मात्रा–छाल या मूल का क्वाथ--आधे से ढाई तो० चूर्ण—१-३ मा०, कटु पौष्टिक कर्म के लिये ४-१० रत्ती, पत्र-स्वरस ६ मा० से १ तो० तक।

चिल्ली–दे०–बथुआ विलायती। चिलौनी–दे०–माकिया।

# चीकू (Achras Sapota)

अरिष्ट कुल (Sapindaceae) के, मध्यम आकार के ये छोटे सुन्दर, सदैव हरे-भरे वृक्ष, कहे जाते है कि अमेरिका के निवासी है। किंतु भारत मे भी ये बाग-बगीचो मे खूब लगाये जाते है। इनकी छाल भूरे रग की; पत्र–एकान्तर, बकुल (मौलसिरी) के पत्र जैसे लम्बे गोल, फूल–हलके श्वेत रग के, फल–तेंदू जैसे, बडे १-२ गुठलियो से युक्त, धूसर लाल वर्ण के, मासल एव पकने पर मधुर होते है।




ये वृक्ष वम्बई प्रान्त मे तथा समुद्र के किनारे के प्रदेशो मे विशेप होते हैं।

**नाम—**

हि०--चीकू, सपोटा। म०- चिकू। गु०--चीकूनु झाड। वं०--सपोटा। अं०--सेपोडिला प्लम (Sapodilla plum), सेपोटा (Sapota)। ले०--एक्रस सेपोटा।

रा० सं०—इसमे ग्लुकोसाइड, सेपोटीन (Sapotin) और कुछ क्षार तत्त्व पाये जाते हैं।

**गुणधर्म व प्रयोग—**

इसके फल—पित्तशामक, पौष्टिक, ज्वरनाशक, ज्वर रोगी को पथ्य, छाल—सकोचक, पौष्टिक, ज्वर नाशक, ज्वर मे इनकी क्रिया सिनकोना जैसी होती है। छाल का क्वाथ—जीर्ण ज्वर और अतिसार मे दिया जाता है। बीज—अधिक मूत्रल हैं। बीज-चूर्ण की मात्रा ३ रत्ती तक, पानी के साथ मूत्रकृच्छ, मूत्राघात मे देते हैं। अधिक मात्रा मे भेदक, विरेचक एव कुछ विषैला प्रभाव करते है।

## चीड़ (Pinus Longifolia)



कर्पूरादिवर्ग एव देवदारु कुल (Coniferae) के इसके वृक्षविरकुल सीधे,सरल, वहुत ऊचे अधिक से अधिक १२५ फीट तक तथा कम से-कम ५० फीट तक होते है। काण्ड की परिधि लगभग ५ से १२ फीट तक; छाल—खुरदरी, वाहर से किंचित् लाल, धूसर वर्ण की, भीतर से गहरे लाल रग की; काष्ठ-भाग—वाहर से पीताभ-श्वेत, अन्दर से रक्ताभ धूसर, अति स्निग्ध, तीव्र गधी, पत्र—छोटी टहनियो के अग्र भाग। गुच्छो (३-३ के समूह) मे, ५-१२ इच लम्बे, कुछ त्रिकोणयुक्त, हल्के हरे रग के, सूच्याकार के, नीचे की ओर झुके हुए, देवदारु के पत्र जैसे (भेद इतना ही है कि देवदारु-पत्र छोटे, और इनके लम्बे—तिगुने शल्य के काम आने वाली सुई जैसे) होते है।

पुष्प—वसत ऋतु मे, ½ इच लम्वे, शखाकार, देवदारु के पुष्प जैसे, गुच्छो मे,फल—कुछ लम्ब-गोलाकार, ४—८ इच लम्बे, ३-५ इच मोटे, देवदारु के फल जैसे किंतु आकार मे कुछ वडे, तथा प्रत्येक उगली जैसे, कोठो मे २-२ कही-कही एक-एक ही वीज होते है। चैत्र-वैशाख मे फल फट कर वीज निकल पडते है और फल वृक्ष पर ही लगे रह जाते है। वीज—½-१ इच लम्वे, अण्डाकार, अग्र भाग पर तितली के पख जैसे पत्र-युक्त होते है।

इसके वृक्ष, समूह वद्ध, हिमालय-प्रदेश मे ३ से ६ हजार फाट की ऊचाई पर अफगानिस्तान से लेकर काश्मीर तक तथा पजाव, उत्तर प्रदेश से लेकर पूर्व मे

भूटान, नेपाल, गढवाल, अलमोडा, आसाम और ब्रह्मा तक बहुतायत से पाये जाते है।

नोट—(I) चरक के पुरीष-विरेचनीय गण मे तथा सुश्रुत के एलादि गण में इसकी गणना है।

(II) चीड़ की जो ४-५ उपजातियां भारत में पाई जाती हैं, उनमें से (१) चील या कैल या नीली चीड (Bluepine—Pinu Excelsa) नामक उपजाति, विशेषत पंजाब और उत्तर-प्रदेश मे पाई जाती है। इसके पत्र—नील हरित वर्ण के, प्रति गुच्छे में ५-६ सामूहिक होते हैं, तथा फल—गुच्छों से लम्ब गोल एवं बीज वाहक पत्रों के अग्र भाग बहुत मोटे नही होते। इन पेडों से जो निर्यास (गंधा बिरोजा) निकलता है। वह प्रमाण में तो बहुत कम निकलता है, किन्तु अधिक उत्तम होता है। कैल का प्रकरण देखिये। (२) चीड खासिया (P Khaya, Dingsa) के पेड खासिया व लुसाई पहाडों पर तथा चिटागांग, मर्तबान (बर्मा) आदि की पहाड़ियो पर पाये जाते हैं। इनसे भी जो निर्यास प्राप्त होता है, उससे तारपीन-तैल निकाला जाता है।

(III) चीड सनोवर (P Sylvestris) नामक इसी कुल का एक चीड वृक्ष होता है। इसके निर्यास को कतरान या चुडैल तैल कहते हैं। इसका वर्णन आगे के प्रकरण में देखिये।

(IV) गंधा विरोजा—(बिहरोजा, विरोजा, The Oleo resin of pine)

चीड वृक्ष के काण्ड या तने मे जड से दो फुट ऊपर को कटारी से क्षत कर, उसमे वर्तन लगा देते है। १-२ दिन मे वृक्ष का निर्यास निकल कर पात्र को भर देता है। इसे ही गधा-विरोजा, सरल-निर्यास, श्रीवास आदि कहते है। ताजी अवस्था मे यह श्वेत, कुछ पतला, गाढा होता है। फिर धीरे-धीरे यह अधिक गाढा, पीला और गहरा पीला हो जाता है यह गीला और सूखा दो प्रकार का मिलता है। गीला गधा-विरोजा चिपचिपा, मुलायम तथा उग्रगध युक्त होता है।

नोट—कहीं-कही जवाशीर (Galbanum) को भी गधाविरोजा कहते है। किन्तु यह इससे भिन्न है। यथा-स्थान आगे जवाशीर का प्रकरण देखें।

सस्कृत का श्रीवेष्टक नाम जो गधाविरोजा को दिया गया है, उसके विषय मे मतभेद है। आचार्य यादव जी ने इसे प्रस्तुत प्रसंग के चीड वृक्ष का ही निर्यास

चीड (सरल)

PINUS LONGIFOLIA, ROXB.




माना है। किंतु अन्य किसी निघण्टुकारो ने यह नाम चद्रस कहरुवा, को दिया है। सर्वमत से प्राय यह सिद्ध होता है कि चन्द्ररस कहरुवा को ही कहते है। उसे श्रीवेष्टक कहना एक भ्रम है। कहरुवा का प्रकरण देखे।

(V) तारपीन-तैल—उक्त गधाविरोजा से, वाष्प के साथ ऊर्ध्वनलिका यत्र द्वारा निकाले गये तैल को तारपीन-तैल, खन्ना का तेल, खन्नु तैल (Tirpentine oil) कहते है। गधाविरोजा से लगभग २० प्र० श० यह तैल प्राप्त होता है। शेष ८० प्र० श० भाग को रेझिन या कोलोफोनि (Resin, Colophony) कहते है। यह भाग पारभासक, हलके अम्बर के वर्ण का, चमकीला तथा आसानी से टूटने वाला घन पदार्थ है, इसमे तारपीन जैसी गध व स्वाद होता है। यह पुराने व्रणो मे लाभकारी है। इसका मलहम बनाया जाता है।

तारपीन तैल का उपयोग औषध-कार्य की अपेक्षा,

सुगंधित द्रव्य, कृत्रिम कपूर, तैलीय रंग एवं वार्निश आदि के उद्योगों में बहुत किया जाता है।[1] यह तेल स्वच्छ, रंगहीन, एक विशिष्ट प्रकार की गन्ध से युक्त, स्वाद में कटु एवं कुछ तिक्त होता है। पुराना हो जाने पर इसके स्वाद व गंध में विकृति आ जाती है, वह अप्रिय हो जाता है। भारतीय व्यापारी तेल में कई पदार्थों का मिश्रण होता है। शुद्ध तारपीन-तेल को प्रकाशहीन ठंडी जगह में बन्द बोतलों में रखना चाहिये।

## नाम—

सं०—सरल (इसका काण्ड सीधा होने से) पीत वृक्ष, सुरभिदारुक, धूप वृक्ष (लकड़ी का धूप कार्य में प्रयोग होने से), नमेरु (पत्रगुच्छ अवनत होने से), शीतदारु इ०। हि०—चीड़, चील, धूप सरल, इ०। म०—सरल देवदार। गु०—तेलियो देवदार, पीली बेरजा। बं०—सरल गाछ। अं०—लाग लीव्हड पाईन, चिर पाईन [Long leaved pine, Chir pine] लै०—पाइनस लांगि फोलिया।

रासायनिक संगठन—गंधा विरोजा और उसके तैल में पाइनिन (Pinene), लाइमोनिन (Limonene) केरीन (Carene) और लांगिफोलिन (Longifolene) नामक तत्त्व पाये जाते हैं।

प्रयोज्य अङ्ग—काष्ठ, निर्यास (गंधाविरोजा) और तैल (तारपीन)।

## गुणधर्म व प्रयोग—

लघु, तीक्ष्ण, कटु, तिक्त, मधुर, कटु विपाक, उष्ण-वीर्य तथा कफवात-शामक, दीपन, अनुलोमन, यकृदुत्ते-जक, कफ-निःसारक, श्लेष्म प्रतिरोधक, मूत्रल, जन्तुघ्न, रक्तोत्तेजक, रक्तस्राव स्तम्भक, व्रणशोधक, गर्भा-शय-शोथहर, शक्तिप्रद व नाड़ी-उत्तेजक है। वात-व्याधि, अग्निमांद्य, आध्मान, पित्ताश्मरी, जीर्ण कास, मूर्च्छा, यक्ष्मा, जीर्ण वस्तिशोथ, प्रमेह, सुजाक, श्वेतप्रदर, गर्भाशयिक व्रण, आन्त्र ज्वर, कुष्ठ, नासा कर्ण, कंठ एवं नेत्र सम्बन्धित विकारों पर प्रयोजित है। यह फुफ्फुस व श्वास-नलिका से रक्त-स्रवण को रोकना एवं रक्त-निष्ठीवन को बन्द करना है।

काष्ठ—इसकी लकड़ी दीप-विरोसरागी, शीत-जन्य शोथ-हर, वेदना-स्थापन है। इसका उपयोग अन्य यथो-चित औषधों के साथ, क्वाथ के रूप में—दाह, कास, मूर्च्छा, आध्मान, अपस्मार, अश्मरी, रक्तज्वर, कृमि, श्लेष्मातिसार, अर्दित, पक्षाघात आदि वातिक व्याधियों एवं वातज हिक्का पर किया जाता है। केवल इसी काष्ठ के क्वाथ में, गुदभ्रंश, गुदभ्रंश से पीड़ित रोगी को बैठालते रहने से भी लाभ होता है।

कंठमाला एवं प्रायः शीतजन्य शोथ को दूर करने के लिये इसका लेप लगाते हैं।

(१) कर्णशूल में—इसकी लकड़ी पर कपड़ा लपेट कर, तथा घृत में डुबोकर जलाने से जो तैल टपकता है उसे कान में डालने से लाभ होता है।

व्रण पर—व्रण-रोपण तैलों में इसका उपयोग किया जाता है तथा व्रण में इसकी छाल या बुरादा का धुआँ दिया जाता है।

(३) कफवातज या शीतजन्य शोथ पर—इसके काष्ठ के चूर्ण के साथ अगर, कूठ, सोंठ और देवदारु चूर्ण समभाग मिलित १ तो० लेकर गोमूत्र या कांजी में पीसकर पीने से लाभ होता है। (वृ० मा०)।

निर्यास (गंधा विरोजा)—कड़ुवा, कसैला, उष्ण, स्निग्ध, आध्मान-नाशक, वातकफ-शामक, कामदीपक, मूत्रल, कृमिघ्न, मंदाग्नि, व्रण, खुजली, प्रदाह, सिर-दर्द, वेदना (योनि, गर्भाशय आदि की वेदना) नाशक, मूत्रल, आर्तव-प्रवर्त्तक है।

---

[1] इस तैल का संसार भर की आवश्यकता का प्र० श० ६० भाग अमेरिका एवं प्र० श० २२ भाग फ्रांस पूर्ति करता है। इन देशों में इसके वृक्ष अत्यधिक हैं। भारत में भी यद्यपि इसके वृक्ष बहुत पाये जाते हैं, तथापि जंगली प्रदेशों में यातायात की कठिनाइयों के कारण अभी बहुत कम वृक्षों से यह तैल निकाला जाता है। भवाली, जाल्लो, तथा बरेली के पास चिन्तरबक गंज आदि स्थानों में इसके निकालने के कारखाने हैं।

अमेरिका व फ्रांस के तैल में प्रभावशाली पायनिन (Pinene) अधिक होने से, उससे कृत्रिम-कपूर निर्माण होता है। भारतीय तैल और भी कई कारणों से विदेशी तैल से हीन श्रेणी का समझा जाता है। किन्तु अन्य उद्योगों में इसका उपयोग होता है।

शुद्धीकरण—आभ्यन्तर सेवनार्थ इसको निम्न प्रकार से शुद्ध कर लेना चाहिये—एक पात्र मे दूध और जल समभाग लेकर अथवा केवल जल लेकर उसके मुख पर कपडा बाघ दे। फिर कपड़े पर विरोजा डालकर, पात्र को आग पर रख दे। पानी की भाप से ऊपर का विरोजा पिघल कर तथा कपड़े से छनकर पात्र के अन्दर चले जाने पर, पात्र को नीचे उतार कर, शीतल होने पर, तल भाग मे जमे हुए विरोजा को निकाल कर सुखा लेवे। इसे ही विरोजा-सत्व कहते है। अथवा पात्र को नीचे उतारने पर, जब पानी कुछ गरम ही रहे तभी विरोजे को निकाल, हाथो से, रेवडी की चाशनी की तरह खीच-खीच कर उसी गरम पानी मे डालते रहे, जिससे वह मुलायम बना रहे। इस प्रकार करने से वह रेशम जैसा श्वेत चमकदार और खस्ता हो जाता है। इस सत को १०-१२ घटे तक सूखने दे। फिर चूर्ण कर रक्खें। यह उत्तम विरोजे का सत्व होता है।

इसके सेवन से लालास्राव अधिक होता, उदर मे कभी-कभी गरमी व शीतलता की प्रतीति होती, डकारे आती, अपान वायु का निस्सरण होता, नाडी का वेग बढता, श्वासोच्छ्वास का प्रमाण बढता, शरीर मे गरमी पैदा होती, पेशाब अधिक मात्रा मे आता, आमाशय व मज्जा-तन्तुओ मे उत्तेजना होती है। यह रक्त मे बहुत शीघ्र मिल जाता, एव फिर श्वासोच्छ्वास की श्लेष्मल त्वचा के द्वारा, तथा मूत्रादि के द्वारा बाहर निकलता है। त्वचा से बाहर निकलते समय यह त्वचा की विनिमय-क्रिया को सुधारता व पसीना लाता है।

इसका विशेष उपयोग सुजाक मे गोली या चूर्ण के रूप मे किया जाता है। व्रणो के कृमिनाशार्थ तथा उनके रोपण के लिये इसका उपयोग मरहमो मे किया जाता है। कठमाला, ग्रन्थि आदि के विलयनार्थ इसका लेप लगाया जाता है।

(४) सुजाक (औपसर्गिक मेह) पर—शुद्ध विरोजा १ तो०, शुद्ध राल २॥ तो०, गूगल ५ तो०, रूमीमस्तगी २॥ तो०, तथा चन्दन तैल २॥ तो० इन सब को घोट कर १-१॥ मा० की गोलिया बनाले। दिन भर मे—२-४ गोला दारुहल्दी के क्वाथ से सेवन करने से पुराने सुजाक एवं वस्तिशोथ मे भी लाभ होता है।

अथवा—गीला विरोजा २० तो० एक कपडे की पोटली मे बाधकर, एक बडी हाडी मे ४ सेर गोमूत्र भर, उसमे दोला यत्र-विधि से पकावे। चतुर्थांश गोमूत्र शेष रहने पर, हाडी को उतार विरोजा को निकाल, एक परात मे २१ बार शीतल जल से धो डाले। फिर उसमे छोटी इलायची दाने और मिश्री का चूर्ण ५-५ तो० मिला लेवे। ३ से ६ मा० तक प्रात कच्चे दूध के साथ सेवन करने से शीघ्र ही नया सुजाक दूर होता है। रोग प्रबल हो, तो सध्या को भी इसे लेवे। सेवन-काल मे—खटाई, गुड, तैल, लाल मिर्च तथा गरिष्ठ भोजन न करे। ब्रह्मचर्य का पालन करे। साथ ही निम्न मूत्र-शोधक क्वाथ की पिचकारी से मूत्र-नलिका को दिन मे २-३ बार धोना चाहिये।

मूत्र-शोधक क्वाथ—सोनागेरू, मेहदी-पत्र, रसौत व सफेद सुर्मा २-२ तो०, जौकुट कर १॥ सेर पानी मे अर्धावशिष्ट क्वाथ कर, शीतल होने पर छानकर पिचकारी करे। (र० त० सार)

(५) मूत्रकृच्छ्र पर—शुद्ध विरोजा (विरोजासत) ४ तोला मे मकरध्वज या षडगुण-गधक जारित रस सिंदूर ८-८ माशा मिलाकर खरल करे। १-२ माशा दिन मे दो बार ताजे दूध, जल या मिश्री के साथ सेवन करने से नूतन मूत्रकृच्छ्र (सुजाक) मे लाभ होता है। ८-१० दिन मे मूत्र-प्रसेक-नलिका के भीतर का घाव दूर होकर पीप आना बन्द होता एव मूत्रदाह का निवारण होता है। जीर्ण रोग मे अधिक दिन सेवन करना चाहिए।

इस योग मे मकरध्वज या रससिंदूर के अभाव मे शुद्ध विरोजा भी लाभ पहुँचा सकता है। (र त. सार) अथवा—

शुद्ध विरोजा २॥ तोला, छोटी इलायची दाने १० माशा और मिश्री ६ तोला तीनो के महीन चूर्ण का मिश्रण ६ माशे दूध जल की लस्सी या शीतल जल से प्रात साय सेवन करने से सुजाक एव तज्जन्य कष्टो का शीघ्र निवारण होता है।

(६) कच्छु कुष्ठ (पामा-भेद, तर खुजली Scabies) पर—शुद्ध विरोजा ५ तोले के साथ समभाग लोध, राल, कमीला, मेनसिल, अजवायन, व गधक का चूर्ण लेकर घृत २ सेर व पानी ८ सेर मे मिला, धूप मे रख दे। पानी के सूख जाने पर घृत छान ले। इस 'श्री वास घृत' की मालिश से घोर कच्छु भी नष्ट हो जाता है। (व से)

(७) व्रणो पर धूप (श्रीवासादि धूप)—गधा-विरोजा (अशुद्ध), गूगल, अगुरु, तथा राल की धूप देने से कोमल व्रण कठोर होकर उनकी स्राव व वेदना दूर हो जाती है। जिन व्रणो मे वायु का प्रकोप अधिक हो, स्राव विशेप हो, तथा अतिवेदना हो उनमे उक्त धूप अथवा विरोजा, जौ, घृत, भोजपत्र, मोम व देवदार के बुरादे की धूप देवे। अथवा केवल विरोजे की ही धूप देने से यथेष्ट लाभ हो जाता है। (भै र)

(८) कफ-प्रकोप-जन्य कर्ण शूल तथा सिर दर्द पर विरोजे को गुलरोगन (गुलाव के तेल) मे घोट कर कान मे टपकाते है। तथा सिर दर्द पर मालिश करते है।

तैल (तारपीन)—कटु, कुछ तिक्त, उष्ण, वातानुलोमन, आन्त्र एव आमाशय उद्दीपक, अल्प मात्रा मे सेवन से हृदय उत्तेजक, धमनियो को सकुचित कर रक्तस्तम्भक, मूत्रल, अधिक मात्रा मे हृदयावसादक, रक्तातिसार जनक होता है। वाह्यत यह त्वचा-पर रक्तोत्क्लेशक, कोथ-प्रतिवधक, सक्षोभजनक है। इसे मर्दन करने से प्रारम्भ मे त्वचा लाल होकर प्रक्षोभ उत्पन्न होता है, फिर नाड्यग्रो के अवसाद से शून्यता पैदा होती है, जिससे सूक्ष्म रक्त-वाहिनियो का सकोच होकर वाह्य (स्थानिक) रक्त-स्राव रुक जाता है। किंतु अधिक मर्दन से त्वचा मे स्फोट आदि भी उत्पन्न होते है।

तैल के तथा विरोजा के गुणधर्म लगभग समान ही है। आन्त्रिक ज्वर (टायफाईड) मे यह अपने वातानुलोमक प्रभाव से शोथ (Tympanitis) को दूर करता तथा रोगोत्पादक दण्डाणु की वृद्धि को वन्द कर प्रत्यक्ष रोग मे लाभकारी है। ऐसी दशा मे तल की मात्रा १५-३० बू द घण्टे घण्टे से कई वार देते है।

क्षत मे या कट जाने पर—तैल के लगाने से स्थानिक रक्तस्राव रुक जाता है और शीघ्र लाभ होता है। शुद्ध शल्यकर्म मे साधारण रक्तस्राव को रोकने के लिए इसका प्रयोग किया जाता है। चोट लग जाने पर इसकी मालिश से शीघ्र लाभ होता है। वैसे ही बिच्छू व बर्रे के दंश पर भी इसे लगाने से आराम होता है।

आमवात, कटिशूल, सधिपीडा एव वात-नाडी शूल मे यह लगाया जाता है।

(१) आध्मान एव तज्जन्यशूल, आन्त्रिक शोथ मे इससे स्वेदन किया जाता है, फलालैन और कपडे को उष्ण जल मे निचोडकर उन पर थोडा तैल छिडककर उससे सेका जाता है। देखिये प्रयोग ३।

(२) जीर्ण श्वसनी-शोथ (ब्राकाइटिस) मे इसके प्रयोग से कफ निकलने लगता है, तथा जीवाणुओ का नाश होने से दुर्गन्ध भी दूर होती है। रोगी के कफ मे तैल को छिडकने से वह श्वास मे जाकर अपना कार्य करता है। कफक्षय एव रक्तष्ठीवन मे भी इसे देते है, तथा सु घाते भी है। फुफ्फुसो के कोथ मे इससे विशेष लाभ होता है। इन विकारो पर—इसे तेल और मुलैठी के महीन चूर्ण समभाग २॥-२॥ तोले तथा शहद २ तोले सबको एक साथ घोटकर ३ माशा से ८ माशा तक की मात्रा मे सेवन कराते है।

(३) आध्मान जन्यशूल तथा स्फीत कृमियो (Tapeworms) पर—तेल को गोद के साथ घोट कर, थोडी शक्कर और जल मिला पिलाते हैं। आमाशयिक व्रण से या अन्य कारणो से आन्त्र से रक्त-स्राव होता हो तो इसके प्रयोग से लाभ होता है। तैल की वस्ति भी देते है। साधारण उदर-शूल पर—तेल की २ बू दे, एक चम्मच सौंफ के अर्क मे मिला पिलावे। वच्चो के लिए तेल-मात्रा १ बू द।

उक्त कृमि-रोग पर इस तेल की ३ माशा से १ तोला तक की मात्रा रेडी तेल के साथ भी दी जाती है, किंतु इसमे सावधानी की आवश्यकता है। तेल की वस्ति भी देते है।

जीर्ण कोष्ठवद्धता, आध्मान एव सूत्रकृमि पर—इसकी, ६०-१२० बू दे साबुन के लगभग ३ सेर घोल मे मिला

कर वस्ति देने मे विशेष लाभ होता है। अथवा—

तैल ५ तोले को कांजी या सिर्का ४० तोला मे मिला वस्ति देने मे शूल, मूर्च्छा, अपस्मार, संज्ञानाश एव प्रसवान्तर के दौरो मे लाभ होता है।

(४) पुराने सुजाक पर—इसे १ से ३ बूंद की मात्रा मे मिश्री चूर्ण और लस्सी के साथ सेवन करते है।

(५) फुंसियो पर—गरमी के कारण शरीर मे छोटी छोटी फुंसिया निकल आई हो तो यह तेल लगाकर ५ मिनट बाद धो देने से शीघ्र ही लाभ होता है। वैसे ही मुंह के मुंहासो (फुंसियो) पर इसे लगाकर धो डालने से वे दूर हो जाते हैं।

(६) बच्चों की पसली चलने पर—इस तेल मे समभाग सरसों तेल मिला कर धीरे धीरे पसलियो पर मालिश करते है।

(७) अन्यान्य उपयोग—हैजा, प्लेग, चेचक, मौसमी बुखार आदि संक्रामक रोगों से बचने के लिए—२॥ तोले तारपीन तेल, तथा ६ माशा कपूर, आध सेर हवन-सामग्री मे मिलाकर हवन करते रहने से दूषित कीटाणु नष्ट होते हैं, तथा रोगाक्रमण का भय नही रहता।

आध्मान या पेट फूल जाने पर यह तेल लगाकर धीरे धीरे मालिश करते हैं।

दाद, खुजली पर—इसके लगाते रहने से लाभ होता है।

अग्निदग्ध पर—तेल मे रुई को भिगोकर लगाते हैं।

चोट लगने या कट जाने पर—इसे लगा कर मालिश करते हैं। कटे हुए स्थान पर इसे लगाने से रक्त बन्द होकर लाभ होता है।

चूहे भगाने के लिए—तेल मे कार्क भिगोकर चूहो के बिलो पर रख देने से वे भाग जाते है।

## विशिष्ट योग--

(८) मलहम गंधाविरोजा—विरोजा ४० तोलें को कटाही मे मंदाग्नि पर पिघलावें। मलहम के योग्य इसका पाक हो जाने पर, नीचे उतार कर तुरन्त कपडे मे छान, उसमे हिंगुल चूर्ण १ तोला तक थोडा थोडा करके डाल दें तथा चलाते रहे। शीतल हो जाने पर निकाल कर रख लें।

यह लाल मलहम शोधन, रोपण वेदनाहर तथा प्लीहा वृद्धि को भी दूर करने वाला है। पार्श्वशूल (उदरस्नोथ, प्लुरसी) या अन्य स्थानो की वेदना पर इसके लेप से लाभ होता है।

इसे जिस स्थान पर लगाना हो, उस स्थान के बराबर कपडे की पट्टी काटकर, उस पर एक छुरी को गरम कर उससे मलहम निकाल कर फैलावें और लगा दे और पट्टी पर कागज चिपका दे जिससे विरोजा पट्टी मे से बाहर न निकले। उस स्थान के बालो को प्रथक छुरे से निकाल डालना चाहिए। यदि कुछ बाल रह गये हों, और पट्टी निकालने मे कष्ट हो तो तारपीन तेल की कुछ बूंदे डालकर पट्टी को खोल दें। (र त सार)

(९) हरा मलहम—विरोजा ४० तोले मंदाग्नि पर गरम करदे। मलहम के योग्य बनने पर कपडे से छान कर उसमे जङ्गाल, साबुन, और पत्थर के कोयले २-२ तोले तथा पापड खार ३ तोले, इनका महीन चूर्ण मिला कर, मलहम शीतल होने तक हिलाते रहे।

यह मलहम व्रणो का शोधन व रोपण है तथा फोडो को पकाकर फोडने वाला (विदारण) है। यदि व्रण-शोथ पकजाने पर भी न फूटता हो तो इसकी पट्टी लगाने से शीघ्र फूट जाता है। इसके अतिरिक्त ओरियंटलसोर जिसे अकबरी फोडा भी कहते है, जो १ वर्ष की अवधि के विना नही मिटता उस पर ३ महीने तक इस मलहम की पट्टी बांधने से अवश्य आराम होता देखा गया है। (—र० तन्त्र)

(१०) तारपीन-मर्दन—(Linimentum Terebinthinae)—तारपीन—तेल ६५ औंस, कपूर ५ औंस, मृदु साबुन (Soft soap) ७॥ औंस और वाष्प-जल २२॥ औंस लेवें। कपूर को तारपीन तैल मे घोल ले, साबुन को जल मे घोल लें। फिर दोनो को थोडा-थोडा मिलाते हुए घोंटते जावे, जिसका एक गाढा इमलसन बन जावेगा।

यह मर्दन उत्तेजक, प्रत्युग्रता-साधक (Counter irritant) और चर्म-प्रदाहक (Rubefacient) है। चिरकारी वातरोग, गृध्रसीशूल, कटिशूल, जीर्ण आमवात

ऊरुस्तंभ, संधिवात और वातरक्त मे इस मर्दन का उपयोग होता है। सूतिका-रोग मे आक्षेप आने पर भी इसकी मालिश करायी जाती है।

१ अधिक मात्रा मे सेवन से महा-स्रोत मे प्रक्षोभ से तीव्र विरेचन, वमन, रक्तातिसार तथा तन्द्रा, सारे शरीर मे शैथिल्य, अवसाद, नाडी की मंदता, मूत्रदाह, मूत्र-रक्तता, सावेदनिक-नाडियो का घात, प्रत्याक्षेप-जनक वात एवं सन्यास आदि लक्षण उत्पन्न हो सकते है। ये ही परिणाम अधिक मात्रा मे तारपीन के तेल के सूघने मे भी हो सकते है।

२ जलोदर-रोग यदि यकृत की विकृति से हुआ हो तो मूत्र की वृद्धि के लिए इसका प्रयोग किया जाता है। किंतु रोगी के वृक्क (गुर्दे) निरोग होने चाहिए। अन्यथा हानि होती है।

३. तारपीन तैल की बाष्प (वायुमिश्रित) श्वास-मार्ग से ग्रहण करने पर श्लेष्म-निस्सरण क्रिया सरलता-पूर्वक होती है। अत कास रोग मे कफ अत्यधिक बढ जाने पर यह क्रिया हितकारी होती है।

## चीड़ (सनोवर, कतरान) (*PINUS SYLVESTRIS*)

इसके वृक्ष सदैव हरे-भरे, ७० से १५० फुट तक ऊंचे, तने का व्यास १॥ से २॥ फुट, शाखायें-वर्तुलाकार, काष्ठ—पीतवर्ण का, पत्र-उक्त चीड पत्र जैसे ही, किंतु द्विविभक्त रूप मे, पुष्प-नर-पुष्प-ताल की जटा जैसे तथा स्त्री पुष्प-फलसमूह (Cones) के भीतर होते है।

इसके वृक्ष यूरोप के फ्रास, पोर्तुगाल, तथा एशिया के यूनान आदि उत्तर-प्रदेशो मे, एवं मलाबार के समुद्र तटवर्ती प्रदेशो मे अधिक पाये जाते हैं।

**नोट—काला डामर या कतरान—किसी ऊंची जमीन या टीले पर गढ़ा खोदकर उसके भीतर चारों ओर पक्की ईंट और चूने की दीवार खडी कर नीचे एक नाली सी बना देते हैं। उस गढ़े में इस वृक्ष की लकडी तथा जडों के टुकडे कर भर देते हैं। गढ़े को बन्द कर चारो ओर आग जलाने से इसका रंग रहित, तैल नाली से बहकर निकलता है। उसे संगृहीत कर लेते हैं। यह तैल कुछ देर बाद लालिमायुक्त भूरा और फिर काला, सान्द्र हो जाता है।**

इसे ही—कतरान, कातरान, चुडैल या चडियान का तैल या कील हिन्दी मे, पिक्स लिक्विडा (Pix Liquida) लेटिन मे, तथा वुड टार, पाईन टार, पिक्स पाईन (Wood tar, Pine tar, Pix pine) अंग्रेजी मे कहते हैं। यह कालापन लिये हुए भूरे रंग का, अलकतरे (डामर) जैसा विशिष्ट गंध युक्त होने से इसे ही काला डामर कहा जाता है।

ध्यान रहे अलकतरा या डामर दो प्रकार का होता है। एक तो वह है जो कोयले मे से निकाला जाता है,



इसे Pix Carbons Praeparata, Alkatara कहते हैं। इस खनिज कोलतार का केवल वाह्य उपयोग होता है। दूसरा वृक्षज डामर ( Wood tar ) या Pix Liquida है, जिसका प्रस्तुत प्रसग मे वर्णन किया जा रहा है। इसके मर्दन आदि वाह्य उपयोग के साथ ही अत्यल्प आन्तरिक,उपयोग भी होता है।

इस वृक्ष के लाल जटारूपी पुष्पों एवं फल-समूहो से वाष्पीकरण द्वारा तथा उक्त निर्यास ( कतरान ) से परिस्रावित कर एक स्थायी सुगंधित तैल निकाला जाता है, जो गृहो की शुद्धि एव कीटाणुनाशार्थ प्रयुक्त होता है, तथा दूषित व्रणो के रोपणार्थ मलहमो मे मिलाया जाता है।

## नाम--

हि०–चीड-कतरान या सनोवर, डामर वृक्ष। अं०–स्काच पाइन, येलो पाइन (Scotch pine, Yellow pine)। पाइनस सिल्वेस्ट्रिस।

रासायनिक संगठन—कतरान का पृथक्करण करने पर—इसमे क्रियोजूट या क्रेसोल ( Cresol ); फेनोल नामक कार्बोलिक एसिड, तारपीन तैल, एसिटिक एसिड, पाइरो केटेकोल ( Pyro Catechol ), ग्यायाकोल ( Guaiacol ), टोल्यून ( Toluene ), झाइलोल ( Xylol ), एसिटोन (Aceton), मिथिलिक एसिड और रेझिन ( राल जैसा पदार्थ ) पाये जाते हैं। ये सब कीटाणुनाशक पदार्थ है।

## गुणधर्म व प्रयोग--

इसका वाह्य उपयोग पूतिहर (Antiseptic), प्रदाहहर, रक्त-वाहिनियो का उत्तेजक, शोथ-प्रतिबंधक, रक्त-प्रसादक एव वातशामक है। इसकी मालिश या मर्दन से कभी-कभी प्रदाह युक्त पिडिकाए उभर आती हैं।

इसका आन्तरिक सेवन अपचन-निवारक है, किंतु अधिक मात्रा मे, यह कार्बोलिक एसिड सदृश वमन, उदर-पीडा, सिरदर्द आदि विष-लक्षणो को पैदा कर देता है। अत्यल्प मात्रा मे यह श्वसन-संस्थान की श्वास-नलिका आदि की श्लैष्मिक कला के प्रदाह को सफलतापूर्वक निवारण करता है, दूषित कफ की उत्पत्ति नहीं हो पाती, कफ सरलता से वाहर निकल जाता है। अत जाण कफकास, शीतकालीन कास, एव फुफ्फुस-प्रवाह (ब्राकाईटिस) मे इसका उपयोग—शर्बत, गोली या केपसूल के रूप मे होता है। प्रत्येक केपसूल मे ५ बूंद तक कतरान पडता है।

व्रणो के शोधन और रोपण के लिये यह मलहमो मे मिलाया जाता है। तथा इसे तिला मे मिलाकर शिश्न के स्फूर्ती करणार्थ मर्दन करते है। गर्भनिरोधार्थ इसे शिश्न पर लगाकर स्त्रीसंग करते हैं। गर्भपातार्थ इसे योनिमार्ग मे रखते हैं। आम-कृमिनाशार्थ इसे अल्प मात्रा मे गुदा के भीतर रखते हैं, अथवा अल्प मात्रा मे इसे गरम पानी में मिला वस्ति देते है। जलोदर पर इसे अल्प मात्रा मे सेवन कराते हैं। इसके मर्दन से जूए नष्ट होते हैं। शव या मृत शरीर पर इसे लगाने से मास विकृत नहीं होता। खुजली पर इसका लेप करते है।

इस कतरान के गुणधर्म प्राय तारपीन जैसे हैं, किंतु प्रभाव उससे कुछ कम है। इसके कुछ प्रयोग इस प्रकार हैं—

(१) कास, कफ-विकार तथा क्षय पर—कतरान १ भाग, शक्कर १०० भाग और मद्यार्क १०॥ भाग और पानी २०० भाग लेकर, प्रथम शक्कर को पानी मे मिला शर्बत की चाशनी कर, उसमे कतरान मिला दे। फिर शीतल होने पर मद्यार्क मिलावे। मात्रा—१ से २॥ ड्राम सेवन कराने से शीतकालीन कास, क्षय की खांसी, तथा चिरकारी कफ-विकारो मे लाभ होता है।

(२) अर्क कतरान ( Tar water )—कतरान १० भाग, वाष्पजल १०० भाग दोनो को मिलाकर फिल्टर कर लेवें। यह घाव तथा देर से रोपण होने वाले क्षतो को धोने के लिये एक उत्तम उत्तेजक धावन है। उदर-सेवन कराने पर पचन-क्रिया मे लाभ करता है। किंतु अधिक मात्रा मे देने से कार्बोलिक एसिड जैसे वमन आदि भयकर लक्षण होते है।

अथवा—कतरान १ भाग को समभाग मद्यार्क मे मिला, जो अर्क तैयार होता है, वह विचर्चिका तथा

निस्कारी शुष्क उकवत ( पामा ) पर लगाने से लाभकारी है। किंतु इसका उपयोग सावधानी से करना चाहिये।

चर्म-रोगो पर—५० भाग कसगन के साथ, १५ भाग असली मोम और पेट्रोलियम ३५ भाग मिलाकर मलहम बना, विविध चर्म-रोगों पर लगाया जाता है।

नोट—मात्रा—तैलनीय मात्रा १ से ४ रत्ती तक, दिन मे २ या ३ बार देते हैं। यह फुफ्फुस और शिरोरोगों में अहितकर है। हानि-निवारणार्थ-कतीरा बबूल का गोंद सेवन करावें।

चीता–दे०–चित्रक। चील–दे०–चीड़। चीना–दे०–चैना।

## चुकन्दर (*BETA VULGARIS*)



शाकवर्ग के वास्तूक (बथुआ) कुल के ( Chenopodiaceae) के इसके क्षुप रूप पौधे मूली या शलगम के पौधे जैसे; पत्र–मूली या शलगम के पत्र जैसे, कन्द–मूली कन्द से अत्यधिक मोटे और नाटे, गोलाकार के, रक्त और श्वेत भेद से दो प्रकार के होते हैं। ध्यान रहे, मूलक ( मूली ) व शलगम इससे भिन्न राजिकादि-कुल ( Crucifereae ) के हैं।

कन्द को तिरछा काटने से अन्दर चक्राकार चकत्ते से होते हैं। लाल कन्द से, काटने पर लाल रस निकलता है।

यूरोप और अमेरिका में इसका विशेष उत्पादन होता है। वहा शाकरूप मे तथा शर्करा-उत्पादन मे इसका अधिक उपयोग होता है और इसे Sugar beet (शक्करी-चुकन्दर) पुकारा जाता है। भारतवर्ष मे कई स्थानो के बागो मे यह पैदा किया जाता है।

**नाम**–

हि०–चुकन्दर। बं०–पलंग साग, बिट पालंग। अं०–कामन या गार्डन, या शुगर बीट (Common or Garden or Sugar-beet)। लै०–बेटा ह्वलगेरिस।

रासायनिक सं —इसमे प्र० श० १०७ प्रोटीन १३ ६ कार्बोहाइड्रेट, ० २० कैलशियम, ० ०६ फासफोरस, ० ८ खनिजपदार्थ, ८२ ८ पानी तथा प्र० श० गाम मे १ मिलीग्राम लोहा, ८८ मिलीग्राम ह्विटामिन सी, ७ इ० यू० ह्विटामिन बी १, और ह्विटामिन ए नाममात्र को रहता है। एक बीटीन (Betin) नामक इसमे प्रभावशाली सत्त्व भी होता है। इसमें शक्कर की मात्रा अधिक रहती है। किंतु गन्ने की शक्कर की अपेक्षा यह कम दर्जे की होती है। यह हृदय के लिये पौष्टिक नहीं है। किंतु यह शरीर मे गर्मी लाती एवं फुर्ती या उत्तेजना बढाती है।



प्रयोज्य अङ्ग—पत्र और कन्द ।

**गुणधर्म व प्रयोग—**

इसका कन्द—मधुर, सारक, पुष्टिकर, रक्तवृद्धिकर एव मानसिक विकृति तथा शोथ आदि मे लाभकारी है ।

कन्द के रस का नस्य, अपस्मार आदि मानसिक विकृति एव आधाशीशी ( आधे सिर के दर्द ) पर देते है । दत-पीडा पर—इसके रस से कुल्ले कराते है । नेत्राभिष्यन्द पर—कन्द के रस को कनपटी पर मर्दन करते है । जीर्ण कोष्ठबद्धता और रक्तार्श पर—कन्द का क्वाथ १० से २० तोले तक प्रात भोजन के १ घटा पूर्व तथा रात्रि मे शयन के समय पीने से लाभ होता है । सिर की भूसी तथा जूए दूर करने के लिये इसके कन्द या पत्र के क्वाथ से सिर को धोते है ।

कन्द की तरकारी वाजीकरण एव कामेन्द्रिय की शक्ति को बढाती है । यह कच्चा भी खाया जाता है ।

नोट—लाल चुकन्दर विशेषत. ऋतुस्राव-नियामक और पुष्टिकर होता है। श्वेत चुकन्दर मृदुसारक एवं मूत्रल है। यकृत-विकृति पर कन्द विशेष उपयोगी है। इसका रस पिलाया जाता है ।

पत्र—सारक, लेखन, मूत्रल, तथा शोथ, पक्षाघात कर्ण-पीडा एव यकृत और प्लीहा के विकारो मे लाभदायक है ।

शोथ और मोच पर—पत्र-रस को शहद मिलाकर या केवल रस को ही लगाने से शोथ बिखर जाती है । मोच पर—ताजे पत्रो को पीस कर गरम कर बाधते है ।

अग्निदग्ध पर—पत्र-क्वाथ को ठडा कर दग्धस्थान पर डालते है ।

कर्ण-पीडा और शोथ पर—पत्र-रस को थोडा गरम कर कान मे डालते है ।

यकृत और प्लीहा के विकारो पर—राई और सिरके के साथ पत्तो को पकाकर खाते है ।

इन्द्रलुप्त या गज पर—पत्र को हल्दी के साथ पीस कर लगाते है । अथवा पत्र-रस को लगातार लगाते रहने से सिर के बाल पुन जम आते तथा वे सुन्दर, गुलायम होजाते है ।

दाद, व्यंग और झाई पर—पत्र-रस मे शहद मिला कर लगाते है । पाददारी या हाथ पैर के फटने पर—पत्र के क्वाथ मे उनको बार-बार रखते और धोते है ।

नोट—उष्ण प्रकृति वालों को इसकी तरकारी दही या तक्र के साथ हितकारी है। शीतप्रकृति हो तो गरम मसाले के साथ सेवन करें, यह प्लीहा-शोथ को भी दूर करता है ।

इसके अधिक सेवन से उदर मे शूल, अफरा, तथा मरोडा पैदा होता है । इसके निवारणार्थ गरम मसाला, सिरका, राई, खट्टे अंगूर का रस या नीबू का शर्बत देते है । इसका प्रतिनिधि शलगम है ।

इसके बीज—तिक्त, मूत्रल, कफनि.सारक, शान्तिकर, ऋतुस्राव-नियामक, आध्मान और शोथ मे लाभकारी है।

बुडैल दे—चीड (कतरान) मे चुनिया गोंद दे०—पलास मे ।

# चुपरी आलू ( Dioscore Alata )

शाक वर्ग एव वराहकन्द कुल (Dioscoreaceae) के इसके क्षुप खेतो मे, घरो मे, व बागो मे बोये जाते है। प्रकाण्ड—नुकीला, पत्र-आमने-सामने, चौडे, अण्डाकार, तीक्ष्णनोकदार होते है । इसके लम्बगोल, कण्टकित कन्द होते है, जो भीतर से श्वेत होते है । इसकी छोटी छोटी टोडियो मे रोमश बीज होते है ।

यह भारत के दक्षिण प्रान्तो मे विशेषत कोकण, बम्बई और गुजरात की ओर बागो मे अधिक बोया जाता है । इसके कन्द का शाक बनता है । यह पुष्टिवर्धक है ।

**नाम–**

हि.—चुपरी आलू, क्नम आलू। स.—खनफल, चोपरि आलू, पिंडालू इ.।

नोट-इसकी एक जातिविशेष, अधिकतर वगाल की ओर पाई जाती है। इसे पिंडालू[1] तथा हिन्दी व वंगाल में चोपरी आलू, गु०—कामोदियो, अं०—ग्लोबोसीयाम (Globaseyam) तथा ले०—डिस्कोशिया ग्लोवेसा (D Golbasa) कहते हैं। यह गुणधर्म में विशेषतः कृमिघ्न है, तथा इसका उपयोग आंत्रकृमि, कुष्ठ, सुजाक, अर्श, उदर-विद्रधि आदि पर किया जाता है। ये दोनों पुष्टिवर्धक हैं।

नोट एरण्डादि कुल (Euphorbiaceae) का पिंडार, पिंडालू (Trewia Nudiflora) इससे भिन्न है। पिण्डार, का प्रकरण देखिए।

[1] मजिष्ठ कुल (Ruciaceae) का पिंडालू इससे भिन्न होता है। उसका वर्णन, 'पिंडालू' के प्रकरण मे देखिए। उसे लेटिन मे (Randia uliginosa) कहते हैं।

# चुरहर ( Clematis Gournia )

वत्सनाभ कुल (Ranunculaceae) की इस जगल चमेली की लता मूर्वा जैसी खूब लम्बी, पत्र—एकान्तर, क्वचित् पुंकेशर अनियत, स्त्री केशर अनेक व असयुक्त, अभिमुख, पुष्प-प्राय ५ पखुडी युक्त मूरा—सूत्रवत्।

यह भारत के दक्षिण मे—नीलगिरी के आसपास के घने जगलो, तथा समुद्र-तटवर्ती प्रान्तो मे अधिक पाई जाती है।

**नाम–**

हि.—चुरहर, झुरहरी, वेलकुस। म.—रानजाई, मोरिएल। अं०—ट्रावेलर्स जाय (Travellers jo)ले॰—क्लेमेटिस गौरियाना।

**गुणधर्म–**

यह स्फोट-जनन, विषैली और ज्वरहर है।

मलेरिया ज्वर पर—इसके पत्ते, सोंठ और काली-मिर्च का योग सफलतापूर्वक दिया जाता है।

चुलमोरा—दे०—चूका मे। चुल्लू—दे०—जर्दालु। चुल्लू का वादा दे०—वदा।

# चूका ( Rumex Vesicarius[1] )

शाकवर्ग एव चुक्रकुल[2] (Polygonaceae) के इसके गूदेदार वर्षायु क्षुप ६-१२ इन्च ऊंचे, पत्र—लगभग १-२इंच लम्बे, ३-५ सिराओ से युक्त, त्रिकोण अडाकार, स्वाद मे खट्टे, फूल—गोलाकार छोटे श्वेत रग के फल छोटे, श्वेत या रक्ताभ अत्यन्त छोटे छोटे काले चमकीले त्रिकोणाकार बीजो से युक्त होते हैं। बीजो को यूनानी मे 'तुख्म हुम्माज' या 'तुख्म' तुर्श कहते हैं।

इसकी पत्तियो का तथा कोमल डठलो का साग वनाया जाता है।

यह प्रसिद्ध खट्टा साग भारत मे प्राय सर्वत्र तथा विशेषत पार्वत्य प्रदेशो के तराई भागो मे अधिक बोया जाता है।

[1] यही लेटिन नाम अमलवेत का भी भूल से दिया गया है। वास्तव मे उसका नाम सायट्रस डेकुमाना (Citrus Decumana) होना चाहिये उसे ही चकोतरा हिन्दी में कहते है। चूका का चित्र अमलवेत के प्रकरण में देखिये।

[2] इस कुल के पौधों का काण्ड गोल, मांसल, पत्र एकान्तर सवृन्त, पुष्प, छोटे प्राय श्वेत, पुंकेशर ५-६ एक या दो चक्रों में—बीज—कोष—२-३ खण्डों वाला, ऊर्ध्वस्थ होता है।

नोट—१ इसकी कई उप जातियां उत्तर प्रदेश में मे मिलती हैं एक 'चुलमोरा' (Rumex Hastate) नामक इसकी मुख्य जाति प्रायः हिमालय के नीचे देहरादून आदि स्थानों में मिलती है। एक ऐसी उपजाति भी पाई जाती है, जिसके पत्र-स्वरस से बिच्छू-बूटी के स्पर्श से हुई वेदना शांत होती है। एक अन्य उपजाति को 'पथरचटा' कहते हैं, जो पत्थरों की चट्टानों पर उगती है, इसका पुष्प-गुच्छ मुरडी के सदृश मालूम होता है। (व. दर्शिका)

२ चूक-खट्टा अनार, इमली, नीबू, आदि खट्टे पदार्थों के रस को निकालकर गाढा कर लेने पर जो काले रंग का तरल या शुष्क पदार्थ तैयार होता है, वह चूक नाम से पुकारा जाता है। यह अत्यन्त खट्टा, उष्ण, दीपन, अति-पाचन, दस्तावर, तथा शूल, वातगुल्म, आम-वात, मलबन्ध, कफ, वमन, तृषा, मुख की विरसता, हृत्पीडा, अग्निमांद्य आदि नाशक है। (भा. प्रकाश)

३. कोई कोई चौपतिया (शिरियारी) को भी चूक कहते हैं। किन्तु वह इस से भिन्न है। कई लोग चांगेरी को ही चूका मानते हैं, किन्तु वह भी इससे भिन्न है। चांगेरी का प्रकरण देखें।

४. चरक में राजयक्ष्मा रोगी के अतिसार तथा रक्तार्श पर और मदात्यय रोगी की तृष्णा-शमनार्थ चूका का योग दिया गया है।

## नाम--

सं०--चुक्र चुक्रिका, रोचनी, पत्राम्ल, शतवेधनी (तीक्ष्ण होने से) इ०। हि०--चूका, चूक, खटपालक इ०। म०—चाकवत, आंबट चूका। गु०—चुकोखाटी भाजी। बं०—चूक पालं। अ०—कंट्री सोरेल (Country Sorrol) ब्लेडर डाक (bladder dock) लै०-रुमेक्स वेसिकेरियस।

रासायनिक संघटन

इसके ताजे क्षुप में प्र. श ९२ जलांश, तथा शुष्क क्षुप में ४ ६२ ईथर एक्स्ट्रेक्ट, १६ २७ अल्ब्युमिनाइड (इसी में २.६२ नाइट्रोजन), ५७.८६ कार्वोहायड्रेट, १०.५० काष्ठ-भाग और १० ७५ क्षार भाग पाया जाता है। मूल या जडो मे रुमिसिन (Rumicin) व लेपाथिन (Latpathin) नामक दो तत्व मिलते है, जो गुणधर्म मे क्राइसोफेनिक एसिड के समान है।

प्रयोज्य अङ्ग—पचांग और बीज।

## गुणधर्म व प्रयोग—

लघु, रूक्ष, अम्ल, मधुर, अम्ल-विपाक, उष्ण वीर्य, वातशामक, कफपित्त-कारक, रोचन, दीपन, यकृदुत्तेजक, भेदक, हृद्य, मूत्रल, मूत्रमार्ग-शामक, वेदनास्थापन, शोथ-हर, दाह-प्रशमन, धातुक्षीण-कारक, विषघ्न है, तथा वात-व्याधि, रेचन, वमन आदि पैत्तिक विकार, अरुचि, तृष्णा, हृल्लास, अग्निमांद्य, कामला, गुल्म, शूल, अर्श, एवं वृश्चिक-विष-नाशक है।

पत्र—शोथ, वेदना, दाह मे इसका लेप करते हैं। बिच्छू के विष पर पत्र का लेप तथा पत्र—स्वरस पिलाते है। दंत-शूल पर—पत्र-स्वरस के कुल्ले कराते है। कर्ण-शूल पर-पत्र—रस को कुछ गरम कर कान मे डालते है। हृल्लास (जी का मिचलाना) पर-पत्र रस मे सेंधा नमक मिलाकर पिलाने से आमाशय गत रस की उष्णता शमन होकर शान्ति प्राप्त होती है। कटि, ऊरु पृष्ठ, त्रिक-गत वात-व्याधि पर तथा गुल्म, शूल, गृध्रसी उदावर्त्त, हनुग्रह आदि पर पत्र-रस मे गुड मिलाकर सेवन कराते है। सिर-दर्द पर—पत्र-रस मे प्याज का रस मिला मस्तष्क पर मर्दन करते हैं।

चूका पालक

RUMEX VESICARIUS LINN



बीज–पिच्छिल, शीत, पित्तशामक, स्नेहन, ग्राही, दाह–प्रशमन हैं।

अतिसार, प्रवाहिका, आन्त्र-व्रण मे बीजो का, भून कर या बिना भूने सेवन, ईसबगोल के साथ करते है।

आमातिसार पर—भूने हुए बीजो का चूर्ण दिन मे २-३ बार देने से आम का पाचन होकर शीघ्र ही लाभ होता है।

मूत्रकृच्छ्र, तथा मूत्रदाह मे, वैसे ही पित्तज-विकारो पर बीज विशेष गुणकारी है। किन्तु वृक्क और प्लीहा के लिये हानिकर है। हानि-निवारणार्थ सौफ और शक्कर का सेवन कराते है।

नोट--मात्रा स्वरस १-२ तोला, अधिक से अधिक ४तोला तक। बीज चूर्ण ३-४ माशा। इसका अधिक सेवन काम-शक्ति के लिए अहितकर है।

मूल या जड का प्रयोग-अतिसार, कामला, श्वेत या रक्त प्रदर पर किया जाता है।

चूहाकानी—दे० मूसाकानी।

## चैंच (बड़ी) *COR CHORUS ACUTANGULUS*

शाकवर्ग एव परूपक कुल (Tiliaceae) के इसके क्षुप वर्षाकाल मे १-२ फुट ऊचे बहुतशाखा युक्त उगते व बाद मे सूख जाते है। पत्र—२-३ इच लम्बे, ½ से १½ इच चौडे, अण्डाकार, दन्तुर या कगूरेदार, पुष्प—पीतवर्ण के, १-३ की सख्या मे प्रत्येक पुष्प-दड पर, फली—शृङ्गाकार, पृष्ठभाग पर ६ रेखाओ से युक्त, तथा इसके अन्दर अनेक कोष्ठो मे काले पिच्छिल नन्हे-नन्हे बीज होते हैं।

पत्रो का साग बनाया जाता है। ये क्षुप भारत मे प्राय. सर्वत्र, विशेषत उष्ण-प्रदेशो मे अधिक पाये जाते हैं।

नोट--बहुफली इसी की एक छोटी जाति है। इसका वर्णन आगे चेंच [छोटी] के प्रकरण मे देखें।

एक कार्कोरस ओलिटोरियस ( C Olitorius ) इसी की जाति होती है। इसे हि०–कोष्टा, व०–नलित-पात कहते है। यह ज्वर और अतिसार मे उपयोगी है। इसका चित्र यहा देखे।

### नाम

स०–चचु, चचुकी, चिचा इ०। हि०–चैच, चंचु, चेंचुना, चेचुक, खेतपाल। म०--सुंच, थोर चचु। गु०--छुंछरी। व०--चेचकी, बनपात। ले०--कॉर्कोरस ऐकुटैंगुलस, का० फेसिकुलारिस (C Fascicularis)।

प्रयोज्याग--पत्र और बीज।

### गुणधर्म व प्रयोग--

गुरु, स्निग्ध, पिच्छिल, रोचक, कषाय, विपाक मे मधुर, शीतवीर्य, त्रिदोषशामक, स्नेहन, अनुलोमन, मूत्रल, ग्राही, वृष्य, बल्य, बृहण, मेध्य, तथा–कोष्ठगत रूक्षता, उदरशूल, अतिसार, प्रवाहिका, ग्रहणी, अर्श, रक्तपित्त, शुक्रदौर्बल्य, मूत्रकृच्छ्र आदि मे उपयोगी है। जतुघ्न और व्रणरोपण है। व्रणो पर लेप करते है।

बीज—कटु, उष्ण वीर्य, गुल्म, शूल, उदर-व्याधि, त्वग्दोष ( कडू, कुष्ठ आदि ), बल्य और मूषक-विष नाशक है।

नोट—इसके और छोटी चेंच के गुणधर्म प्राय एक जैसे होते है। शेष गुणधर्म और प्रयोग नीचे के प्रकरण मे देखिये।

## चैंच ( छोटी, बहुफली ) *COR CHORUS ANTI CHORUS*

यह लत्ते की तरह जमीन पर फैली हुई उगती है। इसमे अर्ध चन्द्राकृति, छोटी-छोटी, बारीक बहुत-सी फलिया लगती है। इसी से यह बहुफली कहलाती है। [illegible] जिसका वर्णन प्रथम खण्ड मे हुआ है, इसकी ही [illegible] जाति विशेष है।

### नाम--

स०–छु चंचु, भेदनी इ०। हि०–छोटी चेंच, बहुफली, भूफली। म०--लघु चचु। गु०–झीणकी छु छ, बहुफली। अ ०--Shrubby Jate (श्रबी जेट)। ले०--कार्कोरसएंटिकोरस।

## गुणधर्म व प्रयोग–

शीत, रूक्ष, सशमन, पुष्टिकर तथा ग्राही है। शीघ्र वीर्यस्खलन, शुक्रतारल्य, शुक्रमेह और सुजाक मे इसके पचाग के चूर्ण मे समभाग मिश्री-चूर्ण मिला, दूध के साथ सेवन करते है। इसी कार्यार्थ इसका चूर्ण पुष्टिकर माजूनो एव पाको मे डाला जाता है।

नोट–उक्त दोनों प्रकार की चेंच मे तथा विशेषत. बहुफली मे पौष्टिक एव धातुवर्धक तत्वों की अधिकता होने से, यह धातु दौर्बल्य एवं तज्जन्य अन्य शारीरिक विकृति–हाथ-पैरों की जलन, सिर में चक्कर, छाती की धड़कन, स्मरण-शक्ति के ह्रास इत्यादि में उत्तम लाभ करती है।

(१) इसका सेवन उक्त प्रकार से मिश्री चूर्ण मिलाकर करे, अथवा—इसके ताजे पचाग को लेकर थोडे पानी के साथ पीस कर रस निचोड ले। उस चिकने रस को २॥ तो० की मात्रा मे, शक्कर या मिश्री १ तो० तथा छोटी पिप्पली-चूर्ण ६ रत्ती मिला, नित्य प्रात-साय सेवन करे। ताजे पचाग के अभाव मे शुष्क पचाग को लेकर कूटकर—लगभग १-२ घटे तक पानी मे भिगो, खूब ममल कर रस को निचोडते हुए छान ले। फिर उसमें शक्कर व पीपल-चूर्ण मिला उक्त प्रकार से सेवन करें। इस विधि से सेवन करने से स्त्रियो के प्रदर-रोग मे भी यह उत्तम लाभ करती है। तथा सुजाक में होने वाली जलन, संग्रहणी, अतिसार, अर्श आदि विकारो मे भी यह लाभकारी है।

ध्यान रहे यह ग्राही या सकोचक होने से दस्तो मे रुकावट या कब्जी विशेष करती है। अत इसके प्रयोग के साथ ही रात्रि मे त्रिफला-चूर्ण लेना आवश्यक है।

(२) वीर्य-पुष्टि के लिये—धातु-पौष्टिक चूर्ण—गोखुरू, छोटी पीपल, सतावरी, तज, तमाल-पत्र, इलायची, नागकेसर, सूखे आमले, लौंग, कमल का कन्द, तालमखाने के बीज, सफेद मूसली, वशलोचन, गिलोय-सत्त्व, सेमर की पतली जडे, तुलसी के बीज, ऊटकटारे के बीज ४-४ तो० तथा कोच बीज, विदारी कद ८-८ तो० और असगध १२ तो० इन सबका जितना चूर्ण हो, उस से आधा बहुफली का चूर्ण मिला, मजबूत काग वाली शीशी मे भर रक्खे। मात्रा—३ से ६ मा० तक, समभाग मिश्री मिला, प्रतिदिन १० तो० दूध के साथ सेवन से वीर्य की क्षीणता या शुष्कता, शुक्रमेह, हस्तमैथुन जन्य शिश्न की शिथिलता शीघ्र दूर हो वीर्य की वृद्धि होती है। जब तक यथेष्ट लाभ न हो, धैर्यपूर्वक २-४ मास तक इसका सेवन अवश्य ही करे, तथा खारे, खट्टे तीखे और तैल वाले पदार्थों का सेवन न कर ब्रह्मचर्य का पालन करे। (व० च०)

(३) त्वचा के रोग, खुजली, उदर-शूल तथा मूषिक (चूहा) के विष पर—बीजो का चूर्ण ३ मा० की मात्रा मे, प्रात-साय जल के साथ सेवन कराते है।

नोट–मात्रा–पत्र-स्वरस १-२ तो०। बीजचूर्ण–१-३ मा० (अधिक से अधिक ७ माशे तक)।

यह अनाहकारक एव चिरपाकी है, हानि-निवारणार्थ त्रिफला-चूर्ण शहद या शक्कर लेते है।

# चेना (*PANICUM MILIACEUM*)

यह तृणधान्य या यवादि कुल ( Gramineae ) के सावा या कंगनी जाति का एक धान्य विशेष है। जहा यह पैदा होता है वहा के प्राय गरीब लोग इसी पर अपना निर्वाह करते है। यह धान्य चैत्र-वैशाख में बोया जाता व आषाढ मास मे काटा जाता है। इस के दाने पीले श्वेत या लाल तीन प्रकार के होते है।

यह उत्तर तथा पश्चिम भारत के प्रदेशो मे तथा मध्य प्रदेश और गुजरात मे भी बहुत बोया जाता है।

## नाम–

स०–चीना, काककंगु। हि०–चेना, चीना, चेनक, वरी इ०। म०–रोले। गु०–चीणो। बं०–चेना, चीना। अ०–कामन मिलेट [Commonmillet]। ले०–पेनिकम




ले०–पॅनिकम मिलिएसियम, पं०-मिलेरी [P. Miliare]।

रासायनिक संघटन—इस [illegible] प्रकार में अलबुमिनाइड्स १२.६, श्वेतसार ६८.४ और तैल भाग ३.८ भाग होता है।

गुणधर्म व प्रयोग—

यह गुणधर्म में कंगनी जैसा ही मधुर, कसैला, शीत-वीर्य, [illegible]कारक, रूक्ष, ग्राही, मूत्रल और दाहनाशक है।

इसकी रोटी बनाकर या चावलों की तरह पकाकर खाते हैं। इसे घृत या दूध के साथ खाने से दाह की जलन दूर होती व वीर्य बढ़ता है। यह जलोदर, प्लीहा व रक्तस्राव में लाभकारी है।

अतिसार—इसे भूनकर सत्तू बनाकर तक्र (छाछ) के साथ खाने से लाभ होता है।

चेनसुर–दे०—हालो। चोक–दे०–सत्यानाशी में।

## चोपचीनी (*SMILAX CHINA*)



हरीतक्यादिवर्ग एव रसोनकुल ( Liliaceae ) की, वच की ही जाति विशेष की इसकी आरोही विस्तृत लता होती है। डठल बहुत कडा, गोलाई मे १॥ इच से कही-कही अधिक, पत्र–बडे, गोल, किचित् अण्डाकार ६–१८ इच तक लम्बे व चौडे, तेजपत्र जैसे, पुष्प–गुच्छो मे, श्वेत वर्ण के, फल–¾ इच से १॥ इच तक गोल, जिसमे १-२ बीज होते हैं। मूल–स्थूल, भारी, लम्बोत्तर, कुछ चपटी, ग्रन्थियुक्त, भूरे रग की छाल से युक्त, चिकनी, चमकीली, कोई-कोई खुरदरी, भीतर से गुलाबी-श्वेत, कडी, पिष्टमय, पिच्छिल, गधरहित, स्वाद मे फीकी होती है, इसे ही चोपचीनी कहते है। बाजारो मे छाल उतरे हुए, भारी, गुलाबी रग के इसके टुकडे प्राय मिलते है।

यह चीन व जापान की वनौषधि है। भारत मे भी यह आसाम, टेनासरिम आदि स्थानो मे होती है, किंतु इसका अधिक प्रमाण मे आयात चीन देश से ही होता है, अत संस्कृत मे इसे 'द्वीपान्तरवचा' कहते हैं। लेटिन मे स्माइलेक्स चीना (अनेक कटे हुए कांटेवाली चीन देशोत्पन्न एक लता) कहते हे। यह छोटी जाति की चोपचीनी है। यह अन्यो की अपेक्षा [illegible] गुण वाली होती हे।

नोट-१. (अ) बडी जाति की चोपचीनी को स्मा-इलेक्स गलेब्रा (Smilax Glabra), बं.-हारनाशुकचिन, म.-मोठी शूकचिन कहते है। यह भारतीय चोपचीनी है।

चौबचीनी

SMILAX CHINA LINN




इसकी झाडीदार बेल चिकनी, काटे रहित होती है। पत्र-नुकीले, अधोभाग मे हलके रंग के, पुष्प-श्वेत विदण्डिक तथा मूल-उक्त चोपचीनी की तरह होती है। यह बगाल के पूर्व भाग में विशेष पाई जाती है।

अन्य भारतीय चोपचीनीः

(आ) हरिया शुकचिन (हिन्दी चोपचीनी) ले. स्माइलेक्स लेंसिफोलिया (S Lanccacfolia) बं०-गुचिया शूकचिन। इसके पत्र नुकीले तथा उन पर ३ बड़ीशिरायें होती है। इसके भी कन्द उक्त जैसे ही होते है। इसकी लता भी पूर्व बंगाल मे पाई जाती है।

(इ.) जंगली, उशवा (S. Macrophylla) स्मा मेक्रोफाइला, बं०-कुमारिका, म.-घोटबेल, गु०-गुटी तथा लेटिन मे S. Oualifolia स्मा ओवेलीफोलिया भी कहते हैं। इसकी बडी काटेदारलता कोंकण एवं मलावार के जगलो मे अधिक पाईजाती है। विशेष वर्णन जंगली उसवा में देखिये।

(ई) उशवा मगरबो या सार्मापरिला [S Crnata] का वर्णन सारिवा मे देखें। इन सबका गुणधर्म प्राय. उक्त चोपचीनी जैसा ही है।

२. कहा जाता है कि इंग्लैण्ड के राजा पचम चार्ल्स का वातरक्त रोग चीन देशीय चोपचीनी के सेवन मे दूर हुआ था। और यूरोप मे इसकी कीर्ति चारों ओर फैलने मे ब्रिटिश फार्मोकोपिया मे इसे स्थान प्राप्त हुआ था किन्तु अब उसे वहां से हटा दिया गया है।

३, भारतीय प्राचीन आर्ष ग्रन्थों में इसका उल्लेख नहीं है। मध्यकालीन भावप्रकाश ग्रंथ में इसका उल्लेख द्वीपान्तर वचा नाम से किया गया है। अतः मालूम होता है कि इसका प्रचार यूनानी हकीमों द्वारा ही यहां किया गया है।

## नाम—

सं०-द्वीपान्तरवचा। हि.-म - गु.-चोपचीनी। बं०-तोपचीनी, शूकचिन। अं०--चाइना रूट (China root)। ले०-स्माइलेक्स चाइना, चाइनेन्सिस (Chinensis) स्म, सीडोचाइना (S Bcudo china)।

रासायनिक सघटन--

मूल मे—वसा, शर्करा, ग्लुकोसाईड, रजकद्रव्य, सेपोनीन (Saponin), गोंद और स्टार्च पाये जाते है।

प्रयोज्य अङ्ग—गांठदार मूल या कन्द।

चौबचीनी

SMILAX LANCEAE FOLIA, ROXB



यह ८–१० अंगुल लम्बा, आध-एक इंच मोटा गाठदर, वेरेशा, खुरदरा या चिकना भी, दृढ काष्ठ जैसा गुलावी या पीताभ श्वेत, किंचित् कालापन युक्त होता है।

ध्यान रहे, अधिक पुरानी होने पर इसमे प्राय घुन लगकर यह छिद्र युक्त दिखाई देती है। ऐसी घुनी हुई या गाठ-विहीन चोपचीनी का उपयोग औषधिकार्य मे नही करना चाहिये। वैसे ही जो वजन मे हलकी विल्कुल श्वेत रग की या एकदम काले रग की टेढी मेढी, अनेक ग्र थियुक्त हो वह भी अनुपयोगी है।

उत्तम चोपचीनी का सग्रह करना हो तो उसे शहद मे डुबोकर या शक्कर के बीच मे रखने से उसमे घुन नही लगता तथा गुणधर्म मे भी किसीप्रकार न्यूनता नही आती। इसे कपूर व कस्तूरी के ससर्ग से तथा धूप, धुवा, धूल-वर्षा, लू, शीतादि से वचाना चाहिये। अन्यथा इसका प्रभाव घट जाता है।

## गुण धर्म व प्रयोग--

लघु, रूक्ष, तिक्त, कटु, विपाक, उष्णवीर्य, त्रिदोषशामक, दीपन, अनुलोमन–मल-मूत्र-शोधक, वेदनास्थापन रक्त शोधक, वृष्य, शुक्र-शोधक, मूत्रल, स्वेदल, कटुपौष्टिक आदि इसके गुणधर्म प्राय असगध जैसे है। यह उन्माद, अपस्मार, अग्निमाद्य, आध्मान, शूल, विवन्ध, कृमि, शोथ, गण्डमाला, ज्वर, दौर्वल्य, पूयमेह एव तज्जन्य-सधि-शोथ, सधिजाड्य आदि उपद्रव रक्तविकार कुष्ठादि चर्म रोग, उपदश या फिरगरोग की द्वितीय व तृतीयावस्था एव तज्जन्य कुष्ठ, व्रण, भगदर, पक्षवध, अर्श, तथा निरकारी ज्वर आदि की दुर्वलता दूर करने के लिए व्यवहृत होती है। यह एक श्रेष्ठ रसायन है। क्रिया विशेषत त्वचा, सधिवधन तथा रस-ग्रन्थियो पर होती है। वाजीकरणार्थ एव शुक्र-विकारो पर इसे दूध मे उवाल कर देते है। शोथ एव वेदनायुक्त विकारो पर इसका लेप करते है।

(१) उपदश या फिरग रोग पर–जीर्ण फिरङ्ग रोग मे रक्तविकृत होकर सारे शरीर मे विस्फोट, सधियो की जकडन, खुजली, श्यामत्वचा, रक्तविकार के धव्वे आदि हो जाने पर इनका चूर्ण ३ माशा की मात्रा मे सारिवा के फाण्ट या दूध या शक्कर के साथ दिन मे २ वार १-२ मासतक, पथ्यपूर्वक सेवन कराया जाता है। अथवा–

इसके १६ तोले चूर्ण के साथ मिश्री ४ तोला तथा छोटी पीपर, पीपरामूल, कालीमिर्च, लोंग, अकरकरा, खुरामानी अजवायन, सोंठ वायविडङ्ग व दालचीनी १-१ तोला सवका चूर्ण एकत्र मिलाकर, मात्रा ६ माशा तक गरम पानी के साथ सेवन करे। अथवा—

इसके चूर्ण को या इसके शीत निर्यास को शहद मे मिलाकर सेवन करे। इससे त्वचा के समस्त विकार दूर होते है। अथवा—

इसके साथ मस्तगी, इलायची और दालचीनी का चूर्ण मिला, दूध मे पका कर सेवन करावे। इससे वातरक्त, जीर्ण वातविकार, दौर्वल्य आदि भी दूर होते है। कुष्ठ आदि चर्म-विकारो पर विशिष्ट योगो मे कल्प-प्रयोग देखे।

(२) सिर-दर्द पर—इसके चूर्ण का सेवन मक्खनमिश्री के साथ करने से, थोडे ही दिनो मे मानसिक श्रम, या जीर्ण ज्वरादि से आई हुई निर्वलता के कारण होने वाली सिर की पीडा दूर हो जाती है। पुराने सिर-दर्द पर इसे अनन्तमूल के क्वाथ के साथ सेवन कराते है।

(३) भगदर पर—इसका चूर्ण, शक्कर या मिश्री, और घृत २॥-२॥ तो० लेकर इसके दो मोदक वनाकर प्रात-साय १–१ लड्डू खाकर ऊपर से गाय का दूध पीवे। पथ्य मे–केवल गेहू की रोटी, घृत, शक्कर और दूध ही देना चाहिये। १४ दिन मे लाभ हो जाता है। यदि इस प्रयोग के सेवन से शरीर मे गरमी प्रतीत हो तो दवा की मात्रा कम करे, तथा पथ्य मे घृत दूध अधिक लेवे। (व० च०)

आगे विशिष्ट योगो मे मोदक-चोपचीनी देखे।

(४) शारीरिक निर्वलता पर—इसका चूर्ण २ से ६ मा० तक समभाग शक्कर के साथ सेवन कर ऊपर से दूध पीवे। दिन मे दो वार लेते रहने से थोडे ही दिन मे शक्ति वढती, स्वप्नदोष, व जीर्ण मलावरोध दूर होता है। वृक्क व मूत्राशय का शोधन होता एव उदर वायु गमन होती है।

अथवा—इसका महीन चूर्ण १० तो०, सूजी या गेहू का निशास्ता २० तो० व शक्कर २० तो०। प्रथम सूजी को अलग घृत मे भूनकर, फिर सबको एकत्र मिला, १ या २तो के लड्डू बना, प्रतिदिन प्रात १ लड्डू के सेवन से सुजाक-जन्य सधिवात २१ दिन मे दूर होता है। किंतु पथ्य मे ६ मास तक धनिया नही खाना चाहिये।

(५) कठमाला पर—इसका चूर्ण ४ मा० से १ तो० तक नित्य दो बार शहद के साथ चटाते हैं।

नोट-मात्रा-चूर्ण २-६ मा० तक। क्वाथ के लिये चूर्ण ६ मा० से १ तो० तक, ध्यान रहे क्वाथ की अपेक्षा इसका चूर्ण ही अधिक लाभकारी होता है।

यह उष्ण प्रकृति वालो को कुछ अहितकर है। कफ-सम्बन्धी विकारो मे भी इसका सेवन शीतकाल के प्रारम्भ मे या वसत ऋतु मे करना चाहिये। अत्यधिक शीत या गरमी मे सेवन ठीक नही होता। युवावस्था एव वृद्धावस्था के प्रारम्भ काल मे सेवन करने से बुढापे के शारीरिक कष्टो का निवारण हो जाता है।

पथ्यापथ्य—गेहू-चना के आटे की या जौ-चना के आटे की, या केवल गेहू की रोटी घृत व दूध के साथ एक बार भोजन करे। रात्रि मे क्षुधा लगने पर साबूदाना लेवे, धान की लाई और मुनक्का खाकर जलपान करे, तथा किसी उद्यान-भवन मे निवास करना विशेष हितकारी है। सूर्य भगवान की आराधना या हरिकीर्त्तन मे समय आनन्दपूर्वक बिताये। इसके सेवन काल मे नित्य गरम पानी पीना चाहिये।

नमक, खटाई, अचार, काजी, सिर्का एव क्षार-पदार्थो का सर्वथा त्याग करे। आग के सामने या धूप मे रहना, कडू तैल, शाक-भाजी, शीतल जलपान, परिश्रम, दिन का सोना, रात्रि-जागरण, लाल मिर्च, क्रोध, शोक, मादक पदार्थ आदि से बचना चाहिये। शरीर खुला न रक्खे, शीतल वायु से बचे रहे। स्त्री-प्रसग न करे, फिर कुछ दिन के अन्तर से नियमित स्त्री-सेवन करने से धातु का प्रवाह शात हो जाता है।

**विशिष्ट योग—**

(१) कल्प-चोपचीनी—प्रथम शरीर को पचकर्म से शुद्ध कर ले। यदि पचकर्म न हो सके तो विरेचन द्वारा कोष्ठ-शुद्धि अवश्य ही कर लेनी चाहिये। सेवन-काल से एक सप्ताह पूर्व नमक का खाना छोड देवे। स्वल्प मात्रा मे सेंधा नमक ले सकते है, किंतु फिर लाभ विलम्ब से प्रकट होता है। अत. लवण या क्षार पदार्थो का सर्वथा त्याग ही श्रेष्ठ है। उपरोक्त पथ्यापथ्य का ध्यान रखे।

कल्प-प्रयोग—इसका शुद्ध चूर्ण ३ मा० शहद उत्तम १ तो० गोघृत ६ मा० मिलाकर प्रात निराहार चाट कर ऊपर से निम्न चोपचीनी-क्वाथ का सेवन करे—

इसके चूर्ण ६ मा० को २ सेर जल मे पात्र का मुख बंद कर पकावे। चौथाई शेष रहने पर, छान ले। कुछ ठडा हो जाने पर ५ तो० की मात्रा मे पीवे। गरमी के दिनो मे इसमे मिश्री तथा शहद या शीतकाल मे शहद मिला सकते है। शेष बचे हुए क्वाथ को कुल्ला करने तथा वस्त्र आदि पोछने के काम मे लेवे।

यदि सर्वांग मे कुष्ठ आदि चर्म-व्याधि हो, तो उक्त सेवन प्रयोग के साथ ही साथ निम्न वाष्प (स्वेदन) का प्रयोग सर्वांग मे या जहा व्याधि-विशेष हो उस स्थान पर करे।

वाष्प-विधि—इसका जौकुट चूर्ण ५ तो० तथा समभाग निर्गुण्डी-पत्र (यदि निर्गुण्डी न मिले तो केवल उक्त चूर्ण को ही) ५ सेर पानी मे पात्र का मुख बन्द कर धीमी आग पर रख दे। लगभग आधा पानी शेष रहने पर नीचे उतार ले।

रोगी को नगा कर बिना बिस्तर की खाट पर लिटा कर या बेंतदार आराम-कुर्सी पर बैठा कर, उसके शरीर को कम्बल या चादर से अच्छी तरह ढक कर (मुख का भाग खुला रखे) उक्त पात्र को खाट या कुर्सी के नीचे रख, धीरे-धीरे पात्र का मुख खोलते जावे। बाष्प का निकलना बन्द हो जाने पर, पसीने को साफ वस्त्र से पोछ डाले, किंतु शरीर को ढका ही रक्खे, शीतल वायु न लगने पावे।

उक्त स्वेदन-विधि के पूर्ण हो जाने पर उक्त कल्प-प्रयोग का सेवन कर, उक्त क्वाथ के स्थान मे इसी वाष्प-पात्र मे बचे हुए क्वाथ को २ से ५ तो० की मात्रा मे

छान कर पिलावें। शेष क्वाथ को हाथ मुंह धोने आदि के काम मे लावे। इस क्रिया के बाद १घटे तक शीत से बचना चाहिये।

यह स्वेदन विधि सप्ताह मे १ बार करे, नित्य प्रति करने की आवश्यकता नही। यदि रोग अधिक हो तो दो बार देवे।

कुष्ठ मे घाव या गलित कुष्ठ हो तो निम्नलिखित मलहम का उपयोग करे। कल्प–प्रयोग, चूर्ण व क्वाथ की मात्रा रोगानुसार क्रमश बढाते और घटाते हुए, ८० दिन तक करें। इस प्रयोग की अवधि मे २॥ तो० या ५ तो० तक चनो को मिट्टी के पात्र मे १० तो० जल मे, शाम को भिगो, प्रात, शौचादि से निवृत्त हो प्रथम उन्हे खूब चबाते हुए खाकर- ऊपर से उन का पानी पी जावे, शौच के बाद गुदा–प्रक्षालन, हाथपाव धोना, कुल्ली करना आदि कार्यो मे, चोवचीनी के साधारण क्वाथ (१॥ या २ तो० चूर्ण को १०–१२ सेर पानी मे पका, आधा-शेष रहने पर छानकर) का उपयोग करे। इसी क्वाथ-जल मे कपडा भिगोकर शरीर को पूर्णतया पोछ ले। साधारण पानी से स्नान न करे। उक्त पथ्यापथ्य का पूर्ण पालन करे। कल्प–प्रयोग पूर्ण हो जाने पर भी ४० दिन तक तक उसी प्रकार पथ्य का निर्वाह करने से गलित–कुष्ठादि भयकर व्याधियाँ दूर हो जाती है। फिर क्रमश नमक आदि के खाने का थोडा थोडा अभ्यास बढाना चाहिये। ध्यान रहे, थोडा भी कुपथ्य हानिकारक हो जाता है।

मलहम–चोबचीनी—शुद्ध चूना (१० तो० पत्थर के चूने की कली को तीन पाव गरम पानी मे डाल दे। वह उबल कर शात एव शीतल हो जाने पर उसे थाली या परात मे छान ले। निथराने पर पानी को बहाकर चूने को सुखा ले) १ तो० मुरदासग ६ मा० चोवचीनी २ तो० मेहदी के फल ४ तो० इन सब के महीन चूर्ण को ८ तो० जैतून तैल मे खूब खरल कर रक्खें। अथवा-

चोबचीनी चूर्ण २ तो० तूतिया, मुरदासग और सफेदा १–१ तो० इन सब के सूक्ष्म चूर्ण को मोम २ तो० व बादाम तैल ७ तो० (पहले मोम को तैल के साथ गलाकर) मे मिला खरल कर मलहम बनावे।

त्रिफला और नीम की पत्ती के क्वाथ से घावो को धो पोछ कर मलहम की पट्टी लगाते रहने से कुष्ठ के व्रण, आतशक के क्षत,नासूर आदि मे शीघ्र लाभ होता है।

(३) अर्क–चोवचीनी–(उपदशादि नाशक रक्त-शोधक)–चोवचीनी और गोरखमुडी ४०–४० तो० मजीठ, गुलाव पुष्प,–मुनक्का और त्रिफला १०–१० तो० इन सब को जौ कुट चूर्ण कर २० सेर पानी मे; ३ दिन तक भिगो रक्खे। फिर भवके द्वारा अर्क खीच कर उस मे ४० तोला मिश्री मिला पुन अर्क खीच कर छान रक्खे। मात्रा–२–२ तोला० वलानुसार पीकर थोडा टहला करे।

अथवा—चोवचीनी १ सेर को महीन कूट कर २० सेर पानी मे ३ दिन तक भिगो रखने के बाद पात्र का मुख बन्द कर पकावे। लगभग ७ सेर पानी शेष रहने पर, भवके मे डाल अर्क खीच ले। मात्रा–१ से ५ तो० तक पीकर थोडा टहल लिया करे। इसी प्रकार दोनो समय, आरोग्यता लाभ होने पर्यन्त सेवन करते रहने से पुराने उपदश द्वारा उत्पन्न शरीर के व्रण, चकत्ते आदि दूर होते है, तथा कुष्ठ, गठिया, पीनस, एव व्रणादि सर्प-रक्त– विकार निर्मूल होते है।

आमवात गाठिया से पीडित रोगी को, प्रात–चोब-चीनी, पीपल और रास्ना का समभाग महीन चूर्ण मात्रा–१ तो० तक, मधु से चटा कर ऊपर से उक्त अर्क के पिलाने तथा नारायण तैल या विषगर्भ तेल की मालिश कराने से भयङ्कर गठिया शीघ्र ही दूर होती है। किंतु उक्त पथ्यापथ्य का पालन आवश्यक है। अथवा–

चोवचीनी ५७ तोला का मोटा चूर्ण, मीठा पक्व सेव ५० नग के छोटे छोटे टुकडे कर ले। और दालचीनी गुलाब पुष्प, रेहा के बीज ६-६ तोला, लोग, बालछड, तेजपात, छोटी इलायची, कपूर, बिल्ली लोटन, गावजवान के पुष्प, कतरा हुआ आबरेशम ३-३ तोला, श्वेत व लाल बहमन, श्वेतचन्दन, अगर, छडीला १॥-१॥ तो. मिश्री ६ तोला लेकर कूटने योग्य द्रव्यो का मोटा चूर्ण कर सब द्रव्यो को रात्रि मे अर्क गुलाब १ सेर मे भिगो

कर प्रात उसमे-१६ गुना जल मिला अर्क खीच ले। अर्क खीचते समय—केशर १० माशा रुमामस्तगी ७ माशा अम्बर ३॥ माशा व कस्तूरी १॥ माशा इनकी पोटली बाध कर नेचा के मुख पर भवके के भीतर लगा दे। जल का तीसरा भाग अर्क खीच कर शीशी मे भर रखे। मात्रा ५ तोला तक भोजनोपरात पीवे। यह अर्क बल एव पुष्टि को देता, व हृदय को प्रफुल्लित करता है, वाजीकरण व उत्तम पाचक है। यह उत्तम रक्तशोधक भी है, सर्व रक्त-विकारो को दूर करता है। (यू चि. सा )

(८) चोपचीन्यासव——इसका चूर्ण २॥ सेर, जल १५ सेर मे मिला, शुद्ध चिकनी मटकी मे भर, उसमे गुड ७ सेर, मुनक्का १ सेर तथा उसवा, स्यातरा, मुण्डी, ब्राह्मी, सरफोका, जवासा, धनिया, सोफ, मजीठ, लाल चदन, पतंग, उन्नाव, दारु हल्दी, नीम के फूल, बुरादा आबनूस, बुरादा शीशम, गुलाब के फूल, गुलबनप्सा, फूल गावजवा, ब्रह्मदण्डी और त्रिफला प्रत्येक का ५-५ तो० चूर्ण मिला, अच्छी तरह सधान कर १ मास तक सुरक्षित रक्खे। पश्चात् छान कर बोतलो मे भर रक्खे। मात्रा—२ से ४ तो०। यह उत्तम रक्तशोधक एव रक्त-विकार-नाशक है।

**नोट--चोपचीन्यासव के वाजीकरण, उपदंशादि-नाशक एवं रक्तशोधक अन्य उत्तमोत्तम प्रयोगों को हमारे 'बृ० आसवारिष्ट संग्रह' मे देखें।**

(५) पाक, मोदक, हलुआ, माजून चोपचीनी-पाक——इसके ४८ तो० महीन चूर्ण मे पीपल, पीपरामूल, काली मिर्च, सोठ, दालचीनी, अकरकरा व लौग का चूर्ण १-१ तो० मिलादे, फिर सब चूर्ण से दुगुनी खांड़ की चाशनी बना उसमे उक्त चूर्ण को मिला पाक जमा दे, अथवा १-१ तोला के मोदक बनाले। मात्रा—२ तो० तक, प्रात -साय सेवन कर, ऊपर से चोपचीनी-क्वाथ या उष्ण जल पीवे। उपदंश, व्रण, कुष्ठ, वात-व्याधि, भगदर, धातुक्षय से उत्पन्न खासी, जुखाम एव क्षय का नाश होकर शरीर पुष्ट होता हे। पथ्य मे—शाली चावलो का भात, अरहर की दाल, घृत, शहद, गेहू की रोटी, सहिजने की फली, कुदरू, तोरई, अद्रक, किंचित् सेधा नमक और मदोष्ण जल देना चाहिये। (यो० र०)

**नोट--चोपचीनी के बलवर्धक, निर्बलता-नाशक, कामशक्तिवर्धक, वातादि व्याधि—नाशक, प्रमेह आदि नाशक कई उत्तमोत्तम पाकों को हमारे बृ० पाक-संग्रह मे देखिये।**

मोदक——चोपचीनी, मिश्री और गोघृत ३२-३२ तो० तथा लोह भस्म व मैनसिल शुद्ध[1] ४-४ मा० लेकर सब को एकत्र मिलाकर ३-३ तो० के लड्डू प्रात एव रात्रि मे गोदुग्ध के साथ सेवन करने से भगदर, जीर्ण उपदंशजन्य उपद्रव रूप नाडीव्रण, रक्त-विकार, कुष्ठ आदि १ मास मे दूर होते है।

हलुवा——चोपचीनी का महीन चूर्ण १६ तो० तथा लौग, छोटी इलायची, कचूर, सोफ, सोठ, इन्द्र जौ, सुरजान मधुर, पिप्पली, पान की जड व नागर मोथा ३-३ तो० सब को एकत्र खरल कर रक्खे, फिर गेहू का आटा २॥ सेर को तैल-जैतून और घृत ४०-४० तो० मे भून कर-उत्तम २ सेर १० तो० शहद के पाक मे उत्तम भूने हुए आटे को एव मभज चिलगोजा, व महीन किया हुआ गोले (नारियल) का चूर्ण ४-४ तो० मिला हलुवा तैयार कर ले।

मात्रा——१ तो० खाकर ऊपर १ पाव दूध पीने से रक्तशुद्धि होती तथा वाजीकरण शक्ति बढती हे।

माजून या अवलेह——चोपचीनी १२भाग, दालचीनी, जावित्री, चित्रकमूल की छाल, लौग, अजमोद, बसलोचन, निसोथ, त्रिफला और पद्मज प्रत्येक २-२ भाग, तथा सब के चूर्ण से तीन गुणा शहद लेकर, शहद की चाशनी बना, सब के महीन चूर्ण को मिलाले।

मात्रा——१ तो० प्रात बिना भोजन किये सेवन (सायकाल भी ले सकते हैं) करने से सुजाक का कुरा, वायुगोला, दर्द गठिया मे विशेष लाभप्रद है। यह वीर्य को पुष्ट करता हे। (स्व० प० भागीरथ स्वामी)

**नोट—माजून के कई बडे-बडे प्रयोग यूनानी ग्रन्थो मे देखने योग्य है।**

---

[1] मैनसिल के चूर्ण को मोटे वस्त्र की पोटली मे बांध, दोला यंत्र विधि से बकरी के मूत्र में ३ घंटे मद आंच पर पकाकर फिर ३ घन्टे तक हल्दी के क्वाथ में उक्त विधि से पका, अदरख-रस मे ३ घन्टे खरल कर सुखाने से शुद्धि हो जाती है।

(६) मदन-सजीवन चूर्ण—चोपचीनी चूर्ण ४० तो० तथा जायफल, लौग, जायपत्री, पीपल, तज, तमाल-पत्र, इलायची, नागकेसर, बहुफली, पीपरामूल, अजवायन, कौच-बीज, असगध, सफेद मूसली, बलबीज, (खिरेटी के बीज), गोखुरू, समुद्र शोष के बीज, धतूरे के बीज, बसलोचन और मुलहठी प्रत्येक का १-१ तो० चूर्ण, इनको एकत्र महीन खरल कर रख ले।

मात्रा—३ मा०, शहद ३ मा० और घृत ६ मा० एकत्र मिला, चाट कर ऊपर से गौदुग्ध पीवे। यह अत्यत कामोद्दीपक एव वाजीकरण है। (व० च०)

# चोबहयात (Guaicum Officinalis)

गोक्षुर-कुल (Zygophylleae) का यह झाडीनुमा सुन्दर वृक्ष होता है। छाल-ऊबड-खाबड या अत्यन्त खुरदरी, पत्र—जोडे से, लकडी वजन मे भारी, लकडी का सारभाग ऊदे रग का बहुत कडा, जलाने से धूप जैसा सुगन्ध देने वाला स्वाद मे मसाले जैसा क्षोभक होता है, यही चोबहयात कहाता है। इसके पलग या तख्तपोश के पाये बनाते हैं।

औषधि-कर्म मे उक्त सार-काष्ठ और उससे निकला हुआ राल (Resin) लिया जाता है।

इसके वृक्ष विशेषत पश्चिमी भारतीय-द्वीपो के पहाडी प्रान्तो मे होते है। कहा जाता है कि बनारस, गोरखपुर और रोहतास के बागो मे कही-कही ये वृक्ष लगाये गये है।



GUAIOCUM OFFICINALIS

## नाम—

स०—लौहकाष्ठ, अमृत दारु, इ०। हि०—चोब (चोबे) हयात, लोह-लक्कड। अ०—लिग्नम वायटी (Lignum Vito)। ले०—ग्वाएकम ऑफिसिनेलिस।

**रासायनिक सघटन—**

इसमे लगभग प्र० श० २०-२५ तक एक प्रकार का राल, खाकी रग का, सुगन्धित पाया जाता है।

## गुणधर्म व प्रयोग—

यह उष्ण, रूक्ष, दीपन, पाचन, मूत्रल, स्वेदल, [illegible], हृद्य, वातानुलोमन, वेदनास्थापन, विषनाशक एव शोथ-हर है।

यह [illegible] की हालत मे विशेष उपयोगी है। स्त्रियो के मासिक धर्म को साफ करने वाला एव गर्भाशय का शोधक है। गले की ग्रन्थि के शोथ पर यह उत्तम लाभकारी है, इसका चूर्ण जीभ पर रख कर धीरे-धीरे गले मे उतारते है। या इसे थोडे से पानी के साथ धीरे-धीरे निगलते है। जीर्ण आमवात, सधियो की जकडन, गृध्रसी आदि वातरोगो मे इसे, शुद्ध गधक, सोरा, सोठ, और




और इसके तैल की मालिश करते है।

मात्रा—पत्र-रस -१से ४ मा । पत्र-शीतनिर्यास या फाट १ से २।। तो नथा पचाङ्ग का क्वाथ—३ तोला तैल २-५ बूंद,

# चौपतिया ( Marsilia Quadrifolia )

शाकवर्ग की इस बूटी को कई लोग वासक-कुल (Acanthaceae) के उटगन की ही एक जाति विशेष मानते है। तथा इसका भी वही लेटिन नाम (Blepharis Edulis) देते है। जो कि उटगन के लिए दिया गया है। किंतु वास्तव मे यह उससे भिन्न अन्य कुल (Marsileaceae) की एक ही जलज बूटी है। इस कुल की अन्य बूटिया अभी अज्ञात है। उटगन के गुणो मे इसके गुणो की अपेक्षा बहुत कुछ कमी है। उटगन के पत्रो मे कुछ अम्लता होती है, किन्तु इसके पत्तो मे नही होती।

वर्षाकाल मे इसके छत्ते जैसे क्षुप जलाशय के समीप के कीचड या पानी के ऊपर तैरते हुए दिखाई देते है। पत्र—प्रत्येक डडी पर ४-४ या प्रत्येक पत्र ४ भागो मे विभक्त १-१ इच लम्बा होता है। इसी से यह चौपतिया कहाता है। पत्र-वृन्त ६-१० इच लम्बा, कडा होता है। ये पत्र विविध आकार के कुछ श्याम वर्ण के होते है।

बीज कोष या फल— डडी के अग्र भाग पर श्वेत वर्ण के गुच्छो में इसके बीज-कोष होते है, जिन मे नन्हे-नन्हे चिपटे बीज होते है

**नोट—(१) सुनिषण्णक और शितिवार नाम से चरक और सुश्रुत मे इसका उल्लेख है। चरक मे वातज कास विषपीडा, ऊरुस्तभ और वातरक्त से पीडित रोगी के लिए इसके शाक का विधान है। तथा मूत्रकृच्छ्र पर इसके बीजों को तक्र के साथ पीस कर पिलाने के लिये कहा है[1] सुश्रुत के शाकगणों मे इसके गुणों का उल्लेख है। तथा रक्तपित्त रोग में इसके पत्तो को घृत में भूनकर या पका कर खाने के लिए पथ्य कहा है।[1]**

(२) एक लाल चौपतिया भी होती है। इसमें लाल रग के पुष्प आते है। इसे मराठी मे 'देवकुरडू' कहते है। प्रस्तुत प्रसग की चौपतिया के पुष्प, श्वेत होते है।

यह बगाल, विहार, आसाम तथा भारत के अन्यान्य जल-प्रचुर स्थानो पर बहुत होती है।

## नाम—

सं–शितिवार, सुनिषण्णक,स्वस्तिक इ. । हि.–चौपतिया, शिरियारी। म —कुरडू। गु.–सुनिषण्णक। बं.–सुषणीशाक, शुनिशाक । ले–मारसीलिया क्वाड्रीफोलिया। पा.–मिन्युटा (P Minuta)।

## गुण धर्म व प्रयोग—

लघु, मधुर, कसैली, शीतल, ग्राही, अविदाही (दाहन करने वाली), रूक्ष, दीपन, वीर्यवर्धक, रुचिकारक हृद्य, मूत्रल, त्रिदोषशामक तथा मेद, ज्वर, श्वास, प्रमेह कुष्ठ, भ्रम, आदि नाशक है इसके बीज शीतल है।

पत्तो का शाक वातज कास, विषपीडा, ऊरुस्तभ, वातरक्त मे देने से लाभ होता है। रक्तपित्त मे इसका शाक घृत से सिद्ध कर आवलो के या अनारदानो के चूर्ण मिलाकर पथ्य रूप मे देने से लाभ होता है।

अश्मरी और मूत्राघात पर—इसके बीज १ मा. समभाग मिश्री के चूर्ण के साथ दिन मे २-३ वार देते है।

---

[1] तक्रेणयुक्तं शितिवारकस्य बीज पिबेत्कृच्छ्र विघातहेतो.।" (च चि, अ २६)

[1] पटोल शेलू सुनिषण्ण यूथिका वटाति · हितच शाकं घृतसंस्कृतं सदा, तथैव धात्री फल दाडिमान्वितम्॥ सु अ. ४५ अर्थात् परवल पत्र का शाक, लिसोडे के फलो का एवं सुनिषण्ण (चौपतिया) के पत्तों का शाक घृत से सस्कृत कर आंवले व अनारदाने के चूर्ण से कुछ खट्टा बना कर देना सदा (रक्तपित्त में) हितकारी है।

कफज मूत्रकृच्छ पर—इसके बीजो की पीस कर तक्र के साथ देने से लाभ होता है।

भाग या गाजे के नशे पर—इसकी जड को शीतल जल मे पीस कर बार-बार पिलाते है।

निद्रानाश पर—इसका पत्र-शाक हितकारी है।

चोलमुगरा दे०—चालमोगरा।

# चौलाई (Amaranthus Polygamus)

शाकवर्ग एव अपामार्ग-कुल के (Amaranthaceae) इस उत्कृष्ट शाक के वर्षायु, बहुशाखायुक्त क्षुप १-२ फुट ऊचे, पत्र—तुलसी पत्र जैसे, किन्तु बडे लम्बगोल, कोमल, पुष्प और फल—डडियो के अग्रभागो पर गुच्छो मे बहुत छोटे-छोटे होते है। बीज—नन्हे-नन्हे गोल श्वेत या काले होते हे।

यह भारत मे सर्वत्र प्राय उष्ण प्रदेशो मे स्वभावत उत्पन्न होती है, तथा बागो मे भी लगाई जाती है।

नोट-इसकी कई जातियां होती हैं।

(अ) मरसा (माठ) सस्कृत मे जिसे मारिष, हिन्दी मे—मरसा, लालनतिया, लालसाग, मराठी मे—मोठी चवली, रानचोली, माठ, गुजराती मे—अडवाड डाभो इसकी ही प्रस्तुत प्रसग की चौलाई एक छोटी जाति है। इसीलिए सस्कृत मे इसे अल्पमारिष कहते है।

मरसा के क्षुप ६ फुट तक ऊचे, पत्र—चौलाई की अपेक्षा बडे, पत्रपृष्ठ पर सिराबाहुल्य, पकने पर लाल रग के होते है। श्वेत और लाल भेद से यह दो प्रकार का होता है। ये दोनो प्राय भारत के सब प्रान्तो मे बोये जाते हैं।

श्वेत मरसा के क्षुप ४-५ फुट ऊचे, शाखा-हाथ के अगूठे जैसी मोटी, पत्र—२-६ इच लम्बे, १-३ इच चौडे, चौलाई पत्र जैसे किंतु उससे बडे, शाखाओ के अग्र-भाग पर चारो ओर फूल व फल के गुच्छे, बीज—बारीक काले रग के होते है। इसे हि—सफेद मरसा साग, नवडा नेवटा आदि, म— पोकलखाची भाजी, गु—डाभो, राजगरो, ब—श्वेत काटे नटे और ले—एमरेटस पेनिकुलेटस (A. Paniculatus) कहते है। गुण धर्म मे—यह मधुर, शीतल, विष्टभकारक, पित्तनाशक गुरु, वात तथा कफकारक, एव रक्तपित्त, विषमाग्नि-शामक होता है।

लाल मरसा के क्षुप २-३ फुट ऊचे, लाल रंग के, पत्र—उक्त श्वेत मरसा जैसे, किंतु हरिताभ या नीलाभ लाल रग के चमकदार, फूल व फल—शाखाओ के चारो ओर गुलाबी रग के सूक्ष्म गुच्छो मे, बीज—उक्त मरसा के जैसे ही होते है। इसे हि०—लाल मरसा, लाल नवडा, लाल साग; म०—माठाची भाजी, तावडा माठ, गु०—माटी चुलाई, ब०—रक्तकाटा, नटेरशाक, लाल काटा



नटेर और लेटिन मे—अमरेटस गेजिटिकस Amarantus Gangeticus कहते है। गुणधर्म मे यह किंचित् गुरु मधुर, पाक मे कटु, सारक, कफजनक तथा स्वल्प दोष वाला होता है।

श्वेत या लाल मरसा के पत्ते—मधुर, सकोचक, कफ-निस्सारक, ज्वरनाशक, व्रणपूरक, ऋतुस्राव-नियामक, वामक तथा दतशूल, शोथ, यकृतविकार एव दाह आदि पित्त-विकार-नाशक हैं। गले व मुख के छालो पर इसके क्वाथ से कुरले कराते है, इससे मुख का शोथ भी दूर होता है। फोडा शीघ्र फूटने के लिये—इसके डठलो को शुष्क कर तथा आग मे जलाकर, उसकी राख मे चूना मिलाकर लगाते है। मदात्यय पर—शराब का नशा उतारने के लिये लाल मरसा के डठलो का रस ४ तो० तक पिलाते है।

(आ) एक जल चौलाई (पानीय तण्डुलीयक) होती है।इस पानी या आर्द्र भूमि पर पैदा होने वाली चौलाई के पत्ते लम्बे-चौडे नोकरहित बर्छी जैसे होते हैं। डडियो के अन्त मे, डडी के चारो ओर बारीक पुष्पो के गुच्छे रहते है और बीज उक्त चौलाई के बीज जैसे की बारीक काले रग के होते है। यह तिक्त रसयुक्त, लघु एव रक्तपित्त तथा वातदोष-नाशक है।

(इ) काटा चौलाई (Amaranthus spinosus)—यह प्रस्तुत प्रसग की चौलाई की ही एक घनिष्ठ जाति-विशेष है। इसका क्षुप उसी प्रकार का, किंतु लाल रग का तथा पत्तो के मूल भाग मे तीक्ष्ण काटो से युक्त होता है। इसको कोई लाल साग कहते हैं। पत्ते—चौडे, लम्बगोल, दीर्घवृन्तयुक्त, पुष्प—डडियो पर बारीक चमकीले काले रग के गोल होते है।

इसके नाम—स०—बहुवीर्य तदुला, कुडेरा इ०। हि०—काटा चौलाई, कटे नतिया इ०। म०—काटे माठ, कटी भाजी, चनलई इ०। गु०—काटा डो टागो। ब०—काटा नतिया। अ०—प्रिक्ली अमरेथ Prickly Amaranth और ले०—एमेरेंथस स्पिनोसस है।

## नाम—

प्रस्तुत प्रसग की चौलाई के—स०—तण्डुलीय, मेघनाद, अल्पमारिष इ०। हि०—चौलाई, चौराई। म०—तादुलजा, चवलाई, [illegible]। गु०—[illegible] इं०—[illegible], क्षुदेनटे। ले०—गमेंटस पोलीगेमस।

रासायनिक सघटन—

इसमे प्र० श० ८५.८ पानी, ३.? [illegible], ४.९ प्रोटीन, ०.५ वसा, ५.? कार्बोहाइड्रेट, ०.५ कैल्शियम, ०.१० फास्फोरस, तथा अल्प प्रमाण मे विटामिन बी० व सी० एव लोह पाया जाता है।

कटीली चौलाई मे कार्बोहाइड्रेट तथा लोह का प्रमाण कुछ अधिक होता है।

प्रयोज्याङ्ग—पत्र, मूल, बीज व पञ्चाङ्ग।

## गुणधर्म व प्रयोग

लघु, रूक्ष, मधुर, विपाक मे मधुर, विपाक मे मधुर, शीत वीर्य, कफपित्त शामक, रोचन, दीपन, अनुलोमन, सारक, हृद्य, मूत्रल, दाह-प्रशमन, व्रणरोपण, विषघ्न तथा अरुचि, अग्निमान्द्य, विबन्ध, हृद्रोग, रक्तपित्त, (रक्तातिसार, प्रदर, रक्तार्श आदि), पूयमेह, मूत्रकृच्छ्र, शोथ आदि नाशक है।

कटीली चौलाई मे उक्त गुणो के साथ ही साथ स्तन व गर्भाशय की वेदना और अशक्ति, अत्यार्तव आदि नाशक गुणो की विशेषता है। विषघ्नता की भी इसमे अधिकता है।

कटीली और साधारण चौलाई के पत्र—पत्तो का साग स्वादु, रुचिकर, अग्निप्रदीपक एव शीतपित्त, रक्तविकार, कास, दाह, शोष, विषबाधा, चूहे का विष, नेत्ररोग, उदर-रोग, अतिसार, उन्माद, सग्रहणी, प्रदर, अर्श, यकृद्विकार, प्लीहा-वृद्धि, जीर्ण-ज्वर, जीर्ण उपदश, वातरक्त, त्वचारोग, सुजाक एव प्रसूता की अवस्था मे पथ्यरूप से हितकारी है। पथ्यरूप मे इसके साग मे तैल की योजना न करे। केवल थोडे जल मे उबाल कर घृत का छोक देवे।

ज्वर पर—इसे जल मे उबाल व निचोड कर, सेधा नमक, काली मिर्च व पीपल चूर्ण मिला ज्वरी को सेवन करावे।

पाडु-रोग पर—इसे उबाल व निचोड कर—लहसुन,

खाने का सोडा, हरडचूर्ण १-१ माशा, जवाखार ६ र०, गौतक्र १।। तो० मिला, १ पाव मे १ तो० घृत डाल, उसमे १ मा० नागकेशर चूर्ण व थोडी हल्दी का प्रक्षेप देकर पकाले। इस शाक को गेहू या जव की रोटी, या मूंग की खिचडी के साथ सेवन करे।

मूर्च्छा-रोग पर—आधा पाव पत्र उबाल कर, १ तो० घी व ६ मा० जीरा चूर्ण मे छोक दें। थोडा नमक व काली मिर्च चूर्ण का प्रक्षेप देकर, ६ मा० हरड़-चूर्ण मिला रोगी को जौ की रोटी या खिचडो के साथ सेवन करावे।

वातरक्त पर—उबले व निचुडे हुए आधा पाव पत्र को १ तो० घी व ३ मा० भूने हुए जीरा चूर्ण मे छोक कर, नमक १।। मा०, काली मिर्च १ मा०, श्वेत चन्दन-चूर्ण ६ मा० का प्रक्षेप देकर शाक बनाले।

—अ० यो० माला।

ध्यान रहे भस्म आदि रासायनिक औषधि के सेवन काल मे इसके साग का उपयोग नही करना चाहिए। अन्यथा सेवनीय रसायन औषधि का गुण न्यून हो जाता है। अश्मरी ग्रस्त रोगी के लिये यह साग बहुत हितकारी है।

रक्तपित्त पर—पत्तो का रस, कल्क, हिम, फाट, क्वाथ या शाक इनमे से किसी एक की योजना शहद मिलाकर प्रात साय करने से मुख, नाक, गुदा आदि से निकलने वाला रक्त बन्द हो जाता है।

शाक—आधा पाव पत्र उबाल एक पात्र मे गाय या बकरी का घी २ तो गरम कर उसमे एक मासा सौंफ डाल, पत्तो को छोक दे व अदरख, सेधा नमक, कालीमिर्च २-३ मा तथा अनारदाने का रस ६ मासा प्रक्षेप देकर शाक तैयार करे। इसे जौ की रोटी या पके हुए मूगो के साथ सेवन करे। (अयो माला.)

अथवा—पत्र-रस और शहद के मिश्रण मे फिटकरी फुलाई हुई ४ रत्ती मिला पिलावे। इसी प्रकार ३-३ घटे मे ५ मात्राए देने से लाभ हो जाता हे। रक्तातिसार आदि मे दी जाने वाली औषधि की योजना इसके पत्र-रस के अनुपान से करने पर अच्छा लाभ होता है।

नकसीर (नाक से रक्तस्राव होने) पर—पत्तो के साथ नीमपत्र पीस कर कनपटी पर लेप करें।

(२) मूत्रकृच्छ (सुजाक) तथा मूत्र- नलिका की जलन पर—२ तो ताजे पत्तो को, १० तो. जल मे, पीस छान कर दिन मे २-२ बार पिलाने से सुजाक की शाति होती है।

पत्तो को उष्णोदक मे भिगो, मसल, छान कर पिलाने से मूत्रनलिका की जलन दूर होती है। यदि अश्मरी के कारण मूत्रकृच्छ हो तो उक्त प्रयोग मे जवाखार १ मासा मिला दिन मे तीन बार पिलाते है।

(३) ग्रथि, विद्रधि, शोथ व लूताविष पर—पत्रो की पुल्टिस बनाकर बाधने से गाठ या विद्रधि पक कर शीघ्र फूट जाती है। तथा शोथ पर इसके पत्रो का लेप गरम-गरम करने से वह बिखर जाती है। लूता (मकडी) के विष पर—पत्र-रस को घृत के साथ मिलाकर लगाते है। शोथ पर शाक—उबले व निचुडे हुए आधा पाव पत्र मे लहसुन ३ मा अजवाइन १।। मा. सेंधानमक १।। मा काली मिर्च १ मा मिला एरण्डतैल २।। तो. मे जीरा डालकर छौक दे। इसे जौ की रोटी के साथ सेवन करे। —अ. यो माला

मूल-तृष्णा, कफनाशक, रक्तरोधक, रक्तपित्त, प्रदर, शूल आदि नाशक है। मूल के अभाव मे पत्र और टहनियो की योजना की जाती है। इसका क्वाथ वातोत्पन्न उदरनाशक है। दाह, व्रण तथा विषो पर मूल और पत्रो का लेप करते है। विषो पर मूल और पत्रो का लेप करते है। विषबाधा-निवारणार्थ मूल को पीस कर गरमजल से पिलाते हैं।

(४) रक्त तथा श्वेत प्रदर पर—कटीली चौलाई के जड का चूर्ण शहद के साथ चटाने तथा ऊपर से चावल के धोवन मे रसोन की मात्रा ४ रत्ती तक मिला कर पिलाने से शीघ्र लाभ होता है। इस प्रयोग से प्रसूता या सगर्भा स्त्री का रक्तस्राव भी बन्द होता हे।

अथवा—मूल २ तो. चावल के धोवन मे पीस छान कर उसमे मिश्री १ तो, श्वेत जीरा २ मा. पीस कर मिला इसी प्रकार प्रात साय सेवन करे। उष्ण काल

मे यह ठडा ही पिये, किन्तु शीत ऋतु मे इसे कुछ गरम कर पीना ठीक होता है। तथा इन दिनो मे चौलाई का शाक भी खाना हितकर है। रक्तप्रदर मे शीघ्र नाशकारी है।

श्वेतप्रदर पर—इसके रस मे हीराबोल मिलाकर पिलाते है।

रक्तातिसार पर—मूल को पानी मे पीस कर उसमे शहद और खाड मिलाकर पिलावे। अथवा—जड का स्वरस २ तो मे शहद ६ मा और मिश्री ३ मा मिला कर सेवन करावें। गुदमार्ग से रक्तस्राव बन्द होता है। आगे विशिष्ट योग मे उसका आसव देखे।

(६) नेत्र-पाक या नेत्रव्रण पर—मूल को स्त्री के दूध मे पीसकर या घिस कर नेत्रो मे टपकाने से दाह, जलन, वेदना, लाली और व्रण मे लाभ होता है।

रक्तार्श पर—मूल के रस मे ४॥ मा रसौत और १ मा नागकेसर चूर्ण मिला १-१ मा की गोलिया बना प्रति दिन १ गोली खाकर ऊपर से इसके मूल का ही शीत निर्यास १० तो तक पिलावे। पथ्यपूर्वक रहे। शीघ्र लाभ होता है। (यूनानी)

(८) अनार्त्तव मे रज प्रवर्त्तनार्थ—मूल के साथ गुलाब के पत्ते व तेलियागेरू प्रत्येक ६-६ मा कपास की जड १॥ तो और पुराना गुड (३ वर्ष का) २ तो लेकर सब को तीन पाव जल मे चतुर्थांश क्वाथ सिद्ध कर छान कर, नित्य ३ दिन तक, केवल प्रात पिलाने से मासिक धर्म की रुकावट दूर होती तथा गर्भाशय की शुद्धि होती है। ध्यान रहे मलावरोध की अवस्था मे उदरशुद्धि करावें। मासिकधर्म मे विकृति होने पर ३ दिन स्नान न करे, अन्यथा रज स्राव ठीक नही होता। आवश्यकतानुसार गर्भाशय व बीजाशय पर रेडी तैल लगा कपडा रखकर गरम जल की थैली से सेक करे, (प्रात साय २०-२० मिनट तक।) (रस तत्र सार)

सुजाक पर—मूल के साथ समभाग मुलहठी व अपामार्ग-मूल मिलाकर क्वाथ बना सेवन करने से मूत्र-कृच्छ्र सोजाक रोग की प्रथम व द्वितीय अवस्था मे विशेष लाभ होता है।

अथवा—कटीली चौलाई (किसी भी योग के लिये जहाँ तक हो सके काटे वाली चौलाई ही लेना ठीक होता है) की सूखी जड २ तो०, भागरा (भृङ्गराज) का शुष्क पचाङ्ग व मकोय (काकमाची) १-१ तो०, रेवन्द चीनी ६ मा० तथा पुराना गुड ६ मा० सबको जौकुट कर, मृत्पात्र मे ३ पाव पानी के साथ चतुर्थांश क्वाथ सिद्ध कर प्रात पिलावे। पुन साय उसी औषधि के कचरे को आध सेर जल मे चतुर्थांश क्वाथ सिद्ध कर प्रात पिलावे। इस प्रकार ७-१४ दिन तक सेवन से नया या पुराना सुजाक दूर हो जाता है। किंतु प्रयोग-सेवन के पूर्व कोठे को मुलायम व शुद्ध कर लेवें।

(१०) चौलाई की जड के अन्य महत्त्व के योग—

वध्याकरण योग—मासिक धर्म होने के पश्चात् ३ दिन तक इसकी जड को चावलो के धोवन मे पीसकर पीने से स्त्री वध्या हो जाती है।

—यो० त० भा० भै० र० से०

नारू पर—इसके जड की पुल्टिस बनाकर बाधने से नारू जल जाता है।

गर्भपात या गर्भस्राव पर—जिस स्त्री को गर्भपात होते रहने की शिकायत हो, उसे रजोदर्शन के समय ४-५ दिन तक इसका क्वाथ पिलाने से लाभ होता है। अत्यार्त्तव पर यह अर्गट जैसी ही उपयोगी है। गर्भाशय-शूल तथा अति रक्तस्राव पर—मूल के साथ आवला, अशोक-छाल व दारु हल्दी मिला, फाण्ट बनाकर पिलाते है। गर्भ को स्थिर करने के लिये ऋतुकाल मे मूल को चावलो के धोवन मे पीस कर पिलाते है। इससे गर्भिणी व प्रसूता के रक्तस्राव मे भी लाभ होता है।

नासूर या नाडी-व्रण पर—मूल को पीस कर बाधते है।

अर्धशीशी पर—इसके और जटामासी के कल्क के साथ घृत को सिद्ध कर नस्य देवे।

अग्निदग्ध-व्रण पर—इसके रस का लेप करते है।

विष के विकारो पर—तण्डुलीयक घृत इसकी जड और घर के धुये (गृहधूम) के कल्क तथा दूध के साथ सिद्ध किया हुआ घृत पीने से समस्त विष-विकार

नष्ट होते है । इसकी जड के समभाग गृहधूम लेवे, उससे ४ गुना घृत तथा घृत से ४ गुना दूध मिला घृत सिद्ध करे । इस प्रयोग से प्राय. सर्व कृत्रिम विप दूर होते है ।

सर्प-विप पर—मूल २ तो० के साथ कालीमिर्च ६ मा० लेकर चावल के धोवन के साथ पीसकर बार-बार पिलाते है ।

विच्छू के दश पर—जड को पानी मे पीस लेप करते है। तथा इसके स्वरस मे शक्कर मिला पिलाते है। इससे सखिया तथा गुजा के विप पर भी लाभ होता है।

वच्छनाग (वत्सनाभ) के विप पर—इसके पचाङ्ग के रस मे गोदुग्ध मिला पिलाते है ।

पारा आदि कच्ची रसायन के सेवन से हुए कुप्रभाव के निराकरणार्थ—इसके रस को घृत के साथ ७ दिन पिलाते है ।

विपम ज्वर मे—मूल को सिर पर बाधते है। मुख या चेहरे की झाई पर—इसके पचाङ्ग की भस्म को जल के साथ मिला चेहरे पर लेप कर थोडी देर तक धूप मे बैठने से लाभ होता है ।

चूहे के विप पर—मूल का चूर्ण ३-३ मा० दिन मे २ बार शहद के साथ देते रहने से, थोड़े दिनो मे विप नष्ट हो जाता है । यदि विप का तीव्र प्रकोप हो, तो इसकी मूल १ तो० को जल मे घिस, कुछ गरम कर पिलाते है, फिर १५-१५ मिनट पर ३-४ बार पिलाने से वमन द्वारा विप निकल जाता है ।

**नोट—पत्रस्वरस १ से १० तो० तक । मूल का रस** १ से ५ तो० तक । मूल का क्वाथ २॥ से ५ तो० तक । चूर्ण—३-६ मा० तक ।

### विशिष्ट योग—

तण्डुलीयासव—( रक्तातिसार-नाशक चौलाई की जड १ सेर जवकुट कर ३ सेर जल मे पकावे । ६ सेर शेप रहने पर, छानकर शुद्ध आसव-पात्र मे भर, उसमे १ सेर धाय-फूलो का चूर्ण, ३ सेर शक्कर और २ सेर शहद मिला, मुख बन्द कर २१ दिन तक सुरक्षित रक्खे । पुन छानकर बोतलो मे भरले ।

१ तो० से २॥ तो० तक, आधा जल मिला सेवन करने से अतिसार विशेषत रक्तातिसार मे शीघ्र लाभ होता है। शेष आसवारिष्ट के प्रयोग हमारे वृ० आसवारिष्ट सग्रह मे देखिये ।

**नोट—एक वन चौलाई और होती है, जिसे मरेठी में रान तांदुलजा, तावडा माठ, तथा लेटिन में Amarantus Blitum एमरेंटस ब्लिटम कहते हैं । यह बम्बई प्रान्त में होती है । इसका क्षुप १-४ फुट तक ऊंचा, पत्र--चौलाई जैसे, किंतु छोटे, फूल--गुच्छों मे श्वेत व लाल रङ्ग के होते हैं ।**

इसका साग आमाशय की उष्णता कम करता है, एव उत्तम पथ्य हे ।

अग्निदग्ध पर—इसके पत्तो के साथ दूर्वा मिलाकर पीसकर लेप करते हे । मुख के छाले या मुखपाक पर इससे कुल्ले करते है । यह ऋतुस्राव-नियामक, वामक, दाह आदि पित्त-विकार शामक, दतशूल-निवारक, यकृत-विकार व शोथ मे लाभकारी है । शेष गुण उक्त चौलाई के गुण जैसे ही हे ।

चौहार दे०—अजवायन—किरमाणी

## छड़ीला ( Parmelia Perforata )

कपूरादिवर्ग एव शैलेय, कुल (Lichenes) की यही एक मात्र मुख्य प्रधान अपुष्प बूटी है जो काई के समान जलाशय-समीपवर्ती पहाडो की चट्टानो, पुराने वृक्षो, मकान की दीवालो पर जमी हुई पाई जाती है। यह हरी, पेडो सी सचित होकर ग्रीष्म काल मे सूख कर छाल की तरह स्वयं उतर पडती है । इसे ही छार,छरीला, छडीला आदि कहते हे, तथा ठडे मसालो मे तथा औपधि कार्य मे ली जाती है । सूख जाने पर इसके ऊपर का

पृष्ठ भाग हरिताभ काला सा तथा भीतर का भाग श्वेत होता है। इसमे एक विशिष्ट गंध होती तथा स्वाद मे तिक्त कसैली होती है। जिसका भीतरी भाग अधिक सुगधित होता है, वही औषधिकार्य मे विशेष उपयुक्त होती है।

यह विशेषत हिमालय प्रदेश, पजाब, फारस आदि प्रदेशो मे बहुत पायी जाती है।

**नोट—इसकी कई जातियों के लेटिन नाम नीचे की नामावली मे देखिये।**

चरक तथा सुश्रुत मे वातज शोथ, नेत्ररोग, विष विकार, शीत ज्वर आदि के कई प्रयोगो मे यह (शैलेय) लिया गया है।

## नाम—

**स०—शैलेय (पथरीले पहाड़ों पर होने से), शिला पुष्प [चट्टानों पर पुष्प-सदृश होने से] इत्यादि। हि०—छडी [री] ला, भूरिछरीला, छारछरीला, पत्थरफूल इ.। म०—दगड फूल। गु०—छडीलो, पत्थरफूल। व०—शैलज। अ०—स्टोन फ्लावर्स [Stone flowers], यलो लिचेन [Yellow Lichen], रॉक मास [Roch moss] ले०—परमिलिया परफोरेटा. प०—परलाटा (P perlata) प-केरटस केडयाटिस [P Karatschadatis] प.-लायचिन ओडोरिफेरस [P Lichin odoriferous]**

**रासायनिक संघटन—**

इसमे एक पीताभ, रवेदार रजक द्रव्य, गोद, शर्करा, तथा लाइचेनिन (Lichenin) नामक तत्व और क्राइसोनिक एसिड पाया जाता है।

प्रयोज्याङ्ग—पचाङ्ग।

## गुणधर्म व प्रयोग—

लघु, स्निग्ध, तिक्त, कषाय, कटुविपाक, शीतवीर्य, सौम्य एव प्रभाव मे हृद्य है। यह पित्तशामक, दीपन, ग्राही, कफनिसारक, शोथहर, रक्तविकार नाशक, व्रणरोपण, वेदना-स्थापन, कण्डूघ्न, मूत्रल, अश्मरी नाशक, दाह प्रशमन, कामोत्तेजक, ज्वर और कुष्ठनाशक है। कफपित्त-जन्य रोग, तृष्णा, वमन, अग्निमांद्य, अतिसार, प्रवाहिका, हृद्दौर्बल्य, शोथ, रक्तविकार, कास, श्वास, आदि मे इसका प्रयोग होता है।

व्रणशोथ, शिरःशूल, दाह, आदि विकारों मे इसका लेप किया जाता है। यूनानी मत से—इसे [illegible] को [illegible] उष्ण एवं बल्य, [illegible] प्रयोग करते हैं। व्रणों पर इसका चूर्ण बुरकते हैं। नेत्र-शक्ति की वृद्धि एवं नेत्र-स्राव पर इसे पीस कर आँखों में लगाते हैं।

१ मूत्रावरोध तथा अश्मरी पर—इसे ४ तोला लेकर क्वाथ या फाण्ट बना, मिश्री व जीरे का चूर्ण मिला कर पिलाने, तथा इसे गरम जल से पीसकर पेडू एवं उपस्थ पर बांधने से या इसे [illegible] तोला मिलाकर, पुल्टिस बना नाभि के नीचे बांधने से मूत्र की रुकावट दूर होती है।

२ शिर-दर्द पर—इसके वरक को गरम कर मस्तक पर लगाते है, गर्मी से होने वाला शिर-दर्द दूर होता है। इसे आग पर जलाकर धूम्र को नाक से खींचते रहने से भी लाभ होता है, मृगी, आधाशीशी तथा योषापस्मार मे भी यह धूम्र लाभकारी है।

३ कुष्ठ पर—इसके साथ कमीला, मुलैठी, सौराष्ट्री मृत्तिका (फिटकरी), राल, नीलोफर व मैनसिल सम-भाग, चूर्ण को मक्खन मे मिलाकर लेप करते रहने से स्रावयुक्त कुष्ठ नष्ट होता है। (वृ० नि० र०)

**नोट—वातज-शोथ पर शैलेय-तैल प्रयोग चरक चि० अ० १७ मे देखिए।**

शुद्धि—इसकी शुद्धि की विधि भैषज्य र मे इस प्रकार है—इसे काजी मे पकाकर, जल से धोकर, पञ्च-पल्लवक्वाथ से वाष्प-स्वेदन करे। फिर भूनकर गुड-मिश्रित हरड के क्वाथ से सेचन कर सुगन्धित पुष्पो-द्वारा सुवासित करे।

अथवा—इसे काजी मे अच्छी प्रकार-उबाल कर, धोकर छागमूत्र से और फिर सहिजन के क्वाथ से भावनाये देकर, शुष्ककर मधु से मर्दन करे। तदनन्तर अगर तथा राल से धूपन कर सुगधित पुष्पो द्वारा अधिवासित करे।

मात्रा—चूर्ण-६ से १२ रत्ती। क्वाथ—२-४ तोला।

# छातवन ( Alstona Scholaris )

वटादि वर्ग एव कुटज कुल (Apocynaceae) का यह वृक्ष ४०–५० फीट ऊँचा, निम्न भाग मे तना वहुत मोटा, छाल–श्वेत या भूरे रंग की, खुरदरी, स्थूल, भगुर, स्वाद मे अतितिक्त, छाल आदि वृक्ष के सर्वांग को काटने या छेदने से दुग्ध जैसा किंतु तिक्त स्राव होता है । पत्र–चक्राकार निकली हुई, वृक्ष की शाखाओ के प्रत्येक चक्र मे पत्र-गुच्छो मे ७-७ की सख्या में (इसी से इसे सप्त-पर्ण, अपभ्र श मे सतवन, सतोना, छतिवन कहते है) कही कही चार या पाँच पत्र ही होते है । ये पत्र ४–८ इच लम्बे, १ से १॥ या २॥ इच तक चोडे, ऊपरी पृष्ठ भाग स्निग्ध, हरिताभ पीत वर्ण का, चमकीला, निम्नपृष्ठ भाग श्वेताभ एव पत्तो का सर्वसाधारण आकार प्रकार सेमर (शाल्मली) पत्र जैसा ही होता है । पुष्प–गुच्छो मे हरिताभश्वेत वर्ण के छोटे-छोटे, ५ पखुडी-वाले, गज-मद के समान सुगधित, शरदऋतु मे आते है । फली–शीतकाल मे, लगभग १ फुट लम्वी, कुछ टेढी, चपटी, तथा वीज, श्वेत, छोटे, दोनो किनारो पर रोमश, फली के पक कर फटते ही ये वीज जमीन पर इधर उधर विखर जाते है । इन्ही वीजो से दूसरे पेड, तथा पेड की डाली लगा देने से भी पेड तैयार हो जाते है ।

इसके वृक्ष उष्ण एव समशीतोष्ण कटिवन्धीय प्रदेशो मे, जहाँ वृष्टि खूव होती है, विशेष पाये जाते है । हिमालय पृष्ठ पर ३ हजार फुटकी ऊँचाई तक, तथा वगाल, और दक्षिण भारत के कोकण प्रान्त मे व सीलोन मे भी अधिक पाये जाते है ।

नोट—चरक के तिक्त स्कन्ध, कषाय स्कन्ध, कुष्ठघ्न, उदर्द प्रशमन, शिरोविरेचन, एव सुश्रुत के आरग्वधादि, लाक्षादि तथा अधोभाग हर-गणो मे इसकी गणना की गई है ।

**नाम-**

स---सप्तपर्ण, विशालत्वक, शारद, विषमच्छद आदि हि.-छितवन, सतोना, सतवन, शैतानी झाड इ । म.-सालवीण । गु -सातवण । व.-छातिम, छेतेनगाछ । अ.- डिटावार्क ट्री (Ditabark tree) । ले.-एलस्टोनिया स्कालरिस, ए कार्टेक्स (A Cortex)

**रासायनिक संगठन--**

इस वृक्ष की छाल मे डिटेमिन (Ditamine) एकिटेमिन (Echitamine), एकिटेनिन (Echitanine) एकिकाटचिन (Echicautchien) एकिसेरिन (Echicerin), एकिटिन (Echitin), एकिरेटिन (Echiratin), वसाम्ल तथा वसायुक्त रालमय पदार्थ पाये जाते है ।

प्रयोज्य अङ्ग—छाल, दूध, पुष्प, पत्रादि । औषधि-कार्यार्थ नयी छाल लेनी चाहिए, पुरानी छाल वेकार होती है ।

छतिवन (सतौना)
ALSTONIA SCHOLARIS B. BR.



## गुण धर्म व प्रयोग—

लघु, स्निग्ध, तिक्त, कषाय, कटु-विपाक, उष्ण-वीर्य तथा त्रिदोषघ्न, विशेषत कफवातशामक, दीपन, अनुलोमन, मृदुरेचन, अन्य द्रव्यो के साथ देने मे स्तभन, कृमिघ्न, रक्तशोधक, हृद्य, ज्वरघ्न (विशेषत विषम-ज्वर प्रतिबन्धक), स्तन्यजनन, कटुपौष्टिक एव कुष्ठघ्न है। इसका प्रयोग विशेषत कफवातज विकार, रक्त-विकार, हृद्रोग, कास, श्वास, कुष्ठ, उदर्द, ज्वरजन्य दौर्वल्य, आमवात, वात, चर्मरोग, जीर्णउदररोग, कफ जन्य सग्रहणी आदि मे किया जाता है।

विषमज्वरो मे यह कुनेन जैसा ही कार्य करता है, किन्तु उसके समान उपद्रवकारी नही है।

छाल—सकोचक, कटुपौष्टिक, धातुपरिवर्तक, कृमिनाशक, ज्वरघ्न एव ऋतुस्राव-नियामक है। इसका प्रयोग ज्वर, अग्निमाद्य, शूल, गुल्म जीर्णातिसार, प्रवाहिका, कृमि आदि मे अधिक किया जाता है।

प्रसूतावस्था मे छाल का प्रयोग अन्य सुगधित ज्वरनाशक द्रव्यो के साथ करने से अग्नि और बल की वृद्धि, ज्वर का प्रतिषेध एवं स्तन्य-वृद्धि होती है।

जीर्णातिसार व प्रवाहिका मे इसका क्वाथ देते है। जीर्णआमवात और सविशोथ पर—छाल का कल्क लेप करते हैं या पुल्टिस बनाकर बाधते है। कुष्ठ पर—ताजी छाल का अर्क दूध के साथ देते है। जीर्ण एव दूषितव्रणो पर—छाल को दूध के साथ पीस कर लेप करते हैं। रक्तपित्त मे—इसका घन क्वाथ, चोबचीनी-चूर्ण मिला दूध के साथ सेवन करते हैं।

(१) ज्वरो पर—विशेषत सतत विषमज्वर, जिसमे ज्वर एकसमान दिनरात बना रहता हो, कई दिनो तक रोगी ज्वर मे सतप्त हो, ज्वर कभी उतरता ही न हो तो इसकी छाल के साथ गिलोय, अडूसापत्र, पटोल पत्र, नागरमोथा, भोजपत्र, खैर की छाल, और नीम की अन्तरछाल समभाग जौकुट कर मात्रा–४ तो. को ६४ तो पानी मे अष्टमाश क्वाथ सिद्ध कर छान कर प्रात काल पिलावें, या इसकी ३ मात्रा कर दिन मे २-३ बार पिलादें। शीघ्र ही ज्वर उतर जाता है। अथवा केवल इसकी ही छाल का क्वाथ या फाट दिन मे २-३ बार पिलाते रहने से ज्वर शनै २ उतर जाता है। अन्ये शुष्क आदि विषम ज्वरो मे भी यह क्वाथ लाभकारी है। ज्वर के पश्चात् की अशक्ति के निवारणार्थ छाल के क्वाथ मे अदरख का रस मिलाकर सेवन कराते हैं।

अथवा—इसकी अ तरछाल का घन क्वाथ कर उसमे अतीस-चूर्ण की गोली बन सके इतना मिला, २-३ रत्ती की गोलिया बना, धूप मे सुखा लें। ३-३ घंटे से २-३ गोली ठंडे जल से देवें। विषमज्वर दूर होता है।

(सि. यो. सग्रह)—

**नोट—छाल से निकाला हुआ डिटेनिन नामक सत्व, कुनैन के स्थान में सफलतापूर्वक दिया जा सकता है। कुनैन से होने वाली प्रतिक्रियायें इसके प्रयोग से नहीं होतीं किन्तु इसका असर कुछ समय वाद नही रहता। पुनः ज्वर आ सकता है।**

ध्यान रहे छाल का क्वाथ या फाट, १२ घण्टे के पश्चात् पुन तैयार कर देना चाहिये। १२ घण्टे के वाद यह क्वाथ बेकार हो जाता है। जीर्णज्वर के साथ होने वाले अग्निमाद्य मे छाल का चूर्ण १० रत्ती की मात्रा मे, थोड़ी कालीमिर्च चूर्ण और सेधा नमक के साथ देते रहने से लाभ होता है।

कफज्वर मे—छाल के साथ गिलोय नीमछाल, और खजूर समभाग मिश्रित जौकुट कर ५ तो. चूर्ण को ४० तो. पानी मे पका दे। १० तो शेष रहने पर छान कर, उसमे २ तोला शहद मिला सेवन से लाभ होता है।

(भा. भै. र)

(२) मुख-पाक पर—इसकी छाल के साथ खस, पटोल नागरमोथा, हरड़, कुटकी, मुलैठी, अमलतास, और बाल चन्दन का क्वाथ सिद्ध कर सेवन करे।

(ग नि.)

(३) अश्मरी-जन्य मूत्रकृच्छ्र पर—इसकी छाल के साथ अमलतास, केतकी (केवडा), इलायची, नीम छाल, करज, कुटकी और गिलोय मिला कर क्वाथ सिद्ध कर शहद मिला सेवन करने से, अथवा ये क्वाथ द्रव्य

सम भाग मिलित २॥ तो. जल २ सेर मे पकावें, १ सेर पानी शेष रहने पर इस जल से यवागू बनाकर खिलाने से भी लाभ होता है। (व. से)

(४) हाथ पैर की जलन पर—छाल का रस २॥ तो मे समभाग मिश्री चूर्ण मिला प्रात साय शर्वत जैसा बना कर पीने से जलन दर होती है।

दूध—इस वृक्ष का दूध रेचक होने से विबन्ध तथा उदर-रोगो मे दिया जाता है। कर्णशूल पर इस दूध को तैल में मिलाकर डालने से लाभ होता है इस दूध को व्रण के शीघ्र रोपणार्थ व्रण पर लगाते है। सधिवात पर भी यह दूध लगाया जाता है।

पुष्प—शिरोविरेचनार्थ प्रयुक्त होते है।

बालको के पारिगर्भिक रोग (गर्भिणी का दूध पीने से हुआ शरीर-क्षीणता का विकार, अपर्याप्त एव हीन गुण दूध पीने से भी यह विकार बालको को होता है। यह एक प्रकार का गात्र-शोष या सूखा रोग है )पर—इसके फूलो के साथ कालीमिर्च, गोरोचन समभाग लेकर चावल के धोवन से पीस, दूध के साथ सेवन कराते है।

पत्र—व्रणो पर—इसके कोमल पत्रो को गर्म कर पानी मे पीस पुल्टिस बना दूषित व्रणो पर बाधने से लाभ होता है।

मूल—नहरुआ पर—इसकी जड का कल्क बना जल मे छान कर पिलाते तथा उसी कल्क का लेप करते है।

## विशिष्ट योग—

**१. सप्तच्छदादि तैल—**

इसकी छाल के क्वाथ के साथ अडूसा का क्वाथ या स्वरस तथा नीम-पत्र या नीम-छाल का क्वाथ या स्वरस प्रत्येक समभाग २-२ सेर लेकर उसमे गोमूत्र ८ सेर तथा हल्दी, दारु हल्दी, त्रिफला, त्रिकटु, इन्द्र-जौ, मजीठ, खैरसार, जवाखार और सेधा नमक समभाग मिश्रित चूर्ण २० तो० का कल्क एव २ सेर तिल तैल मिला तैल सिद्ध करले।

यह तैल पद्मिनी कटक ( एक क्षुद्ररोग—Papilloma of the skin ), चिप्प ( अंगुलीवेष्टक, इसमे नख के मास के भीतर वातपित्त-वेदना, दाह, पाकादि होते हैं Nail Matrix ), कदर ( ठेठ, घट्टा Corn ), व्यङ्ग (झाई), नीलिका ( मुख के अतिरिक्त अन्य स्थानो का व्यङ्ग, स्याह छीप ) एव जालगर्दभ (एक प्रकार का विसर्प Herpes simplex) आदि त्वचा के रोगो को नष्ट करता है। ( भै० र० )

**२. सप्तपर्णघनादि वटी—**

इसकी ताजी छाल को कूटकर ८ गुने जल मे उबाल, आधा जल शेष रहने पर, उतार कर, मसल छानकर, कलईदार पात्र मे पकाकर घन बनावे। कडछी लगने लगे तब उतार कर सूर्य-ताप मे सुखा ले। रबडी जैसा बनने पर ४० तो० लेवे। तथा कुटकी, चिरायता, कटकरज के भूने हुए बीजो का चूर्ण १५-१५ तो० कालमेघ १० तो०, शुद्ध कुचला व दालचीनी चूर्ण २॥-२॥ मा० मिला २-२ रत्ती की गोलिया बनाले।

यदि छाल सूखी हो, तो कूटकर ४ गुने जल मे पका, आधा शेष रहने पर, मसल कर छान ले। पुन चौथाई मे ४ गुना जल मिला अर्धावशेष क्वाथ कर मसल कर छान ले। फिर दोनो जलो को मिला उक्त विधि से घन बनाकर गोलिया बना ले।

२ से ४ गोली दिन मे ३ बार देने से, सतत, एकाहिक, चातुर्थिक आदि नये विषम-ज्वर, अपचन जनित ज्वर इत्यादि को नष्ट करती है। मलावरोध, अग्निमांद्य, उदर-कृमि, अरुचि एव निर्बलता को दूर करती है। ज्वर की किसी भी दशा मे यह दी जाती है। बढ़े हुए ज्वर को उतारती, तथा नये आने वाले को रोकती है। ज्वर-जन्य यकृत तथा प्लीहा-वृद्धि को भी यह दूर करती है। यह सामान्य औषधि होते हुए भी अच्छी लाभदायक सिद्ध हुई है।

—(रसतन्त्रसार)

नोट—छतिवन की छाल का चूर्ण ६-१२ रत्ती ( अधिक से अधिक ६ माशे तक ), क्वाथ-५-१० तो०। स्वरस-१-२ तो०। दूध-२-६ रत्ती। पुष्प-चूर्ण-४ रत्ती से लगभग ३ मा० तक। त्वचा-सत्व डिटेनिन की मात्रा-५-१० रत्ती तक। घन-सत्व-१॥-६ मा० तक।

# छत्री ( Polyporus Officinalis )



शाकवर्ग की सस्वेदज जाति एव छत्रक कुल (fungi) के इस शाक के क्षुप वर्षाऋतु मे स्वयमेव जमीन फोडकर या गोवर, काष्ठ, वृक्षादि पर पैदा हो जाते हैं ।यह ६–७ इच ऊँची, शाखारहित, केवल एक डण्डी से वाहर निकलती है, उस पर गोल छत्ते के आकार का एक छत्र होने से इसे छत्री या छत्रक कहते है । किसी किसी डडी पर गोल गु वज सा होता है, तथा उसमे काली भुरकी सी रहती है, इसे कृष्णच्छत्रक (Agaricus Compestris) कहते हैं ।दूसरे खण्ड मे कृष्णच्छत्रक का प्रकरण देखिये ।

छत्री की सु भ, ढिगरा, गुच्छीआदि कई जातियाँ हैं। जिनमे कुछ विपाक्त और कुछ निर्विप होती हैं। अनजान मे विपाक्त छत्री का शाक खा लेने से वेहोशा, उदराध्मान, वमन, उन्माद आदि लक्षण होते हे ।

इसकी एक विदेशी जाति होती हे, जिसे यूनानी मे गारीकून-सफेद हि०–जगली वलगर, कीआर्डन, अग्रेजी मे०–लार्च ऐगरिक (Larch Agaric) पर्जिग या व्हाईट ऐगेरिक purging or White Agaric) तथा लेटिन मे अगारिकस एल्वस (Agaricus Albus) कहते हे । गारीकून यह एक क्षुद्र पराश्रयी वनस्पति है। इसकी उत्पत्ति के विपय मे यूनानियो मे वहुत मतभेद हे। इसे कोई गूलर,अजीर आदि के पुराने वृक्षा का जडो मे पैदा होना, तथा कोई गार वृक्ष की जड या जढ मे पैदा होना इत्यादि मानते है ।

इसकी उत्पत्ति, दक्षिण और मध्य यूरोप मे पुराने चीड के वृक्षो पर होती है । ऐसा वहुमत है । वाजारो मे इसके चिकने, हलके, श्वेत रग के, ततुल एव स्पज जैसे टुकडे प्राप्त होते हैं। स्वाद मे ये प्रथम मधुर, पीछे कुछ कडवे एव चरपरे से मालूम देते है । जो श्वेत वर्ण के हलके (जल मे भी न डूवने वाले), मुलायम तथा स्वाद मे मधुर, तिक्त न हो, या काले रग के हो वे औपधि-कार्य मे नही लिये जाते, वे प्राय विपाक्त होते है।

सर्व साधारण छत्री प्राय सर्वत्र वर्षा काल मे पैदा होता हे । किन्तु उत्तम प्रकार की छत्री पजाव, काश्मीर आदि पहाडी प्रदेशो मे ही पाई जाती है ।

**नाम**

स०–भूमि छत्रक, सस्वेदज, शिलिंध्रक। हि०–छत्री, कुकुरमुत्ता, सांप की छत्री; खुमी, भुईं फोड, छतौना इ. । म०–भलम्वे । गु०–विलाडीनो टोप । वं०–कोडक छाता, छातकुड, छातोना,। अं०–मश्र म [Mushroom], फगाई [Fungai] । ले०–पोलिपोरस आफिसिनेलिस ।

**रासायनिक संघटन–**

इसमे (Resin) राल, तथा एक प्रभावशाली, अत्यत सूक्ष्म, श्वेत, चमकाला, रवेदार अगेरिकिन (Agaricin) नामक सत्व पाया जाता है । यही सत्व गारीकून मे भी होता है ।

प्रयोज्याङ्ग–पचाङ्ग ।

## गुणधर्म व प्रयोग —

गुरु, स्निग्ध, मधुर, विपाक मे मधुर, शीतवीर्य, वात पित्त-शामक, कफवर्धक, प्रतिश्याय-कारक, वाजीकर, वृहण, एवं वल्य है ।

पुआल मे उत्पन्न छत्रक-रस एव विपाक मे मधुर रूक्ष तथा दोप-नाशक है। ईख का जड मे उत्पन्न छत्रा मधुर, अनुरस मे कपाय, कटु व शीतल है । गोमय-गोवर जन्य छत्रक गुण मे उक्त इक्षुक-छत्रक जैसा ही किंतु उष्ण, कपाय तथा वातकारी है । वास लकडी से उत्पन्न छत्रक कसैला तथा वातप्रकोपक, और भूमि में उत्पन्न-भारी, विशेष वातल नही होता । भूमि के गुणानुसार ही इसके गुण धर्म होते है। (सु सू अ ४६)

वैसे तो सव प्रकार के सस्वेदज शाक–शीतल, दोषकारक, पिच्छिल, गुरु तथा वमन, अतिसार, ज्वर एवं कफ-सम्बन्धी रोगो को उत्पन्न करने वाले होते है। किन्तु जा छत्रक श्वेतवर्ण के पवित्र स्थान तथा पवित्र

गोबर, वास या काष्ठ पर पैदा होते है वे साधारण दोष-कारक होते हैं। विशेप विकार नही करते। शेप अन्य स्थानोत्पन्न, निन्दित एवं त्याज्य है। चरकाचार्य जी का कथन है—

**सर्पच्छत्रक वर्ज्यास्तु वह्व्योऽन्याश्छत्रजातयः।**
**शीताः पीनसकर्त्र्यश्च मधुरा गुर्व्य एव च॥**
(च. सू. अ. २७)

श्लोक का भावार्थ ऊपर के प्रसगानुसार ही है।

श्वेत रग के छत्रक विपाक मे गुरु, लालरग के अल्पदोपकारक, तथा काले रग के गुरु, मधुर और कुछ उष्ण होते हैं

शुक्रदौर्बल्य, क्षय, तथा शोथ आदि मे उत्तम गुणो वाली छत्री का क्षीरपाक दिया जाता है।

क्षय की अवस्था मे यह अ गूर की शराव के साथ दिया जाता है।

प्लीहा-रोग तथा अपस्मार मे इसे शहद और सिरके के साथ देते हैं। चेचक की प्रारम्भिक अवस्था मे इसका चूर्ण गरम पानी मे पीस छान कर पिलाते है, चेचक का विशेप प्रकोप नही होने पाता।

गारीकून के विशेप गुण धर्म इस प्रकार है—

यह ऊष्ण और रूक्ष है। सचित दोषो को मलमार्ग से निकाल देता है, आध्मान तथा वात की शोथ को दूर करता, पेशाव तथा स्त्रियो के मासिकऋतुस्राव को साफ करता है।

प्लीहा, शोथ तथा पाडु रोग मे—इसे सिकजवीन (शहद और सिरके) के साथ देते हैं।

श्वास तथा छाती की पीडा पर यह हरड और रूमामस्तगी के साथ दिया जाता है।

अपस्मार मे—यह ऊदसलीव के साथ दिया जाता है।

यकृत एव उदर विकारो पर—इसे उसारेरेवन्द के साथ देते है।

वृक्क की अश्मरी मे यह सौफ के अर्क के साथ दिया जाता है।

सर्व प्रकार के विष के असर को दूर करने के लिए इसे सिरके के साथ पीस कर पिलाते है। जयमविप पर यह शराव के साथ दिया जाता है।

जलोदर मे—यह तगर गगोडा (असारून) के साथ दिया जाता है।

भयकर उदरशूल (वातज) पर—यह शहद के साथ दिया जाता है।

गृध्रसी, गठिया, मलेरिया ज्वर तथा योपापस्मार मे इसे एलुवे के साथ देते है।

**नोट—इसकी लाल, पीली या काली विपैली जाति के सेवन से जो उपद्रव होते है, उनकी शांति के लिये प्रथम वमन कराते, तथा गंध विलाव (जुन्दबेदस्तर) मात्रा-४ रत्ती से ८ रत्ती, पानी या दूध में घोलकर पिलाते हैं।**

गारकून या साधारण छत्री अधिक मात्रा मे—कंठ-शोथ एव व्याकुलता-कारक है। तथा वृक्को मे विकृति करती है। इसके निवारणार्थ ताजा दूध तथा मस्तगी या जुन्दवेदस्तर दिया जाता है।

साधारण छत्री की मात्रा—१ से ६ मा० तक, तथा गारीकून की मात्रा—४ रत्ती से २ मा० तक है।

छानन—दे०—तिनिश। छालिया—दे०—सुपारी। छिडल—दे०—ढाक। छिकनी—दे०—नकछिकनी। छिकुर—दे०—छोंकर। छितवन—दे०—छतिवन। छिन्नरुहा—दे०— गिलोय। छिरछिटा—दे०—गगरेन।

# छिरबेल ( Holostema Rheedi )



अर्ककुल (Asclepiadaceae) की एक वडी जाति के क्षुप सदृश, श्यामवर्ण, चिकनी इस आरोही लता के काण्ड पोले; पत्र—विपरीत, ३-५ इञ्च लम्बे, २-३ इञ्च चौडे, गिलोय-पत्र जैसे गोल, कुछ मोटे, नोकदार, ऊपरी पृष्ठभाग चिकने, अधोभाग सूक्ष्म रोमश, पत्रवृन्त—१-२॥ इञ्च लम्बे, पुष्प—भीतर से लाल वर्ण तथा वाहर से




HOLOSTEMMA RHEEDII (SPR)

श्वेत या हलके गुलावी रग के, सुगधित, छत्री जैसे तुर्रेदार होते हैं। पुष्प का मध्य भाग मीठा होने से, बालक इसे खाया करते हे।

फली या डोडी—आक की डोडी जैसी, प्राय सयुक्त २-२ लगती है। नोकदार होती, तथा भीतर मुलायम कपास सा होता है, जो डोडी के पककर फूटने पर हवा मे चारो ओर उडने लगता है। डोडिया ४-५ इन्च लम्बी, आयताकार होती हैं। कच्ची, कोमल डोडियो का शाक बनाया जाता है। यह शाक दक्षिण भारत मे प्राय लोकप्रिय है। डोडी मे बीज पतले, लम्बे भूरे रग के होते हैं।

मूल या जडो की छाल मोटी खाकी रग की होती है।

यह लता भारत के दक्षिण प्रान्तो मे विशेपत कोकण, गुजरात आदि मे तथा हिमालय के प्रदेशो मे और वर्मा मे वहुत पैदा होती है।

नोट—इस लता के प्राय सर्वाङ्ग मे दूध होने से यह छिर (क्षीर) बेल कहाती है।

इस लता के ही सदृश और एक लता होती है, जिसे विप दोडी, भुईदारी आदि तथा लेटिन मे–टायलोफोरा फ्यासि क्युलेटा ( Tylophora Fasci Culata ) कहते है। यह जहरीली होती हे, तथा चूहो को मारने के लिये इसका प्रयोग होता है। छिरवेल के स्थान मे इस विषैली लता का प्रयोग न होने पावे, इसका ध्यान रखना आवश्यक हे।

## नाम--

स०–अर्कपुष्पी, शीतला इ०। हि०–छिरबेल। म०–दुदुरली, शिरदोडी, तुलतुली, दुधोली इ०। गु०–सरणेर। ले०–होलोस्टेमा रेडी, एस्लेपियासएन्युलेरिस (Asclepias Annularis)।

प्रयोज्याङ्ग—मूल, पत्र, दूध एव पचाङ्ग।

## गुणधर्म व प्रयोग

मधुर, शीतवीर्य, आन्त्र-सकोचक, धातुपरिवर्त्तक, मूत्रल, शोथनाशक, तथा प्रमेह, अश्मरी आदि मूत्र सम्वन्धी विकारो पर इसका विशेप उपयोग होता है।

(१) पूयमेह (सुजाक) पर—इसकी मूल का क्वाथ सिद्धकर उसमे जीरा तथा मिश्री का चूर्ण मिलाकर सेवन करने से, मूत्रनलिका की जलन दूर होती, तथा मूत्र साफ होता है। अथवा—

इसकी ताजी जड या उसके शुष्क चूर्ण को ३ माशा की मात्रा मे गोदुग्ध मे पीस छानकर, दिन मे दो बार १४ दिन तक पिलाने से पूर्ण लाभ होता है।

(२) शुक्रमेह या स्वप्नदोप आदि वीर्य-विकारो पर—मूल के साथ श्वेत सेमर कद को पीसकर ६ मा० तक की मात्रा मे, दूध और शक्कर के साथ दिन में दो-बार ७ दिन पिलाते है।

(३) अश्मरी पर—मूल या इसके काण्ड को पीसकर गोदुग्ध के साथ नित्य प्रात ३ दिनो तक देने से दाहयुक्त पथरी विदीर्ण होकर निकल जाती है।

(४) विसर्प पर—मूल को दूध मे पीस कर पिलाते तथा लेप करते है।

(५) नेत्राभिष्यन्द तथा नेत्र-शोथ और अण्डकोष के शोथ पर—मूल को पीसकर लेप करते है।

(६) छोटे बालको के कास तथा तालु-सकोच पर—इसकी मूल को पत्थर पर घिसकर शहद से चटाने से लाभ होता है।

तालु-सकोच मे—इसके काण्ड या मूल के टुकडे कर पानी मे पकाकर, उस पानी से प्रात बच्चे को स्नान कराते, तथा तालु स्थान पर तिल-तैल लगाते है। इस प्रकार एक मास मे केवल ३ बार स्नान और तैल लगाने से लाभ हो जाता है। (व० गुणादर्श)

(७) बिच्छू के विष पर—मूल को पीस कर लेप करते तथा कुछ पीस-छान कर पिलाते भी है। भूतज्वर पर—मूल के टुकडे को कान पर बाधते है।

(८) कण्डू पर—इसके दूध को लगाते व मूल का क्वाथ पिलाते है, या इसके पत्तो के रस को ६ मा० की मात्रा मे, गोदुग्ध मे पिलाते है।

पत्र—

(९) गलशोथ एव गलग्रन्थि के दाह पर—पत्तो को पीसकर तैल मे मिला कर गले पर बाधते अथवा केवल पत्र-रस को ही लगाते है।

(१०) उदर-कृमि पर—पत्तो को उबाल कर या आग पर सेक कर, उदर पर बाध कर, ३ घटे बाद निकाल देते है। इस प्रकार २-३ बार करने से कृमि झड जाते है। (व० गु०)

(११) रक्तज एव पित्तज सिर के रोगो पर तथा प्रतिश्याय पर—पत्र-रस को सिर पर मर्दन करने से शिरोरोग मे लाभ होता है।

पत्तो को हथेली पर मसल कर सूघने से छीके आती हैं, और प्रतिश्याय मे शाति प्राप्त होती है।

(१२) नेत्रदाह पर—पत्र-रस को तालु-स्थान पर मर्दन करते तथा थाय के पत्र-रस मे वस्त्र भिगोकर नेत्रो पर रखते है। (व० गु०)

इसकी डोडियो से जो मुलायम कपास निकलती है, वह शीतगुण विशिष्ट है। उसे तकिया मे भर कर पित्त-ज्वरी के सिरहाने रखने से रोगी को शाति मिलती है।

छिरेटा (छिलहिण्ट)—दे०—पाताल गरुडी। छुईमुई - दे०—लजालु। छुहारा (छोहारा)-दे०—खजूर।
छुहारी जवाईन—दे०—अजवायन किरमाणी। छेरहटा—दे०—पाताल गरुडी।

# छोंकर ( Prosopis Specigera )

वटादिवर्ग एव शिम्बी कुल ( Leguminosae ) के बब्बुलादि उपकुल (Mimosaceae) के ये वृक्ष मध्यमाकार के,कटकित, १५-३० फुट ऊचे होते है। शाखाये—पतली, झुकी हुई, धूसर वर्ण की, छाल—फटीसी, खुरदरी, बाहर से श्वेताभ, तथा भीतर से पीताभ धूसर, पत्र—बबूल के पत्र जैसे, किंतु छोटे, सयुक्त, एक-एक सीक पर १२ जोडे पत्रक, पुष्प—शीतकाल मे या ग्रीष्म मे, पीताभ श्वेत पुष्पो का घनहरा लगता है। फली—प्राय वर्षाकाल मे, ४-८ इञ्च लम्बी, आध इञ्च मोटी श्वेत वर्ण की, तथा इसमे धूसर वर्ण के बीज होते है। कच्ची फली को सागर, सागरी मारवाड मे कहते है, तथा इसका शाक बनाया जाता है। पकी फली को खोखा कहते है। यह मधुर होती है तथा बच्चे इसे खूब खाते है।

**नोट—हवनीय द्रव्यों में इसकी लकडी ली जाती है। विजयादशमी को इसके वृक्ष की पूजा की जाती है। इसके क्षार को हरताल के साथ लगाने से केश झड जाते हैं - अत. इसी केश हन्त्री कहते हैं।**

इसकी एक छोटी जाति होती है, जिसे शमीर या लघु-शमी कहते है। इसके वृक्ष राजस्थान, पजाब, सिंध, गुजरात आदि जागल प्रदेशो मे खूब होते है। पश्चिम




उत्तर-प्रदेश एव पजाव मे छोटीशमी (छोकर) ही विशेष होती है।

## नाम–

सं-शमी (शामक गुण विशिष्ट होने से), तुंगा, केशहन्त्री, शिवाफला, मंगल्या इ । हि-छोकर, छिकुर, खेजड़ा, जाट, जड, सफेद कीकर, इ.। म.-शमी, सवंदड शवरी। गु.-खीजडो, समड़ी। व-शमी, शांई। अं-- स्पज ट्री (Spung tree) ले.-प्रासोपिस स्पेसिजेरा।

### रासायनिक सघटन

इसकी फली मे पिच्छिल द्रव्य के अतिरिक्त केरोवीन (Carobin) केरोवोन (Carobone), केरोविक एसिड (Carobic acid) पाये जाते है। शाखाओ मे शर्करा सदृश एक पदार्थ, तथा वीज मे एक पीत रजक द्रव्य होता है।

प्रयोज्य अ ग—छाल, फली व पुष्प-पत्र।

## गुण धर्म व प्रयोग

गुरु (छोटी शमी लघु), रूक्ष, कषाय, मधुर, विपाक मे कटु एव शीतवीर्य, कफपित्त-शामक, रोचक, स्तभन या ग्राही (इसकी फली किंचित् उष्णवीर्य होने से रेचक होती है, किंतु यह भी प्रभाव से अतिसार-नाशक है) तथा भ्रम, मस्तिष्क-दौर्वल्य, अरुचि, अतिसार, प्रवाहिका (प्रवाहिका मे विशेष लाभ नही), अर्श, कृमि, रक्तपित्त, एव त्वचा के विकारो मे इसका प्रयोग होता है।

शमीर या छोटी शमी—कषाय, रूक्ष, शीत, लघु, रक्तपित्त, अतिसार, अर्श, कुष्ठ, श्वेतकुष्ठ, श्वास और कफनाशक है।

फली–गुरु, पित्तजनक, तीक्ष्ण, रूक्ष, मेध्य बुद्धिवर्धक, केशनाशक है। कच्ची फली ग्राही होने से अतिसार रोगी को पथ्य है। इसका शाक अग्निदीपक एव रुचिकर होता है।

छाल–रूक्ष कषाय, कटु, चरपरी, शीतल, कृमिनाशक आमवात, अतिसार, वातनलिकाप्रदाह, श्वास, अर्श, मस्तिष्क-विकृति, मन्याकम्प आदि विकारो मे उपयोग होता है।

(१) विच्छू के दश पर–छाल को पीस कर लेप करते है।

(२) जगम-विष पर–छाल के साथ नीम की तथा वरगद (वट) की छाल पीस कर लेप करते है। सर्प-विष पर–अन्तर छाल का रस पिलाते है। वमन द्वारा विष निकल जाता है।

पत्र–ग्राही एव विवन्धकारी है।

(३) अतिसार पर—पत्तो के साथ इसकी अ तर-छाल और थोडी कालीमिर्च मिलाकर पीसकर १-१ मासे की गोलिया वना जल के साथ सेवन कराते है।

(४) मूत्रकच्छ्र या मूत्रावरोध पर—पत्रो को पीस कर लुगदी वना किंचित् गरम कर नाभि-स्थान पर वाधने से मूत्र प्रवृत्त हो जाता है। तथा रोगी को पत्र-रस मे जीरा-चूर्ण और मिश्री मिलाकर पिलाते है। ७ या १४ दिन मे गरमी के विकार दूर हो जाते है।

प्रमेह पर—इसके १ तोला कोमल पत्तो के साथ ३ मा जीरा मिला, महीन पीस कर १ पाव कच्चे ताजे गो-दुग्ध मे मिला छान कर उसमे गुडहल का जड आधा

तो. और मिश्री २ तोला मिला नित्य प्रात पिलाने से ७ या १४ दिन मे पूर्ण लाभ होता है।

गर्भवती के रज स्राव पर भी यह–प्रयोग लाभकारी है। (व गु)

(६) मूत्र के साथ वीर्यस्राव होता हो तो—इसके कोमल पत्तो का रस, गोघृत, जीरा, और शक्कर मिला कर देते है।

(७) दाह युक्त विसर्प पर–पत्तो को पीस कर, दही मिला कर लेप करने से शाति प्राप्त होती है। अग्नि-दग्ध स्थान पर भी इसके लेप से ठडक पड जाती है। पत्तो को आग पर डालने से जो धुआ उठता है वह नेत्र–विकारो पर लाभकारी माना जाता है।

नोट—मात्रा–फली का चूर्ण १-३ मासा तक। छाल का क्वाथ ५ १० तोला तक।

गर्भपात के भय निवारणार्थ –गर्भवती स्त्रिया इसके पुष्पो को शक्कर के साथ पीस कर शर्बत बना कर पीती है।

छोटा चिरायता (चिरेता) दे०–चिरायता छोटा।
छोटा मादा (वडा मादा) दे०–बादा
छोटी केरी (वडी केरी) दे०–दवी मे।
छोटा चाद दे०—सर्पगन्धा। छोला दे०–चना।
छोटी इलायची दे०–इलायची छोटी।
छोटी दधी दे०–दधी छोटी।

# जङ्गली अंगूर ( Vitis Indica )

द्राक्षा कुल (Vitaceae) की इसकी लता बागी अ गूर की लता जैसी ही तथा फल भी वैसे ही किंतु अत्यन्त खट्टे, और कोई कोई खटमीठे होते है।

यह भारत के दक्षिण के मलावार किनारे के तथा ट्रावनकोर के जगलो मे और हिमालय के निम्न प्रदेशो मे अधिक पाया जाता है।

**नाम–**

**हि —जंगली अ ंगूर, पंजेरी। म –रानद्राक्ष, कोलेजन। अं–इ ंडियन वाईल्ड व्हाईन (Indian wild vine)। ले– व्हायटिस इ ंडिका।**

## गुणधर्म व प्रयोग–

शीतवीर्य, मूत्रल, धातु-परिवर्तक मृदुरेचक तथा रक्त एव व्रण शोधक है।

मृदुरेचनार्थ—इसकी जड को नारियल की गिरी के साथ, या केवल शक्कर के साथ पीस छान कर पिलाते है। धातुपुष्टि के लिए–मूल के क्वाथ मे रेचन कराते है। नेत्रविकारो पर–मूल के रस को तैल मे मिलाकर लगाते है। दूषित व्रणो पर–जड के रस को नारियल के दूध के साथ मिलाकर लगाते है।

जगली अ जीर दे०—गठगूलर।

# जंगली अखरोट (*ALEURITES MOLLUCEANA*)

एरण्डकुल (Euphorbiaceae) का यह वडा वृक्ष, स्वरुप मे अखरोट के वृक्ष जैसा ही, पत्र–गोल वर्छी जैसे फल—अखरोट जैसे लम्वगोल, मोटे किंतु वहुत कडे होते है।

यह मलाया आर्चिपिलेगो देश का मूल निवासी, भारत के दक्षिण प्रान्तो के जगलो मे वहुत होता है। कर्नाटक मे ये वृक्ष लगाये भी जाते है।

इसका चित्र अखरोट मे देखे। टागतेल ( A.



Fordii ) नामक वृक्ष भी इसी की जाति का है। टाग-तेल का प्रकरण देखे।

## नाम—

हि०-जंगली अखरोट, अपोला। म०-रान अक्रोट। वं०-अकोला। अ०-इंडियन वालनट (Inbian Walnut) फिलबर्टस ( Filberts ), क्याडल नट ( Candle nut )। ले०-अल्यूराइटिस मोलुकाना, अल्यूट्रायलोवा ( A (Triloba)।

### रासायनिक संघटन—

फल की गिरी एव बीज मे—चर्वी, खनिज-द्रव्य, सेल्यूलोज (Cellulose), एक स्थिर तैल जिसमे ओलीन ( Oleine ), मिरिस्टिन ( Myristin ), पालमिटिन (Palmitin), स्टीरीन (Stearin) एव रेचक तत्त्वयुक्त चरपरा राल जैसा पदार्थ होता है। फल की राख मे—चूना, मेग्नेसिया, फास्फर आदि द्रव्य पाये जाते हे।

प्रयोज्याङ्ग—फल की गिरी, और तैल। तैल को काकमी या काकुने तैल कहते है।

## गुणधर्म व प्रयोग—

गिरी मीठी, कसैली, शीतल, कामोद्दीपक, पौष्टिक, कफनि सारक, विवन्धकारक, क्षुधावर्धक, कफपित्तवर्धक, वातनाशक, तथा दाह, हृदय-रोग, यकृत-विकार मे उपयोगी है।

इसके तैल का गुण रेडी-तैल जैसा किंतु श्रेष्ठ है। इसमे दुर्गन्ध नही होती, सुस्वादु होता हे, तथा इसके विरेचन मे वमन की प्रवृत्ति नही होती, जी नही मिचलाता। विरेचनार्थ यह तैल २॥ से ५ तो० तक दिया जाता है।

अर्श पर—इसकी गिरी के कल्क को तिल-तैल मे मिला गुदा मे रखने से या गुदा मे लगाने से अर्श की पीडा दूर होती हे।

# जङ्गलीअदरख ( Zingiber Lassumunar )

हरीतक्यादि वर्ग एव हरिद्राकुल ( Scitaminaceae ) के इसके पौवे या क्षुप आमा हल्दा के क्षुप जैसे, पत्ते खूब लम्बे २॥ फुट तक, और ५-६ इञ्च चौडे, नोकदार होते ह। मूल या गठाने वागी अदरख या हल्दी की गठानो जैसी, जिसमे कपूर और जायफल के मिश्रण जैसी तीव्र गन्ध, स्वाद मे चरपरी, कुछ कडुवी, किन्तु सूखने पर स्वाद व गन्ध मे न्यूनता होता हे।

यह भारत मे प्राय सर्वत्र होती है, तथा इसके उपयोग वागी अदरख जैसे ही होते ह। चित्र अदरख मे देखे।

## नाम—

सं०-वन आर्द्रकम्, अरण्यार्द्रका। हि०-जगली अदरख, वन आदा। म०-रान आर्ले, मालावारी हलद, नसा। अं०-वाईल्ड जिंजर ( Wild ginger )। ले०-जिजवर के सुमुनार, जि० परिपुरियम (Z Purpureum), जि० क्लिफारडाय (Z Cliffordii )।

### रासायनिक संघटन—

इसकी गाठो मे, जगली हल्दी की अपेक्षा अधिक पिच्छिल द्रव्य एव शर्करा होती है। तथा एक उडनशील तैल, वसा मृदुराल, क्षार, स्टार्च, अल्व्युमिनाईडस आदि पाये जाते हैं।

## गुणधर्म व प्रयोग—

दीपन, पाचन, क्षुधावर्धक, उत्तेजक, तथा अतिसार, शूलादि मे इसका विशेष उपयोग किया जाता है। अन्य गुणधर्म वागी अदरख जैसे ही है।

जीर्ण त्वग्विकारो मे इसे रीठा और गोमूत्र मे उवाल कर लेप करते और फिर स्नान करते हैं।

शरीर के किसी स्थान पर सज्ञाशून्यता होने पर इसे काली मिर्च के साथ पीस कर लेप करते है।

अतिसार पर—इसके साथ धनिया मिला क्वाथ वना कर सेवन कराते हे।

आध्मान पर—इसे आग मे भूनकर, नमक के साथ खिलाते है।

अपस्मार पर—इसके रस मे गुड मिलाकर नस्य देते है।

जगली अनारस–दे०–कन्टला । जगली अरण्डी–दे०–दती बडी मे । जगली आम–दे०–अम्बाडा ( आमडा ) जंगली आल–दे०–आल न० २ मे। जगली आलू–दे०– सूरण (जिमीकन्द) मे। जगली इन्द्रायण–दे०–इन्द्रायण छोटी। जगली उडद–दे०–वन उडद (मापपर्णी)।

# जङ्गली उशवा ( Smilax Macrophylla )

रसोनकुल (Liliaceae) की, एव चोबचीनी की जाति की तथा चोबचीनी की लता जैसी ही इस काटेदार आरोही लता के काण्ड–मजबूत, निम्न भाग मे कुछ मोटे से, पत्र–लम्ब गोल, अण्डाकार ६–१८ इञ्च तक लम्बे तथा उतने ही चौडे, मोटी सिराओ से युक्त, सूक्ष्म नोकदार, पत्रवृन्त १–१॥ इच लम्बे, पुष्प–छत्राकार गुच्छो मे, ग्रीष्म या वर्षाकाल मे, पुष्प की डण्डी–¾ इच लम्बी, फल–हेमन्त ऋतु मे, चना या मटर जैसे, किंतु गुच्छो मे. कच्ची दशा मे हरे पकने पर लाल, प्रत्येक फल मे १–३ वीज, मूल–अनेक उपमूल युक्त, रक्ताभवर्ण की होती है।

यह लता पहाडी प्रदेशो की आर्द्र–भूमि मे, कुमाऊ से आसाम तक, वगाल, ब्रह्मदेश तथा दक्षिण मे मध्य-प्रदेश, कोकण, मलावार, मद्रास और सीलोन, जावा आदि प्रदेशो मे विशेष पाई जाती है।

**नोट—इस लता के विषय का सक्षिप्त नोट चोबचीनी के प्रकरण में देखें।**

उशवा मगरबी जो दक्षिण एव मध्य अमेरिका का विदेशी द्रव्य है, उसके स्थान मे इस जगली उशवा का प्रयोग किया जाता है।

### नाम—

हि०—जंगली (पहाडी) उशवा,जंगली चोबचीनी रामदातून इ०। म०–घोटवेल। गु०–गुटी । बं०–कुमारिका, सालसा। अं०–वाईल्ड सार्सापरेला (Wild Sarsa Parilla) ले०–स्माइलेक्स मेक्रोफीला, स्मा० ओवोलफोलिया (S.Ovalifolia), स्मा० झेलनिका (S-Zeylanica)

प्रयोज्य अग –मूल ।

### गुण धर्म व प्रयोग-

इसके गुण धर्म चोबचीनी जैसे ही है। यह रक्त-शोधक, पौष्टिक, मूत्रल व स्वेदल है। यह अग्रेजी सार्सापरीला ( उशवा मगरबी या सारिवा ) केस्थान मे उपयोगी है।

फिरगोपदश की प्रथम व द्वितीयावस्था मे, तथा सुजाक के उपद्रवो मे, जीर्ण चर्मरोग, भगदर, नाडीव्रण, अस्थिप्रदाह, कठमाला एव अन्यान्य रक्तविकारो मे इसका चूर्ण, क्वाथ, शर्बत, माजून आदि दिया जाता हे।

मात्रा–चूर्ण–३-६ मा० यथायोग्य अनुकूल अनुपान के साथ, क्वाथ–५-१० तो०, शर्बत–२॥ तो०।

जगली कादा–दे०–जगली प्याज।

# जंगली काली मिर्च ( Toddalia Aculeata )

निम्बूक कुल (Rutaceae) के इसके सदैव हरे-भरे रहने वाले कटकित क्षुप से मजबूत आरोही, विस्तृत शाखाए निकली रहती है। काण्ड एव शाखाओ पर, नीचे की ओर झुके हुये काटे होते है। छाल–वादामी रग की, चिकनी एव हलकी, पत्र–लम्बे, अण्डाकार, प्राय १-३ पत्रको से युक्त, नोकदार, फूल–वसत ऋतु मे फीके हरे-

पीले रग के, फल—ग्रीष्मकाल मे, सम्भालोन, कमला-नीबू जैसे या बडी मटर जैसे, पाच गहरी सधियो एव कोषो वाले नारगी रग के, पकने पर साधारणत. काली मिर्च जैसे हो जाते है।

यह हिमालय के प्रदेशो मे ५ हजार फीट की ऊचाई पर, कुमाऊ, भूटान, खासिया पहाडी, तथा पश्चिम नीलगिरी एव दक्षिण भारत के कोकण, मद्रास, सीलोन आदि के झाडीदार जगलो मे विशेष पाया जाता है।

## नाम—

स.—कंज, कांचन फल। हि.-जगली कालीमिर्च,कंज म.-लिमरी, मेंगर, रानमिरवेल। ब.-काचन, दाहन, कडातोडाली। ले.-टोडेलिया एक्युलियेटा, टो. एसियाटिका (T Asiat ca), टो. रुबिकालिस (T Rubicaulis) टो. नायटिडा T Nitida), स्कोपोलिया एक्युलोटा (Scopolia Aculeata)

### रासायनिक सघटन—

दारुहल्दी मे पाया जाने वाला बरबेराइन (Berberine) नामक एक मुख्य प्रभावशाली कटु तत्व इसमें अल्प प्रमाण मे होता है, तथा राल, उडनशील तैल, नीबूकाम्ल (Citric acid) पेक्टीन (Pectin) स्टार्च आदि पाये जाते हैं। पत्रो का वाष्पीकरण यन्त्र द्वारा जो पीताभ हरित वर्ण का तैल निकलता है उसमे सायट्रान (Citron) जैसी तीक्ष्ण सुगन्ध होती है।



जगली काली मिर्च
TODDALIA ASIATICA LAM

## गुण धर्म व प्रयोग—

उष्णवीर्य, तिक्त, कटु, दीपन, उत्तेजक, वातनाशक स्वेदजनन, पार्यायिक (विषम) ज्वर-प्रतिबन्धक, सुगधित पौष्टिक है।

मूल की छाल और पत्र का फाट या टिंचर उत्तेजक, पौष्टिक, दीपन, वात एव आध्माननाशक, स्वेदल तथा ज्वरहर है। मलेरिया ज्वर मे यह कुनेन से भी बढिया कार्य करता है। अधिक मात्रा मे देने पर भी यह कुनेन जैसा कोई नुकसान नही करता।

इसके प्रयोग से जो पसीना आता है, उससे रोगी को थकावट या ग्लानि नहीं होती, प्रत्युत उत्तेजना प्राप्त होती है। इसके मूल का चूर्ण १॥ तो की मात्रा मे लेकर २५ या ३० तो उबलते हुए पानी में डालकर, ढाककर १० मिनट बाद छानकर, २॥ तोला से ५ तो की मात्रा मे दिन मे २-३ बार दिया जाता है।

सधिवात पर—इसके पत्तो के साथ इसकी मूल को पीस कर, तैल मे पकाकर मर्दन करते है।

आन्त्रपीडा पर—इसके ताजे कोमल पत्र चबाकर खाते हैं। या पत्तो की लुगदी मे शहद मिला कर सेवन करते है।

इसके कच्चे फलो का अचार बनाया जाता है। यह वातनाशक होता है।

जगली काहू दे०—काहू मे। जगली कासनी दे०—दुधल। जगली कुलथी दे०—चाकसू मे। जगली कु वार दे०—कण्टला। जगली केला दे०—केला मे। जगली खजूर दे०—खजूरी। जगली गाजर दे०—दुकू।

# जङ्गली गूलर ( Ficus Asperrima )

वट कुल (urticaceae) के ये वृक्ष कठगूलर वृक्ष जैसे; छाल–श्वेत, चिकनी; पत्र–समानान्तर पर ३-६ इंच लम्बे, गोल, किंतु कठगूलर के पत्तो की अपेक्षा सकरे व छोटे, लम्बे नोकदार, खररोमश, प्राय शाखा के अग्रभाग पर अधिक लगते है। पत्र-वृन्त–१½ इंच लम्बा, खुरदरा, फल–¾ इंच लम्बा व १-१¼ इंच व्यास का, कडे रोम युक्त, पकने पर हरिताभ पीला हो जाता है।

यह मध्यभारत, दक्षिण भारत, कोकण, दक्षिण गुजरात, ओरिसा, सीलोन आदि मे पाया जाता है।

## नाम

**सं-खरपत्री, मलयू। हि.--जंगलीगूलर, कालगूलर, कमलनौर। म.-च. वं.--खरवट, खोरेती। गु.-कालोउवरो, कलम्बर। ले.-फायकस एसपेरिमा।**

**रासायनिक संघटन–**

इसमे विल्लोर जैसा स्वच्छ एव चमकीला एक तत्व होता है जो मद्य मे घुलता है, तथा अल्कलाईड, निरीन्द्रि-क्षार (Inorganic acid), श्वेत चूने के गुण वाला पदार्थ (Calcareous matter) राख आदि पाये जाते हैं (जलाने पर १८प्र. श राख मिलती है)

## गुणधर्म व प्रयोग—

वातहर, रक्तशोधक, कीटाणुनाशक, शोथहर, व्रण शोधक है। एव उदर रोग, यकृतप्लीहावृद्धि, शूल, कष्टार्त्तव, गुल्म, वालको के डिब्बा रोग (पसली चलना) आदि मे उपयोगी है।

(१) यकृत एव प्लीहावृद्धि तथा कामला पर–इसकी मूल की छाल को गोमूत्र मे पीस छान कर, या छाल के महीन कल्क को गोमूत्र मे मिला और छानकर, नित्य प्रात ३ दिन पिलाते है। विकार दूर होकर उदर मुलायम एव हल्का होता है, शोथ भी दूर हो जाती है। इस प्रयोग से यदि विरेचन अधिक हो तो घृत व चावलो का भात अथवा इसी वृक्ष के फलो का चूर्ण, नारियल के पानी के साथ पिलाते है।

(२) वालको के डिब्बा आदि उदर-रोगो पर—इसकी छाल के साथ चित्रक मूल और अपामार्ग-मूल को गोमूत्र मे घिसकर, प्रात पिलावे। अधिक विरेचन हो तो दही-भात खिलावे।

यह डिब्बा रोग पुन न होने पावे, इसलिये महीने मे दो वार केवल इसकी छाल को ही गोमूत्र मे घिसकर देते रहे। (व० गु०)

(३) गुल्म-रोग पर—इसके शुष्क फल या छाल और नारियल का टोपर (ऊपर का कडा जटायुक्त भाग) इन दोनो को ६ मा० की मात्रा मे ५ तो० गोमूत्र मे घिसकर पिलावे। (व० गु०)

(४) रुद्धार्त्तव (स्त्री के मासिक धर्म की रुकावट) मे—इसके फलो का चूर्ण, नारियल के साथ, ३ या ७ दिन पिलाये। (व० गु०)

( किंतु शरीर मे पाण्डुता या रक्त की कमी हो, तो यह प्रयोग ठीक नही )।

(५) गर्दन पर दुष्ट व्रण हो, तो—इसकी छाल के रस ( अथवा अष्टमाश क्वाथ) मे–वस्त्र की चौघडी पट्टी को भिगोकर रखते है, तथा वार-वार उक्त रस या क्वाथ को ऊपर से वूंद-वूंद टपकाते है। इस प्रकार ७ दिन तक पथ्यपूर्वक उपचार करने से लाभ होता है।

(६) दतशूल तथा दात हिलते हो तो—इसकी कोमल प्रशाखा से ३ दिन दातून करने से, शूल दूर होकर दात सुदृढ हो जाते है। इसकी छाल के चूर्ण का मजन करने से दात स्वच्छ होते व शूल दूर होता है।

पाददारी पर—हाथ-पैरो के फटने पर इसका रस लगाते है।

जगली गोभी—गोभी के प्रकरण मे पान गोभी देखे। इसके पत्र-रस की कुछ वूंदे कान मे टपकाते ही तत्काल सिर-दर्द ( आधासीसी तथा सामान्य सिर की पीडा ) वन्द हो जाती है।

—(प० भागीरथ स्वामी)

# जंगली घुइयां (अरवी) (Colocasia Antiquorum)



सूरण कुल ( Araceae ) की इस घुइया के क्षुप, पत्रादि ग्राम्य घुइया के जैसे ही होते है। यह वर्षाकाल मे खूब पैदा होती है। यह भी श्वेत और काली भेद से दो प्रकार की होती है।



जंगली घुइयां
COLOCASIA ANTIQUORUM SCHOTT

**नाम—**

सं०-कच्छू। हि०-जंगली घुइया, काचू इ०। म०-रान आलू, सेरे अलू। बं०-कचू। ले०-कोलोकेसिया एटिकोरम।

**गुण धर्म और प्रयोग—**

अतिशीत वीर्य, रक्त-स्तम्भक, उत्तेजक, तृप्तिकर है। इसका रस त्वचा मे लगने से छाले व जलन पैदा होती है। काली ज० घुइया-रुचिकर, मुख-जाड्य-नाशक है। इसका रस मूत्र-विरेचक तथा अर्श पर हितकर है।

पशुओ के क्षत या व्रणो पर—मक्खी या कृमि के निवारणार्थ इसके कन्द को जल मे पीस कर लगाते है। यदि व्रण दूषित हो गया हो, तो कन्द को चारे मे मिला कर खिलाते है।

बिच्छू के दश पर—कन्द को पीसकर लगाते है।

जगली चिकोडा—दे०—कडवी परवल। जगलीचचेडा—दे०—चचेडा (जगली)। जगली चोपचीनी—दे०—जगली उगवा। जगली जमालगोट ( जयपाल )—दे०— दन्ती।

# जंगली जायफल ( *MYRISTICA MALABARICA* )



जातीफल कुल Myristicaceae के जायफल की ही जाति का यह वृक्ष, जायफल के वृक्ष जैसा ही होता है। इसका फल जायफल की अपेक्षा मोटा और लम्बा होता है, किंतु इसमे सुगन्ध अत्यल्प तथा तैल भी थोडा होता है। इसे कोई-कोई रामफल कहते है। फल या बीज के ऊपर जो पीताभ-कृष्ण वर्ण का कोषावरण या छिलका होता है, तथा जो सूखने पर पृथक हो जाता है, उसे रामपत्री या बम्बई की जायपत्री कहते है। इस पत्री मे भी विशेष सुगन्ध या स्वाद नही होता।

ये वृक्ष कोकण, मलाबार तथा कनारा मे विशेष




जगली जायफल
MYRISTICA MALABARICA LAM

पाये जाते है। चित्र जायफल मे देखे।

**नोट—कोंकण की ओर इसकी छाल को ही भ्रम से कायफल मानते हैं। कायफल के प्रकरण में नोट देखिये।**

**नाम—**

**सं०—कामुक, मालती। हि०, म०—जंगली जायफल,** रामफल, रामपत्री। अं०-बाम्बेमेस या कन्ट्री या मलाबार नटमेग ( Bobay mace or Coutry or Malabaro nutmeg )।

**रासायनिक संघटन—**

इसके बीज मे प्र० श० ४० तथा इसकी जायपत्री मे प्र० श० ६३ लाल रग की राल सदृश पदार्थ से युक्त वसा एव एक उडनशील तैल होता हे।

## गुणधर्म व प्रयोग—

यह वृहण, स्थानीय उत्तेजक, उष्णवीर्य है। इसके सब गुणधर्म प्राय जायफल जैसे ही है, किंतु कुछ कम प्रभावशाली हैं।

आमातिसार पर—इसे भूनकर, चूर्ण रूप से दिन मे २-३ बार देते हे।

निद्रानाश पर—इसके चूर्ण को शहद के साथ चटाते है।

चिरस्थायी एव दूपित व्रणो पर—इसके तैल को तिल-तैल आदि अन्य तैलो के साथ मिलाकर, तथा पका कर लगाते हे।

जीर्ण गठिया वात पर—इसके उक्त तैल का लेप व मर्दन करते हे।

वात-पीडा पर—इसे पीसकर लेप करते है। इसकी रामपत्री का प्रयोग स्नायुमडल के उत्तेजनार्थ तथा वमन पर किया जाता हे। असली जायपत्री के स्थान पर इसका प्रयोग किया जाता है। यह सिर-दर्द पर भी उपयोगी है।

जगली जीरा–दे०–कालीजीरी। जगली तम्बाकू–दे० तम्बाकू मे। जगली तुलसी–दे०–तुलसी अर्जकी।
जगली तोरई–दे०–कडवी तोरई। जगली दाख–दे०– गोविल। जगली दालचीनी–दे०–दालचीनी मे।
जगली नील–दे०–नील मे। जगली पालक–दे०–पालक मे। जगली पिकवन–दे०–अनन्तमूल।

# जंगली प्याज ( Urginea Indica )

रसोन कुल (Litiaceae) के कन्दजातीय इसके वर्षायु क्षुप ग्राम्य या बागी प्याज के क्षुप सदृश ही होते है। जमीन मे जो इसका कन्द पड़ा रहता है। उसके मध्य भाग से वर्षाकाल मे प्रथम पुष्पदण्ड १ से ४ फुट तक ऊचा निकल कर, ग्रीष्म काल मे उसके अग्रभाग पर दूर दर हरिताभ श्वेत, लाल या भूरे रग के छत्राकार

पुष्प आते है। पश्चात् मूल स्थान मे ही इसके पत्र ६ से १८ इ च लम्बे, साधारण प्याज के पत्र से बडे, चौडे, चिपटे, रेखाकार एव नोकदार, एक इ च तक चौडे, गहरे हरे रग के आते है। पुष्प-वृन्त—१ से १॥ इ च होता है। बीजकोष या डोडी—वर्षाऋतु मे, ½ से ¾ इ च लम्बी, त्रिकोष्ठीय, अण्डाकार, दोनो ओर को क्रमश पतली, प्रत्येक कोष्ठ मे छोटे, गोल चिपटे, काले रग के ५ से १० तक बीज होते है।

कन्द—हलके रग का, २ से ४ इ च लम्बा, लट्वाकार, बल्ब जैसा, स्वाद मे अतिकडुवा होता है। ये भारतीय ज प्याज के कन्द विलायती प्याज (यह भूमध्य सागर के तटवर्तीप्रदेशो मे होता है) (urgineascilla) की अपेक्षा छोटा तथा बाहर से मटमैले रग का, भीतरी मासल छिलके मुडे हुए, चिपटे, विभिन्न आकार के ½ से २ इ च लम्बे, दोनो ओर को क्रमश पतले होते हुए, कभी कभी ३-४ एक साथ, काण्डक से चिपके हुए, हलके पीताभ बादामी या हलके पीले विभिन्न वर्ण के होते हैं। ये छिलके शुष्क अवस्था मे भगुर एव सहज ही मे चूर्ण बनाने लायक, किन्तु आर्द्र या गीले होने पर चिमडे एव लचीले होते है। इनमे कोई विशेष गन्ध नही होती, किंतु स्वाद मे अत्यन्त तिक्त होते है।

ये भारतीय ज प्याज के कन्द, उक्त विदेशीय वन पलाण्डु की उत्तम प्रतिनिधि औषधि हैं। औषधिकार्यार्थ प्रथम वर्ष के नीबू के इतने बडे कन्दो को लेना ठीक होता है। प्रथम वर्ष मे जैसे ही यह पुष्पित होता है वैसे ही उसी समय इसके कोमल कन्दो को निकाल कर तथा ऊपर के पतले छिलको को लेकर (तथामध्य भाग को दूर कर) टुकडे कर सुखाकर शुष्क स्थान मे, खूब अच्छी तरह डाट बन्द शीशियो मे रखना चाहिए। अन्यथा आर्द्र वायुमण्डल मे खुले रहने से ये टुकडे चिमडे हो जाते है, तथा चूर्ण की लुगदी बध जाती है।

इसके पौधे पश्चिमी हिमालय प्रदेश मे ७००० फुट की ऊ चाई तक तथा गढवाल, कुमायू, विहार, मध्य-भारत, छोटानागपुर, राजपूताना, गुजरात, काठियावाड, शिमला, सहारनपुर, पजाब, सीमाप्रात, बगाल एव




दक्षिण मे कोकण तथा कोरोमण्डल के बालुकामय समुद्री तटो पर, पश्चिमी घाट के किनारे किनारे रेतीली भूमि मे प्रचुरता से पाये जाते है।

नोट—उक्त प्याज की ही एक किस्म, जिसे हि०, व—सुफेदीखस; म.—भुईकांदा तथा ले—सिल्ला इ डिका (Scilla Indica) कहते हैं। कोंकण से दक्षिण की ओर समुद्र किनारे रेतीली भूमि मे पैदा होता है। इसे छोटा जं प्याज भी कहते हैं। इसके सदृश ही इसकी एक उपजाति सि होहेनचेरी (S Hohenacheri) पजाब मे मिलती है। इन दोनो के कंद श्वेताभ बादामी, परतदारबल्बजैसे, जायफल के इतने बडे, गोल अंडाकार बगल में कुछ दबे हुए से होते हैं। इनके मांसल छिलके बहुत चिकने तथा किनारे पर परस्पर ढके रहने के कारण एक ही मालूम देते हैं।

गुण की दृष्टि से उक्त सब ज प्याज एक समान है। बाजार मे इन सब का मिश्रण ही मिलता है।

## नाम—

सं.—वनपलाण्डु, कोलकन्द (बड़े बेर जैसे कंद होने से)। हि.—जगली प्याज (कांदा), कंदरी, कांदरा, कोलीकांदा, पुटालु इ०। म०—रान कांदा, कोलकांदा। गु.—जं कांदो, पाणकंदो। बं.—कोलकादा जोंगली प्याज। अं—इंडियनस्क्विल (Indian Squill) ले.—अर्जिनियाइंडिका, अं.—मेरिटीमा A-maritima

रासायनिक सघटन—

इसमे एक निष्क्रिय और एक विपाक्त ऐसे दो प्रकार के ग्लुकोसाइड सिल्लिनिन (scillininc) नामक तथा दो तिक्त सत्त्व—सिल्लिपिक्रिन (scillipicrin) और सिल्लि-टाक्सिन (scillitoxin) पिच्छिलद्रव्य, शर्करा आदि पाये जाते है। जलाने पर जो इसकी प्र श. ५ राख होती है उसमे कैल्सियम आक्जलेट व साइट्रेट के स्फटिक होते हैं।)

प्रयोज्य अङ्ग—कन्द। एक वर्ष के अन्दर का ही कन्द औषधि कार्यार्थ लेना चाहिये। अधिक पुराना कन्द शक्तिहीन हो जाता है। कन्द के मध्यभाग को काटकर फेक देवे; शेष छिलको को काम मे लेवे। बाह्यप्रयोगार्थ पूरा कन्द उपयुक्त हैं।

## गुण धर्म व प्रयोग—

तीक्ष्ण, लघु, कटु, तिक्त, विपाक मे कटु उष्णवीर्य, वातकफशामक, पित्तवर्धक, कफनि सारक, हृदयोत्तेजक, मूत्रविरेचक, स्वेदजनक, कृमिघ्न, शोथहर, क्षोभ, उत्क्लेश एव वमन कारक है।[1]

यह डिजिटेलिस (Digitalis) की अपेक्षा पाचन-संस्थान मे अधिक क्षोभकारक होने से हृल्लास, वमनकारी, रेचन है। किन्तु अल्प मात्रा मे इसकी क्रिया डिजिटेलिस की जैसी ही होती है, अर्थात् हृदय की गति कम होती एव हृदय का कार्य ठीक होने से हृदय को बल प्राप्त होता है। स्वेद-जनक, मूत्रविरेचक एव उत्तम कफघ्न व हृद्य होता है। अत्यधिक मात्रा मे अतिवमन, व विरेचन से मृत्युकारक है। साधारणत डिजिटेलिस (डिजि-टेलिस का प्रकरण आगे देखे) के स्थान मे यह दिया जाता है। किंतु विशेषत. फुफ्फुस के विकारो पर यह उपयोगी है। चिपचिपा कफ अतिमात्रा मे गिरता हो तब या श्वासनलिका के जीर्णशोथ पर यह अधिक व्यवहृत होता है। ऐसी अवस्था मे इसके साथ प्राय अर्कमूलत्वक् या एपिकाक मिला दिया जाता है। बालको के जीर्ण कफरोग मे यह अतिहितकारी है। बालको को इसका सिर्का या शर्वत (आगे विशिष्ट प्रयोग देखे) दिया जाता है। जीर्ण कफरोग मे यह हृदय की निर्बलता को दूर करते हुए, कफस्राव सत्वर कराता तथा आमाशय की पाचन-क्रिया को सुधारता है।

किन्तु ध्यान रहे कफ के नये आशुकारी रोगो पर तथा वमनार्थ भी इसका प्रयोग नही करना चाहिये। यदि पयोग करना ही हो तो इसके साथ डिजिटेलिस मिला (या वनपलाडुवटिका) (वि प्रयोग देखे) देना विशेप हितकर है।

ज्वरावस्था मे यदि कफप्रकोप हो तो इसके सिर्के का सेवन दिन मे २-३ वार लघुमात्रा मे कराते है।

ज्वर के चले जाने पर भी यदि कफसग्रह रह जाय तो इसके चूर्ण का सेवन पानी या शहद के साथ कराते है।

हृदय-शैथिल्य, चाहे किसी भी कारण से हो, इसको अल्प मात्रा मे देने से विशेप लाभ होता है। मूत्र-रेचन के लिये, मूत्रावरोध मे इसे ५ से १० रत्ती तक की मात्रा मे देते है। गठिया तथा चोट की सूजन पर—इसके कन्द को कूटकर पुल्टिस बनाकर बाधते है। श्वासावेग (श्वास का दौरा) के शमनार्थ इसके चूर्ण मे किंचित् अफीम व सेधा नमक मिला सेवन कराते है। आवश्यकतानुसार २—२ घटे से इसे देते है। पैर के तलुवो पर जो गोखुरू पाद-कटक (Corn) या कष्टदायक ठेठ पड जाती है, उकेस

---

[1] राजनिघन्टु तथा निघन्टु-रत्नाकर में कोलकन्द को 'वान्तिशमनकृत'लिखा है। इससे ज्ञात होता है कि जंगली प्याज को कोलकन्द कहना ठीक नहीं। कोलकन्द वाराही या सूकरकन्द हो सकता है। अथवा—कोलनामक जंगली जाति के लोग हाथ से बुने हुए वस्त्रों पर ज प्याज की कांजी या माड़ी लगाते हैं, इसलिए इसे कोलकन्द कहते हों। किंतु यह हृल्लास व वमन कारक ही होता है, वमन शामक नहीं।

निवारणार्थ कन्द को कुचल कर तथा आग पर खूब गरम कर उस पर पैर रखकर जोर से दबावे। ऐसा २–४ बार करने से लाभ होता है। पैर के तलुवो की जलन दूर करने के लिये, ताजे कन्द को जलन-स्थान पर रगडते हैं। पादकटक पर यदि उक्त प्रयोग न किया जा सके तो इसके कद को पकाकर, पीसकर गरम-गरम बाध दिया करे। मस्सो (Warts) पर इसके चूर्ण को मलते हैं।

**नोट—मात्रा-चूर्ण आधी से डेढ़ रत्ती। पानक या शर्बत ३०-६० वृन्द। सुरासव या टिंचर ५-३० वृन्द।**

ध्यान रहे यह साधारण प्याज से अधिक वीर्यशाली है। विशेषत मूत्रजनन और कफनिसरण कार्य इससे अधिक होता है। तथापि यह उन समस्त विकारो मे गुणदायक है, जिनमे साधारण प्याज का उपयोग होता है। यह वैसे खाने के काम मे नही आता।

उष्ण-प्रकृति वालो को तथा अन्न-नलिका के क्षोभ की दशा मे, तीव्र वृक्क-रोग मे, तीव्र कास मे कफ के आशुकारी रोगो मे एव वमनार्थ भी इसका प्रयोग करना चाहिये। हानि-निवारणार्थ–मिश्री एव सिकजवीन दी जाती है।

## विशिष्ट योग—

(१) सिर्का वनपलाडु—इसके १ भाग चूर्ण मे चौगुना सिर्का या १० भाग एसेटिक एसिड का घोल मिला कर ७ दिन बाद छानकर रख ले। मात्रा–५-१२ बून्द। एसिड एसिटिक १ भाग मे ४ भाग जल मिलाकर तथा ७ दिन बन्द रखकर छान लेने से यह घोल तैयार होता है। इस घोल मे १ भाग वनपलाण्डु का चूर्ण मिला देने से उत्तम सिर्का तैयार हो जाता है। यह कफघ्न है।

(२) शर्बत वनपलाडु—उक्त सिर्का वनपलाडु १७॥ भाग मे शक्कर ६५ भाग तथा पानी ७॥ भाग मिला १०० भाग पूरा कर शुद्ध लोह पात्र या एनेमल के पात्र मे, मदाग्नि पर शर्बत की चाशनी तैयार कर ले। या २॥ गुना शहद मिला ले। मात्रा–३० से ६० बून्द, या ½ से १ ड्राम तक, यह बालको के कफ-विकारो मे बहुत दिया जाता है। बच्चो के जीर्ण कास पर यह १०–१५ बूंद की मात्रा मे देते है।

(३) आसव या टिंचर वनपलाडु—इसके कन्द को शुष्क कर, जौकुट चूर्ण कर ८ तो० मे रेक्टिफाइड स्प्रिट ५० तो० मिला, ७–८ दिन तक या ३ दिन तक बन्द शीशी मे रक्खे। फिर फलालैन द्वारा खूब निचोडते हुए छानकर शीशियो मे भरकर रक्खे। मात्रा—१० से ३० बून्द तक बच्चो को ३ से १० बून्द। यह मूत्र साफ लाता है, कफप्रकोप एव मूत्रकृच्छ्र-निवारक है। कास, प्रतिश्याय, श्वास, जलोदर और क्षय पर भी लाभ-दायक है।

(४) अवलेह व० प०—कन्दचूर्ण, उपक-गोद (उपक का वर्णन व० वि० भा० १ मे देखे) २–२ तो० सेंधा नमक ४॥ तो० अर्क (आकडा) मूल-चूर्ण १॥ तो० और अफीम ७ मा० एकत्र खरल कर उसमे सबका ३ गुना शहद मिला रक्खे। मात्रा १ मा० उक्त सर्व विकारो पर दिया जाता है।

वटिका व० प०—कन्द पर गेहू का आटा लपेट कर, कण्डो की गरम भूभल मे रखे। पक जाने पर आटा उतार कर भीतरी नरम भाग निकाल ले, तथा उसके समभाग मटर का आटा मिलाकर पीस लें और थोडी मात्रा मे शराव मिला, गुलाब तैल के योग से टिकिया बना ले। दो मास वाद प्रयोग करे, किन्तु ४ मास के पश्चात् प्रयोग न करे। जलोदर, श्वास तथा विषो को नष्ट करता है। इसे 'कुरस असकील' कहते हैं—(यूनानी चि० सा०)

(५) डॉ० गुय की गोली या पिल्युसी डिजिटेलिस कम्पोजिटी (Pl Digit. Co)—इसमे कन्द का चूर्ण, डिजिटेलिस चूर्ण और पारद वटी कल्क इन तीनो को १–१ ग्रेन लेकर, गोली बनने लायक शर्वत मिला लेते हैं। यह १ गोली हुई। इस प्रकार गोलिया बना, मात्रा १ से २ गोली। यह हृदय-विकार-जन्य शोथ पर उत्तम कार्य करती है। मूत्रल है।

पारद-वटी-कल्क का योग इस प्रकार है—शुद्ध पारा १ भाग, गुलकन्द १॥ भाग तथा मुलैठी चूर्ण ½ भाग एकत्र खूब खरल कर रक्खे या गोली बनाले। मात्रा–४ से ८ ग्रेन (विशेषत विरेचनार्थ)। इस कल्क मे

किंचित् अफीम मिलाकर फिरग रोग पर देते है। यही कल्क उक्त गुय की गोलियो (Dr. Guy's-pills के प्रयोग मे लिया जाता है।

(गा० औ० र०)

(६) तैल वनपलाडु—इसके कद ५ तो० कुचल कर या इसका चूर्ण लेकर २० तो० तिल तैल के साथ, कलई-दार पात्र मे मदाग्नि पर पका, छान ले। वालको के सूखा रोग मे—सर्व शरीर (गर्दन से ऊपर का भाग छोडकर) पर इसकी मालिश प्रात सूर्योदय के पूर्व तथा शाम को सूर्यास्त के वाद करते रहने से लाभ होता है। यह तैल कर्ण-पीडा अण्डवृद्धि, गठिया तथा फोडा-फुन्सियो पर भी लाभकारी है।

एलोपैथी मे इसके कई प्रयोग है। विस्तार-भय से यहा नही दिये जा सकते।

जगली वलगर—दे०—छत्री मे।

# जंगली[1] बादाम (*STERCULIA FOETIDA*)

मुचकुन्द कुल (Sterculiaceae) के इसके वडे वृक्ष ३०-४० फुट ऊचे, शाखा-प्रशाखायें चारो ओर गोलाकार फैली हुई, छाल—श्वेत वर्ण की पतली, कोमल; अन्दर की लकडी भूरे रग की, पत्र—शरद ऋतु मे, ७-८ पत्र सयुक्त शाखा के अग्रभाग पर, हस्तागुली जैसे, ६ इच लगभग लम्बे, २ इच चौडे, नोकदार, नूतन-पत्र मृदुरोमश, पत्र-वृन्त ३ इच लम्बे होते है। ये पत्र सेमल (शालमली) पत्र जैसे ही होते हैं। पुष्प—वसत मे—लाल, पीले या हलके वैंगनी रग के, वाह्य आवरण ५ भागो मे विभक्त, ½–¾ व्यास का, उभय लिंग विशिष्ट, पु केसर लाल वर्ण का, फल लम्वा, गोला कार, नोकदार, हेमन्त या शरद-ऋतु मे, पकने पर ये फल चमकीले लाल रग के एव दुर्गन्ध युक्त होते हैं। दुर्गन्ध तो फूलो मे भी होती है। फल—सूखने पर काष्ठवत् कडे हो जाते है। वीज—प्रत्येक फल मे १० या १५ काले रग के होते है।

ये वृक्ष भारत के दक्षिण के पश्चिमी घाट मे कोकण तथा मद्रास के समुद्र तट पर, तथा वगाल के कई स्थानो पर रास्ते के किनारे छाया के लिये उगाये हुए, और वर्मा, सीलोन एव मलाया द्वीप मे प्रचुरता से पाये जाते है।



जगली वादाम
STERCULIA FOTIDA LINN

## नाम—

हिं०—जंगली वादाम। म०—गोल दारु, नगल-

---

[1] जगली वादाम यह नाम हिन्दी, मरेठी आदि भाषा का, वादाम पर्पटी (Canarium Commune) तथा वादाम देशी (Terminalia Catappa) को भी दिया गया है। आगे यथास्थान वादाम का प्रकरण देखें। चालमोगरा को भी दक्षिण में जंगली वादाम कहते हैं। प्रस्तुत प्रसंग का ज० वादाम इनसे भिन्न है।

औपधिकार्यार्थ इसे ताजी लेनी चाहिये वहुत दिनो की पुरानी वेकार होती है। एक तो यह वैसे ही ऊपर-ऊपर की खोदी हुई वाजारो मे मिलती है, फिर पसारियो के यहा वहुत दिन पडी रहने से भी वेकार हो जाती है। पहाडी लोग वर्फीली शीत के कारण इसे प्राय अच्छी तरह खोदकर नही निकालते।

## गुण धर्म व प्रयोग :—

लघु, तीक्ष्ण, स्निग्ध, तिक्त, कपाय, मधुर, कटु-विपाक, शीतवीर्य। प्रभाव—मानसदोपहर (भूतघ्न) है। यह त्रिदोपहर, विशेपत पित्तकफशामक, दीपन, पाचन, वातानुलोमन, यकृदुत्तेजक, पित्तसारक, शूल-प्रशमन, हृदयोत्तेजक, हृद्य, रक्तस्तम्भन, शोथहर, कफनिसारक, मूत्रल, वाजीकरण, आर्त्तवजनन, स्वेदल, कुष्ठघ्न, ज्वरघ्न, दाहप्रशमन, वेदनास्थापन, वर्ण्य, सज्ञास्थापन, मेध्य है। तथा स्मृतिह्रास, शिर शूल, आमाशयशोथ, यकृच्छोथ, कामला, हृदय-शैथिल्य, रक्तपित्त, कास, श्वास, मूत्रकृच्छ्र, वस्तिशोथ, जीर्णप्रमेह, नपु सकता, रज कृच्छ्र, गर्भाशय-शोथ, विसर्पकुष्ठादि विभिन्न चर्म रोग और अपस्मार, अपतत्रक, मूर्च्छादि आक्षेपयुक्त व्याधियो (जिन मे भूतावेश जैसी चेष्टाए होती है) मे इसका विशेप उपयोग किया जाता है। इसका फाट २॥ से ५ तो० की मात्रा मे दिन मे ३ वार देते है। शोथ, व्रणशोथ, शूल, दाह, वर्ण-विकार आदि मे इसका लेप करते है। स्वेदाधिक्य पर अवचूर्णन करते हैं। हृदय-विकार (हृदय स्पदन, छाती मे वेचैनी आदि) मे इसे १ तो० लेकर ५ तो० उष्णजल मे ४–५ घण्टे भिगोकर, छानकर पिलाते है। इससे सर्वांगशोथ मे भी लाभ होता है

भूतावेश जैसी चेष्टाओ मे इसका ब्राह्मी-स्वरस, वच, और शहद के साथ सेवन कराते हैं।

हृदय की धडकन, कमजोरी तथा हृद्विकारजन्य उदर मे सचित दोप के निवारणार्थ इसे अन्य उपयुक्त सुगन्ध द्रव्य और नवसादर के साथ सेवन कराते है। इससे रक्त-वाहिनियो का सकोच होकर रक्तपित्त, विसर्प एव रक्तस्राव मे भी लाभ होता है।

विस्फोट एव व्रणो मे इसके लेप से जलन व पीड़ा की शाति होती है।

झाई–व्यङ्ग आदि त्वग्दोषो मे उवटन के रूप मे इस का व्यवहार करने से त्वचा की कान्ति वढती है।

शरीर के किसी भी भाग मे असह्य वेदना हो, तो इसके १ माशा चूर्ण को शहद के साथ दिन मे २-३ वार चटाते है।

दन्त–शूल मे—इसका मजन हितकारी है। मुख-दुर्गन्ध मे इसे चवाते हैं। वेहोशी मे इसे पीसकर नेत्रो पर लेप करते है।

दिल या हृदय की धड़कन के वढ जाने पर—इसे पानी मे पीसकर लेप करते हैं। यह लेप मस्तक तथा ललाट पर करने से सिर–दर्द मे लाभ होता है।

हृदय और कफ के विकारो पर इसका गाढा शर्वत या अवलेह वना कर चटाते है। कफ की वमन पर—इसे ६ रत्ती की मात्रा मे, पानी के साथ पीस छान कर पिलाते है। नाक से मल-स्राव अधिक होता हो, तो इस के चूर्ण का नस्य देते है। कफ या सर्दी के विकारो मे ६ तो. चूर्ण का १½ सेर जल मे अर्धावशिष्ट क्वाथ सिद्ध कर उसमे १ सेर तक मधु मिला, थोडा २ सेवन कराते है। पित्तज्वर मे इसके कल्क का लेप करते है। भूत, प्रेत पिशाचादि के उपद्रवो की शाति के लिये यह महेश्वरादि धूपो मे मिलाया जाता है।

फाण्ट-विधि—इसका प्रयोग फाण्ट या शीतनिर्यास रूप मे, क्वाथ की अपेक्षा ठीक होता है। क्वाथ करने से इसका प्रभावशाली तैलाश उड जाता है। वह विशेप लाभ-दायक नही रहता। अत —

इसके १ तो चूर्ण को ½ सेर तक खूब उवलते हुए जल मे डाल कर, ढाक कर भर रक्खें। प्रात जल छान कर, थोडा २ दिन मे ४-५ वार पिलावे। अपस्मार, योपापस्मार, उन्माद, चित्तभ्रम आदि मानसिक विकारो पर इसका सेवन लाभकारी है।

(१) योपापस्मार (हिस्टीरिया) पर—

इसका महीन चूर्ण १ से २ मा तक तथा श्वेत वच का महीन चूर्ण ४ रत्ती से १ मा तक मिश्रण कर शहद के साथ दिन मे ३ वार सेवन करा दे। इस प्रयोग से

मानसिक चचलता दूर होती है। स्त्री अशक्त हो एवं अति-श्रम व चिंता से यह रोग हुआ हो तो यह अधिक उपयोगी है।

यह प्रयोग वातजन्य उन्माद पर भी लाभदायक है। सर्वसाधारण अपस्मार पर इसके १० रत्ती चूर्ण मे कपूर १½ रत्ती, दालचीनी २½ रत्ती खूब खरलकर (यह १ मात्रा है) भोजन से पूर्व सेवन कराते रहने से लाभ होता हैं। वातिक गुल्म मे भी यह प्रयोग दिया जाता है।

सुश्रुत ने वातजन्य अपस्मार पर जो कुलत्थादि घृत का प्रयोग दिया है, उसमे जटामासी का योग विशेष महत्व का हे (देखिये सुश्रुत उत्तर तत्र अ ६१)

(२) वात विकारो पर—इसका चूर्ण ३मा० तथा दशमूल के (वेल, कुभेर, पाटल, अरनी, अरलू, सरिवन, पिठवन, दोनो कटेरी व गोखुरू) प्रत्येक मूल का चूर्ण ३–३ मा० एकत्र कर, आधसेर जल मे अष्टमाश क्वाथ सिद्ध कर, किंचित् शहद के साथ नित्य दो वार सेवन करते रहने से १५ दिन मे ही सर्व प्रकार के वात–विकार (आध्मान, शूल, उदर मे वात-सग्रह, शरीर के किसी भी स्थान मे फडकन, सिर दर्द आदि) मे लाभ होता हैं।

अथवा–इसके चूर्ण ४ भाग के साथ दालचीनी, शीतल चीनी, सोफ, व सोठ का चूर्ण १–१ भाग तथा मिश्री ८ भाग का एकत्र चूर्ण ३ से ६ मा० की मात्रा मे आध्मान, शूल एवं आक्षेपयुक्त व्याधियो मे देते हैं।

वच्चो के आध्मान, उदर–शूल, एव नाजुक प्रकृति की स्त्रियो मे मन्दशूल तथा कुपचन आदि पचन–सस्थान के विकारो मे इसके चूर्ण को नवसादर और सुगन्धित–द्रव्यों के मिश्रण के साथ देते है। इससे पित्त का स्राव ठीक होकर पाचन-कार्य मे सुधार होता है।

(३) स्त्रियो के मासिक-स्राव के विकारो पर–इसका चूर्ण तथा काले जीरे का चूर्ण १-१ मा० और काली-मिर्च चूर्ण ½ मा० एकत्र कर मिश्रण को दिन मे २ वार जल के साथ अथवा गोमूत्र के साथ सेवन करावे। १०-१५ दिन मे इसका गुण प्रकट होता है। इस चूर्ण को इसके फाण्ट के साथ भी देते है।

मासिक धर्म के समय रज स्राव होते समय पीड़ा होती हो, तथा स्त्रियो मे रजोनिवृत्ति के काल (४०-५०-वर्ष की अवस्था) मे जो कुछ विशिष्ट मानसिक एव शारीरिक अवसाद के लक्षण होते है। ऐसी अवस्था मे उक्त प्रयोग लाभ कारी है। अथवा केवल इसके फाण्ट या अर्क का सेवन करने से भी यथेष्ट लाभ होता हे।

(४) मानसिक उदासीनता (Melancholia) पर इसके ४ तो० चूर्ण के साथ, भुनी हीग २ तो० और लोहभस्म १ तो० मिला, जल के साथ अच्छी तरह खरल कर २-२ रत्ती की गोलियाँ वना, १ से २ गोली, इसके फाण्ट या अर्क के साथ, या केवल जल के साथ, दिन मे २ वार, २–३ मास तक सेवन करने से लाभ होता हे। यदि रोगी को मलावरोध हो, तो आवश्यकतानुसार वादाम-तैल, रत्न ज्योति-तैल या अन्य सौम्य रेचन देकर, या वस्ति देकर, उदर-शुद्धि करते रहना चाहिये व मानसिक आघात से सम्हालना चाहिये। (गा०औ०र०)

(५) रक्त-विकारो पर—जौ कुट किया हुआ इसका चूर्ण २ तो० तथा मजीठ चूर्ण १ तो० दोनो से ४० तो० जल मे अष्टमाश क्वाथ सिद्ध कर दिन मे १ वार सेवन करे। १ मास मे कुष्ठ आदि रक्त-विकृतिजन्य रोग दूर हो जाते है। किन्तु-पथ्यापथ्य की सम्हाल अवश्य करनी चाहिये। अथवा—

इसके फाण्ट मे शहद मिलाकर प्रात. साय, या इसके चूर्ण को रात्रि मे भिगो कर प्रात, तथा प्रात जल मे भिगोकर शाम को, शहद मिला कर सेवन करते रहने से भी यथेष्ट लाभ होता है।

(६) अग्नि विसर्प या वातज विसर्प पर—इसके चूर्ण के साथ राल, लोध, मुलैठी, रेणुका (सभालू के बीज Piper Aurantiacum), मूर्वा, कमल, नीलोत्पल एव सिरस के फूल समभाग महीन चूर्ण कर, १०० वार धोये हुए घृत मे मिलाकर लेप करने से लाभ होता है। (शा० स०)

अथवा उक्त प्रयोग के मूर्वा, कमल, नीलोत्पल और सिरस फूल के स्थान मे पित्त पापडा, मसूर, मूग, और शाली चावल लेकर सवका मिश्रित अथवा पृथक पृथक (चाहे जो) लेकर पीसकर उक्त प्रकार से घृत मे मिलाकर लेप करने से विसर्प नष्ट होता है। (ब० से०)

(७) बालो के झडने, पकने, रूक्ष होने आदि

पर इसके १ पाव (२० तोला) मोटे चूर्ण को १ सेर पानी मे रात के समय भिगो, प्रातं मन्द आच पर पकावे। चतुर्थांश पानी शेप रहने पर छानकर उसमे १ पाव तिल तेल मिला दे। फिर ५ तोला जटामासी का कल्क कर उसमे मिलाकर पुन पकावे। तेल मात्र शेप रहने पर छान कर रखे।

इस तेल को दिन मे २ वार लगाते रहने से बाल झडना रोग शीघ्र ही दूर होता है। जु ये भी नष्ट होते है इस तेल के प्रयोग से केश बढते, मुलायम रहते तथा काले व चमकीले होते हे।

शरीर पर लगाते रहने से सिध्म, स्याह दाग, झुरिया आदि दूर होकर शरीर का रग निखरता है। (बृ० द०)

अथवा—इसके चूर्ण को ४ गुना तिल-तेल मे ७ दिन तक भिगो रखे। पश्चात् पाताल यत्र से तेल निकाल ले। इसे लगाते रहने से भी वाल काले, लम्बे, तेजस्वी होते व उनका गिरना वन्द होता है।

आगे विशिष्ट योगो मे केश-विलास तेल देखे।

अथवा—मास्यादि लेप—इसके साथ खरेटी मूल, कमल, आमला और कूठ समभाग लेकर महीन चूर्णकर पानी के साथ इस मिश्रण का वालो पर लेप करते रहने से वालो का गिरना—वन्द होकर के स्निग्ध, लम्बे, घुंघुराले व काले होते हैं। (भा भै र)

**पत्र-प्रयोग—**

(८) श्वास पर—इसके पत्रो का महीन चूर्ण १।। से ३ माशा तक शहद से चटाते है। अथवा—इसके २ तोला पत्रो को पीसकर १५ तोले जल मे क्वाथ करे। २।। तोले शेप रहने पर छान कर पिलावे। इस प्रकार दिन मे २ या ३ वार देने से श्वास एव कफोल्वण सन्निपात मे विशेप लाभ होता है।

नोट—(१) मात्रा-चूर्ण आधे से २ या ३ माशे तक, फांट के लिये २ से ४ माशा या १ तोला तक।

छोटी मात्रा मे इसके सेवन से पाचन-क्रिया ठीक होती, क्षुधा वढती कोष्ठनद्धता नही होती, उद्गार शुद्धि होती शारीरिक उष्णता ठीक प्रमाण में रहती है—एव उचित स्वेद आता है। मूत्र की मात्रा वढती और नाड़ी यथास्थित सवल होती है। मन शात रहता व कार्य करने का उत्साह वढता है। वडी मात्रा लेने से वमन, पेट मे मरोड और रेचन होता व वृक्को में क्षोभ होता है।

हानि-निवारणार्थ—कतीरा, वशलोचन या गुल-रोगन का सेवन कराते है।

(२) शरावी को, वाव से या शस्त्र-क्रिया होने पर कभी कभी कम्प होने लग जाता है, तव इसका अर्क या टिंचर सेवन कराते है।

(३) अपस्मार, उन्माद, मस्तिष्क-विकार, स्मरण-शक्ति ह्रास, रक्तचाप की कमी, मानसिक परिश्रम या चिन्ता से मानसिक व्यथा या व्यग्रता आदि व्याधियों पर इसका प्रयोग अवश्य ही लाभकारी होता है। किन्तु इसका लाभ शीघ्र ही नही होता। कुछ काल के वाद होता है। अतः धैर्यपूर्वक अल्प मात्रा मे दीर्घकाल तक इसका सेवन करते रहना आवश्यक है। लाभ चिरस्थायी होता है।

(४) ब्रोमाइड के साथ मिश्रित जटमासी की वहुत सी पेटेन्ट औषधिया वाजार मे मिलती हैं, जो मूर्च्छा, दिल की धड़कन, अपस्मार आदि मे प्रयुक्त होती हैं। लाभ तो शीघ्र होता है, किंतु चिरस्थायी नहीं।

(५) जटामांसी से जो तैल निकाला जाता है, वह (Valerian Oil) पाचक, दीपक, अति उष्ण, अल्प मात्रा मे भी अन्तर्दाहकारक एव नाड़ी मण्डल पर शीघ्र प्रभावकारी है। किंतु अधिक मात्रा से यह नाडियों को मन्द कर देता है। मात्रा—आधे वून्द से २ वून्द तक।

(६) इसका सत (घन सत्व)—वातगुल्म, आक्षेप, हृदय की धडकन तथा कम्पवात मे विशेप लाभकारी है। मात्रा—आधी से एक रत्ती।

## विशिष्ट योग—

(१) मास्यादि क्वाथ—

जटामासी १० भाग, दालचीनी, इलायची ८-८ भाग, कूठ या पोहकर मूल, लोग, कुलजन, श्वेतमिर्च नागरमोथा, सोठ ६—६ भाग, रोगनवलसा ५ भाग, केशर ४ भाग और चिरायता १० भाग इन सवका अष्टमाश क्वाथ सिद्ध कर मात्रा—२।। तो० से ४ तो० तक सेवन करने से अशक्ति एव वीर्य की कमजोरी दूर होती है। (नाडकर्णी)

क्वाथ न० २—चर्म-रोग पर—

जटामासी, लाल चदन, अमलतास, करज की छाल, नीमछाल, सरसो, मुलैठी, कुडाछाल और दारु हल्दी सम-भाग लेकर क्वाथ करे। यह कण्डू (खुजली) आदि

चर्म-रोगो को दूर करता है। (भा० भै० र०)

क्वाथ नं० ३—हिस्टीरिया योषापस्मार आदि पर—

जटामासी ८ तो०, असगन्ध २ तो० और अजवायन १ तो० सबको एकत्र जौकुट करें।

मात्रा—१।-१। तो० चूर्ण को १० तो० जल मे अर्धावशेष क्वाथ करे।

इसका सेवन हिस्टीरिया, आक्षेपक वात और बालको के नृत्य वात (Chorea) पर अकेले या बृहद् वातचिंतामणि या ब्राह्मीवटी या सर्पगंधादि वटी के साथ किया जाता है। (र० त० सार)

(२) मास्यादि चूर्ण—जटामांसी ४ भाग के साथ दालचीनी, कबाबचीनी, सौंफ, सोंठ १-१ भाग तथा शक्कर या मिश्री २ भाग लेकर सबका चूर्ण करे। मात्रा २ से ४ माशा तक, मेद रोग, वातशूल (भयङ्कर शूल) उदरशूल तथा आक्षेपक व्याधियो मे प्रयोजित है।

—नाडकर्णी

(३) शर्बत-जटामासी—जटामांसी १ सेर मे ८ सेर पानी मिला क्वाथ करें। १।। सेर तक जल शेष रहने पर छानकर उसमे शक्कर ३ सेर मिला शहद जैसी चाशनी बनाकर बोतलो मे भर रखे। मात्रा—१ बडा चम्मच। यह शर्बत श्वास, गलदाह, कंठशूल, शुष्क-कास, उर:पार्श्व-शूल आदि मे अधिक लाभदायक है। (स्वास्थ्य)

(४) आसव और टिंचर जटामासी—जटामासी २।। सेर जौकुट कर ४० सेर जल मे पकावें। आधा जल शेष रहने पर, छानकर, शुद्ध चिकने मटके मे भर, ठंडा हो जाने पर उसमे शहद ७ सेर मिश्री ४ सेर तथा वच और तज का चूर्ण १६-१६ तोला मिला, अच्छी तरह सधान कर १५ दिन सुरक्षित रखे। पश्चात् छानकर बोतलों मे भर रखे।

मात्रा—१ से ४ तोला तक। यह योषापस्मार को शीघ्र ही नष्ट करता है तथा प्रतिश्याय मे भी लाभ कारी है।

आसव या टिंचर नं० २—जटामासी के १ भाग चूर्ण को मद्य (४० से ६० प्रतिशत वाली) ५ भाग मे मिला काच या चीनी मिट्टी के पात्र मे भर, अच्छी तरह सधान करे। ७ दिन बाद खूब निचोडते हुए छानकर शीशियो मे भर रखे।

मात्रा—आधे माशे से ६ माशे तक। उन्माद, अपस्मार, अपतन्त्रक, क्षीण स्मृति आदि मस्तिष्क-विकारो मे लाभप्रद है। उक्त रोगो मे उपयुक्त ब्राह्मी आदि औषधियों के मद्यासवो (टिंचर) मे मिलाकर सेवन करने से इसकी और भी गुण-वृद्धि हो जाती है।

(५) तैल-केश-विलास—जटामासी १० तोला, फूलप्रियगु, कपूर कचरी २-२ तोला, तगर, अगर, दालचीनी, तेजपत्र, नागकेशर, इलायची, देवदारु और दोनो चन्दन प्रत्येक १-१ तोले लेकर सबको थोडे जल के साथ महीन पीस, कल्क बना ले। फिर उसमे तिल-तैल, आवले का अष्टावशेषित क्वाथ व गोदुग्ध २-२ सेर मिला कढाई मे मन्दाग्नि पर पकावे। तैल मात्र शेष रहने पर छानकर शीशी मे भर रखे। इसमे पकते समय यदि रतनजोत की जड ५ तोला चूर्ण कर मिला दे तो उत्तम लाल रग का हो जाता है। यह मस्तक-शूल, नेत्र-विकार को दूर करता है, तथा केशो की वृद्धि कर उन्हे काले, चिकने करता है।

जण्ड दे०—छोकर

# जदवार (*DELPHINIUM DENUDATUM*)

वत्सनाभ कुल (Renunculaceae) के अनेक शाखायुक्त इसके वर्षायु या बहुवर्षायु क्षुप (ये क्षुप वर्षा के प्रारम्भ मे उगने तथा धीरे धीरे वसत के बाद सूखकर पुन वर्षा मे उगते हैं) खडे, कोमल, चिकने, ऊपर की ओर रोमश २-३ फुट ऊचे, नागरमोथा के क्षुप जैसे होते है। पत्र—धनिया के पत्र जैसे सख्या मे ५-६, पक्षाकार भागो मे विभक्त तथा मूलोद्भव पत्र या पत्रक का ऊपरी भाग हरित पीत वर्ण का पृष्ठ भाग पीताभ एव छोटे छोटे तिल जैसे चिन्हो से युक्त बहुत लम्बे चौडे होते है। पुष्प—वसतऋतु मे अल्प सख्या मे नीलाभ, रोमश, पुष्प बाह्य कोष के पत्र, तूलरोमश, लाल किनारीदार, बाहर से पीले, पखडी गहराई तक द्विविभक्त होती है। फल या

जदवार वछनाग से प्राय छोटा व पतला, स्वाद मे कडुवा व मधुर रंग मे- वाहर व भीतर से न्यूनाधिक भूरा या श्यामवर्ण का, गुण मे निर्विप तथा विपघ्न होता है। वछनाग को तोडकर जिह्वा पर रखने से जलन, सुन्नता या सनसनाहट सी पैदा होती है। इसके वाद जदवार घिसकर चाटने से उक्त वछनाग के दोप दूर हो जाते है।

जद्वार कुछ दिनो के लिये सग्रह कर रखना हो, तो उसे तैल मे या पारद के साथ रखते है। अन्यथा इसमे जन्तु लग जाते है।

## नाम–

स.-निर्विपा, विषहा, विषभवा। हि.-जदवार, निर्विषी, पातली। म -गु -निर्विपी। ले -डेल्फिनियम–डेन्युडेटम।

रा सघटन—इसमे डेल्फिनिन (Delphinine) तथा स्टेफिसेग्रिन (Staphisagrine) नामक दो मुख्य क्षार–तत्त्व पाये जाते हैं।

प्रयोज्य अग—मूल या कन्द,

## गुणधर्म व प्रयोग–

लघु, रूक्ष, विपाक मे कटु, उष्णवीर्य, त्रिदोपशामक, दीपन, आमपाचक, पित्तसारक, अनुलोमन, लेखन, मूत्रल, विपघ्न, वेदनास्थापन, हृद्य, कफघ्न, उत्तेजक, कटुपौष्टिक, आर्त्तवजनन, नाडियो को वल्य, वातहर, ज्वरघ्न, शोथहर व रक्तशोधक है।

तथा–नाडीदौर्वल्य, पक्षाघात, अर्दित, आक्षेपक आदि वातव्याधि, अग्निमाद्य, आमदोप, कामला, उदर रोग, हृद्दौर्वल्य, उपदश, प्रतिश्याय, कास, श्वास, मूत्र-कृच्छ्र, अश्मरी आदि मे यह प्रयोजित है।

सर्पविप, वछनाग विप, डिजिटेलिस, मस्केरिन (Muscarine) आदि विपो का यह विशेष निवारक है।

शोथ, वर्णविकार, कुष्ठ व वेदना निवारणार्थ इसका लेप करते तथा उचित मात्रा मे सेवन भी करते हैं, दन्त-शूल मे–इसे चवाते है, तथा इसके चूर्ण का मजन करते है। जीर्णयकृत-वृद्धि–या जीर्ण कामला मे दीर्घकाल तक अल्प मात्रा मे सेवन करते है। नूतन या पुराने व्रणो पर–इसका चूर्ण वुरकते है। शीघ्र रोपण होता है। हृदय मे शीत के कारण शैथिल्य हो, तो प्रतिदिन इसे ६ से १२ रत्ती तक शर्वत-नीलोफर या गावजवा के अर्क के साथ सेवन करते है। शोथ पर–इसे जल या गौमूत्र मे घिस कर लेप करते, तथा शीत जन्य सूजन हो, तो काली मिर्च के साथ और गरमी की हो, तो धनिया के साथ घोट, पीस कर सेवन कराते है। सधिपीडा पर–इसे तेल मे पकाकर, उस तेल की मालिश करते है। पक्षाघात मे–इसे गावजवा के साथ देते है। यकृत्-विकृति जन्य जलोदर मे–इसे ४ रत्ती की मात्रा मे प्रतिदिन सिकंजवीन के साथ देते हे। वछनाग के विप पर–वमन कराने के वाद, इसे दूध मे घिस कर पिलाते है। सर्प विच्छू आदि के दशपर–इसे मद्य मे घिस कर लगाते तथा पिलाते भी है। वाह्य तथा आन्तरिक वेदना शमनार्थ—इसका लेप करते तथा ४ रत्ती की मात्रा मे, उपयुक्त औपधियो के साथ सेवन भी करते हे।

(१) वद, प्लेग, कठमाला आदि ग्रन्थि-रोग पर—तिल-तैल १६ तो और मोम १ तो दोनो को गरम कर छान ले, पश्चात् उसमे इसका चूर्ण १ तो तथा गधाविरोजा ४ तो का चूर्ण मिला मलहम वनाले। उक्त विकारो की ग्रन्थियो पर इस मलहम की पट्टी लगाने से रक्त विखर कर गाठ वैठ जाती है। यदि पकने पर हो तो शीघ्र पक कर फूट जाती है। फूटे हुए फोडे पर इसे लगाने से व्रण शीघ्र भर जाता है।

(२) वाल-रोगो पर—वच्चो को मृगी, धनुर्वात, आक्षेप आदि विकार हो, तो इसे दूध मे घिसकर थोडा-थोडा पिलाते है। गुदा मे चुन्ने लगते हो तो इसे पानी मे घिसकर, उसमे रुई को तर कर गुदद्वार मे रखने से कृमि मर जाते है, फिर पैदा नही होते। अर्श के मस्सो पर इसे लगाने से सूजन उतर जाती है।

वच्चा माता के पेट मे मर गया हो, तथा उसका जहर माता के शरीर मे फैल गया हो, अथवा वच्चा पैदा होने के समय, प्रसूता कमजोर हो गई हो, उसका खून अधिक गिर गया हो, तो ऐसी दशा मे इसे अल्प मात्रा मे गावजवा अर्क के साथ, या केवल दूध के साथ प्रात ७-८ दिन तक सेवन कराते है।

(३) मूत्रकृच्छ्र और अश्मरी पर—इसके मोटे चूर्ण

को गोखुरू, मकोय, ककडी और खरबूजो के बीजो के मोटे चूर्ण के साथ, रात भर पानी मे भिगोकर प्रात मल-छान कर पिलाते है।

**नोट—मात्रा-साधारण मात्रा ४ से ८ रत्ती तक; जलोदर आदि विशेष अवस्था मे ३ माशे तक तथा वाजीकरणार्थ २ मा० तक देते हैं।**

अत्यधिक मात्रा मे देने से—सिरपीडा, आन्त्रव्रण आदि विकार होते हैं, तथा उष्ण प्रकृति वालो को यह हानिकारक है।

हानि-निवारणार्थ—धारोष्ण दूध, यवमण्ड, धनिया, कतीरा तथा सिकजवीन का सेवन कराते है।

## विशिष्ट योग—

(१) निर्विष्यादि वटी—इसके चूर्ण के साथ समभाग जहरमोहरा खताई और चादी के वर्क मिलाकर गुलाव, केवडा तथा वेदमुश्क के अर्क मे एक दिन खरल कर २-२ रत्ती की गोलिया वना ले। १ से २ गोली, दिन मे दो बार चन्दनादि अर्क के साथ सेवन करे। यह हृदय की धडकन, मस्तिष्क की उष्णता एव शारीरिक निर्वलता दूर करती व चक्कर आना, मुखमडल निस्तेज हो जाना, स्फूर्ति का अभाव, अग्निमाद्य, आदि विकारोको भी दूरकर शरीर को सवल वनाती हे। यह ओजवर्द्धक है। वृक्क एव मूत्राशय-शैथिल्य से मूत्र-शुद्धि न होती हो, रक्त मे विष-वृद्धि के कारण हृदय की धडकन मे वृद्धि व मस्तिष्क मे गरमी पैदा हो गई हो, तो यह विशेप उपकारक है।

विषमज्वर आदि रोग या अधिक मैथुन के कारण वीर्य मे उष्णता एव पतलापन आगया हो, तो ऐसी अवस्था मे वीर्य को शीतल तथा गाढा वनाने के लिये इसका उपयोग होता है। यदि मूत्र-सस्थान मे विकृति, सुजाक के लीन विप से हुई हो, तो इसे सारिवासव या चन्दनासव के साथ सेवन करावे। तम्बाकू के धूम्रपान आदि अति सेवन करने से उक्त विकार हो, तो इसे चन्दनादि अर्क के साथ देते हैं।

—(रसतन्त्रसार)

(२) वटी न० २—इसके चूर्ण के साथ, दरनज-अकरवी (Doronicum Pardalianches), दालचीनी और लौग ७-७ मा०, रूमी मस्तगी व जावित्री ३॥-३॥ मा० तथा कस्तूरी १ मा० सव का कपड-छान महीन चूर्ण कर शहद मे मिला १–१ रत्ती की गोलिया वनाले।

१ से २ तो० प्रात-साय देते रहने से श्वास, कास फुफ्फुस-कोपो का फूलना, हाफ चढना, जुकाम एवं हृदय की निर्वलता दूर होती व शरीर वढता हे।

—(गा० औ० र०)

(३) वटी नं० ३—इसका महीन चूर्ण ४ मा०, अम्बर ५ रत्ती और केशर २ मा० इन तीनो को एक साथ खरल कर, गुलाव जल मे घोटकर १ रत्ती से २॥ रत्ती तक की गोलिया वनाले। यह हृदय तथा मस्तिष्क-विकृति पर व वीर्यस्राव तथा कामेन्द्रिय की अशक्ति पर दी जाती है।

(४) जद्वार क्वाथ—इसका मोटा चूर्ण २० मा० (१ तो० ८ मा०), गावजवा ८ मा० इन दोनो का साधारण क्वाथ-विधि से क्वाथ कर नाडी-दौर्वल्य, वातमण्डल के विकार, पक्षाघात, साधारण ज्वर तथा जीर्ण यकृत के विकारो पर सेवन कराते हैं। क्वाथ की सेवनीय मात्रा—८ मा० से १ तो० तक।

—नाडकर्णी

# जमरासी (*ELAEODENDRON GLAUCUM*)

ज्योतिष्मति–मालकगनी–कुल ( Celastraceae ) के इसके मध्यम ऊचाई के वृक्ष, रक्ताभ शाखायुक्त, तथा पत्र—आमने-सामने २-६ इच लम्बे कुछ गोल, आयताकार या लट्वाकार, लम्वी नोक वाले (हरड़ के पत्र जैसे) किंतु सरल या गोल दातो से युक्त धार वाले, चमडे जैसे चीवट, पुष्प—पीले, छोटे-छोटे झुमको मे, फल—वेर जैसे, पीतवर्ण के, और मूल—मोटी छाल वाली, स्वाद मे कसैली कडुवी होती है।

ये वृक्ष हिमालय की तलैटी के प्रदेशो मे, ६ हजार फीट की ऊंचाई तक विशेष पाये जाते है। काल्सी, सहारनपुर, बुंदेलखण्ड, विहार, मध्यप्रदेश, कोकण, पश्चिमी घाट, कर्णाटक आदि भारत के उष्ण प्रदेशो मे प्राय. सर्वत्र जगलो मे पाये जाते हैं।

## नाम—

सं०—भूतांकुश। हि०—जमराशी, भूतराशी, कालामूका, वाकरा, मिरांड्ग, घेवरी, पतियाल, जमोग्रा इ०। म०—भूतकाराशी, भूतकसा, अरन, ताम्र ज, बुरकस इ०। ले०—एलियो डेन्ड्रान ग्लोकम; ए० राक्सवर्घी (E Roxburghii); ए० पेनिकुलेटम (E. Paniculatum)।

**रासायनिक संघटन—**

इसकी छाल मे एक क्षारतत्त्व तथा राल जैसा पदार्थ २ प्रतिशत, टेनिन ८ प्रतिशत, ग्लूकोज ५ प्रतिशत और जलाने पर जो राख १८ प्रतिशत होती है उसमे क्यालसीयम कार्वोनेट व क्यालसियम ग्राक्सलेट पाये जाते है।

प्रयोज्य अग—पत्र, छाल और मूल।

## गुणधर्म व प्रयोग—

कसैली तिक्त, उष्ण-वीर्य, तीव्र-गन्धी, कफवातनाशक, दीपन, सकोचक तथा भूतबाधा, ग्रहपीड़ा, श्वेत-कुष्ठ, कृमि आदि नाशक है।

पत्ते—तीव्र छींक लाने वाले एव नजला बहा देने वाले होते हैं। पत्तो को कुचल कर सुंघाने से छींके आकर प्रतिश्याय मे लाभ होता व सिर-पीडा दूर होती है।

स्त्रियो के वातगुल्म एव हिस्टीरिया जन्य मूर्च्छा को दूर करने के लिये पत्तो की धूनी या धूप दी जाती है। भूतबाधा, ग्रहपीडा कृमि का निवारण होता है।



ELAEODENDRON GLAUCUM PERS

छाल—तीव्र विषैली होती है।

प्राय सर्व प्रकार की सूजन पर—छाल को पानी मे उबाल, पीस कर गरम-गरम लेप करते है। निमोनिया मे इसका लेप छाती पर करते है।

मूल—सर्प-विष-निवारक मानी जाती है। इसे पानी मे पीस-छान कर पिलाने से वमन द्वारा विष निकल जाता है। अधिक मात्रा मे यह मृत्युकारक है।

# जमालगोटा (Croton Tiglium)

गुडूच्यादि वर्ग एव एरण्डकुल (Euphorbiaceae) के इसके सदैव हरित छोटे वृक्ष होते है। शाखाएं-रोमश छोटी-छोटी, छाल—मटमैली, पत्र—२-४ इंच लम्वे, कुछ गोल, पतले, अनीदार, चिकने, कुछ दन्तुर, ३-५ सिराओ से युक्त, सूखने पर पीताभ, पुष्प—ग्रीष्म काल मे हरित पीताभ, रोमश, मंजरी रूप मे, एक लिंगी, फल या वीज कोप—शीतकाल मे लगभग १ इंच तक लम्वे, श्वेताभ, गोलाकार, त्रिकोणयुक्त; वीज—लगभग ½ इंच

लम्बा ⅓ इंच चौडा, कुछ गोल, एरण्ड बीज जैसा, कृष्णाभ भूरे रग का होता है। इसे ही जमालगोटा या जयपाल कहते है [1]। बीज के भीतर पीताभ श्वेत मगज होता है, जिसके दो दल होते हैं। दोनो दलो के मध्य मे इसका बीजांकुर महीन पत्ती सा होता है, इसे पित्ता भी कहते है। बीज के मगज से प्र श ५० से ६० तक पीताभ या रक्ताभ भूरा, गाढा तेल निकाला जाता है, जो स्वाद मे तीक्ष्ण एव दाहकारक होता है।

पाश्चात्य वैद्यक मे उक्त तैल का ही अत्यधिक उपयोग किया जाता है। लेटिन मे बीजों को Crotonis-semen तथा अंग्रेजी मे Croton Seeds, तैल को Oleum Crotonis (Croton oil) कहते हैं।

लेख के शीर्ष स्थान मे दिया हुआ लेटिन नाम उसके वृक्ष का है। क्रोटन (Croton) शब्द यूनानी या ग्रीक शब्द से उत्पन्न है, जिसका अर्थ होता है Tick or bug (एक क्षुद्र कीट विशेष या खटमल)। वृक्ष का विशिष्ट नाम Tiglium) टिग्लियम भी यूनानी शब्द से व्युत्पन्न है, जिसका अर्थ होता है पतले दस्त लाने वाला (To have a thin stool)। इस पौधे के प्राय सभी अग पतले दस्त लाने वाले (विरेचन) हैं। बीज मे उस गुण की अत्यधिकता है।




आयुर्वेद तथा यूनानी चिकित्सा-पद्धति मे उक्त इसके तैल की अपेक्षा बीजो का और मूल का प्रयोग होता है, एव तद्घटित अनेक विशिष्ट योग प्रसिद्ध हैं। पाश्चात्य पद्धति मे भी पहले बीजो का ही प्रयोग होता था, किन्तु सम्प्रति केवल तैल का ही व्यवहार होता है।

ये वृक्ष चीन, तथा भारत मे भी प्राय सर्वत्र, किंतु पूर्व बगाल, आसाम, सीलोन तथा भारतीय द्वीप समूहो मे अधिक पाये जाते है।

नोट—(१) यहां प्रचलित जमालगोटा, जयपाल (दन्ती विशेष) का वर्णन दिया जा रहा है। प्राचीन जयपाल का वर्णन 'दन्ती' में यथास्थान देखिये।

(२) इसकी ही एक अन्य जाति नागदन्ती (C Oblongifolius) का वर्णन घनसर के प्रकरण में देखें।

(३) जगली जमाल-गोटा दन्ती के प्रकरण में देखें।

---

[1] आयुर्वेदीय बडी दन्ती (द्रवन्ती) C Polyandrum का ही एक भेद मात्र है। चरक सुश्रुतादि प्राचीन ग्रन्थों मे इसी छोटी व बडी दन्ती का उल्लेख है। राजनिघण्टु आदि अर्वाचीन ग्रन्थों में इस प्रस्तुत प्रसंग के जमालगोटा या जयपाल का विवरण मिलता है। काल के प्रभाव से हमारे ग्रन्थ नष्ट भ्रष्ट हो गये है। सम्भव है, किसी प्राचीन ग्रन्थ में भी इसका उल्लेख हो। 'दद' नाम से ईरानियों को इसका ज्ञान अति प्राचीन काल से था और कहा जाता है कि इन्हें इसका ज्ञान चीनियों से हुआ, क्योंकि इसका एक फारसी पर्याय 'दद चीनी' है। जयपाल का अरबी नाम 'दंदुस्सीनी' फारसी 'ददचीनी' का रूपान्तर मात्र है। इब्नसीना नामक प्रसिद्ध अरबी हकीम ने अपने ग्रंथ मे इस दंदुस्सीनी के साथ ही साथ आयुर्वेदीय प्रसिद्ध प्राचीन 'दती' (दद हिन्दी) का भी उल्लेख किया है। इससे स्पष्ट है कि प्राचीन ग्रन्थों मे जो दती कही गई है, उसी का यह एक भेद मात्र है-जमालगोटा या जयपाल ये आधुनिक प्रचलित नाम देश भेद से इसके पड़ गये हैं।

(४) जमालगोटे के बीज प्रायः रेंडी बीज जैसे ही होते हैं। दोनों में अन्तर यही है कि इसकी अपेक्षा रेंडी अधिक चिकनी व चमकदार होती है, तथा अनेक श्वेत धारियां होती हैं। रेंडी तैल की अपेक्षा इसका तैल चिपचिपा तथा पीलापन या लाली लिए गाढ़े भूरे रंग का, अरुचिकारक गन्धयुक्त एवं तीक्ष्ण व दाहकारक होता है।

**नाम—**

सं०—जयपाल, दन्तिबीज, इ.। हि.-जमालगोटा,जयपाल जपोलोटा, इ.। म.-जेपाल। गु.-नेपाली। बं.-जयपाल। अं.—परगेटिव क्राटन (Purgative croton) ले.—क्राटन टिगलीयम।

**रासायनिक संघटन—**

बीजो मे उक्त स्थिर तैल के अतिरिक्त टिग्लिनिक एसिड (Tiglinic acid) क्रोटनिक या क्वार्टेनिलिक एसिड (Crotonic or Quartenylic acid) होते हैं। उक्त तैल मे क्रोटन-ओलिक एसिड (Crotonoleic acid) जो इसका मुख्य कार्यकारी तत्त्व है। तथा—टिग्लिक या मेथिल क्रोटनिक अम्ल (Tiglic or Methyl crotonic acid), क्रोटनाल (Crotonol) जो रेचन नही किन्तु त्वचा के लिए विदाहकारक है। एव कुछ उडनशील तैल, जिनके कारण इसकी उग्र-गन्ध होती है, तथा अनेक वसाम्ल होते है।

प्रयोज्य अग—बीज तथा बीज-तैल

## गुण धर्म व प्रयोग—

गुरु, स्निग्ध, तीक्ष्ण, कटु, विपाक मे कटु, उष्णवीर्य कफवातहर, दीपन, विरेचन, (इससे आमाशय मे क्षोभ, आन्त्रकला मे मरोड, एव शोथ युक्त अधिक पानी जैसे दस्त होते है), वामक, लेखन, विदाही, स्फोट-जनन है। तथा अग्निमाद्य, सर्वांगशोथ, जीर्ण विबन्ध, जलोदर, ज्वर, उदर-रोग, कृमि, एव मस्तिष्कगत रक्तस्राव, सन्यास आदि मे रेचनार्थ इसका प्रयोग किया जाता हैं।

बीज—बीजो मे पत्र, छाल, मूल आदि की अपेक्षा अत्यधिक जोरदार विरेचन गुण हे। तथा अधिक मात्रा मे यह तीव्र विष है। आयुर्वेद मे इसकी गणना उपविषो मे की गई है[1]। किंतु है यह एक प्रकार का उग्रविष, क्योकि इसके अधिक उपयोग से या बिना शुद्ध किये उपयोग से वेदना के साथ ही गले व पाकस्थली मे ज्वाला सी प्रतीत होती है, तथा भयानक मलभेद एवं कमजोरी, व शीताङ्ग होकर मृत्यु भी हो सकती हे। इसी दृष्टि से बृहत् रसराज सुन्दर मे लिखा है—"न विष विषमित्याहु जयपालो विषमुच्यते। शोधितश्च विरेकेषु चमत्कृति कर पर ॥"

शुद्ध हो जाने पर सावधानी से, विशिष्ट योगो के साथ प्रयोग करने से यह चमत्कारिक अपूर्व लाभ करता है। अत इसकी शुद्धि परमावश्यक है।

शोधन-विधि—(१) बीजो को कपडे की पोटली मे बाध, एक घडे मे गौ का गोबर व पानी का मिश्रण भर कर उसमे दोलायत्र की विधि से पोटली को लटका कर ३-४ घटे पकावे (स्वेदित करे)। फिर पानी से साफ कर बीजो का ऊपरी छिलका दूर करदे व भीतर की दोनो दालो के बीच की पित्ती या जीभी को भी दूर करदे और शेष भाग को गरम पानी से धोकर, नीबू-रस मे घोट कर, मिट्टी के कोरे तवे पर बिछा कर या ब्लाटिंग पेपर पर फैलाकर (जिसमे तैल का दूषित अश शोषित हो जाय) सुखा ले और काम मे लावे।

(२) बीजो को १-२ घण्टे जल मे भिगो, छिलके दूर कर, उक्त प्रकार से, दोलायत्र से, बीजो की गिरी से १६ गुना गोदूध या गोबर के रस मे ४ घटे स्वेदित कर पोटली को निकाल जीभी दूर कर उक्त प्रकार से चूर्ण करले।

(३) बीजो को जल मे भिगो, छिलका निकाल, बीच की जीभी को निकाल डाले। फिर अष्टमाश (बीजो की गिरी ८ तोला हो तो १ तोला) सुहागे का चूर्ण मिला, दूध मे उक्त-प्रकार से स्वेदित कर शुद्ध करले।

---

[1] उपविष-स्नुह्यर्क लांगली गु जा हयारि विषमुष्टिका जेपालोन्मत्त आफूक नवोपविष जातयः॥ (अ. तन्त्र) थूहर, आक, कलिहारी, गु जा, कनर, कुचला; जयपाल, जमालगोटा, धतूरा और अफीम ये ९ उपविष हैं। रस-तरंगिणी मे उक्त ९ उपविषों के साथ ही विजया-भांग तथा भल्लातक-भिलावा को भी उपविष मानकर सख्या ११ की गई है।



नोट—ध्यान रहे, छिलके निकालने में या छिदल के बीच से जीभी निकालते समय हाथों पर तेल लग जाता है। यह दाहक तेल वाला हाथ आँखों के या शरीर के किसी भी भाग पर नहीं लगने पावे। यदि भूल से लग जाय तो तुरन्त ही घृत या तिल तेल उस भाग पर लगा देवें। कार्य हो जाने पर मिट्टी या साबुन से हाथों को धो डालना चाहिए। जिस दूध में इसकी शुद्धि करें—उस दूध को जमीन में गढ़ा खोद मिट्टी से दाब दें। जिससे उसे कोई पी न सके।

शोथ-वेदना युक्त विकारो मे, चर्म रोगो या गज (खालित्य) मे बीजो का लेप करते है। तिला के रूप मे यह ध्वजभग होने पर शिश्न पर लगाया जाता है। हिक्का मे बीज के मगज को हुक्के मे भर कर धूम्रपान कराते है। बिच्छू के विष पर बीज को पानी मे घिसकर लेप करते है।

(१) कोष्ठबद्धता, साधारण शोथ तथा कामला रोग पर—शुद्ध बीज-चूर्ण आधी रत्ती से १ रत्ती तक, त्रिकटु चूर्ण १ माशा, शुद्ध सुहागा १ रत्ती और १ तोला धान के लावा का मिश्रण प्रात पानी के साथ देते हैं) अथवा—इसके बीजो को फोडकर मीगी निकाल उसके दो दल करे। ऐसे २६ दल, थोडे गरम पानी मे रात को भिगो प्रातः हाथो से मलकर, अन्दर की जीभी हटा कर फेक दे, व दाल धोकर स्वच्छ चीनी मिट्टी के खरल मे खूब महीन कर, उसमे सोठ का महीन चूर्ण २ तोला मिला, जल के साथ ६ घटे घोटकर २-२ रत्ती की गोलिया बना लें और छाया मे सुखा लें।

१ या २ गोली रात मे जल के साथ लेने से प्रात बगैर कष्ट के दस्त साफ होता है। किन्तु इसके लेने के पूर्व मू ग की खिचडी घृत मिली देने से पेट स्निग्ध हो उत्तम लाभ होता है। रेचन के बाद पथ्य मे दहीभात लेवे। (आ० सार सग्रह)

(२) श्वास पर—श्वास का दौरा होने पर बीज को एक सलाई से कोचकर दीपशिखा पर जलाते तथा उसका धूम्र नाक से सु घाते हैं। तथा इसके जले हुए मगज का चौथाई भाग पान मे रखकर खिलाते हैं।

(३) अर्ध शीशी आदि शिरोरोग पर—बीज को पत्थर पर जल के साथ घिस कर, सलाई से कपाल पर भ्रू भाग के ऊपर पीड़ा-स्थान पर एक सीधी लकीर खींच देते है। ५-७ मिनट मे पीड़ा दूर हो जाने पर उसे धीरे से कपड़े मे पोंछकर घृत लगा देते हैं।

अर्ध शीशी (अर्धावभेद) हो तो—सूर्योदय से पूर्व प्रातः २-३ बीजो का मगज, पत्थर पर नीबू के रस मे घिसकर जिस ओर पीडा हो, उस ओर के नेत्र के ऊपर के भ्रू भाग के ऊपर उसे सलाई से लगावे, थोड़ी जलन होकर उसी दिन शिर-पीडा दूर हो जाती है। अथवा उक्त नीबू रस मे घिसे हुए करंज को जिस ओर का मस्तक न दुखता हो उस ओर के कान मे उसी रस की १-२ बू दें टपका देवे। किन्तु उसके पूर्व थोड़ा घृत कान मे डाल दे, जिससे जलन न हो। यह प्रयोग कर लेट जावे व थोडी नीद ले लेवे। (व० गुणादर्श)

(४) जागम विष विशेपन. सर्प-विष पर—मूर्च्छा, तंद्रा, निद्रा दूर करने के लिए अ जन—एक कागजी नीबू, मे छिद्र कर, उसके भीतर इसके बीजो की ७ गिरी भर छिद्र के मुख को, छिद्र करते समय निकले हुए गूदे एव छाल से बन्द कर, नीबू को सूत से बाध कर रख दे। ७ वे दिन गिरी को निकाल कर धूप मे सुखा ले, तथा पुन उसी प्रकार दूसरे नीबू मे भरकर रख दे, और ७ वें दिन निकालकर सुखा ले। इस प्रकार ७ बार करके गिरी को सुखा, सुरक्षित रक्खे। इसे मनुष्य की लाला (थूक) मे (या नीबू रस मे) घिस कर नेत्रो मे आजने से सर्पदंश से उत्पन्न मूर्च्छा दूर होती है। (फिर अन्य उपचार करे। ध्यान रहे सर्प-विष से प्राय. मूर्च्छा, तन्द्रा या निद्रा आती है, जिससे विष सरलता से नही उतरता, तथा अन्य उपचार काम नहीं देते) यह प्रयोग एक योगी से प्राप्त हुआ है और सत्य है। (भा० भैं० र०)

उपचार मे शुद्ध बीजो का चूर्ण या उक्त नीबू फल से भावित गिरी के चूर्ण की अल्प मात्रा घृत के साथ पिलाते है। जिससे दस्तो के द्वारा विष दूर होता है।

नोट—ध्यान रहे उक्त प्रकार से नेत्रो मे इसके आजने से वेदना असह्य होती है, इस वेदना के निवारणार्थ तथा नेत्रों को कोई हानि न पहुचे एतदर्थ, बकरी के दूध में रुई का फाया भिगोकर बाधना चाहिए। अथवा—

बीजो की गिरी को नीबू रस मे २१ बार घोटकर (भावना देकर) शुष्क कर, इस चूर्ण को भी मलाई से सर्पदष्ट व्यक्ति के नेत्रो मे आजते हैं।

(५) जीर्ण ज्वर पर—शुद्ध किये हुए बीजो की गिरी ४ माशा, कुटकी ८ माशा तथा गेरू ४ माशा सबके महीन चूर्ण को ग्वारपाठा (घृतकुमारी) के रस मे खरल कर मूग से लेकर मटर जैसी गोलिया बना ले। शीतल जल से १ गोली लेने से जीर्ण ज्वर नष्ट होता है।

(भा. भै. र.)

(६) अधिमास (दन्तमूलगत रोग विशेष Impacted wisdom tooth) पर—बीजो की गिरी को, समभाग नीबू के रस मे पीस कर लेप करने से लाभ होता है।

(भा. भै र)

तैल—कूपिका-यन्त्र द्वारा या पाताल यंत्र से इसके नवीन बीजो का तैल निकाल लें। अथवा उनकी गिरी निकाल, पानी में पकावे। पानी पर जो तैल नितर आवे उसे किसी पक्षी के पर आदि से सावधानीपूर्वक निकाल कर रक्खे। और काम मे लावे।

(भा० भै० र०)

यह तैल वाह्य प्रयोग से तीव्र क्षोभक एव जलन करने वाला व अधिक मात्रा मे लगाने से त्वचा पर विस्फोटक प्रभाव करता है। दद्रु, गज, किलास कुष्ठ, तथा आमवात रोगो मे इसे अन्य उपयुक्त द्रव्यों के साथ मिलाकर लेप करते हैं। यह छाला पैदाकर दूषित मल को निकाल देता है।

जोडों के दर्द पर जलन मिटाने के लिए इसका उपयोग किया जाता था, किंतु आजकल इसे हम उपयोग मे बहुत कम लेते हे। क्योंकि इसमे जलन और ज्यादा होती है, तथा इससे जो घाव होते है, उनके चिन्ह नही मिटते और इस घाव से मवाद आदि बहुत घृणित दृश्य दिखलाई देने लगते हैं। (सन्याल और घोष)

(७) अरुंषिका (सिर का छाजन) तथा गंज या इन्द्रलुप्त पर—इसके तैल की ५बूदे, जैतून तेल २॥ तोला मे मिलाकर लगाने से यह उस स्थान पर छाला पैदा कर दूषित मल को बहा देता है।

(८) भयङ्कर शिर शूल पर—१ बूद तेल मे १ ड्राम क्लोरोफार्म तथा १ औंस ग्लिसरीन मिला लेप करते हैं।

(९) ट्यूबर क्यूलर मेनिन जाईटिस मे रोगी का सिर मुंडाकर यह तैल १ भाग तथा जैतून-तेल ३ भाग मिला सिर पर मर्दन करने से सतोषजनक लाभ होने का कुछ डाक्टरो का अनुभव है। (अ तत्र)

(१०) रक्तावेग सयुक्त रज. कृच्छ्र (कनजैस्टिव-डिसमेनोरिया) व्याधि मे, अथवा जरायु के पुरातन रक्तावेग-विकार में जब कष्ट व वेदना के साथ रक्त जाता हो, तब यह तैल १ भाग, कर्पूर लोशन १० भाग मे मिला, तथा इसमे स्पज भिगोकर या फाहा बनाकर योनि के सेक्रम भाग पर दिन मे दो बार रखे। इस प्रयोग से त्वचा मे उग्रता पैदा होती तथा रोग की यन्त्रणा शात होती है। मर्दन न करें, क्योकि मर्दन से छाला या व्रण होने का भय है। —(अ० तत्र)

(११) क्षय रोग मे या पुराने ब्राकाइटिस पुराने न्युमोनिया या किसी प्रकार की नई पुरानी फुफ्फुस सम्बन्धी पीडा से जब कष्टकर श्वास-कृच्छ्रता हो, सास लेने व छोडने मे कष्ट होता हो, तब छाती पर—यह तेल ५-६ बूद, पुराना घृत १ तोला और कपूर का मिश्रण कर लेप करना अच्छा होता है—(अ तत्र)

अनेक प्रकार के शूल तथा पक्षाघात मे यह तेल, नारायण तेल या तिल तैल मे मिला कर मर्दन करते है।

उक्त विकारो पर मर्दनार्थ इस तैल के योग से कई प्रकार के मर्दन तेल (लिनिमेंट) बनाये जाते हैं। यथा—

(१) यह तेल २॥ तोला, इलायची तैल या कैजूपुटी आयल लगभग ८ तोला तथा अलकोहल (मद्यसार) लगभग ९ तोला का मिश्रण करले।

(२) इस तेल के १ भाग मे ८ भाग नारियल तेल मिला मर्दन तेल बनाले। यह मिश्रण जीर्ण गठियावात, श्वास, पक्षाघात, वातशूल, एव तीव्र कठनलिका सम्बन्धी विकारो पर मर्दनार्थ—लाभकारी है—(नाडकर्णी)

आभ्यन्तर प्रयोग—इसका आभ्यन्तर प्रयोग तीव्र-विरेचक होता है। बाहरी त्वचा पर लगाने से भी शोषित

होकर यह विरेचक प्रभाव दर्शाता है। अत तीव्र विरेचन द्रव्यो मे इसका प्रथम नम्बर हे। इसकी वून्द ५-२५ पानी जैसे दस्त लाती है। उदर मे मरोड एव आंत मे क्षोभ होता हे। यह उदर-कृमि-नाशक तो है, किंतु कृमिघ्न रूप मे इसका उपयोग प्राय. नही किया जाता।

जिन अवस्थाओ मे शरीर से जलापकर्षण या रक्त के जलाश को शीघ्र ही कम करना अभीष्ट हो, या हृदयोदर मे सगृहीत जल (हृदयावरण मे सगृहीत जल) का दवाव कम करना हो, तव इसका उपयोग किया जाता है। जैसे मस्तिष्क गत शिरा के टूटने से यदि अर्द्धांगवात हो, ऐसी अवस्था मे यदि इसका उपयोग कर रक्तगत जल की कमी नही की जायगी तो मस्तिष्क पर रक्त का दवाव अधिक हो जावेगा, तथा मेदे पर रक्तस्राव अधिक वढता जावेगा, और रोगी के अच्छे होने की सभावना विलकुल नही रहेगी। यदि रोगी वेहोश हो, तो इस तैल की १ वून्द मक्खन मे मिला, जिह्वा पर घिसना चाहिये।

हृदयोदर मे इसके प्रयोग से वहुत कुछ लाभ तो होता है, किंतु कभी कभी जुलाव वन्द नही होते। ऐसी अवस्था मे इसके दर्पनाशक द्रव्य जैसे कत्थे को जल मे घिस कर तुरन्त ही पिलादे, या नीवू का रस पिलादे।'[1] (औषधि सग्रह-डॉ-वा ग देसाई)

मस्तिष्क गत रक्तस्राव (Cerebral haemorrhage) एवं सन्यास (Coma) आदि व्याधियो मे इसके तैल की १ वूंद मक्खन या मधु मे मिलाकर जिह्वा के नीचे चुपड देते हैं, अथवा इसके योग से घटित वटिका को भी इसी प्रकार प्रयुक्त कर सकते है। तथा रोगी को छेड-छाड करने की आवश्यकता भी नही होती।

सामान्यावस्था मे रेचन के लिये शुद्ध इसके तैल की अपेक्षा, तद्घटित योगो का प्रयोग अधिक उपयुक्त होता है। आयुर्वेद मे इसके अनेक उत्तम योग है। आगे विशिष्ट योग देखिये।

नोट—(१) मात्रा—शुद्ध वीज चूर्ण चौथाई रत्ती से आधी रत्ती। तैल आधी से एक वूंद मक्खन, शहद या वताशा में देवे।

(२) इसके अतियोग से या नियम विरुद्ध सेवन से वमन, गले, छाती एवं कोष्ठ में दाह या जलन, मरोड, शूल, पानी जैसे पतले दस्त. आमाशय या आंत्र मे तीव्र व्रण,शोथ तथा अन्त में रक्त मिश्रित दस्त आने लगते हैं। रोगी वहुत दुर्वल हो जाता है। वेहोशी तथा मृत प्राय अवस्था हो जाती है। किन्तु इससे मृत्यु होने की कोई वात सरकारी रिकार्ड में नहीं आई है।

इसके उपशमनार्थ—वातपित्त शामक, स्निग्ध-मधुर शीत द्रव्यो–गोदुग्ध, घृत, दही की लस्सी, शर्वत, नीवू का शर्वत आदि की योजना करनी चाहिये। प्रथम गोदुग्ध और घृत मिला कर वार-वार पिलाते और वमन कराते, पश्चात् दही की लस्सी या अन्डे की सफेदी दूध मे फेट कर पिलाते हैं। आंतो मे जलन एव तीव्र वेदना हो, विरेचन अधिक हो, तो तुरन्त ही नीवू का शर्वत पिलावे या नीवू का रस चूसने को देवे। या दो तोला सूखी धनिया ५ तोला पानी के साथ महीन पीसे, तथा १ पाव दही ५ तोला मिश्री मे मिला दो वार मे पिलावे। ३-४ वार इस प्रकार पिलाने से दस्त, वमन, जलन आदि दूर होते है। या गरम पानी से आमाशय का प्रक्षालन पम्प द्वारा करावे। यह न हो सके तो उक्त प्रकार से दूध व घृत का मिश्रण वार-वार पिलावे और वमन करावे। तथा इलायचीदाना पीसकर दही के साथ मिलाकर चटावे, या धान के लावा पीस कर चीनी व दही मिलाकर खिलादे। यदि पीडा अधिक हो तो मार्फिया का इंजेक्शन लगावे। हृदयावसाद की

---

[1] शोथ व जलोदर मे अन्य विरेचन की अपेक्षा इसके तैल का अधिक उपयोग होता है। इन दोनों रोगों में पानी जैसे पतले दस्त होने से शीघ्र लाभ होता है। यह कार्य थूहर के दूध या इसके तैल से सिद्ध होता है। ये दोनों द्रव्य अति उग्र हैं। नाजुक देह वालों को नहीं दिये जाते। तथापि रोगावस्था में प्रकृति भेद से जिनके लिये इनमें से जो अधिक उपयुक्त हों उनकी योजना करनी पडती है। जीर्ण, कठोर, मलसंग्रह, रक्तविकृति, यकृत पित्त की विकृति आदि होने पर थूहर की अपेक्षा इसका तैल या इसके वीजों के चूर्ण के योग से वने हुए इच्छाभेदी नाराचरस आदि का उपयोग अधिक सफल होता है। यदि अन्त्र मे दाह शोथ हो, उदर पर दवाने से वेदना वृद्धि होती हो। तो इसकी अपेक्षा थूहर या निशोथ देना अच्छा माना जायगा।—(गां. औ. र.)'

अवस्था मे ब्राण्डी, क्लोरिक ईथर आदि उत्तेजक औषधिया दी जाती है। दस्तो के अत्यन्त वेग को रोकने के लिये चौथाई रत्ती-शुद्ध अफीम खिलाते तथा ऊपर से दूध मे घृत और मिश्री मिलाकर पिलाते है। अफीम २ चांवल की मात्रा मे, देशी कपूर १ मासा मिश्री ५ तोला दही १ पाव मे मिला पिलावे। २-३ बार पिलाने से पूर्ण शाति प्राप्त होती है। उस दिन केवल छाछ या फलो का रस लेवे और कोई आहार न करे। अर्क कपूर या स्पिरिटकेम्फर १० बूंद तक देते हैं। शरीर ठंडा पड़ गया हो, तो पेट पर निर्विषी पीस कर लेप करते या पुल्टिस लगाते है।

(३) पत्र-प्रयोग—गण्डमाला पर—इसके पत्तो को उन्ही के स्वरस मे पीस कर गोलिया बनाकर छाया शुष्क कर लें। इनका लेप करने से गण्डमाला का नाश होता है। (भा० भै० र०)

अर्श—विशेषत कफ प्रधान अर्श (जिसमे मस्से मोटे, चिकने, व श्वेत होते हैं) हो, तो इसके पत्तो का शाक दही की मलाई के साथ खाने तथा इसकी जड को मट्ठे मे घिसकर मस्से पर लेप करते रहने से लाभ होता है। (गा० औ० र०)

पत्र और मूल के विशेष प्रयोग दन्ती के प्रकरण मे देखिये।

विशिष्ट योग—ऐसे तो अनेक प्रयोग शास्त्रो मे भरे पडे है। जिनमें इसका कुछ न कुछ योग है। यहा हम केवल उन्ही कुछ प्रयोगो को देंगे। जिनमे इसकी विशेषता है।—शेष प्रयोग शास्त्रो मे देखें।

अभिन्यासाजन—पारा और तीक्ष्ण लौह समभाग लेकर पारे का चौथाई गन्धक तथा सबसे तिगुना शुद्ध जयपाल, सबको आठ दिनो तक जम्बीरी नीबू रस की भावना देकर अजन बना लें। इसके अजन से घोर सन्निपात और ज्वर की शाति होती है।

अथवा—

(१) अंजन भैरव—शुद्ध पारा, शुद्ध गन्धक, शुद्ध सोहागा, छोटी पीपर, समभाग तथा सब से अर्धभाग शुद्ध जैपाल लेकर नीबू के रस मे घोट कर, छाया शुष्क कर रक्खे। इसके लगाने से दुस्साध्य सन्निपात मे लाभ होता है।

(२) अर्धनारी नटेश्वर रस—शुद्ध जैपाल-बीज ७ भाग, स्वर्ण माक्षिक भस्म ६, ताम्रभस्म ५, तीक्ष्ण लोह भस्म ४, वग भस्म ३, शुद्ध गन्धक २, तथा शुद्ध पारद १ भाग लेकर चित्रक मूल के रस (या क्वाथ) तथा मिल सके तो मछली के पित्त की भावना देकर—वालुका यत्र मे पकावे। फिर निकाल कर शीशी मे भर रक्खे। १ से ३ रत्ती की मात्रा मे बकरी के एक ही स्तन के दूध के साथ, या सोठ के क्वाथ के साथ पिलावे। बकरी के जिस ओर के स्तन का दूध पिलाया जावेगा, उस ओर के अग का ज्वर तुरत उतर जायगा। दूसरे दिन इसी प्रकार दवा लेवे तथा दूसरी ओर के स्तन का दूध पीवे, तो शेष अङ्ग का ज्वर भी उतर जावेगा।

अश्वकचुकी या घोड़ाचोली प्राय सर्व प्रसिद्ध हे। इसमे समभाग जैपाल पडता है।

(३) इच्छाभेदी रस—इस रस के कई भिन्न-भिन्न पाठ शास्त्रो मे दिये गये हे। उनमे से केवल एक अपना अनुभूत प्रयोग यहा देते हैं—

शुद्ध जैपाल का चूर्ण ६ तोला, लेकर प्रथम शुद्ध पारा व शुद्ध गधक १-१ तो की कज्जली बना उसमे उक्त चूर्ण के साथ ही शुद्ध सुहागा व काली मिर्च का चूर्ण १-१ तो, सोठ का महीन चूर्ण २ तो मिला कर, नीबू-रस मे १ दिन (८-१० घण्टे तक) खूब घोट कर १-१ रत्ती की गोलियाँ बना ले। १ या २ गोली प्रात शीतल जल से या शक्कर के शर्बत के साथ लेने से कफवात का प्रकोप शात होकर आतो का सचित मल निकल जाता है। दस्त शुरू होने पर, जितने घूंट शीत जल के पिये जायेगे, उतने ही दस्त होवेगे।

प्राय सभी विरेचनो की क्रियाशीलता तो उष्ण जल से बढती है, किंतु इस रस की ठीक इसके विपरीत शीत जल से बढती है, और उष्णजल से रुकती है, यही इस की विशेषता है।

इसमे आधा-आधा या १-१ घण्टे के अन्तर से थोडा २ ठडा जल पीते रहना चाहिये जब काफी दस्त हो जाये और दस्त रोकना अभीष्ट हो तो उष्ण जल पी लेवे। फिर दही-भात खावें।

कफ प्रधान जलोदर मे, तथा रक्तदोष, उपदश, अजीर्ण, आमवृद्धि, कृमि आदि रोगो मे इसका प्रयोग उत्तम होता है।

(४) गोपीजल रस—शुद्ध जैपाल ८ भाग, शुद्ध गन्धक २ भाग, तथा सोठ, मिर्च, चित्रक, शुद्ध पारा व सुहागे की खील १-१ भाग लेकर, प्रथम पारे-गधक की कज्जली कर तथा शेप द्रव्यो का चूर्ण मिला, सब को जल के साथ घोट कर १-१ रत्ती की गोलिया बनाले।

यथोचित अनुपान से लेने से शूल, गुल्म, कोष्ठरोग, पैत्तिक विकार, भगन्दर, और हृद्रोग मे लाभ होता है।
(र रा. सु )

(५) जलोदरारि रस—छोटी पीपल, ताम्रभस्म, और हल्दी चूर्ण १-१ भाग तथा शुद्ध जैपाल सब के बराबर लेकर सबको १ दिन थोहर (सेहुड) के दूध मे घोट कर १-१ रत्ती की गोलिया बना ले। १ या २ गोली शीतल जल से लेने से विरेचन होकर लाभ होता है। दस्त बन्द करना हो, तो दही-भात खावे। आमदोष निकल जाने के बाद मू ग का यूष और भात खावे।
(यो र)

**नोट—भैषज्य रत्नावली का यह रस, उक्त प्रयोग से सौम्य व उत्तम है।**

(६) नाराच रस—पारा, गधक, काली मिर्च १-१ भाग, सुहागा, छोटी पीपल, सोठ २-२ भाग और शुद्ध जैपाल ६ भाग, लेकर, प्रथम पारा गधक की कज्जली कर, शेप द्रव्यो का महीन चूर्ण मिला, सेहुण्ड के दूध से ३ दिन मर्दन कर, नारियल के गोले के बीच मे रखे, अत्यन्त तीव्र अग्नि से पकावे। पश्चात् खरल कर रक्खे। इसमे से थोडा लेकर नाभि पर लेप करने से १० बार विरेचन होता हे। इसकी गन्ध मू घने से भी रेचन हो जाता है। यह सुकुमार प्रकृति के या राजाओ के योग्य विरेचन है।

(७) सर्वेश्वर रस—शुद्ध जैपाल ८ भाग, सुहागा खील ४ भाग लेकर प्रथम शुद्ध पारा १ भाग व शुद्ध गधक २ भाग की कज्जली कर उसमे उक्त दोनो का महीन चूर्ण मिला ३ दिन तक खरल करे। मात्रा–१-२ रत्ती, वातज्वर मे-हर्र के चूर्ण से, कफ-ज्वर मे खाड और शहद से, जीर्ण ज्वर मे उचित अनुपान से, सूतिका-रोग मे पीपली-चूर्ण व शहद से देवे। (५ वर्ष के बालक को १ चावल के बराबर देने से ज्वर नष्ट होता है) सर्व ज्वर एव सन्निपात मे इसे गुड की शक्कर के साथ देवे। कृमिरोग पर अजवायन और बायविडङ्ग के चूर्ण के साथ देवे—
(र० रा० सु०)

नाराचरस के तथा और भी अन्य प्रयोग अन्यत्र शास्त्रो मे देखे।

**नोट—ध्यान रहे यदि आमाशय मे व्रण हो, अम्लपित्त से दाह हो, आंत्र-दाह हो, शोथ हो, तथा अर्श रोगी गुदभ्रंश रोगी, एवं सुकुमार को, बालक, सगर्भा स्त्री को जैपाल प्रधान किसी भी योग को न देना चाहिए।**

निम्न—जमालगोटे की गोलियो का एक यूनानी—उत्तम प्रयोग इस प्रकार है—

शुद्ध जैपाल बीज ३ तोला गुलबनफसा, गुलाब के फूल, खुरपे के बीज व कद्दू के बीजो का मगज १७-१७ माशा तथा—ककडी के बीजो का मगज, मगज बेदाना व गुल नीलोफर १०-१० माशा और कशनीज साफ किया हुआ, मस्तगी, वशलोचन व कतीरा ७-७ माशा, इन सबको पीसकर इसबगोल के लुआब मे मिलाकर चने जैसी गोलिया बना ले। इसे १ से २ माशा की मात्रा में (या कम मात्रा मे) गुलाब के शर्बत के साथ देने से अच्छा जुलाब होता है। इन गोलियो से जमालगोटे से होने वाले सब फायदे तो मिल जाते हे, मगर उसकी उग्रता और उसके नुकसान से रोगी बच जाता हे। क्योकि इसमे इसकी दर्पनाशक बहुत सी औषधिया मिली हुई है।
(व० चद्रोदय)

## जमीकन्द (सूरण) (*AMORPHOPHALLUS CAMPANULATUS*)

शाकवर्ग का एव सूरण कुल[१] (Araceae) का यह एक प्रधान गुल्म १-३ फीट ऊ चा होता है। इसके कन्द

१ इस कुल के कन्दयुक्त क्षुप या गुल्म होते हैं। पत्र-एकान्तर, विभिन्न रंग के, प्राय सादे क्वचित् विभक्त,

से अनेक श्वेत वर्ण की जड़े निकली हुई होती है। लम्बे गूदेदार काण्ड के ऊपर पत्र छत्राकार १-३ फीट लम्बे, ३० से ९० से० मी० तक चौडे, फीके हरित वर्ण के नीचे की ओर लगभग ३ भागो मे विभक्त होते है। प्राय जमीन के भीतर कन्द के बहुत पुराने हो जाने पर वर्षा ऋतु के प्रारम्भ मे, इसमे पुष्प—उभय लिंगी, लाल रंग के या बेगनी रंग के आते है। पुष्प आने पर कन्द की परिपूर्णता मानी जाती है। पुष्पो के आने के पश्चात् प्राय. वर्षा के बाद इसमे फल लाल रग के छोटे-छोटे आते है, जिसमे २-३ बीज होते है।

कन्द—प्राय चैत्र-वैशाख मास मे लगाये जाते है, तथा आश्विन शुक्ल पक्ष से लेकर फागुन के अन्त तक ये खोदे जाते हैं। इस प्रकार प्राय ६ मास तक ये सुविधा से प्राप्त होते है। कन्द की परिपूर्णता के लिये यह ३ या ६ वर्ष तक भी नही खोदा जाता। ऐसे परिपूर्ण हुए इसके बहुत बडे-बडे कन्द, हाथी के पग या उससे भी मोटे, गोल, चक्राकार अधिक से अधिक ४० सेर या १ मन से भी अधिक वजन के हो सकते है। किंतु इसके लिये सानुकूल एव उचित सिचाई की आवश्यकता है। ये कन्द गहरे बादामी रग के, ऊपर के भाग मे दबे हुए होते है। एक ही वर्ष के अन्दर खोदे हुए ये कद लगभग १ पाव वजन से ५ सेर वजन तक बाजारो मे प्राप्त होते हैं। ये कन्द नष्ट नहीं होते, न सडते हैं। एक बार के लाये हुए एक ही बडे कन्द को प्रतिदिन या जब चाहे तब काट-काट कर कई दिनो तक शाक बनाया जा सकता है। तथा औषधि-कार्य के लिये मुख्यत जगली जमीकन्द उत्तम है।

जमीकन्द का पत्र-काण्ड भी अच्छा मोटा एव मांसल होता है। इससे भी तथा इसके कोमल पत्तो का भी शाक बनाया जाता है। पत्र-काण्ड एव कन्द के गुणधर्म प्राय. एक समान है। समस्त कन्द-शाको में इसका शाक श्रेष्ठ होने से, इसे कन्द-नायक कहा जाता है। यथा—

---

पुष्प-प्राय. एक लिंगी, छोटे, वृन्तरहित, बीजकोष १-३ खण्ड वाले, तथा फल-मांसल, सरस एव अनेक बीजयुक्त होते हैं।

## जिमीकन्द (सूरण)

AMORPHOPHALUS COMPENULATUS Bl.




"सर्वेषां कन्दशाकानां सूरणः श्रेष्ठ उच्यते।"
—(भा० प्र०)

यह भारत मे प्राय सर्वत्र, किंतु बम्बई प्रान्त की ओर अधिक प्रमाण मे होता है।

सुश्रुत के सूत्र-स्थान मे कन्द-शाको मे इसका उल्लेख है।

### नाम—

सं०-सूरण, ओल, कण्डूल, अर्शोघ्न, कन्दनायक इ०। हि०-जमी, या जिमीकन्द, सूरण, ओल, करीडकन्द इ०। म० गु०-सूरण। ब०-ओल। अं०-तेलुगो पोटेटो (Telugo potato) ऐलफन्टस फुट (Elephant's foot) ले०-एमोर्फोफैलस केम्पेन्युलेटस।

### रासायनिक संघटन—

ताजे कन्द मे प्र० श० ७८.७ जलांश, ०.८ खनिज-पदार्थ, १.२ प्रोटीन, ०.१ वसा, १८.४ कार्वोहाइड्रेट, ०.०५ कैलसियम, ०.०२ फासफोरस, ०.६ मिलीग्राम

प्रतिशत ग्राम, ४३४ ई० यू० विटामिन बी० २ अति अधिक तथा सी० नाममात्र को होता है। इसका उक्त जलांश या रस कटु, तीक्ष्ण एवं दाहक होता है, त्वचा में लगने पर यह कण्डू, दाह आदि पैदा करता है।

शुष्क कन्द में प्र० श० ०.५० ईथर एक्स्ट्रेक्ट, १२.१८ अल्बुमिनाइड्स (१.९० नैट्रोजन युक्त), ७६.२८ कार्बोहाइड्रेट, ४.०० काष्ठ तनु तथा जलाने पर ७.०४ राख पाई जाती है।

प्रयोज्य अंग—कन्द।

## गुणधर्म व प्रयोग--

लघु, रूक्ष, तीक्ष्ण, कटु, कषाय, कटु विपाक, उष्ण-वीर्य, एवं प्रभाव में अर्शोघ्न है। यह कफवातशामक, दीपन, पाचन, रुचिवर्धक, अनुलोमन, यकृदुत्तेजक, शूल-प्रशमन, आर्त्तव-जनन, बल्य एवं रसायन है।

यकृत की क्रिया में सुधार, वायु का अनुलोमन एवं रक्त-वाहिनियों में संकोचन, इस प्रकार यह अपनी त्रिविध क्रियाओं से अर्श रोग में लाभ पहुँचाता है। किंतु अधिक प्रमाण में सेवन से यह विबन्धकारी या विष्टंभकारी होता है। अल्प मात्रा में विबन्धनाशक है।

यह अरुचि, अग्निमांद्य, विबन्ध, उदर-शूल, गुल्म, आमवात, यकृत-प्लीहा-विकार, अर्श (विशेषत कफ-वातज), कृमि, कास, श्वास, सामान्य दौर्बल्य में प्रयुक्त होता है।

नीरोग्य त्रिदोष एवं सप्तधातु, इनके लिए सारभूत द्रव्यों का विनियोग होते रहने से ही उनका अपेक्षित प्रमाण कायम रहता है, तथा मलरूप द्रव्यों का यथोचित निष्क्र-मण भी होता रहता है। ऐसा होते रहने से ही परिपूर्ण आरोग्य की प्राप्ति होती है। ये सब बातें सूरण द्वारा सिद्ध होती हैं। अत यह कन्दों में सर्वश्रेष्ठ है। इस प्रकार धातुसाम्यावस्था (जो कि स्वस्थ प्रकृति का प्रधान लक्षण है) प्रस्थापित करने की आवश्यक शक्ति इस कद में स्थित आमपाचन एवं अग्नि-दीपन गुणों द्वारा सिद्ध होती है।

किन्तु ध्यान रहे यह तीक्ष्ण और उष्ण होने से इसका सामूर्णी, सर्वसाधारण प्रकार से सेवन रक्तपित्त-प्रकोपक

जमीकन्द (सूरण).

AMORPHOPHALLUS CAMPANULATUS (ROXB.)




हो जाता है। अत कुष्ठ, दद्रु आदि चर्म रोगों में एवं रक्तपित्त के रोगियों के लिए यह निषिद्ध है।

सन्धिशोथ, श्लीपद, अर्बुद आदि में इसे पीसकर घृत व मधु के साथ मिलाकर प्रलेप करते हैं। शुक्रदौर्बल्य तथा रजोरोध में इसका मोदक या पाक बनाकर देते हैं। आगे विशिष्ट योग देखें। आमादि-विकार—आमातिसार आदि में—इसके चूर्ण को घृत में—पका, शक्कर मिला सेवन करते हैं।

## इसके सेवन की विधि—

(१) जितने प्रमाण में इसे सेवन करना हो उतना काटकर गीली मिट्टी की मोटी तह में लपेट कर आग में रख दें जब मिट्टी लाल हो जाय, तब ठंडा होने पर मिट्टी अलग कर इसके और भी टुकड़े कर घृत में छौंक कर आवश्यक मसाला मिला शाक आदि यथेच्छ व्यंजन-

कल्प वनाकर सेवन करे। इस पुटपक्व सूरण की काजी विशेष गुणदायक होती है।

यदि चूर्ण वनाकर रखना हो, तो उक्त पुटपक्व सूरण के महीन टुकडे कर धूप मे खूब सुखा कर चूर्ण करले।

सर्वसाधारण शाक-विधि (द्रव्यगुण विज्ञान)—कन्द के वडे-वडे टुकडे कर, तथा चाकू से भली प्रकार गोदकर, इमलीपत्र या इमली की खटाई के साथ, मिट्टी के पात्र मे रख, अच्छी तरह ढाक कर, धीमी आच पर रखदे। जव अच्छी तरह उसीज जाय, तव निकाल कर, कलई-दार पात्र मे टुकडो के वजन के अर्धभाग घृत (या तिल तैल) की छोंक देकर उसमे धनिया, जीरा, मिर्च, नमक, तज, तमालपत्र आदि मसाले डालकर मन्दाग्नि पर शाक तैयार करले। ध्यान रहे, उक्तसूरण के टुकड़ो को पानी से नही धोना चाहिये, और न पकाते समय ही उसमे पानी डाले। यदि थोडा भी पानी डाल दिया जावेगा तो सूरण नही गलेगा। मन्दाग्नि पर पकाने से यह शाक स्वादिष्ट वनता है।

अर्श से पीडित रोगी के लिये यह शाक खिला कर ऊपर से ताजे दही की तैयार की हुई छाछ (तक्र) मे चित्रक का चूर्ण २ मा० तथा जीरा व नमक चूर्ण १-१ मा० मिला कर, थोडा थोडा दिन भर मे पिलावे। इस प्रकार इसके शाक का एव तक्र का ही कुछ दिन आहार करने से यथेष्ट लाभ होता है। तक्र पान १ सेर से २ सेर तक किया जाता है। [1]किन्तु इस प्रयोग के शुरू करने के पूर्व साधारण रेचन द्वारा कोष्ठ-शुद्धि कर लेनी आवश्यक है। रेचनार्थ उत्तम योग यह है—त्रिफला, इद्रयव काली दाख, सोनामाखी, रेवन्दचीनी और वायविडग समभाग जौकुट कर, ३ या ४ तोला चूर्ण को ५ या ६ तोला पानी मे रात को भिगोकर प्रात मल छान कर पिलावे। २-३ दस्तो द्वारा कोठा साफ हो जाने पर, उक्त प्रयोग का सेवन करे। सेवन काल मे, वीच-वीच मे उक्त प्रकार से कोष्ठ-शुद्धि कर लेना परमावश्यक है।

साथ ही साथ अर्शांकुरो पर निम्न मलहम भी लगाते रहना और भी लाभकारी है।

नीम फलो (निवोली) की गिरी १ तोला, रसाजन, हीरादोखी (खून खरावा, यह एक वृक्ष का प्रसिद्ध गोद है, जो नीलाभ लाल रग का होता है), गेलिक-एसिड, अफीम, मुरदासग ६-६ मासा तथा शखजीरा और कपूर ३-३ मासा, इनका महीन चूर्ण २॥ तोला मक्खन मे मिला मलहम वनाले। इसके लगाते रहने से फूले हुए मस्से वैठ जाते हैं। रक्त वन्द होता, जलन वन्द होती व मस्से मुर्झा जाते हैं। (धन्वन्तरि वर्ष २२ अक ४)

कल्प-विधि से सेवन करना हो, तो ५ तोले सूरण को धो कर, टुकडे कर (इन टुकडो को पानी से नही धोना) एक छोटे से कलईदार पीतल के स्वच्छ डिव्वे मे भर उसमे १ या २ छोटे चम्मच भर श्वेत जीरा चूर्ण, १ से १॥ चम्मच उत्तम घृत, थोडी हरी धनिया, २ से ३ चम्मच शक्कर, तथा २ चम्मच—कद्दूकस से कसा हुआ गीले या सूखे नारियल का चूर्ण डालकर, डिव्वे को ढककर, इस डिव्वे को एक वडे डिव्वे (कटोरदान) मे प्रथम १ सेर तक पानी डालकर रख दें, और वडे डिव्वे को भी ढककर स्टोव या अगीठी पर रख कर पकावे। यदि आच ठीक हो, तो १ या २ घण्टे मे यह सूरण-कल्प, मक्खन जैसा मुलायम होकर सेवनार्थ स्वादिष्ट तैयार हो जाता है।

इसे जहा तक हो सके, प्रात वगैर कुछ खाये सेवन करने से मन्दाग्नि, आध्मान, उदर मे वातावरोध, मलावरोध, अम्लपित्त, अरुचि, तृष्णाधिक्य, अर्शपीडा, गुदकण्डू, थोडे से ही परिश्रम से थकावट का आना, निरुत्साह आदि शिकायते दूर हो जाती है। यदि रोगी को मधुमेह की भी शिकायत हो, तो इस कल्प मे शक्कर के स्थान मे सेंधा नमक और अदरख के टुकडे डालकर इसे तैयार करने से अत्यग्नि (वार वार क्षुधा का

---

[1] मासमेकमनन्नाशी सूरणं भक्षयेत सुखम्।
तक्रानुपानमाश्वर्शो निर्मूलोन्मूलनोत्सुकः॥
(वैद्य मनोरमा)

अर्श के शीघ्र निर्मूलनार्थ एक मास तक, वगैर कुछ अन्न के, केवल तक्र के अनुपान के साथ सूरण का सेवन करे।

लगना), अति तृष्णा, दौर्बल्य, निद्राल्पता, बहुमूत्रता आदि विकार अवश्य ही दूर होते हैं।

जीर्ण ज्वरादि से आई हुई दुर्बलता, अशक्ति तथा प्रसूतावस्था के बाद उत्पन्न हुई अशक्ति, इस कल्प के सेवन से शीघ्र दूर होती है।

(आ० पत्रिका से साभार अनूदित।)

(२) अर्श पर—कन्द २॥ सेर वजन का लेकर, मध्यभाग मे छिद्र कर, उसमे ४० तो० (यदि कन्द १। वजन का हो तो २० तो०) लाल फिटकरी का चूर्ण भरकर तथा छिद्र के मुख को उसके गूदे से ही ढक कर, कपड मिट्टी कर गज पुट मे फूक देवे। उत्तम श्वेत भस्म हो जावेगी। महीन चूर्ण कर रखे। ६ रत्ती से १२ रत्ती तक, दिन मे २-३ वार मलाई या मक्खन के साथ लेने से, रक्तस्राव बन्द हो कर, रक्तार्श मे विशेष लाभ होता हैं। पाचन-क्रिया मे सुधार तथा मल-शुद्धि होता है।

—(स्व० वैद्य गोपाल जी—
कु वर जा ठक्कुर)

नोट—उक्त प्रयोग इस प्रकार भी बनाया जाता है—२॥ सेर या १। सेर कन्द को मोटा-मोटा कूट ले। फिर ४० तोला या २० तो० लाल फिटकरी का फूला मिला, हांडी मे भर मुख-मुद्रा कर १० सेर जगली कण्डों मे फूंक दें। शीतल होने पर श्वेत र ग की भस्म होगी। कपडछान कर रख ले। मात्रा और सेवन-विधि उक्त प्रकार की ही है। शुष्क वातज अर्श मे भी यह लाभकारी है।

यदि भस्म तैयार न हो, तो सूरण का चूर्ण, विलायती केपसूल मे भर कर निगल जाने से भा लाभ होता है। जिलेटिन की बनी हुई झीरी (शून्य) अथवा १ नम्बर की केपसूल लेनी चाहिये। (रस तत्रसार)

अथवा सूरण के छोटे-छोटे टुकडे कतर कर इमली की खटाई के साथ उबाल कर, तथा साफकर सुखा ले। इसका जितना चूर्ण हो उतना ही रीठे का चूर्ण उसमे मिलावे तथा दसवा हिस्सा सेंधा नमक और २०वा हिस्सा कालीमिर्च भी पीसकर मिलादे। ८-८ मा० प्रात साय गरम पानी के साथ ३ मास तक पथ्य पूर्वक लेते रहने से अर्श मे पूर्ण लाभ होता है। (स्वानुभूत)

अथवा—सूरण की ऊपरी छाल दूर कर उसे वाष्प-विधि मे या उक्त पुटपाकविधि से स्वेदितकर, चूर्ण करे तथा धूप मे सुखाकर दूध मे (यथोचित प्रमाण मे मिला) शक्कर मिला मीठी खीर बना सेवन करे। इसे तक्र या छाछ मे मिलाकर भी खीर तैयार की जाती है। और अर्श-रोगी को सेवन कराई जाती है।

सूरण के उक्त प्रकार से बनाये चूर्ण के साथ जीरा, धनिया, नमक को पीसकर इसकी चटनी भी यथेच्छ सेवन कराने से अपेक्षित लाभ होता है। सूरन का अचार या मुरब्बा नित्य ५ तो तक खाते रहने से भी लाभ होता है।

अर्श नाशक अन्य शास्त्रीय प्रयोग—

(३) सूरण-वटक—सूरण चूर्ण ३२ भाग, चित्रक मूल १६ भाग, सोठ चूर्ण ४ भाग, तथा कालीमिर्चचूर्ण २ भाग लेकर, एकत्र मिला, उसमे सब चूर्ण के समभाग गुड मिलाकर, खरल कर गुटिका बना ले। यह शार्ङ्गधर जी का सूरणपिंडी योग उत्कृष्ट अर्शनाशक है। (मात्रा ६ मा० से १ तो० तक उष्ण जल से देवे)

(शा० स० ख० २ अ० ७)

शार्ङ्गधर जी का ही सूरण वटक (वृहत्) आगे विशिष्ट-योगो मे देखिये उक्त-सूरण पिण्डी योग वाग्भट मे भी मिलता है।

(४) सूरण-पुटपाक—सूरण पर आधा अगुल मोटा मिट्टी का लेप कर, शुष्क कर, आग मे पकावे। जब यह लाल हो जाय, निकाल कर, ऊपर की मिट्टी दूर कर, कूट कर उसका रस निकाल ले। यथोचित मात्रा मे, ४ तोला तक रस मे तिलतैल १ तो० व सेंधा नमक १ मासा मिलाकर पीने से अर्श रोग नष्ट होता है।

(५) सूरणादि चूर्ण—सूरण और कुडाछाल सम भाग लेकर चूर्ण कर रक्खे। इसे तक्र के साथ (मात्रा ६ मा० तक) मिलाकर सेवन करते रहने से अर्श का नाश होता है। (भा० भै० र०)

(६) सूरणादियोग—सूरण को आक के पत्तो मे लपेट कर ऊपर से मिट्टी का (१ अ गुल मोटा) लेप कर कण्डो की आग मे पकावे। ऊपर की मिट्टी आग के समान लाल हो जाने पर, ठडा कर, सूरण को निकाल कर पीस

कर रख ले। (मात्रा ६ माशा मे १ तोला तक) इस चूर्ण के साथ, स्वाद योग्य सेधा नमक मिलाकर, तिल-तेल के साथ सेवन करने से अर्श और वात-विकारो का नाश होता है। (भा० भै० र०)

(७) सूरणादि-लेप—सूरण के साथ हल्दी, चित्रक-मूल, सुहागा व गुड समभाग लेकर काजी के साथ महीन पीसकर लेप करने से प्रवृद्ध अर्श के मस्से भी नष्ट हो जाते है। (वृ० नि० र०)

(८) सूरणवर्त्ति—इसके कन्द को छीलकर चिकनी वत्ती बनाकर, नीबू-रस मे भिगोकर घृत मे भिगो, गुदा मे रखने से अर्श के मस्से एव गुदा के कृमि नष्ट होते है। (हारीत संहिता स्था० ३ अ ११)

(९) वीर्यस्तम्भन-योग—कन्द का चूर्ण १ तोला (व्यावहारिक मात्रा—२ से ३ मा०) पान मे रखकर खाने से वीर्य-स्तम्भन होता है। (भा० भै० र०)

अथवा—कन्द का चूर्ण और तुलसी के बीज समभाग महीन पीसकर, पान के रस मे खरल कर ३-३ रत्तियो की गोलिया बना ले। सभोग से पूर्व १ गोली पान मे रखकर खाने तथा ऊपर से बीडी पीने से, सभोग मे बहुत ही रुकावट होती है। (धन्वन्तरि वर्ष ३७ अङ्क ४
श्री डा० शिवकुमार शर्मा, बरोदिया नौनागर (सागर)

(१०) गुल्म पर सूरणादि क्षार—कन्द के मध्य भाग मे छिद्रकर, उसमें सेहुण्ड थूहर का दूध, लहसन, हीग, त्रिकटु, चित्रकमूल, सेंधा-नमक, काला नमक, विड-नोन, सामुद्रनोन और उद्भिद नोन थोडा-थोडा समभाग, चूर्णकर भर दे। तथा हाडी मे बन्दकर फूक दे। स्वाग शीतल होने पर, निकालकर कन्द सहित सबकी भस्म को पीस छानकर रक्खें। मात्रा—३ से ६ माशा तक, उष्णजल से, प्रवृद्ध गुल्म रोग नष्ट होता है। (भा भै र)

(११) मेद की ग्रन्थि (ग्रंथि, गाठ) पर—अच्छा पक्व कन्द और सोठ समभाग दोनो को पानी के साथ पीसकर बार-बार लेप करने से ७ दिन मे गाठ नष्ट हो जाती है। (भा० भै० र०)

नोट—चूर्ण-१ से ३ या ६ मा० तक।

अशुद्ध या कच्चे सूरण का प्रयोग करने से मुखपाक, कठदाह, कण्डू आदि उपद्रव होते है। उपद्रव-निवारणार्थ नीबू, इमली आदि अम्ल पदार्थो का सेवन कराते है। कन्द की पुल्टिस बनाकर बिच्छू आदि विषैले कीटक-दश पर बाधते है।

## विशिष्ट योग—

१ सूरण वटक (मोदक) बृहत्—कन्द का चूर्ण और विधाराचूर्ण १६-१६ भाग, श्वेत मूसली व चित्रक चूर्ण ८-८ भाग, त्रिफला, बाय विडग, सोठ, पीपल, शुद्ध भिलावा, पीपलामूल, व तालीसपत्र का चूर्ण ४-४ भाग, तथा दालचीनी, इलायची और कालीमिर्च का चूर्ण २-२ भाग लेकर, एकत्र मिला, सबसे दो गुना गुड मिलाकर (१-१ तोला के) मोदक बना ले।

यह प्रबल अग्निवर्धक एव उत्तम अर्शनाशक है। इसके सेवन से वात कफज ग्रहणी, श्वास, कास, प्लीहा, शोथ, हिक्का, प्रमेह, भगदर व पलित रोग नष्ट होता है। यह योग वृष्य, मेधावर्धक व रसायन है—
(शा स म ख अ. ७)[1]

नोट—इसके सेवन काल मे गुरु तथा वृष्य भोजन का सेवन करना चाहिए। अन्यथा भस्म आदि विकार होने की संभावना है।

२ सूरण-वटिका—त्रिकटु के तथा त्रिफला के प्रत्येक द्रव्य एव चित्रकमूल, जीरा, हीग, अजवायन व अजमोद १-१ भाग लेकर चूर्ण करे। इस मिश्रित चूर्ण मे अर्ध भाग सूरणकन्द का चूर्ण व चतुर्थांश सेधा नमक मिला सबको १ दिन जम्बीरी नीबू के रस मे खरल कर १ से ३ माशा तक की गोलिया बना ले। इसके सेवन से शूल, सग्रहणी, गुल्म, अतिसार, दुष्ट प्रवाहिका, अर्श एव प्रबल वात-व्याधि नष्ट होती, अग्नि दीप्त होती, व बल की

---

[1] किसी भी सेवनीय योगों मे सूरण को इस प्रकार शुद्ध करके लेवें—प्रथम हाथो मे घृत चुपडकर कर, चाकू से से उसे छीलकर, छोटे छोटे टुकडे कर उसमे अर्ध भाग इमली पत्र मिला, आग पर पकावे। ठण्डा होने पर धूप मे शुष्क कर प्रयोग मे लावे। अथवा इसे पुटपाक-विधि से पकाकर काम में लेवे। गुड मीठा ही हो, अम्ल, नमकीन कसैला न हो। रवेदार हो यथा क्रम से कम १ वर्ष का हो। उक्त मोदकी मे गुड का पाक न करके डालने से मोदक उत्तम बनते है। पाक कुछ कडा होना चाहिए (लेखक)

वृद्धि होती है। वृद्ध और बालको को भी हितकारी है। किंतु गर्भिणी स्त्री व रक्तपित्त रोगी को न देवे।

(यो० र०)

३ सूरणादि चूर्ण—सोंठ, १ भाग काली मिरच २ भाग, जवाखार ४ भाग चित्रकमूल ८ भाग और सूरण १६ भाग लेकर चूर्ण करे। इसे नीबू के रस व अदरख के रस की १-१ भावना देकर सुखाले। मात्रा—१ से ४ माशे तक सेवन से अर्श, शूल, गुल्म, प्लीहा तथा कृमि-रोग नष्ट होता है। एव अग्नि दीप्त होकर वार वार भूख लगती है। (भा० भै० र०)

४ सूरण पाक—(वलवीर्यवर्धक)—सूरण कन्द १ सेर लेकर, स्वच्छकर, उस पर घृत चुपड कर, अण्डी के पत्तो मे लपेट सम्पुट कर, पुटपाक करे। पुन साफ कर टुकडे टुकडे कर, पिण्टी वना ले। पिण्टी को समभाग घृत मे भून ले। फिर १ सेर उत्तम खोया को अलग घृत मे भूनकर, उसमे आधा सेर घृतपक्व सूजी तथा पिस्ता, छुहारा, वादाम, दाख एव चारो मगज (खरवूजा, तरवूज, ककडी और कद्दू की वीजगिरी) २।।-२।। तोला खूब महीन कर मिलादें। फिर दुगुनी खाड की चाशनी मे सवको मिला उसमे लोहभस्म, वग भस्म, चादी भस्म व स्वर्ण भस्म ६-६ माशे अच्छी तरह मिलाकर, थाली मे पाक जमा दे, या मोदक वना ले।

१ तोला से ४ तोला तक, प्रात साय दूध के अनु-पान से सेवन करे। यह कामोत्तेजक, वल-वीर्य-वर्धक पाक पुरुष को सतानोत्पादन करने योग्य वना देता है।

—वैद्य प० परशुराम जी शास्त्री

नोट—सूरण पाक तथा अन्य पाकों के उत्तमोत्तम प्रयोग हमारे बृहत् पाक सग्रह मे देखें।

इसके वीजो के गुणधर्म व प्रयोग—इसके जङ्गली भेद मे आगे देखे।

## जमीकंद (जंगली) (Amorphophallus sylvaticus)



उक्त सूरण—कुल (Araceae) के जमीकन्द के सदृश ही इसके गुल्म होते है। अन्तर यही है कि यह जङ्गलो मे स्वय जात, रग मे रक्ताभ श्वेत, गुल्म या क्षुप कन्द भी अपेक्षा कृत वहुत छोटा होता है। पत्ते आदि उक्त ग्राम्य सूरण जैसे ही होते हैं। क्षुप मे जो डडा सा निकलता है, उसके अग्रभाग पर लगभग १० अ गुल तक लम्बी मक्के की भुटिया जैसी भुटिया या मुठिया आती है, जिसे वज्रमूठ कहते है। इस मूठ मे घने लम्बे मू गा जैसे दाने (वीज) होते हैं। पक्व होने पर ये दाने लाल रग के प्रवाल जैसे ही दिखाई देते है।

इसके कन्द व पत्रादि शाक के काम मे नही लिये जाते। किंतु कोकण आदि कई स्थानो के जगली लोग इसके कन्दो को छीलकर टुकडे-टुकडे कर धूप मे खूब शुष्क कर शाक वनाकर खाते है। तथा वर्षा के प्रारम्भ मे ही इसके कन्दो मे जो पत्राकुर फूटते है उन अकुरो को काट कर लाते हैं। ऊपर की कडी छाल को दूर कर, अन्दर के अति कोमल पत्तो का शाक इमली की खटाई मिलाकर वनाते तथा वडे प्रेम से खाते है।

सौराष्ट्र मे विशेषत सूरत जिले के जगलो मे तथा दक्षिण के कोकण आदि प्रान्तो मे यह वहुत होता है।

नोट—(१) औषधि-कार्यार्थ यह उत्तम प्रयोजनीय है। ग्राम्य जमीकन्द के जो औषधि-प्रयोग कहे गये हैं। वे (मोदक, पाकादि छोड़कर) यदि इसी जगली के निर्माण किये जावें, तो विशेष लाभकारी होते है।

(२) सुश्रुत के सूत्र-स्थान के कन्दवर्ग मे ग्राम्य सूरण के गुणधर्म के उल्लेख के पूर्व ही जिस सुरेन्द्रकन्द का उल्लेख है, वह इस जगली जमीकन्द का एक साधारण भेद मात्र है। इसका विशेष वर्णन एव गुणधर्म आगे इसी प्रकरण में देखिये।

**नाम—**

स०—अरण्य सूरण, वज्रकन्द, वज्रमुण्टी इ०। हि०—

जंगली जमीकन्द, कडुवी सूरण, मदन मस्त[1]। म०-लूत, रान सुरण। गु०-चीतल कन्द, भेरी या खाजरू सूरण। अं०-वाईल्ड सुरन Wild Suran। ले०-एमोर्फोफेलस सिलव्हेटिकस।

रासायनिक संघटन—

इसमे ग्राम्य सूरण की अपेक्षा, जलीयांश, तथा खनिज द्रव्यादि अधिक प्रमाण मे होते है। तथा कैलसियम ग्राक्जलेट ( Calcium-oxalate ) अधिक होता है।

## गुणधर्म व प्रयोग

उष्णवीर्य, तीव्रदाहक, विशेष चिरमिराहट पैदा करने वाला, वाजीकरण, कामोद्दीपक, तथा अर्श, गुल्म, मेदोवृद्धि, वात एवं कफवात-विकारो पर विशेष हितकारी है। कहा है—

> वनसूरण कन्दस्तु विशेषादर्शसां हितः।
> गुल्मे स्थौल्ये तथा वाते श्लेष्मवाते हित परम्।
> ( कै० नि० )

(१) अर्श पर—इसके कन्द को छीलकर तथा गोद कर ( सूजे से चारो ओर छिद्र कर ) छाया शुष्क कर, चूर्ण कर ले। यह चूर्ण १० तो० तथा असली नागकेसर, गिलोय सत्त्व, टाट या बोरे को जलाकर बनाई हुई राख ५-५ तो० सबको एकत्र खरल कर रक्खे।

३ मा० चूर्ण दिन मे ३ बार शीतल जल या छाछ से सेवन करे। अर्श का रक्त-स्राव बन्द होकर मस्से सूख जाते है।

(धन्वन्तरि वर्ष २२ अक ४)

अथवा—इसके चूर्ण को घृत मे तलकर, मूली के रस मे घोटकर १-१ मा० की गोलिया बना ले। प्रातःसाय १-१ गोली लेवे।

(२) उदर-रोग मे—इसके कन्द का कल्क १ तो० तक जल मिश्रित ताजे मक्खन युक्त दही मे घोलकर पिलाते है।

(३) उदर की वात-नलिका-शोथ पर—कन्द का चूर्ण ६ तक लेकर, गोदुग्ध १ पाव तथा मिश्री १ मा० ए मला, धीमी आच पर पकावे। करछली से चलाते रहे, खोया जसा हो जाने पर, ठंडा कर सेवन करे। इस प्रकार नित्य १ या २ बार सेवन करने से शीघ्र लाभ होता है।

(४) कर्णमूल-शोथ पर—कन्द को पानी मे पीस कर, या शुष्क-कन्द को पत्थर पर पानी के साथ घिस कर, लेप लगाने से शीघ्र लाभ होता है। (व० गु०)

(५) कामोत्तेजनार्थ (वाजीकरण)—इसका पुटपाक विधि से तयार किया हुआ चूर्ण, १ मा० तक की मात्रा मे, दूध और शक्कर के साथ सेवन से शिश्न मे तीव्र उत्तेजना होती है। इसके सेवन-काल मे स्निग्ध एव पौष्टिक पदार्थो का आहार करना आवश्यक है। अन्यथा बहुत कष्ट होता है।

ध्यान रहे—उपदंश, सुजाक, अश्मरी आदि ग्रस्त व्यक्तियो को यह प्रयोग कदापि नही सेवन करना चाहिये।

बीज—ग्राम्य तथा विशेषत जगली सूरण के बीज—दाहक एव जलन पैदा करने वाले है। सधिवात, गठिया, दत-पीडा, ग्रन्थि आदि के शोथ पर बीजो को पानी के साथ पीस कर लेप करते है।

सुरेन्द्र कन्द—इस जगली सूरण के एक भेद को सस्कृत मे सुरेन्द्र या वज्रकद तथा लेटिन मे सायथेरियस सिलव्हेटिका ( Syntherias Sylvatica ) कहते है। यह भी भारत के कई स्थानो मे, जगलो मे पाया जाता है।

यह उष्ण, तिक्त, कफनाशक, विपाक मे कटु, पित्तकर कृमिनाशक एव अत्यन्त दाहक है। मुख मे रखते ही जीभ तथा ओष्ठ मे जो जलन एव चिरमिराहट होती है वह दीर्घकाल तक शात नही होती, तथा लालास्राव होता रहता है। इसकी शाति के लिये घृत मे कपूर मिलाकर

---

[1] इसके कन्द की ऊपरी छाल हटाकर, शेष कन्द के गोल टुकड़े कर, डोरे पिरोकर मदन-मस्त के नाम से बेचा जाता है। ये टुकड़े खाकी रंग के होते हैं, तथा पानी में डालने से फूल कर मुलायम हो जाते हैं। स्वाद में कुछ कडुवे व तीखे होते हैं। (व० चन्द्रोदय)

इसका प्रयोग मदन-कामोत्तेजनार्थ किया जाता है।

वार-बार मुख मे लगाना पडता है।

दत-पीडा पर---इसके बीजो का महीन चूर्ण, रुई मे रखकर, दातो की पोल मे रख देते है।

ग्रन्थिशोथ तथा मोच या रगड आदि से उत्पन्न स्नायु सम्बन्धी पीडायुक्त शोथ पर---इसके बीजो को पानी के साथ पीस कर लेप करते है।

जीर्ण कर्णस्राव पर---पुटपाक-विधि से निकाला हुआ, इसके पत्र-वृन्त या काण्ड का स्वरस कान मे टपकाते हे।

जम्बीरी नीवू—दे०—नीबू मे। जयन्ती--दे०—जैत। जयपाल—दे०—जमालगोटा।
जयफल—दे०—जायफल। जरजीर बीज—दे०--मूली मे।

# जरदालु[1] [ Prunus Armeniaca ]



तरुणी कुल (Rosaccae) के इसके वृक्ष मध्यम ऊंचाई के, पत्र—२-३ इच लम्वे, १½—२ इच चौडे, दोनो ओर को मुडे हुए, अण्डाकार, दतुल, तीक्ष्ण नोकदार पीछे की ओर कुछ रोमश, पत्र—वृन्त—१ इच लम्वा, पुष्प—वसत से ग्रीष्म के आरभ काल तक, एकाकी या गुच्छो मे, प्रथम गुलाबी, फिर श्वेतवर्ण के, फल—गोल, चिपटे, आलूबोखारा जैसे, किन्तु कुछ छोटे, लगभग १ इच लम्वे, ग्रीष्म से शीतकाल के प्रारम्भ तक आते हैं। इन फलो को ही जर्दालु खुवानी आदि तथा अग्रेजी मे एप्रिकॉट (Apricot) कहते है। ऊपर शीर्पस्थान मे लेटिन नाम इसके वृक्ष का हे।

ताजी दशा मे ये फल श्वेताभ हरितवर्ण के तथा सूखने पर भूरे या रक्ताभ पीतवर्ण के हो जाते हे। फलो के भीतर जो छोटे बादाम जैसी किंतु चिकनी गुठली होती है, उसके अन्दर बादाम-गिरी जैसी ही गिरी निकलती है। अत कोई इस फल को शकर-बादाम या शकरपारा भी कहते हैं। ताजे की अपेक्षा शुष्क फल ही उत्तम होता होता है। इसके किसी वृक्ष के फल मधुर या मधुराम्ल



PRUNUS ARMENIACA LINN

[1] आलुक (आड़ू) (Prunus) के ही आलूबुखारा, आलूचा और जरदालु ये उपभेद हैं। गुण धर्म प्राय सबके एक जैसे ही हैं। किंतु इनमें यह जर्दालु श्रेष्ठ है।

चरक व सुश्रुत मे बादाम, अखरोट आदि मेवा फलों के साथ जिस 'उरुमाण' फल विशेष का उल्लेख है (च सू अ. २७ तथा सु सू अ. ४६) और जिनका गुणधर्म स्निग्ध, मधुर, उष्ण, गुरु, बल्य, शरीर पुष्टिकर आदि कहा गया है, उस उरुमाण को ही कई विद्वान् महानुभाव जर्दालु मानते है। हम भी ऐसा ही मानते है।





और किसी के अगन ही होते हैं। बीजो की गिरी किसी की मधुर तो किसी की कडुवी होती है।

पाश्चात्यानुसार इसका मूल उत्पत्ति-स्थान आर्मिनिया तथा काकेशस का पर्वतीय प्रदेश है। किन्तु भारत मे यह अति प्राचीन काल मे उत्तर पश्चिम हिमालय प्रदेश, पजाब, दक्षिण मे मैसूर आदि प्रान्तो मे लगाये हुये पाये जाते है। कहीं-कहीं ये स्वय भी पैदा हुए देखे गये है। अफगानिस्तान, बलूचिस्तान, तथा यूरोप और अफ्रीका के पर्वतीय प्रदेशो मे ८ से १२ हजार फुट की ऊंचाई पर ये पाय स्वयजात और बागों मे लगाये हुये भी प्रचुरता से है।

## नाम–

सं –उरुमाण, पीतालुक। हि.–जरदालु, कश्मालु, (आलू काश्मीरी), खुबानी जरदारु, खुरमानी, जर्दालु खुल्लू इ.। म –जरदालु। गु – आलु। अं –एप्रिकाट (Apricot)। ले --प्रूनस आर्मीनिएका।

रासायनिक संघटन---

ताजे पके फलों मे प्रति औंस ०.२ ग्राम प्रोटीन; २ ग्राम कार्वोहायड्रेट; ५ मि ग्राम क्याल्सियम, ०१ मि० ग्रा० लोहा ०.१ मि. ग्रा निकोटिनिक एसिड, व्हिटामिन ए० २ १२, बी०१ ३ या २ यूनिट, सी० ३ मि ग्रा मिलते है। शुष्क फलों मे १ ४ ग्रा० प्रोटीन, ११ १ ग्रा० कार्वोहायड्रेट; २६ मि० ग्रा० कॅल्सियम, १.२ मि० ग्रा० लोह, १५ मि ग्रा खनिज द्रव्य, ० ६ मि ग्राम० निकोटिनिक एसिड तथा व्हिटामिन ए १४ २० एव बी० २ ०१२ यूनिट पाये जाते है।

बीजो की गिरी मे प्र० श० ४०–५० एक वर्णहीन तैल होता है, जो थोडी देर रखने पर पीला पड जाता है। इस तैल का गुण धर्म वादाम-तैल जैसा है।

प्रयोज्य अग—फल, गिरी, पत्र और तैल।

## गुण धर्म व प्रयोग –

मधुरफल—गुरु, स्निग्ध, उष्णवीर्य, विपाक मे मधुर त्रिदोषहर, ज्वर मे हितकर, सारक, वल्य, बृहण, दाह-तृष्णा-निवारक, अर्श, प्रमेह, रक्तविकार, अरुचि, वात-विकारो मे लाभदायक है। अम्लफल-स्निग्ध- शीत, कफ पित्त-वर्धक, अरुचि, दाह, तृष्णा-निवारक है। कोष्ठबद्ध वातपित्त विकारो, तथा विवन्ध (मलावरोध) आदि मे व वाजीकरणार्थ फलो का विशेष उपयोग किया जाता है।

मलावरोध पर—फलो की गुठली को हटाकर, ऊपर का गूदा ४ तोला रात्रि के समय १५ तो जल मे उवाल व छानकर, या फाण्ट विधि से तैयार कर पीने से प्रात मलशुद्धि हो जाती है। अर्शरोगी के तथा ज्वरावस्था के मलावरोध पर यह फाट विशेष हितकारी है। यह कोमल प्रकृति के स्त्री पुरुष, वालक एवं सगर्भा स्त्री को भी दिया जा सकता है। आमाशय के शोथ पर भी लाभ होता है।

नोट–पैत्तिकज्वर एव अन्य पैत्तिक विकारों में तथा रक्तविकारो मे तृष्णा, दाह, जलन आदि निवारणार्थ फलों का हिम (रात्रि में भिगोकर प्रात मल छानकर निकाला हुआ जल) विशेष लाभकारी है।

पित्त ज्वर की दशा मे अधिक तृष्णा, कठशोष, वेचैनी होने पर फल के गूदे का टुकडा मुख मे रखकर वार-वार चूसते रहने से लाभ होता है।

बीजो की गिरी—यदि मधुर हो तो दीपन, स्नेहन, पित्तसारक, अनुलोमन, वल्य, बृहण एव वाजीकरण है। इसके गुण धर्म वादामगिरी जैसे ही है। कडुवी गिरी उष्ण और रूक्ष होती है।

तैल—विरेचक, शोथहर व कृमिघ्न है। कडुवी गिरी का तैल अश्मरी-भेदक है।

कृमि-विकार पर—तैल को उष्ण जल मे मिलाकर पिलाते है। विशेषत कडुवी गिरी का तैल ४॥ मासा तक पीने से तीव्र विरेचन होकर उदर-कृमि नष्ट होते है।

कर्णशूल कृमि कर्ण एव बाधिर्य पर—तैल को कान मे डालते है।

पत्र—शीत एव रूक्ष है। शोथ-युक्त वेदना पर पत्र को पीसकर लेप करते है। और इसका फाण्ट पिलाते है। ये कृमिघ्न, कृमिनिस्सारक व शोथहर भी है।

कृमि-रोग पर—पत्र का क्वाथ देते है, इससे मूत्र भी खुलकर होता है। अश्मरी पर भी यह क्वाथ या फाण्ट पिलाते है।

पत्तों को पीस कर नाभि पर लेप करने से भी उदर कृमि नष्ट होते हैं।

गुद-शोथ पर भी इसका लेप करते हैं।

कर्णशूल एवं कृमिकर्ण पर—इसका पत्र रस (विशेषत कडुवे वृक्ष के पत्तों का रस) डालने से शीघ्र लाभ होता है।

जीर्ण अतिसार पर—शुष्क पत्र-चूर्ण ७ मा तक की मात्रा में शीत जल से पिलाते हैं।

पुष्प—शीत और रूक्ष हैं। सकोचक, व रक्तस्तभन हैं। जख्म आदि के रक्तस्राव-निरोधार्थ पुष्पों के चूर्ण को बुरकते हैं।

नोट—मात्रा -फल-४ से १० नग। गिरी—१—२ तोला पत्र-क्वाथ ५-१० तोला। तैल १-३ मा०।

फलो के अधिक मात्रा में खाने से अग्निमाद्य, आध्मान, तथा कभी-कभी अतिसार होता है। वृद्धो के लिये यह हानिकर है।

हानिनिवारणार्थ—शक्कर, मस्तगी सोंफ आदि का सेवन कराते है।

इसका प्रतिनिधि–आलू बुखारा या आड़ू है।

## जरायुप्रिया[1] [ *ERIGERON CANADENSIS* ]

भृगराज (Compositae) कुल के इस बहुशाखी पौधे के पत्र २.५ से ७.५ से०मी० तक लम्बे व रोमश होते हैं। पुष्प–छोटे छोटे पीतवर्ण के पुष्प-वृन्त–गुलाबी रग का, गन्ध पोदीना की गध जैसी तथा स्वाद मे कुछ कडुवा व कसैला होता है। औषधि-कार्य मे पुष्प तथा तेल लिया जाता है।

इसके पौधे उत्तर पश्चिम हिमाचल प्रदेश, काश्मीर आदि, पजाब तथा उत्तरी गगा के मैदानो मे विशेष पाये जाते है। प्राय उष्ण प्रदेशो मे यत्र-तत्र यह पैदाहोता है।

**नाम—**

सं०–जरायुप्रिया, माक्षिकविषा, पालिता। अ०–फ्लीबेन (Fleabane), स्क्वा वीड (Squa weed) ले०—एरीजेरान कॅनेडेन्सिस। ए. विस्कोसम (E Viscosum)


जरायुप्रिया
ERIGERON CANADENSE LINN

---

[1] जरायुप्रिया यह संस्कृत नाम इस बूटी के लेटिन Eri अर्थात शीघ्र ही योग्यकाल के पूर्व ही Geron अर्थात् वृद्ध होना, वसत ऋतु के पूर्व ही इस पौधे का जीर्णशीर्ण होना, इस अर्थ का द्योतक है। जरायु या वृद्धावस्था प्रिय है जिसको वह जरायुप्रिया।

दूसरे अर्थ मे जरायु अर्थात गर्भाशय के लिए जो विशेष गुणकारी (प्रिय) है, वह बूटी।

यह पौधा मक्खियों के लिए घातक होने से इसका माक्षिकविषा यह दूसरा संस्कृत नाम रक्खा गया है। अंग्रेजी के Flea bane शब्द का भाषान्तर है।

**रासायनिक संघटन—**

इसमें एक उड़नशील प्रभावशाली तेल तथा एक तिक्त द्रव्य और टेनिन होता है। इसका तेल वाष्पीकरण क्रिया द्वारा निकाला जाता है। जो फीका, पीत वर्ण का एवं तरल होता है। किंतु पुराना होने पर यह गाढा, काला एवं तीव्र गन्ध-युक्त हो जाता है।

**गुणधर्म व प्रयोग—**

शीत-वीर्य, सकोचक, रक्तस्राव-रोधक और मूत्रल है। इसके तेल की क्रिया तारपीन तेल जैसी किंतु सौम्य है। जरायु या गर्भाशय पर इसकी क्रिया विशेष लाभप्रद है।

गर्भाशय से होने वाला रक्तस्राव, रक्तप्रदर, तथा वस्तिशोथ, आमातिसार वातनलिका का प्रदाहयुक्त नजला और मूत्राशय के प्रदाह में इसका उपयोग किया जाता है।

तेल की मात्रा—५ से १० बूंद तक दी जाती है। इसके पौधे को लाकर तथा उस पर दूध छिड़क कर घर के कमरे में लटका देने से समस्त मक्खियां उस पर आकर्षित होकर नष्ट हो जाती हैं।

जरिष्क दे०—दारुहल्दी में। जरीर दे०—त्रायमाणा में।

# जरावंद तवील (Aristolochia Longa)

जरावन्द तवील तथा जरावंद मुदहरज ये दोनों ईसरमूल कुल (Aristolochi aceae) की यूनानी नाम की बूटियां दक्षिण यूरोप में पैदा होती हैं। भारत में नहीं।

इनकी जड़ें विदेश से यहां लाई जाती हैं। यूनानी वैद्यक में ये प्रयुक्त हैं। गुणधर्म प्राय ईसरमूल जैसे ही हैं।




ARISTOLOCHI LONGA LINN.



आ०- जरावन्द मुदहरज
ARISTOLOCHIA ROTUNDA LINN

## जरुल (*LAGERSTROEMIA FLOSREGINAE*)

मदयन्तिका–मेंहदी-कुल ( Lythraceae ) के विस्तीर्णशाखायुक्त इस बड़े वृक्ष की छाल चिकनी, फीके रङ्ग की, पत्र-१०-२० से० मी० लम्बे, ३ ८-८ ५ से मी चौड़े, सूक्ष्म रोमश, पृष्ठ भाग में अधिक नसों के जालों से युक्त, पुष्प–ग्रीष्मकाल में ५ से ७.५ से० मी० लम्बे, फीके लाल रंग के, फल–लम्बगोल, १ से १। इन्च लम्बे, लाल रंग के, बीज ३-३ इंच लम्बे, फीके, धूसर वर्ण के होते हैं। इनके फल बहुत देर में पकते हैं।

पीले और लाल रंग के भेद से ये वृक्ष दो प्रकार के होते हैं।

पूर्वी बंगाल, चटगांव, आसाम, बर्मा, तथा पश्चिमी किनारे पर ये वृक्ष स्वयंजात या लगाये हुए पाये जाते हैं।

### नाम–

हि०—जरुल अर्जुन। बं०—जारुल अजहार। म०-तामण, बोंन्डा, बुन्डा। ल०—लेगरस्ट्रीमिया फ्लॉस्रेजिनी।

### गुणधर्म व प्रयोग–

संकोचक, शीतवीर्य, उत्तेजक, क्षुधावर्धक, ज्वरघ्न, व मेदोत्पादक हैं। इसकी छाल विशेषतः उत्तेजक व ज्वरघ्न है। मूल पत्र विरेचक, बीज-मादक, निद्रा लाने वाले हैं।

पीले वर्ण का पत्ता–गुरु एवं कफ-विकारों को बढाने वाला है। लालवर्ण का आमाशय तथा यकृत को शक्तिदायक है। यह मूत्रकृच्छ्रनाशक, तथा वाजीकरण भी है।

मात्रा–चूर्ण–१ से ८ माशा तक। स्वरस ७ तोला तक

अधिक मात्रा में यह विष्टम्भकारक और कफोत्पादक होता है। हानि-निवारणार्थ–सौंफ और गुलकन्द देते हैं। इसका प्रतिनिधि-खट्टा सेव या नासपाती है।




## जल कुम्भी (*PISTIA STRATIOTES*)



पुत्रंजग एवं सूरण-कुल (Araceae) के उसके प्राय काण्डहीन, अनेक नवमूल युक्त क्षुप, काई जैसे जलाशयों पर तृण होते हैं। पत्रोद्भव से पूर्व इसकी शक्ति आकार के, मध्य भाग में फूली हुई मोटी कुम्भ या कलश जैसी होती है। इसे कुम्भिका नाम दिया गया है। पत्र-प्रत्येक डंडी पर ३ या ४ एक साथ, वृन्त-रहित, १-४ इंच लम्बे, मांसल, गोलाकार, गाढे, नीलवर्ण के, दोनों ओर सूक्ष्म रोमयुक्त होते हैं। पुष्प-वर्षाकाल में, पत्तों के बीच से जो डंडी सी निकलती है उन पर फूल, बैंगनी रंग के, लम्बगोल, एक खण्ड युक्त प्राय: गुच्छों में

लगते है। बीजाशय-वर्षा के बाद इसका फल अण्डाकार, पतली छाल या झिल्ली युक्त होता है, जिसमे अनेक लम्बे बीज होते है।

इसके क्षुपो की वृद्धि प्राय रुके हुए जल वाले तालाब कूप या गड्ढो मे बहुत शीघ्र होती है। कूपो मे जल-शुद्धि के लिये इसे डाल देने से यह शीघ्र ही जल पर छा जाती है। इसकी अत्यधिक वृद्धि से जल विकृत भी हो जाता है। अत इसे बार-बार निकाल कर बाहर कर देते हैं। इसके दो भेद है। बडी को जल कुभा और छोटी को जल कुभी कहते है। इसकी जडे श्वेत तन्तुयुक्त होती है।

यह भारत मे प्राय सर्वत्र तथा बगाल, बिहार, उत्तर प्रदेश के जलाशयो मे, व समुद्र के किनारे भी पाई जाती है। अफ्रीका व अमेरिका आदि मे भी होती है।

नाम—स –कुम्भिका, वारिपर्णी, वारिमूली, गु डाल इ। हि –जलकुम्भी। म –गोंडाल, जलभाडवी, पानकु भी। गु –जलशखला, जल उपरनी वेला। व –टॉका पाना। अ.–ट्रॉपिकल डक वीड (Tropical duck weed)। ले –पिस्टिया स्ट्रे टिओटेस।

रासायनिक सघटन—सोडियम, पोटाशियम, मेगनीसियम, चूना, लोह, अल्युमिनियम, व सिलिसिक (Silicic), क्षार तथा इसकी भस्म मे पोटाशियम, क्लोराइड और सल्फेट पाये जाते है।

प्रयोज्य अग–पचाङ्ग।

## गुणधर्म व प्रयोग—

लघु, रूक्ष, तिक्त मधुर, विपाक मे मधुर, शीतवीर्य, त्रिदोष-शामक अनुलोमन, मृदुरेचन, कफनि सारक, मूत्रल, दाहप्रशमन, रक्तस्तभक, है तथा रक्तप्रवाहिका, रक्तविकार, रक्तपित्त, कास, श्वास, मूत्र कृच्छ्र, ज्वर, कृमि आदि विकारो मे यह उपयोगी है।

इसके पचाङ्ग की भस्म तथा तन्निर्मित क्षार को पानी नमक कहते है। इसका गुणधर्म जवाखार जैसा ही है।

(१) उदर–कृमि (कद्दूदाना) मे यह क्षार १-४ रत्ती की मात्रा मे घृत के साथ दिन मे दो बार देते है। कण्डू, दाद आदि पर भस्म को लगाते हैं।

(२) गलगण्ड (घेघा) मे भस्म को गोमूत्र मे मिला

जाल कुम्भी

PISTIA STRATIOTES LINN




थोडा गरम कर, छान कर पिलावे, तथा पथ्य मे कोदो का भात और छाछ का सेवन करने से लाभ होता है। (वृन्द)। बाह्य प्रयोगार्थ–पचाङ्ग का कल्क, चौगुने सरसो तेल मे पकावे। कल्क जब तेल मे पूर्णतया जल जावे, तब उतार कर उसी तैल मे मे उसे खूब घोट कर रख ले। इसे गरम कर लगावे और ऊपर रेडी-पत्र गरम गरम कर बाधे। शीघ्र लाभ होता है (गृह-चिकित्सा)।

इसकी भस्म को भिलावे के तैल मे मिला लेप करने से पुराना गलगण्ड भी नष्ट होता है।

स्वरस—(३) रक्त-प्रवाहिका तथा आमातिसार पर—इसके स्वरस को कच्चे नारियल के दूध और भात के साथ मिलाकर खिलाते है। (४) शुष्क कास व श्वास मे–स्वरस मे गुलावजल और शक्कर मिला, दिन मे २-३ बार थोडा-थोडा पिलाते है। (५) मूत्रकृच्छ्र पर–इसके स्वरस या पचाग का क्वाथ शक्कर मिला

पिलाते तथा पेड़ू पर इसे पीस कर लेप करते हैं। (६) जीर्ण चर्म रोग पर–स्वरस को नारियल-तैल में पकाकर लगाते हैं। (७) गलशोथ पर–स्वरस के साथ खाने के पान का रस मिला थोड़ा-थोड़ा पिलाते हैं।

पत्र—(८) व्रण और दाह पर पत्र–कल्क का लेप करते है। (९) रक्तार्श पर–पत्तो की पुल्टिस बना बाधने से अर्श की सूजन, वेदना और रक्तस्राव मे लाभ होता है। (१०) छोटे बच्चो के कास पर–पत्र को पान के बीड़े में रखकर चबाते तथा उसकी पीक को थोड़ा-थोड़ा बच्चे को पिलाते हैं।

मूल–स्नेहोपग, जलन व शोथनाशक व मृदुरेचक है।

(११) कास पर जड़ के चूर्ण को मिश्री के साथ फाक कर ऊपर से गुलाब-अर्क पिलाते है। (१२) श्वास पर— मूल के क्वाथ मे शहद मिला सेवन कराते है।

**नोट–-मात्रा-स्वरस १-२ तोला। क्वाथ-४-१० तो०।**

**विशिष्ट योग—**

(१) जलकुम्भी तैल—इसके पचाङ्ग का कल्क १६ तो०, तिल-तैल ६४ तो० तथा इसका ही स्वरस २५६ तो० एकत्र मिला, मदाग्नि पर तैल सिद्ध करले। कपड़े से छानकर शीशी मे भर रक्खे। इस तैल को कान मे डालने से कर्णशूल, पीव आना, नाडी-व्रण आदि दूर होते है। तैल-प्रयोग से पूर्व कान व व्रण आदि को साफ कर लेना चाहिये।

(श्री० स्व० यादव जी त्रिकम जी आचार्य)

(२) खटमलो के नाशार्थ यह प्रसिद्ध बूटी है—जहा खटमलो की विशेषता हो, उस स्थान पर इसके पचाङ्ग को लाकर रख देने मात्र से समस्त खटमल इस पर आकर्षित होकर इसके पास आते और मर जाते है। (नाडकर्णी)

जलजमनी–-देखिये—पाताल-गरुडी।

# जल जम्बुआ (Alternanthera Sessilis)

अपामार्ग-कुल (Amarantaceae) के इसके लता जैसे पौधे आर्द्र भूमि पर या जलाशय के किनारे की भूमि पर ६ से १८ इंच के परिमाण मे फैले हुए रहते हैं। इसकी शाखा जैसे-जैसे आगे बढती है, वैसे वैसे यह अपने श्वेत तन्तुओ द्वारा अपनी जडे जमीन पर जमाता जाता है। पत्र—आमने-सामने १ से ३ इंच लम्बे, गोल तथा लगभग १ इंच चौड़े, अग्रभाग मे मोटे, पत्र–वृन्त-बहुत छोटा, सीधा,, पुष्प–छोटे-छोटे श्वेत या गुलाबी रंग के मुण्डकाकार गुच्छों मे, पुंकेसर ५ संयुक्त, स्त्री-केसर २ या ३ तक अतिसूक्ष्म, फल—चपटा या दबा हुआ सा होता है। फूल और फल का समय वर्षा से शीत काल तक है। फल मे प्राय एक ही बीज होता है।

कोई-कोई इसे जलभागरा कहते हैं। शायद संस्कृत मे इसे ही मत्स्याक्षी कहते है, यह नाम संशयास्पद है।

यह बंगाल मे तथा दक्षिण मे जलाशयो के किनारे बहुत पाई जाती है।

**नाम—**

**हि—जलजम्बुआ। म.–लाचरी। गु—जलजांबवो। जलभंगरो। बं—सांची, शालिंच। ले.–आल्टरनेन्थेरा सेसिलिस।**

**रासायनिक संगठन–**

इस बूटी के नूतन भाग पौष्टिक होते हैं तथा इसमे प्र श ५ प्रोटीन और लोह १६ ७ मि ग्रा० प्रतिशत पाया जाता है।

**गुण धर्म व प्रयोग–**

शीतवीर्य, संकोचक, ग्राही, पौष्टिक, मूत्रल, स्तन्य, दाहप्रशमन एवं मृदु भेदन या पित्तविरेचक है।

प्रसूता स्त्री को इसका स्वरस दूध के साथ या इसके रस से दलिया तैयार कर खिलाने से स्तनो में दुग्ध-वृद्धि होती है।

दाह-युक्त व्रणो पर, या नेत्र-दाह पर इसके पत्तो का लेप करते है।

